श्रीः

# आल्हखण्ड-बड़ा

## ( असली ५२ गढ़की लड़ाई )




पंडित

**नारायणप्रसाद सीतारामजी**

**द्वारा संकलित और**

**परिवर्धित**





संस्करण : जुलाई २०१३, संवत् २०७०

---

**मुद्रक एवं प्रकाशक:**

**खेमराज श्रीकृष्णदास™,**

**अध्यक्ष : श्रीवेंकटेश्वर प्रेस,**

**खेमराज श्रीकृष्णदास मार्ग, मुंबई - ४०० ००४.**


---



मूल्य : ६०० रुपये मात्र

श्रीवेंकटेश्वराय नमः



# प्रस्तावना

★

**वेङ्कटेश पदपद्म नमि, पाय अभय वरदान।**
**आल्हखण्ड प्रस्तावना; कहौं छन्द करि गान॥**

## करखा छन्द

आदि सनातन हरि अविनाशी, क्षीरधिवासी दीनदयाल।
कला तुम्हारी सिगरे जगमें, घट घट व्यापि रही सब काल।।
चारों युगमें नरतनु धारचो, केवल भक्त उधारन काज।
रक्षा कीन्ही रे भक्तनकी, महिमा प्रकट कीनि महाराज।।
का गति वरणौं मैं भक्तनकी, जिन वश किये नंदके लाल।
भक्त सहायक प्रण सांचो है, यह प्रण छुटे न कौनहु काल।।
व्यास देव ह्वै द्वापर प्रगटे, जिन अट्ठारह रचे पुरान।
चारों वरणोंकी मरयादा, आ सब कथा कीन तिन गान।।
सर्व पुराणमें रुचिकारी, भारत रच्या व्यास भगवान।
कथा अनूपम कुरुपांडवकी, जाके सुनत मोद सरसान।।
नृप धृतराष्ट्र पुत्र दुर्योधन, वह महाराज कुरुन सरदार।
भीष्म द्रोण कृप कर्ण धनुर्द्धर, युद्ध करनेको रहे अगार।।
पांचौं पाण्डव कुन्ती वारे, अर्जुन भीम रहे बलवान।
सहदेव नकुल धर्म महाराज, जिनके बलको ना परमान।।
तिनको ईर्षा वश दुर्योधन, कपटी दीन्ह्यो दुखित बनाय।
भरी सभामें चीर खिंचायो, द्रुपदी रही सनाका खाय।।
आरत ह्वैकै हरिको टेरचो, राखी लाज आय यदुराय।
भई लड़ाई कुरु पाण्डवकी, जूझे बड़े बड़े रणधीर।।
जीत्या कुरुको रे पाण्डवने, जबै सहाय भये यदुवीर।

जीतिके भारत रे पाण्डवके, मनमें बड़ा ओज सरसान।
करि अभिलाषा फिर लड़नेकी, अस्तुति करैं कृष्णकी गान॥
हे कमलापति यदुपति स्वामी, मागैं तुम्हारे चरण मनाय।
यह वर देवौ जिन दासनको कलियुग खेलैं जूझ अघाय॥
एवमस्तु गिरिधारी बोले, मनमें खुशी भये सब भाय।
जगजानी द्रुपदी महरानी, प्रकटी पृथ्विराज घर आय॥
नाम पड़ो है बेलारानी, कीन्हो नाश क्षत्रियन क्यार।
धर्मराज प्रगटे आल्हा ह्वै, जिनकी खड़ी रही तलवार॥
अर्जुन जन्म वीर लड़ैंते, सिरसाके नाहर मलखान।
भीमजु जन्म्यो बघ ऊदल ह्वै, सहदेव ब्रह्माबलवान॥
भे तरवरिहा एक एकते, जीते बड़े बड़े संग्राम।
मान न राखा केहु क्षत्रीको, दिल्ली बीच कीन घमसान॥
बेला बेटी पृथ्वीराजकी, दिल्ली वंशनाश करदीन।
अपनौ जूझे पृथ्विराजसे, जगमें यह शाका करलीन॥
जो कोई जन्मा या पृथ्वीमें, काल कलेवा इकदिन होय।
यह संसार अपार सार नहिं, देख्यो ज्ञान दृष्टिसे जाय॥
सारवस्तु है रामनाम इक, जाको करो भजन श्रीराम।
भजन किये दोऊ दिशि सुधरैं, चिंतित सिद्ध होयँ सब काम॥
वेंकटेश्वर छापखानो, आरब ग्रंथ प्रकाशन जान।
जाकी मुद्रित्त सब पोथिनको, जानैं सज्जन और जहान॥

बलदेवप्रसाद

## विनय

पहिले ध्यावौं गणनायकको, सुमिरत होय विघ्न सब खीश।
अष्टसिद्धि वामें तत्पर, सुरगण खड़े नवावें शीश॥
शंकर सुवन दुलारे गिरिजा, सब जग जपै तुम्हारो नाम।
दया निधान खान सब गुनके, जनके सिद्ध करो प्रभु काम॥
पुस्तक सुभग किरीट विराजै, सोहत कर गुलाबको फूल।
रक्त बरन अभरन सुवरनके, राखो शरन सुमंगल मूल॥
आदि भवानी तोको बन्दौं, केतकि सुमन चढ़ाय चढ़ाय।
तुम्हरे नाम लिये ते छिनमें, सिगरे काम सिद्ध हो जायँ॥
सब जग जानी वेद बखानी, बन्दौं सिंहबाहिनी ताहि।
युक्ति उक्ति अरु सहस कवित्तकी, दीजे शक्ति शिवानी मोहि॥

शुंभ निशुंभ सँहारन हारी, महिषासुरकी मारन हार।
रक्तबीजसे दानव मारे, डंका बजो कालिका क्यार ।।
पुनि पग वन्दों महावीरके, जाकी कीरति छई जहान।
काम रामके पूरण कीन्हें, सीता शोक छुड़ायो आन ।।
लगी शक्ति लक्ष्मण भे मूर्छित, लाये बेगि सजीवन मूरि।
अब जन आन शरन है ताकी, माथे देहु चरनकी धूरि।
जब जब भीर परी भक्तन पैं, तब तब कीन्हीं आप सहाय।
महिमा अगम अपार तुम्हारी, सो अब कैसे वरनी जाय ।।
वैश्य वंश कुलकमल-दिवाकर, श्रीमान् खेमराज सुखदान।
'वेंकटेश' छापाखाना उन, कीन्हो नगर बम्बई आन ।।
वेद पुराण शास्त्र ज्योतिषके, कीन्हे अगनित ग्रंथ प्रकाश।
नित प्रति पूजन सुर औ भूसुर, परम भक्ति मत अधिक हुलाश ।।
सुतन सहित ते युग युग जीवो, पावो ऋद्धि सिद्धि धन धाम।
द्विज बलदेव प्रसाद मिश्रके, पूरन करत रहो नित काम ।।
रहै समान्तर में जल जबलौं, गंग यमुनकी धार।
भानु चन्द्रमा जब लगि नभमें, निज निज करत रहैं उजियार ।।
तब लौ खेमराज सुख विहरा, नित यश छाय रहैं संसार।
धर्म अर्थ कामादि मोक्ष तव, कर तल होय पदारथ चार ।।
'मिश्र सुखानंद' को मध्यम सुत, मेरो वास मुरादाबाद।
नित प्रिय पूजन शिव शंकरको, जैसी मम कुलकी मर्याद ।।
बड़े भ्रात ज्वाला प्रसाद हैं, जिनको सकल जगतमें नाम।
धर्म सनातनकी सेवा करि, पूरे भक्त जनन मन काम ।।
छोटो अहै सकल गुण, राशी, जाको कहत कन्हैयालाल।
उलथा कीन्हों बहु ग्रंथनका, भाषा मनहर परम रसाल ।।
मैं बलदेव प्रसाद सदाही, सुमिरौं पार्वती और ईश।
दास जान पाठक गण अपनो, मनसे दीजे मोहिं अशीश ।।
मित्र हमारे 'नारद' प्यारे औ शुभ चिन्तक 'मुन्नालाल'।
सबकी कृपा शोध आल्हाको, मैं अपनी मतिके अनुसार ।।
परिवर्द्धित सम्पादित कीन्हों, होय भूल तो लेहु सुधार।
दया निधान सुजान सांवरे, कृष्णाके प्यारे भगवान ।।
दीन जान अपनाहु विहारी, मोकों शरण न कोऊ आन।

# देव-स्तुति

आदि शक्ति सुमिरों जगदम्बा, जो संकटमें करत सहाय।
जाके नाम लिये ते छिनमें, कारज सकल सिद्ध हो जाय।।
मंगल करनी जन दुख हरनी, वरनी वेदन बारम्बार।
आदि भवानी सब जग जानी, मानी सुरवर मुनि संसार।।
पांच हजार बरस मधु कैटभ, ते अतियुद्ध कियो करतार।
महाबली सो मरै न मारे, वासुदेव तब मनहि विचार।।
खल अति अजय जगत संतापी, जाके बलको बारण पार।
मारत मारत भुजबल थकि गये, कैसे होय शत्रु संहार।।
अस्तुति गाई जगदम्बाकी, उर दुर्गाके चरण संभार।
देवि शारदा दहिनी ह्वै गइ, औ मधुकैटभ डारे मार।।
शुंभ निशुंभ रक्तबीजको, पलमें डारो उदर विदार।
धरनि पछारो महिषासुरको, डंका बजो कालिका क्यार।।
जब जब भीर परत सन्तन पर, तब तब जननी करत सहाय।
आज अखाड़ेमें बरनी है, राखो लाज शारदा माय।।
जो जो अक्षर माता भूलौ, सो मोहिं तुरतहि देहुं बताय।
जासों आल्हखण्ड कथ गाऊं, चूक परै जननी कहुं नाय।।
पुनि पग वन्दौं शिव शंकरके, जो प्रभु काम जरावन हार।
बट पूजत हैं झारखण्ड में, बाबा बैजनाथ दरबार।।
कर त्रिशूल औ डमरु विराजै, शोभा एक न बरनी जाय।
गरल कण्ठ उर नर शिर माला, गंगा रही जटनमें छाय।।
फेंट लगाये हैं सर्पनकी, बंधी कालिया की कौपीन।
राम राम श्रीराम अहर्निशि, गावैं और बजावैं बीन।।
चिता भस्म सब अङ्ग लगाये, परे जनेउ बासुकी क्यार।
भंग संग अर्धंग गौरि है, औ चन्द्रमा दिये लिलार।।
कुन्द इन्दु सम गौरवदन प्रभु, नित्त प्रति करत भक्तके काम।
सो मो पर अनुकूल रहें शिव, करें दासके उर विश्राम।।
डिम डिम डिम डिम डमरू बाजै, रुम रुम बजै सरंगी आय।
छम छन नन नन घुंघुंरू बाजै, नाचत अधंगी हरषाय।।
चले महादेव निज आसनसे, पहुंचे नन्दी गण पै जाय।
मारी छलांग चढ़े प्रभु तापर, निज मन सुमिर राम रघुराय।।

डगर पकर लइ इन्द्रप्रस्थकी, मनमें अधिक मोद सरसाय।
घड़ी एकके भइ अरसामें, तब फाटक पर पहुंचे जाय।।
लगी कचहरी पाण्डु सुतनकी, भारी लागि रह्यो दरबार।
नकुल भीम सहदेव युधिष्ठिर, बैठे नगन लिये तलवार।।
बड़े बड़े नरेश बैठे हैं, अपनी अपनी सुधर कतार।
मुकुट कन्हैयनकै चमकत हैं, मानो फूल रही फुलवार।।
घण्टा बाजो नन्दी गणको, नकुला पंडा गही कमान।
कौ अपराधी है द्वारे पर, जिन यह घंट बजायो आन।।
त्योरी पर बल डारि उारि जब, बोल्यो नकुल न उत्तर देउ।
क्रोध पूर्ण तब शंकर बोले, तुम यह शाप हमारो लेउ।।
जाउ द्रौपदी मृत्यु लोकमें, कलियुग जाय लेउ अवतार।
बेटी कहैहौ पृथ्वीराजकी, औ कुलवधू चंदेले क्यार।।
नाम तुम्हारो बेला हुइहै, तुम पर बहुत होय संग्राम।
तुम जब पहुंचोगी पृथ्वीपर, छिन भर मिले न तेहि विश्राम।।
जादिन बेला भइ जन्मी थी, थर थर कांपे तीनों लोक।
इंद्र डोल गये इन्द्रासन पर, शिवशंकर उर छायो शोक।।
सब देवता कांपन लागे, सब जग हाहाकार पुकार।
रानी अगमा पृथ्वीराजकी, तेहिकी कोख, लिखो अवतार।।
ब्रह्मा उपजे नगर महोबे, पंडा अर्जुनके अवतार।
जो भर पूर शूर नर बंका, जाकी जग जाहिर तलवार।।
अब पग बन्दौं रामचंद्रके, अशरण शरण हरण जंजाल।
दास जानि मोहि रक्षा कीजै, दशरथ नन्दन दीनदयाल।।
जो मोपर प्रसन्न सुख राशी, अविनाशी प्रभु परम उदार।
तो तुम देहु मोहि मति सुंदर, बरनौ आल्हखण्ड सुखसार।।
सीता राम लक्ष्मण भरत शत्रुहन, हनूमान कह तुरत बढ़ो।
कह प्रहलाद सुनो भाई लड़को, हम जु पढ़ैं सो तुमहुं पढ़ो।।
राम राम सबकी पाटीमें, सो प्रहलादने लिख्यो बनाय।
जब वह पाटी पण्डित देखी, मनमें बहुत खपा हो जाय।।
बांह पकरिकै तब लरिकाकी, लै गयो हिरनाकुश के पास।
नाम जपत यह तेरे वैरीका, जासो होइ है कुलको नाश।।
बहुत क्रोध दानवने करके, पर्वत परसे दियो गिराय।
रक्षा कीन्ही नारायणने, ताके चोट लगी कछु नाय।।

पुनि समझाय रह्यो बेटाको, सुन प्रहलाद हमारी बात ।
जिसका नाम जपत तू निशिदिन, इसने भ्रात किये मम घात ।।
जो कोई उपजै वंश हमारे, औ पुनि लेइ रामको नाम ।
वंश नाश तुरत ह्वै जैहैं, हमको शिव पूजनसे काम ।।
लौट जवाब दियो लरिकाने, दादा मति मारी भगवान ।
राम नाम तजिहौं कबहूं ना, चाहे तनमें रहै न प्रान ।।
बांह पकरिकै पुनि लरिकाको, भुरजी भार दियो झुकवाय ।
तत्ती पवन लगन नहिं पाई, जनको लीन्हों राम बचाय ।।
अगन घंभसे तब बंधवाकर, बोला हिरनाकुश झुंझलाय ।
अब तो सुमिरौ नारायणको, जो खंभासे लेइ बचाय ।।
तमक जवाब दिया लरिकाने, तुम्हरो काल गयो अब आय ।
हममें तुममें खड्ग खंभमें, सबमें राम रहे हैं छाय ।।
तड़ तड़ाय हिरनाकुश योधा, मुक्का हनो खंभमें जाय ।
अरर ररर रर खंभ फटि गयो, टुकड़े गिरे धरनिपै जाय ।।
खंभ फाड़ प्रकटे नारायण, प्रलय काल सम क्रोध अपार ।
घुटुअन पर हिरनाकुश धरके, नखसे डारो उदर बिदार ।।
सुमन वृष्टि देवनने कीन्हीं, पायो प्रभुको परम प्रसाद ।
ऐसे हि राखो जन अपनेको जैसे राखि लिये प्रहलाद ।।

बलदेवप्रसाद मिश्र
दीनदारपुरा, मुरादाबाद

Printers & Publishers :
Khemraj Shrikrishnadass,
Prop. Shri Venkateshwar Press,
Khemraj Shrikrishnadass Marg,
7th Khetwadi, Mumbai - 400 004.

Web Site : http://www.khe-shri.com
Email : Khemraj@vsnl.com

Printed by Sanjay Bajaj for M/s. Khemraj Shrikrishnadass, Proprietors Shri Venkateshwar Press, Mumbai - 400 004, at their Shri Venkateshwar Press, 66 Hadapsar Industrial Estate, Pune - 411 013.

# अथ प्रस्तावना

**दोहा–गणपति विधि हरि हर सुमिरि, लिखत यथामति पाय।**
**आल्हखण्ड-प्रस्तावना, सुनहु सुजन मन लाय ॥ १ ॥**

वीर छंद

अलख निरञ्जन परमेश्वरको। लै परभात रामको नाम।
ब्रह्मा विष्णु रुद्र वै सिरजत। पालत हरत सृष्टि परधान ।।१।।
नेति नेति कहि वेद पुकारत। महिमा अमित विष्णु भगवान।
सो अवतार लेत भक्तन हित। हरिजन सदा करत गुणगान ।।२।।
भाषे व्यास पुराण अठारह। अरु महाभारत किया बखान।
गाये कृष्णचरित्र अनूपम। जिन बहु हने असुर बलवान ।।३।।
कियो युद्ध कौरव पांडव मिलि। सारथि बने कृष्ण महाराज।
जो कछु इच्छा कृष्णचन्द्रकी। सोई तहां रचायो साज ।।४।।
दुर्योधन आदिक कौरव सब। मारे गये युद्ध मैदान।
भूप युधिष्ठिरादि पांडव तहँ। जीते कृपा कीन्ह भगवान ।।५।।
अहंकार वश भे पांडव तब। विनती करी कृष्ण ढिग जाय।
रही कामना युद्ध करनकी। कलिमें पूर्ण करहु सुरसाय ।।६।।
यह सुनि बानी भीमादिककी। सोचे मनहिं कृष्ण भगवान।
अहंकार वश भये पांडुसुत। ताते इनहिं देहुं बरदान ।।७।।
कौरव हाथ कराय मीचु इन। मुनि करि हेतु देहुं निजधाम।
यह विचारि कहि एवमस्तु प्रभु। हर्षित भये सकलतेहि ठाम ।।८।।
सोई प्रकट भये कलियुगमें। आल्हा आदि बीर बलवान।
बावन गढ़के नृप जीते तिन। करिके युद्ध घोर घमसान ।।९।।
मंडलीक नृप भूप युधिष्ठिर। जिनको सुयश प्रकट संसार।
प्रगट भये सोई आल्हा हुइ। जिनकी रही अमर तलवार।।१०।।
भीमसेन प्रकटे ऊदनि ह्वै। औ सहदेव बीर मलिखान।
अर्जुन प्रकटे ब्रह्मानंद ह्वै। चारों भये महुबिया ज्वान ।।११।।
लाखनिराना जो कनउजके। पाण्डव नकुल क्यार अवतार।
दुर्योधन प्रकटे दिल्लीमें। ह्वैके पृथ्वीराज सरदार ।।१२।।
चौड़ा ब्राह्मण पृथ्वीराज ढिग। द्रोणाचारज को अवतार।
दुःशासन प्रगटे धांधू ह्वै। ताहर कर्ण क्यार अवतार ।।१३।।
नर अभिमन्यु भये इन्दर ह्वै। बेला भई द्रौपदी आय।
इहि विधि प्रकटे कौरव पांडव। सब मिलि कीन्ही युद्ध अघाय।।१४।।

माहिल राजाकी चुगुलिनते । राजा बिगरि गये परिमाल ।
रहेउ शूर नहिं भरत्तखण्डमें । मारे गये सबहि महिपाल ।।१५।।
हुकुम चलायो यवन हिन्दुपर । बिज्जति करी यहां पर आय ।
लाखन हिंदू मुसलमान करि । बहुतै पुस्तक दिये जलाय ।।१६।।
अच्छे अच्छे ग्रंथ नशाये । कीन्हीं बहुत्त अनीति अघाय ।
इतिहासोंमें लिखा हाल यह । पढ़ि पढ़ि रोम जात थर्राय ।।१७।।
जब आये अंग्रेज बहादुर । तबसे सुचित्त भये सब लोग ।
होत न्यायते काम यहां अब । सिगरी प्रजाकरति सुखभोग ।।१८।।
बन्दोबस्तके रहे कलक्टर । कछु दिन शहर फरुखाबाद ।
मिस्टर सी. इ. इलियट साहब । सिगरी आल्हखण्डमरजाद ।।१९।।
गावनवाले जो जाहिर थे । तिनते लिखवायो त्येहिकाल ।
अंगरेजीमें करो तरजुमा । लन्दन भेजि दियो तत्काल ।।२०।।
आज्ञा ले अपने मतवेमें । मुन्शी रामस्वरूप छपाय ।
संवत् उनइससै उनतिसमें । असली आल्हा नाम धराय ।।२१।।
कियो प्रकट लै मोल लोग सब । बांचत आल्हखंड सब ठाम ।
पंडित भोलानाथ गवैया । ताही समय रहे सरनाम ।।२२।।
तिनका सुंदर आल्हखण्ड यह । तिनते यथा समय हम पाय ।
प्रथम छपायो नगर बम्बई । पुनिलक्ष्मणपुर दियो छपाय ।।२३।।
अब बढ़ायके भली भांति हम । शोधेउँ शहर बम्बई आय ।
चन्दभाटकृत आल्हखण्डको । बहुविधिलिखोजिलिया संगवाय।२४।।
सोउं सोध लिखो पाछेते । आज्ञा रंगनाथकी पाय ।
भेजि दियो बम्बई प्रेसको । छापन हेत मोदसरसाय ।।२५।।
"श्रीवेंकटेश्वर" यन्त्रालय । स्वामी खेमराज सरनाम ।
हैं जो सेठ बम्बई माही । तिन सुत रंगनाथ बुधिधाम ।।२६।।
दूसर सुत श्री श्रीनिवासजी । होवैं सुखी सहित्त परिवार ।
नितनित बाढ़ै भवनसम्पदा । है यह आशीर्वाद हमार ।।२७।।
वर्षाऋतुमें समय पाय सब । आल्हा पढ़त सुनत्त मनलाय ।
ताते लिखिकै आल्हखण्ड यह । भोलानाथी दिया छपाय ।।२८।।
नारायण प्रसाद लक्ष्मीपुर । सीताराम सहित सरनाम ।
हाट पुस्तकालय सोहत है । सन्मुख हनूमान बलधाम ।।२९।।
समय पायके आल्हा गावो । नित उठि लेउ रामको नाम ।
भोलानाथ मनाय हियेमह । बहुविधि धारि ध्यान घनश्याम।।३०।।

—पं० नारायण प्रसाद सीताराम

# भूमिका

प्रिय पाठगण ! यह आल्हखण्ड महोबेकी बोलीमें पृथ्वीराज आदि राजाओंके साथ आल्हा ऊदनि आदि महावीरोंका युद्ध आल्हा गानेवाले प्रेमियोंके चित्त विनोदार्थ आल्हा छन्दमें वर्णित है ।

## आल्हा संग्रामका मूल कारण

प्रगट हो कि, कुरुक्षेत्रके मैदानमें जब महाभारत युद्ध हुआ तब श्रीकृष्णचन्द्रजी की सहायतासे पांडवोंने कौरवोंसे विजय पायी । उस समय दुर्योधन आदिक कौरव नष्ट और युधिष्ठिर, भीमसेन, अर्जुन, नकुल, सहदेव ये पांचों पांडव विजयी हुए, परंतु भीम आदिककी इच्छा युद्धसे पूर्ण न हुई । इस कारण उन्होंने श्रीकृष्णके सम्मुख जाकर प्रार्थना पूर्वक स्तुति की, कि — हे कृपासिन्धु ! आपकी कृपासे कौरवों को तो जीता परंतु अभी हमारी युद्धकी इच्छा बनी है । इसलिये आप प्रसन्न होकर यह वर दीजिये कि हम लोग कलियुगमें युद्ध करके इच्छा पूरी करें ।

यह बात सुनकर श्रीकृष्णने अपने मनमें विचारा कि, जीत होनेसे इनको अभिमान हो गया है, अब कौरवोंके हाथसे इनकी मृत्यु कराकर वैकुण्ठ पहुँचाऊं यह विचार कर उन्होंने कहा कि अच्छा तुम्हारी इच्छा पूरी होगी । वे ही कलियुगमें युधिष्ठिर आल्हा, भीमसेन ऊदनि, अर्जुन ब्रह्मानन्द, नकुल लाखनि और सहदेवने मलिखानके नामसे जन्म लिया । इस प्रकार पांचों पांडव अवतार लेकर प्रकट हुए, इन्दल अभिमन्युका अवतार है, कौरवोंमें राजा दुर्योधन पृथ्वीराज, दुश्शासन धांधू, कर्ण ताहर और द्रोचाणार्य चौड़ा ब्राह्मण हुए । इन सबने उमंगके साथ युद्ध किया और अन्तमें सब नष्ट हो गये । अब आगे आल्हखण्ड सम्बन्धी वीरोंका संक्षिप्त वृत्तांत लिखा जाता है ।

## राजा परिमालका जन्म

कलियुगके कुछ वर्ष बीतनेपर चन्देली नगरमें चन्द्रवंशी महाराज चन्द्रब्रह्म हुए । धर्मात्माचन्द्रब्रह्मजीको चंद्रमाने प्रसन्न होकर पारसमणि दी थी, उस पारस पत्थरको छूकर लोहा सुवर्ण हो जाता था । उसीके प्रभावसे महाराजने अनेक यज्ञ किये और बहुत सेना रखकर सब राजाओंको जीतकर संसारमें अपना यश फैलाया । महराजके मंत्री 'चिन्तामणि' तोमरवंशी क्षत्रिय थे । चन्द्रब्रह्मके पुत्र वीरब्रह्म उनके रूपचन्द्र, रूपचन्द्रके व्रजब्रह्म और व्रजब्रह्मके पुत्र बन्दन हुए । महाराज बन्दनने पांच यज्ञ किये । बन्दनके पुत्र जगद्ब्रह्म, जगद्ब्रह्मके सत्यब्रह्म और सत्यब्रह्मके सूर्यब्रह्म हुए; सूर्यब्रह्मने अपने नामसे सूर्यकुण्ड बनवाया । सूर्यब्रह्मके मदनब्रह्म और मंदनब्रह्मके पुत्र कीर्ति हुए, जिन्होंने अपने नामपर 'कीरतिसागर' बनवाया । महाराजकीर्तिके यहां बीस लाख सेना थी । कीर्तिके पुत्र परिमाल (चन्देले) प्रतापी राजा हुए । राजा परिमालने तीर्थयात्रा करते हुए बहुत दान ब्राह्मणोंको दिया और अनंगपाल आदि सब राजाओंको अपने वशमें कर भेंट लेकर छोड़ दिया तथा अमरनाथ गुरुकी आज्ञासे अपना खांडा सागरमें पखारकर गुरुकी शपथ कर ली और फिर अस्त्र-शस्त्रको हाथ नहीं लगाया । इसी कारण वे युद्धके नामसे कांप जाते थे कि एक तो मैं वृद्ध हो गया, दूसरे अस्त्र शस्त्र हाथमें ले नहीं सकता हूं, मेरा यश जो फैल रहा है उसमें कलंक लग जायगा । राजा परिमालके पितृवंशमें एक चम्पावती नामवाली कन्या थी, जो कि राठौरवंशी क्षत्रिय महाराज कनवजको विवाही गई थी । जिस वंशमें राजा जयचन्द हुए ।

## राजा परिमालका विवाह

राजा वासुदेवका दूसरा नाम 'मालवन्त' था जो कि महोबेमें राज्य करते थे । उनके माहिल और भोपति नामक दो पुत्र तथा मल्हना आदि पांच कन्यायें थीं । मल्हना बहुत सुन्दरी थी, उसके रूपकी बड़ाई सुनकर राजा परिमालने महोबेपर चढ़ाई की और राजा वासुदेव तथा माहिल, भोपतिको युद्ध करके जीत लिया तब हार मानकर राजा वासुदेवने मल्हनाका विवाह राजा परिमालके साथ कर दिया । फिर मल्हना रानीने

चन्देलीमें रहना अंगीकार नहीं किया और कहा कि हम महोबेमें ही रहेंगी, यह सुनकर राजा वासुदेवसे महोबेकी राजधानीको छीनकर राजा परिमालने अपना निवास स्थान बनाया। राजा वासुदेव उरईमें जा रहे और राजा परिमालको अपनेसे प्रबल जानकर सम्मानके साथ शुभ दृष्टिसे देखते रहे और छल कपट रहित बर्ताव करने लगे। पर माहिल मन ही मन कुढ़ रहे थे, किन्तु कुछ कर नहीं सकते थे। कुछ ही काल बीते राजा वासुदेव परलोक गामी हुए, उरईका राज्य माहिल करने लगे और अपने भाई भोपतिको जगनेरीमें किला बनवाके वहांका राज्य दिया, माहिल और भोपति दोनों भाई राजा परिमालकी सम्मतिसे सब काम करते थे भोपतिका दूसरा नाम जगनिक था। माहिलने राजा परिमालसे चुगुली माफ करा ली थी और परिमालसे बदला लेनेके बाद दांव घातमें लगे रहते थे इसीसे माहिलकी चुगुलीपर राजा परिलाल कुछ ध्यान नहीं देते थे, इसका परिणाम यह हुआ कि पीछेसे सर्वनाश हो गया। राजा परिमालके अन्य भी अनेक रानियां थीं।

## दस्सराज और बच्छराजका वृत्तान्त

माडौगढ़का राजकुमार (राजा जम्बैका पुत्र) करिंघाराय गंगा स्नान करने आया। वहां मेलेमें अपनी बहिनके लिए नौलखा हार ढूंढ़ता था, इतनेमें माहिलने उससे मिलकर कहा कि तुम राजाओंके बेटे होकर बजारमें हार खरीदते फिरते हो महोबेमें हमारी बहिनके पास नौलखाहार है चलकर लूट लो। यह सुनकर करिंघा महोबेमें आकर हार लेना चाहा; तब ताल्हन, सैयद और दस्सराज, बच्छराजने लड़कर उसको मार भगाया। कुछ समय बीते ताल्हन और सैयद बनारस गये थे, माहिलने जाकर करियाको खबर दी कि सैयद बनारसको गये हैं, मौका अच्छा है अब चलकर नौलखा हार ले आओ। यह सुनकर करिंघा आया और दशहरिपुरवामें जाकर आधीरातको छापा मारा और दस्सराज, बच्छराजको सोते बांध लिया, दिवलाके गलेसे नौलखा हार और सब गहना, हाथी पचसावद घोड़ा पपीहा लाखापातुर आदि इन सबको साथ लेके माड़ौको लौट गया। दस्सराज और बच्छराज दोनों भाइयोंको कोल्हूमें पिरवाके शिर काट बरगद वृक्षमें टँगा दिये। दस्सराज और बच्छराजकी उत्पत्ति वनमें हुई थी इस कारण इनको बनाफर कहते थे, इनकी उत्पत्तिका विस्तार बीरवंशावलीमें लिखा है।

## पृथ्वीराजका जन्म

अनंगपाल जिस समय दिल्लीके राजा थे उसी समय कन्नौजमें राजा विजयपाल (अजयपाल), जोधपुरमें नाहरराय, चित्तौरमें अमरसिंह, पाटनमें भीमदेव, जैसलमेरमें भोजदेव, आबूमें जेतपँवार, अजमेरमें सोमेश्वर राजा थे। कविचन्द भाट ने लिखा है कि राजा अनंगपालका कामध्वजके साथ युद्ध हुआ, उस युद्धमें अजमेर पति सोमेश्वरने अनंगपालकी सहायता की, इससे प्रसन्न होकर अनंगपालने अपनी छोटी कन्या कमला देवीका विवाह सोमेश्वरके साथ कर दिया। कमलका दूसरा नाम इन्द्रावती और इन्द्रकुँवरि भी था। कमलाके गर्भसे संवत् १११५ विक्रमीयमें पृथ्वीराजका जन्म हुआ, पृथ्वीराजकी जन्मपत्रीके विषयमें चंद्र कविने पद्धरी छन्दमें इस प्रकार लिखा है।

"दरबार बैठि सोमेशराय। लीन्हे हजार ज्योतिषि बुलाय ॥
कहो जन्मकर्म बाल विनोद। शुभ, लगन मुहुरत सुनतमोद ॥
संवत् एकादश पंच अग्ग। वैशाख मास पख कृष्ण लग्ग ॥
गुरु सिधियोग चित्ता नखत। नर नामकर्ण शिशु परम हित ॥
ऊषा प्रकाश इकधरिय रात। पल तीस अंश त्रय बाल जात ॥
गुरु बुध शुक्र परि दशस्थान। अष्टमेंथान शनिफलविधान ॥
पंचम अथान परि सोम भौम। ग्यारवें राहु बल परम होम ॥

बारहें सूर सो करन रंग। अन मौन माइ तिन करै भंग।।
पृथिराज नाम बल हरै छत्र। दिल्लीय लखत मंडै सुछत्र।।
चालीस तीन तिनवर्ष साज। कलि पहुमि इन्द्र उद्धारकाज।।"

इस कवितामें कुछ भूल अवश्य है, वैशाख कृष्ण पक्षका जन्म चित्रा नक्षत्रमें लिखा है, तिथि नहीं लिखी परंतु चित्रा नक्षत्र वैशाख कृष्ण प्रतिपदाको हो सकता है क्योंकि चैत्रमासकी पूर्णमासी चित्रा नक्षत्रका मुख्य स्थान है, नक्षत्रके नामसेही मासका नाम मुख्य माना जाता है सो प्रतिपदाको सही और वैशाखमें सूर्य मीन राशिका अयवा मेषराशिके होते हैं डेढ़ घड़ी रात रहे जन्म लिखकर बारहवें स्थान में सूर्य लिखे यह असंभव है। पांच और दो मिलाकर सातवें स्थानमें चंद्रमा लिखा है तो आधे चित्रा तक कन्या राशि होती है अतः कन्याका चन्द्रमा सातवें होनेसे मीन लग्नमें जन्म निश्चय हुआ। मेषके सूर्य दूसरे हुए, यदि मीनके सूर्य हों तो मूर्तिमें हुए, सूर्य और बुधका प्रायः साथ रहता है। यहां सूर्य बारहवें घरमें लिख और बुधको दशमस्थानमें लिखा यह बात भी असमंजसकी है कुछ भी हो यहां संवत् १११५ में जन्म मान लेनेकी आवश्कयता है।

पृथ्वीराजके जन्मसे पहले पृथ्वीराजकी माताको अति कष्ट भोगना पड़ा था, जिसका संक्षिप्त वृत्तांत यह है कि तोमर वंशी महाराज अनंगपालकी कन्या इन्द्रावती तीन महीनेके गर्भसे थी श्रावणका महीना था, पिताने बुलाया और कन्याको गर्भवती जानकर पंडित चंदनलालजीसे पूछा कि इस कन्याके गर्भस्थ बालकका वृत्तांत कहो। पंडितजीने उत्तर दिया कि इसके गर्भमें बड़ा प्रतापी शूरवीर उत्पन्न होगा। सब राजाओंको जीतनेवाला होगा और इसको सब नरदेही कहेंगे और यह तुम्हारे वंश भरको यहांसे निकालकर निष्कंटक राज्य करेगा। यह सुनकर महाराज अनंगपाल चिन्तायुक्त हुए और अपने वंशके लोगों को बुलाकर सब हाल सुनाया तब कुटुम्बी लोग बोले कि महाराज ! आप अपनी कन्याको बुलाकर एकांत में समझाकर कहो कि हमने तेरे गर्भके विषयमें पंडितोंसे पूछा तो उन्होंने कहा कि तुम्हारी कन्याके गर्भसे बड़ा प्रतापी पुत्र उत्पन्न होगा, परंतु जो यहां रहेगी तो इसका गर्भ गिर जायगा। इस कारण तबतक तीर्थाटन कर आओ, इस प्रकार समझाकर इन्द्रावतीको हमारे साथ भेज दीजिये। हम इसको किसी कुवांमें गिराकर लौट आवेंगे, यह सुनकर राजा अनंगपाल रनिवासमें जा अपनी रानीके समीप इन्द्रावतीको बुलाकर कहा कि हे पुत्री ! आज हमने ज्योतिषियोंको बुला तुम्हारे गर्भके कल्याण निमित्त पूछा था पंडितोंने कहा कि आपके कन्याके गर्भसे बड़ा प्रतापी पुत्र उत्पन्न होगा परंतु यहां रहेगीतो गर्भ पतन हो जायगा, इसलिए यदि तुम्हारी इच्छा हो तो अपने कल्याण निमित्त हमारी सेना और कुटुम्बी-जनोंको साथ लेकर तब तक तीर्थाटन कर आओ। इन्द्रावती ऐसा वचन पिताका सुन मातासे सम्मति करके अपनी कुशल कामना करके मधुर वचन बोली – पिताजी ! जो आपकी आज्ञा हो वही करूँगी। तब राजा अनंगपालने अपने कुटुम्बियोंको बुला सेनासहित तीर्थाटन मिस इन्द्रावतीको भेज दिया, वे सब घोर वनमें इन्द्रावतीको ले गये और रात्रिके समय छल करके एक कुआंमें डाल दिया। बाद सब लोग दिल्ली लौट आये और राजासे कहा कि आपका काम हम कर आये। इन्द्रावती उस कुएं में पड़ी हुई बहुत विलाप करने लगी, उसी समय हरिकी इच्छासे एक अश्वत्थामा नामक साधु आ गये और इन्द्रावतीको कुवांसे निकालकर पूछने लगे कि तुमको इस कुंएमें किस दुष्टने डाल दिया ? तब इंद्रावतीने कहा–महात्मन् ! मैं राजा अनंगपाल (दिल्लीपति) की कन्या हूँ और अजमेर महाराजकी प्रिय पत्नी हूँ। रात्रिके समय शयन करतेमें नहीं मालूम कि कौन राक्षस या देव मुझको लाकर यहां कुवांमें डाल गया। यह सुनकर साधु कहा कि अब तुमको तुम्हारे पिताके यहाँ पहुँचा दें, अथवा पतिके यहां शीघ्र बताओ ? तब, इंद्रावती बोली कि अब मैं कहीं नहीं जाऊंगी, इस समय तो मेरे पिता आप ही हो मेरी रक्षा करो। यह सुनकर साधु इन्द्रावतीको कन्याके समान अपनी मढ़ीमें रख रक्षा करने लगे। इन्द्रावती वहां अपने पिताके यहां से अधिक सुखपूर्वक रहने लगी। पुराण इतिहासके अनुसार बलभद्रविलास एक बड़े ग्रंथमें लिखा है कि –

"अथ सा माघमासे तु त्रयोदश्यां सिते भृगौ।
पुष्ये द्वित्रीन्दुचन्द्रेऽब्दे मध्याह्नेऽभिजिति क्षणे ।।१।

मुदिते लोकसंताने तदा पुत्रमजीजनत् ।
यं वदन्ति नराः सर्वे धार्तराष्ट्रावतारकम् ।।२।।
आजानुबाहु शशिपूर्णिमास्यः पद्मायताक्षो मदनैकरूपः ।
वीरप्रहन्ता क्षितिभारहर्ता वंशावतंसो नरदेहसंज्ञः ।।३।।

अर्थात् संवत् ११३२ माघ शुक्ल त्रयोदशी शुक्रवारको दोपहर दिनके समय पुष्य नक्षत्र अभिजित मुहूर्तमें सब लोगोंके प्रसन्न समय कमला (इंद्रावती) के पुत्र उत्पन्न हुआ। जिसको सब मनुष्य दुर्योधनका अवतार कहते हैं। वह बालक लंबी भुजवाला, चन्द्रमाके समान मुखकांतिवाला, कमलके समान नेत्रवाला, कामदेवके समान सुन्दर रूपवाला, वीरहंता, भूमिके भारको हरनेवाला, चौहान वंशमें भूषण नरदेही हुआ।

मुनिजीने उस बालकका नाम पृथ्वीराज रखा, पांच वर्षकी अवस्थासे ही मुनि अश्वत्थामाजीने बाण-विद्याकी शिक्षा दी, सात वर्षकी आयुमें अनेक विद्यायें मुनिजी ने सिखायीं। तब पृथ्वीराज वनमें निर्भय होकर विचारने लगे, बाणोंसे सिंह व्याघ्र आदि पशुओंको मूर्छित कर पकड़--पकड़ मढ़ीमें ला ला अपनी माता व मुनिराजजीको आनन्द देते हुए बाललीला दिखाने लगे।

## पृथ्वीराजका अपने पितासे मिलना और घरपर आना

महाराज सोमदेव एक दिन वनमें आखेटको निकले, दैवयोगसे उसी वनमें पहुँचे जहां पृथ्वीराज वनमें विचरते हुए सिंह आदि पशुओंको पकड़ रहे थे। राजा सोमदेवने उस बालकको देखकर विचार किया कि यह बालक कौन है? जिसको देखकर हमारा हृदय विह्वल होने लगा है। हमारी प्यारी जीती होगी और उसके पुत्र उत्पन्न हुआ होगा तो ऐसा ही पुत्र हुआ होगा। यह विचारकर महाराज उस बालकसे पूछने लगे कि तुम किसके बालक हो यहां इस वनमें किस कारण विचरते हो? यह सुनकर बालक कहने लगा कि अश्वत्थामा ऋषि मेरे पिता हैं, आपको रुचै तो मेरे स्थानको चलिये। तब महाराज सोमदेव उस बालकके साथ गये, ऋषि राजाको देखकर मधुर वचनोंसे सत्कार किया और पूछा आपका स्थान कहां है? राजाने कहा कि मैं अजमेरका राजा सोमदेव चौहान वंशमें उत्पन्न क्षत्रिय हूँ। मेरी दो स्त्रियां रहीं, उनमें एक तो कुशवंशी कोतलजी अजमेरके राजाकी पुत्री, दूसरी तोमरवंशी अनंगपाल हस्तिनापुरके राजाकी पुत्री। मुझे वह अपने प्राणोंसे भी अधिक प्यारी थी, जब वह गर्भवती हुई तब उसके गर्भस्थ सन्तानके विषयमें अनंगपालने पंडितोंसे पूछा उस समय पंडितोंने कहा कि जो बालक इसके गर्भसे उत्पन्न होगा वह तुम्हारे वंशभरको यहांसे निकाल राज्य करेगा। तब इस गर्भसे शंका मानकर अनंगपालने हमारी गर्भवती प्यारी स्त्रीको अपने कुटुम्बियोंके साथ श्रावण मासमें तीर्थके मिस भेजकर मार डाला। यह समाचार सुन उसी दिनसे उदासमन रहा करता हूँ। मुझको कुछ नहीं सुहाता, यह कहकर महाराज सोमदेवजी नेत्रोंसे आंसुओंकी धारा छोड़ने लगे, और मढ़ीके भीतर बैठी हुई इंद्रावती अपने पतिको पहचान उनके वचन सुनकर आंसू बहाने लगी। राजा सोमदेवजीको दुःखित देखकर अश्वत्थामाजी कहने लगे---हे राजन् आप कुछ सोच न करो ईश्वरकी गति विचित्र है, जो दूसरेको मारना चाहता है वह औरसे मारा जाता है, सुनो---राजन्! हमने यहीं एक वटवृक्षपर कबूतरका जोड़ा बैठा देखा, एक वधिक उस वृक्षके नीचे धनुषबाण लिये आ पहुँचा और कबूतरके जोड़ेको देखकर बाण चढ़ा धनुष तानकर मारना चाहता था, इतनेमें एक बाज पक्षी ऊपरसे आया और कबूतरके जोड़ेको मारना ही चाहता था, ऊपरसे नीचे अपना काल देख कबूतरका जोड़ा भी घबड़ाने लगा कि अब मृत्यु आ गई, इतनेही में वटवृक्षकी जड़में बांबीसे एक सांप निकला और व्याधको डस लिया, वह गिर पड़ा और उसके हाथसे छूटा हुआ बाण ऊपर बाज पक्षीके जा लगा, ऐसे वे दोनों मर गये और कबूतर पक्षीका जोड़ा बच गया। इस कौतुकको देखकर हम यहां वनमें स्थिर हैं, हे राजन्। तुम्हारी स्त्री इस घोर वनमें एक कूपमें पड़ी थी, हमने उसे निकालकर पुत्रीके समान पालन किया है, सो आप अपनी स्त्री और पुत्रको लीजिये यह कह कर इंद्रावतीको मढ़ीसे बाहर बुलाकर सामने किया और पृथ्वीराजका हाथ पकड़ा दिया। महाराज सोमदेवजीके आनंदकी सीमा न रही पुत्रको हृदयसे लगाया, पृथ्वीराजने पिताको प्रणाम किया, अनंतर

अश्वस्थामाजीको प्रणाम कर स्त्री पुत्रको साथ ले महाराज सोमदेवजी अजमेर चलने लगे तब अश्वत्थामाजीने पृथ्वीराजको आशीर्वाद देकर एक अर्धचन्द्राकार बाण दिया और कहा कि यह बाण खाली नहीं जायगा और तुम शब्दवेधी बाण मारनेमें प्रसिद्ध होगे। तुमको सब शब्दवेध चौहान कहेंगे, तुम्हारा नाम पृथ्वी भरमें प्रसिद्ध होगा। इस प्रकार आशीर्वाद देकर जनेकी आज्ञा दी तब पृथ्वीराजने मुनिजीके चरणोंमें प्रणाम किया इंद्रावती और महाराज सोमदेव भी मुनिराजको प्रणामकर, अपने स्थानको चले और आकर पृथ्वीराजने कान्हदेवजीको प्रणाम किया और आशीर्वाद पाया।

जब पृथ्वीराज बारह वर्षके हुए तब अपने भाई कान्हदेवको अपना पुत्र सौंपकर महाराज सोमदेवजी परलोकगामी हुए। कुछ दिन उपरांत महाराज नाहू अपने पुत्र सोमदेवके शोकसे परलोकगामी हुए और महाराज पृथ्वीराज अनेक शूर वीर सामंतों सहित राज्य करने लगे। जो सौ मनुष्योंसे अपनी और अपनी सेनाकी रक्षा कर सके और सौको मार गिरावे उसको योद्धा कहते हैं, उसमें पांच हाथीका बल होता है। जो सौ योद्धाओंसे अपनी रक्षा भली भांति कर सके उसको शूर कहते हैं, उसमें दस हाथीका बल होता है। जो सौ शूरोंसे अपनी रक्षाकर सके उसको सांमन्त कहते हैं, उसमें २० हाथीका बल होता है। जो सौ सामन्तोंसे अपनी रक्षा कर सके उसको धवल कहते हैं, उसमें चालीस हाथीका बल होता है और जो सौ धवलोंसे अपनी रक्षा कर सके उसको सबल कहते हैं, उसमें अस्सी हाथीका बल होता है। इसमें महाराज पृथ्वी राज तो सबल थे। एकसौ आठ सामंत, सोलह सौ शूर तथा दस हजार योद्धा, इन सबके साथ महाराज पृथ्वीराजजी अजमेर का राज्य करते थे।

## पृथ्वीराजका दिल्लीपति होना

पश्चिम दिशामें अफगानिस्तान बादशाह सुलतान शहाबुद्दीन गोरी एक समय दिल्ली पर चढ़ आया और अनंगपालके पास एक दूत द्वारा कहला भेजा कि आपसे युद्ध करनेके लिये गजनी शहरका बादशाह आया हैं और अटक नदीपर आकर डेरा दिया है। यह समाचार पाकर अपने मंत्रियोंको बुलाकर सम्मति की कि यदि हम अटक नदीपर युद्ध करने जायं और दूसरा कोई राजा चढ़ आवे तो दिल्लीकी रक्षा कौन करेगा? मंत्रियोंने कहा कि आपके वंशमें तो कोई भी इस योग्य नहीं जो दिल्लीकी रक्षा कर सके, परंतु आपकी कन्या (इन्द्रावती) का पुत्र पृथ्वीराज इस योग्य है, उसको बुलाकर तब तक अपना राज्य सौंप दीजिये। यह सुनकर अनंगपालने अजमेरसे पृथ्वीराजको बुलाया और महाराज पृथ्वीराज अपने चाचा कान्हदेव, शूरवीर चंद कविको संग लेकर अनंगपालकी भेजी हुई, सेनाके साथ आदि भयंकर नामक अपने हाथीपर सवार होकर दिल्ली आकर अपने नाना अनंगपालके चरणोंमें प्रणाम किया। अनंगपालने पृथ्वीराजको हृदयसे लगा लिया और बोले कि पश्चिम से अफगानिस्तान के गजनी शहरका बादशाह चढ़ आया है। हम उससे युद्ध करने जाते हैं तबतक तुम यहां राज्य करो। यह सुन पृथ्वीराजने कहा कि इस प्रकारसे मैं आपका राज्य स्वीकार नहीं करूंगा। आप सबको समझाकर उनके सामने मुझे राज्य अधिकारी कीजिये और यह भी कह दीजिये कि यदि मैं भी लौटकर आऊँ तो पृथ्वीराजकी विना आज्ञा न आने पाऊँ। यह सुनकर अनंगपालने अपने मंत्री व कुटुम्बीजनों को तथा अन्य सब लोगोंको बुलाकर उनके सामने कहा कि हम अटकपर शत्रुसे युद्ध करने जा रहे हैं और अपना राज्य कोषादि सब पृथ्वीराजके आधीन करते हैं; तुम सब पृथ्वीराजकी आज्ञा मानना यह कह कर राजा अनंगपाल शत्रुसे युद्ध करने को चले गये। पृथ्वीराजने अनंगपाल की सेनाके सब मनुष्योंको रत्न वस्त्र धन आदि देकर प्रसन्न कर लिया और भोजनादि सत्कार से सबको आधीन कर लिया। अजमेर से अपनी चाची व भाई आदिको बुलाकर दिल्ली में बसाया और अपनी पूर्व सेनाको अजमेरगढ़की रक्षाके निमित्त रख दिया—अपने चाचा राव शूरको अधिपति किया। इस प्रकार दिल्लीके राज्याधिकारी पृथ्वीराज हुए उस समय पृथ्वीराज की आयु सोलह वर्ष की थी। उसी अवसरनें चामुंडाराय ब्राह्मण महाराज पृथ्वी राजके यहां आया जिसका वृत्तांत आगे लिखेंगे।

० अनंगपालकी बड़ी पुत्री सुन्दरीका विवाह विजयपालके साथ हुआ था। उसके गर्भसे जयचन्दका जन्म हुआ। कहीं ऐसा भी लिखा है कि सुन्दरीका विवाह जयचन्दके साथ हुआ था। इन दो बातोंमें नहीं मालूम कौन सी बात सत्य है? खैर जो हो वृद्ध होने पर राजा अनंगपालका चित्त इस असार संसारसे उठ गया। इस कारण बदरिकाश्रममें जाकर तपश्चर्या करनेकी और अपने कोई पुत्र न होनेसे दत्तक पुत्र लेने की इच्छा प्रकट की।

लोगोंको विश्वास था कि राजा अनंगपाल जयचन्दको दत्तक लेंगे परंतु ऐसा न हुआ। समय पाकर पृथ्वीराजको अजमेरसे बुलाकर राज्य दिया, इस बातसे जयचंदके चित्तमें जलन उत्पन्न हो गयी, जिसका परिणाम यह हुआ कि जयचंद पृथ्वीराजके शत्रु बन गये और पृथ्वीराजके शत्रु शहाबुद्दीन गोरीसे जा मिले। जिससे यह भारतवर्ष (हिन्दुस्थान) मुसलमानोंके हाथमें चला गया और उसकी स्वाधीनता सदाके लिये कूच कर गयी। आपस की फूटने हिन्दुस्तान को पराधीन कर दिया और पराधीनताके कारण हिन्दुओंको बहुत दुःख भोगने पड़े, जो इतिहासोंके पढ़नेसे साबित होता है। वर्तमान राज्यमें तो भारतमें स्वाधीनताका बहुत कुछ अंश लौट आया है जिससे उस समयका दुःख भूल-सा गया है।

## पृथ्वीराजका विवाह

गुजरातका राजा भोलाराम बड़ा ही अहंकारी था। पृथ्वीराजने उसका अहंकार चूर्ण किया और इच्छनकुमारीके साथ विवाह किया। फिर चन्द्रपुण्डार की कन्या दाहिनी नामवाली परम सुंदरीसे विवाह किया अनन्तर दिल्लीसे पूर्व दिशा की ओर समुद्र शिखर नामका एक नगर था, वहां यादववंशी राजा विजयपाल का पुत्र पद्मसेन राज्य करता था, पद्मसेन की कन्या पद्मावती परमसुन्दरी थी, उसका विवाह कमाऊं के राजा कमोदमनिके साथ निश्चय हुआ था परंतु पद्मावतीने पृथ्वीराजाके गुणों की प्रशंसा सुन रखी थी इस कारण पृथ्वीराज को अपना पति मानकर अपनी ओरसे पत्र भेजा। पृथ्वीराजने तोतेके द्वारा वह पत्र पाकर पढ़ा और पद्मावतीके साथ विवाह करनेका निश्चय किया। फिर एक छोटीसी सेना लेकर समुद्र शिखरपर चढ़ गये, विजयपाल और कमोदमनिको परास्त कर थोड़ी ही देरमें पद्मावतीको व्याहकर दिल्लीको लौट आये। फिर उरईके परिहार राजा माहिल की बहिन अगमाके साथ पृथ्वीराजका विवाह हुआ। अगमा रानी बड़ी बुद्धिमती थी इसी कारण सब रानियोंमें वही मुख्य पटरानी समझी जाती थी, उसीके गर्भसे द्रौपदीने बेला नामसे जन्म धारण किया था। × देवगिरिकी राजकन्या शशिव्रताके पानेकी आशासे कन्नौजाधिपति जयचन्द देवगिरिको गये, पृथ्वीराजने जाकर उस कन्याको हर लिया। पृथ्वीराजके साथ जयचन्दका युद्ध हुआ युद्धमें पराजित होकर जयचन्द कन्नौज लौट गये (पृथ्वीराज कर्णाटकको गये वहांसे केलहन नामवाली एक नायिकाको साथ लेकर लौट आये) अन्तमें कन्नौजाधिपति जयचन्दकी कन्या संयोगिताके साथ पृथ्वीराजका विवाह हुआ, इसका वृत्तांत विस्तारपूर्वक यहां नहीं लिखा जा सकता; परंतु यहां इतना कह देना आवश्यक है कि संयोगिताके लानेमें पृथ्वीराज और जयचन्दकी ओरसे बहुतसे शूरवीर मारे गये जिससे दोनों में निर्बलता आ गई, पृथ्वीराज इसी संयोगिताके प्रेममें मग्न रहा करते थे, राजकाज में आलस्य करने लगे। यह संयोगिता न थी किन्तु भरत खंड जैसे स्वाधीन हिन्दू राज्यकी वियोगिनी थी। धर्म और वैराग्य पृथ्वीराज में था ही नहीं किंतु काम, क्रोध, लोभ, मोह और अहंकार ये पांचों विकार पृथ्वीराज में थे। इन सबका फोटो पृथ्वीराजके चरित्रमें उतर आवेगा। संयोगिताके मोहमें फंसकर कामके बस होकर महलमें ही रहने लगे जिससे अराजकता फैलने लगी। वेतन (पगार) न मिलने के कारण सेना डामाडोल होने लगी, इसका परिणाम जो हुआ सो संक्षेपमें आगे लिखेंगे।

---

० परंतु हमको यही निश्चय होता है कि राठौरवंशी विजयपालके साथ सुंदरीका विवाह हुआ था।

× देवगिरि राजा मानकी कन्या सुंदरी शशिव्रता नामकी थी, उसका विवाह रानाने अपने पुत्र लक्ष्मणसेनके कहनेसे जयचंदके भाई वीरचन्दके पुत्रसे ठहराया था इसकी कथा विस्तृत है।

पृथ्वीराजकी बहिन पृथाके साथ चित्तौरपति समरसिंहका विवाह हुआ था। दिल्लीकी गद्दीपर बैठते ही पृथ्वीराजके हाथ नागौरके एक उपवनमें एक बहुत बड़ा खजाना लग गया, इस धनसे चौहान बहुत ही धनी हो जायेंगे। इस द्वेषसे कन्नौज और पाटनके राजाओंने पृथ्वीराजपर धावा किया और गजनीगढ़से शहाबुद्दीन गोरीको सहायताके लिये बुलाया। पृथ्वीराजने पाटनके राजाको हराकर चित्तौरके नरेश समर सिंहकी सहायतासे शहाबुद्दीनपर आक्रमण किया और उसे कैदकर आठ हजार घोड़े दण्ड लेकर छोड़ दिया यही पृथ्वीराजके पराक्रमका पहला काम था। फिर स्वदुवनमें बहुत धन पाया, उस धनको पृथ्वीसे निकालते समय शहाबुद्दीनने आक्रमण किया उस बार भी पहलेके समान पृथ्वीराजने इसको कैद कर बहुत सा धन दण्ड लेकर छोड़ दिया, तभीसे पृथ्वीराज धनी चौहान भी कहे जाते थे।

## चामुण्डवीर (चौड़ा ब्राह्मण) का वृत्तान्त

इन्द्रदत्त ब्राह्मण बकसरमें रहता था, उस गुणी ब्राह्मणके दो पुत्र थे — १ सूर्यमणि, २ चामुक्ड, ये दोनों देवीके उपासक थे। पांच वर्षकी पूजासे प्रसन्न हो देवीजीने आकाशवाणी द्वारा कहा कि ब्राह्मणो! अब तुम दोनोंसे हम प्रसन्न हैं इच्छानुसार वरदान मांगो! यह सुनकर सूर्यमणिने यह वर मांगा कि हे भगवती! हमको राज धन और यज्ञसे परिपूर्ण करो, देवीने कहा, 'एवमंस्तु'। चामुण्डने कहा हे भगवती! मैं कुछ दिन और पूजन करके वर मांगूंगा, यह कह बड़े प्रेमसे देवीजीका पूजन करने लगा। सूर्यमणिको व्याघ्रवंशी महाराजा रीवां नरेशने बुलाकर आदरपूर्वक बहुतसा धन दे अपना पुरोहित नियत किया। राज्यमें उत्तम अधिकार दिया दो वर्षके उपरांत देवीने चामुण्डसे कहा कि हे विप्र! अब वर मागो। तब चामुण्डने कहा—हे भगवती! रणमें विजय युद्धमें कुशलता और अमरत्व प्रदान कीजिये। तब देवीजीने कहा कि तुम युद्धमें कुशल होगे। अपनेसे समान वालोंके साथ युद्ध करके विजयी और योद्धाओंमें श्रेष्ठ होगे, परंतु अमरत्व संसारमें दुर्लभ है। रणमें सब शत्रु तुम्हारे हाथसे मारे जायेंगे। परंतु तुम्हारी मृत्यु दस्सराजके पुत्र (आल्हा) के हाथसे होगी। यह कहकर देवीजी अन्तर्धान हो गई और चामुण्डवीर अपने घर आया। इसके प्रमाणमें दलभद्रविलास के निम्नलिखित श्लोक हैं:—

"सर्वेषां त्वदरीणां च रणे मृत्युर्भविष्यति।
दस्सराजात्मजं प्राप्य भवान् गन्ता यमक्षयम् ।।४।।

एक दिन चामुण्डवीर दिल्ली गये, वहां द्वारपालके हाथ एक पत्र पृथ्वीराजके पास पहुँचाया; पृथ्वीराजने वह पत्र बांचकर चामुण्डवीरको अपने समीप बुलाया और प्रणाम किया। चामुण्डने आशीर्वाद दिया और राजाकी आज्ञासे सुन्दर आसनपर बैठ गये।

"ततो नृपस्तत्कुशलं विदित्वा कृतादरं तं निजदुर्गमध्ये।
ददौ निवासं कतिचिद्दिनानि विचारयंस्तद्गुण कर्मशीलम् ।।५।।
निरीक्ष्य विद्यारणभूजयत्वं तथा समालक्ष्य वरं महेश्याः।
सम्मंत्र्य सर्वं प्रददौ विलोक्य राजा स तस्मै निजभूमिभारम् ।।६।।
अथ प्रजानामधिपः स्वसैन्यमाहूय सर्वं वचसा समूचे।
मया द्विजोऽयं भवदाधिपत्ये प्रकल्पितो यः स च माननीयः ।।७।।

अनन्तर महाराज पृथ्वीराजने चामुण्ड ब्राह्मणसे कुशल पूंछ उसका वृत्तान्त जानकर अपने गढ़में इस ब्राह्मणके गुण कर्म स्वभाव जाननेके लिये कुछ दिन वास करनेकी आज्ञा दी ।।५।। फिर चामुण्डराजकी विद्या, रणभूमिमें जय तथा देवीके वरदानको भली भांति समझकर सबकी सम्मतिसे पृथ्वीराजने अपने राज्य का भार चामुण्डराजको सौंप दिया ।। ६ ।। और अपनी सेनाके मुख्य जनोंको बुलाकर यह कहा— मैंने इस ब्राह्मणको तुम लोगोंका मालिक किया है, ये जो आज्ञा करें इसे तुम सब लोग मानना ।। ७ ।।

## पृथ्वीराजका अविचार और अहंकार

राजा अनंगपालकी एक रत्नमञ्जरी नामकी वेश्या थी, उसके दो पुत्र बड़े बली रणमें कुशल पर्वताकार रूपवाले वीरहंता थे। उस वेश्याको चामुण्ड ब्राह्मणके कहनेसे पृथ्वीराजने दिल्लीसे निकाल दिया। तब वह वेश्या पचास हजार भट्ट और करोड़ों रत्न व अपने दोनों पुत्रों सहित दिल्लीसे निकलकर गढ़ गजनीको चली गई। दो वर्ष बाद गढ़ गजनीका बादशाह अलाउद्दीन अपने भाइयों सहित चतुरंगिनी सेना लेकर पृथ्वीराजसे युद्ध करने आया और उसकी सहायताके लिये अरबके बादशाहने एक लाख सेना ले दिल्लीको चारों तरफसे घेर लिया। युद्ध होनेपर पृथ्वीराजकी विजय हुई? ऐसे पांचबार गढ़ गजनीका बादशाह एक लाख सेना ले लेकर चढ़ा, किन्तु पांचों बार पृथ्वीराजकी ही विजय हुई, बादशाहको पकड़ बहुतसा धन दंड लेकर छोड़ दिया।

एक समय अरब देशका मीर एक लाख अस्सी हजार सेना लेकर अजमेरपर चढ़ आया और चाहा कि छल करके अजमेरका राज्य हर लिया जावे। इस कारण घोड़ों के सौदागर बनकर अजमेर में आये, नगर भरमें इनके घोड़ोंकी प्रशंसा होने लगी। पृथ्वीराजने भी घोड़ों की प्रशंसा सुनकर अपने मंत्री कैंमासको भेजा कैंमासने वहां जाकर घोड़ोंको और उनके सामानको देखकर ताज्जुब किया, सब घोड़ों को देख भालकर मीरके चढ़ने के लिये घोड़ेको मोल लेनेकी इच्छा प्रकट की। मीरने पहले तो उस घोड़े को बेचनेसे इंकार किया परंतु जब कैंमासने मुंह मांगा मोल देना चाहा, तब मीरने बेचना मंजूर किया। कहते हैं कि पृथ्वीराजने वह घोड़ा छत्तीस करोड़ रुपये देकर मोल लिया। इससे पृथ्वीराजका खजाना खाली हो गया इसी प्रकार और तरह से भी छलकर मीर सेनाने पृथ्वीराजको हानि पहुँचायी, अन्त में घोर युद्ध हुआ। मीर और मीरकी सेनाको राजपूतोंने विध्वंस कर दिया। यह समाचार सुनकर मीरके गुरु ख्वाजापीर को बहुत क्रोध आया और खुद अजमेरमें आकर, ख्वाजापीरने अपने दैविक करामतोंसे हिन्दुओंको सताना आरंभ कर दिया। * पृथ्वीराजने अनेक उपाय किये कि ख्वाजापीर किसीको न सतायें और हमसे परास्त होकर यहांसे चले जायं परंतु कोई उपाय न चला तब अपने मंत्रियोंके साथ पृथ्वीराजने अपनी धायकी लड़की परम सुन्दरी गूजरीको ख्वाजा-साहबका तप भंग करने के लिये भेजा, उसने वहां जाकर ख्वाजासाहबके सामने बहुतेरे हाव-भाव कटाक्ष किये परंतु सब व्यर्थ हुये। वह खुद उनकी मुरीद बनकर सेवा करने लगी तब लाचार होकर पृथ्वीराजने अपने मित्र कविचन्द वरदाईको भेजा कि जाकर ख्वाजा साहबको प्रसन्न करो। चन्दने जाकर अपनी चतुराई से ख्वाजा साहबको प्रसन्न कर लिया। ख्वाजासाहब इस बातपर राजी हुये कि यदि पृथ्वीराज अजमेर पीरोंके लिये छोड़दें तो हम किसीको न सतायेंगे। पृथ्वीराजने यह बात मान ली और अपनी सब सेना आदिको दिल्ली में भेजकर अजमेर पीरों के लिये छोड़ दी, तबसे अजमेर ख्वाजा पीरके नामसे प्रसिद्ध है।

जिसके शिरपर राज्यका मुकुट है उसको कभी सुख नहीं क्योंकि जिसके ऊपर राज्यशासनका भार रहता है उसके पीछे अनेक प्रकारकी चिन्ताएं लगी रहती हैं। परंतु शासकोंको अपनी मान मर्यादा और अपने पूर्वजोंके यशका बहुत ख्याल रखना पड़ता है। राजपूतोंमें यह विशेषता थी कि अपने कुल की मर्यादाके लिये किसी भी अड़चनकी पर्वाह नहीं करते थे, किंतु कर्तव्य पालनमें अनेक कठिनाइयोंके होते हुए भी तत्पर रहते थे। 'प्राण जायं पर वचन न जाहीं' यह उनका प्रधान सिद्धांत रहता था। पृथ्वीराज दिल्लीमें थोड़े दिन सुख से रहे कि उनके कठिन धर्म पालनका समय आ उपस्थित हुआ।

गढ़गजनीके बादशाह शाहबुद्दीनके दरबारमें एक सुन्दरी चित्रलेखा नामवाली वेश्या थी वह गाने, नाचनेमें बहुत निपुण थी। इसी कारण शहाबुद्दीन उसको बहुत चाहता था, परंतु वह उसके छोटे भाई हुसेनखां पर मोहित थी। जब शहाबुद्दीनने जाना तो दोनोंको मार डालने की आज्ञा दी; तब हुसेनखां चित्ररेखा को लेकर वहांसे भागकर हिन्दुस्तान आया 'और पृथ्वीराजके समीप आकर अपनी रक्षा निमित्त विनय करने लगा। पृथ्वीराजने सोचा कि इसने अच्छा काम तो नहीं किया लेकिन शरणागतकी रक्षा करनी चाहिए।

---

* भलभद्र विलासमें लिखा है कि युद्ध में ख्वाजापीरको पृथ्वीराजने मार डाला है।

यह विचार कर उसको नागोरमें रख दिया। शहाबुद्दीनको जब खबर मिली कि हुसेनखां को पृथ्वीराज-नागोरमें रख लिया है तब अरबखां सरदारको दिल्ली भेजकर पृथ्वीराजके समीप कहला भेजा कि हुसेनखां और चित्ररेखाको हमारे सुपुर्द करदो नहीं तो सुल्तानका दासत्व स्वीकारना पड़ेगा। अरबखां दिल्ली पहुँचा बादशाहका संदेश कह सुनाया। दासत्वका नाम सुनते ही पृथ्वीराजका शरीर मारे क्रोधके कांपने लगा और उत्तर दिया कि शहाबुद्दीनमें कुछ पराक्रम हो तो चढ़ाई करके प्रकट करे वृथा गाल मत बजावे। अरबखां यह उत्तर सुनकर लौट गया। उसी अवसर में देवगिरिके राजा मानकी शशिव्रता कन्या थी, मानने चाहा कि पृथ्वीराजके साथ इसका विवाह करें परंतु अपने पुत्र लक्ष्मणसेनके कहने सुननेपर जयचंदके भाई वीरचंदके पुत्रसे उसकी सगाई कर दी। यह सुनकर शशिव्रताने एक पत्र पृथ्वीराजके पास भेजा, पत्र पाते ही पृथ्वीराज अपने वीरों सहित देवगिरी पहुँचे और वीरचंदके साथ युद्धकर शशिव्रताको दिल्ली हर लाये यह समाचार सुन कन्नौजसे क्रोधपूर्वक राजा जयचंद बहुत सेना लेकर देवगिरीपर चढ़े, जयजंदने समझा कि राजा मानने पृथ्वीराजसे सहायता मांगी, पृथ्वीराजने चामुंडरायको बहुत सेना देकर भेज दिया चामुण्डराय ने राजा मान और रावल समरसिंहके भाई अमरसिंहकी सहायतासे जयचंदको हरा दिया, ग्यारह दिन तक युद्ध होता रहा। इस विजयके हर्षसे पृथ्वीराज अपने मंत्रियों सहित नर्मदा-तटपर हाथियोंके लिए गये थे। वहां लाहौरके गवर्नर चन्दपुण्डरीरने संदेश भेजा कि शहाबुद्दीनगोरी बहुत बड़ी सेना लिए हिन्दुस्तानपर चढ़ाई करनेके लिए आ रहा है। यह समाचार पाते ही पृथ्वीराज उसको रोकनेके लिए पंजाब पहुँचे। शहाबुद्दीनने जयचंदको कहला भेजा कि दिल्ली शून्य पड़ी है, अपनी हारका बदला चाहो तो दिल्ली पर चढ़ जाओ। बदलेके भूखे जयचन्दने यह न सोचा कि ऐसा करनेसे हिन्दुओंको सदाके लिए विदेशियोंका दास बनना पड़ेगा; जयचन्दने दिल्लीपर चढ़ाई की। यह खबर मिलते ही पृथ्वीराज दिल्ली पहुँच गये। शहाबुद्दीनने मैदान पाकर दिल्लीकी ओर कूच किया, परंतु चन्दपुण्डीरने मार्गमें ही रोक दिया। उधर पृथ्वीराज जयचन्दको हराकर शीघ्र दिल्लीसे चलकर शहाबुद्दीनसे लड़नेके लिये आ गये। सारूड़ेके मैदानमें सामना हुआ, यह सुनकर पृथ्वीराजकी ओर से हुसेनखां भी लड़नेके लिए आ गया। चित्तौरके रावल समरसिंहके सैनापतित्वमें पृथ्वीराजकी ओरसे जेत, पमार चामुण्ड ब्राह्मण और अन्य सरदार लड़ते थे। एक दिनरात युद्ध हुआ, पृथ्वीराजके तेरह और शहाबुद्दीनके चौसठ सरदार मारे गये। दूसरे दिन सबेरा होते ही सुलतानके ओरसे बीस हजार सेना लेकर तातारखांने धावा किया, पृथ्वीराजकी ओरसे हुसेनखांने सामना किया। बहुत देरतक लड़ाई होती रही, जब हुसेन खांकी ओरसे सब साथी मार डाले गये तब वह खुद तलवार लेकर तातारखांपर झपटा, तातार की गदाने उसका काम तमाम कर दिया, मरते-मरते उसने भी तातारखांका सिर तलवारसे काट डाला। चित्ररेखा हुसेनखांकी लाशके साथ जीती पृथ्वीमें गढ़ गई युद्ध होता रहा। पृथ्वीराजने बड़ी साहसके साथ अपनी सब सेना लेकर शहाबुद्दीनकी सेनापर धावा किया शहाबुद्दीन भी वीरताके साथ लड़ने लगा। अन्तमें राजपूतोंकी जीत हुई, सुलतानकी सेना भागने लगी, चामुण्ड वीरने पीछा किया और शहाबुद्दीनको पकड़ लाया। उसको लेकर पृथ्वीराज दिल्ली आये, कुछ दिनों कैद रख नौ हजार घोड़े आठ हाथी, बीस ढाल और हीरा मोती आदि दंड लेकर उसको छोड़ दिया।

यहां पृथ्वीराजने अविचार और अहंकारसे इस बातका विचार न किया कि आज हम शक्तिमान हैं फल शक्ति न रही तो ऐसे शत्रुको छोड़ देनेसे परिणाम क्या होगा ? इस लेखके उत्तरमें पृथ्वीराजके पक्षपाती लोग जो कुछ लिखें तो उनका पक्षपात है, परंतु हम यही कहेंगे कि महाराज पृथ्वीराज और राजा जयचन्दन देश भलाई की ओर कुछ भी ध्यान नहीं दिया, अपने अपने अहंकारके वश होकर परस्पर लड़ते रहे।

## पृथ्वीराजकी वीरता

पृथ्वीराजको शक्तिमान देखकर अनेक राजालोग गुप्तभावसे द्वेष मानने लगे और प्रजाको उभाड़ने लगे, कुछ लोग बदरिकाश्रममें अनंगपालके पास पहुँचे और शिकायत करने लगे। अनंगपालने कुछ ध्यान न दिया परंतु एक हिन्दी कहावत है कि 'कहे सुने दीवालें चल जाती हैं'। निदान अनंगपालने पृथ्वी राजको कहला भेजा कि तुम मुझसे आकर मिलो, अथवा राज्य छोड़ दो। इसके उत्तरमें पृथ्वीराजने कहला भेजा

कि बड़ोंकी आज्ञा हमको मानना चाहिये, परंतु हम निर्दोष हैं पायी हुई भूमिको छोड़ना क्षत्रिय धर्मके विरुद्ध है। यदि आपकी इच्छा ऐसी हो तो युद्ध करके यहां से निकाल दो, यह उत्तर पाकर अनंगपालने क्रोधकर चढ़ाई कर दी। पृथ्वीराजने नानाका सामना करना उचित नहीं समझा; इस कारण उनके धावको किलोमें रहकर ही रोका। चार दिन तक अनंगपालने धावा किया, जब देखा कि किला जीतना असंभव है तब लाचार होकर लौट गये और अपने माधव सरदारको गजनी भेजकर शहाबुद्दीनसे सहायता मांगी।वह यही चाहता था परंतु दो लाख सेना लेकर चढ़ आया, अनंगपालने भी दो हजार सिपाही, तीनसौ बैरागी एक हजार सवार लेकर सोनपुरमें सुल्लतान से जा मिले। इधर पृथ्वीराजने भी युद्धकी तैयारी की। दिल्लीसे पांच कोश, दोनों सेनाओंमें युद्ध होने लगा, पर पृथ्वीराजने यह आज्ञा फेर दी कि नानाजीको जीता पकड़ लेना उनपर कोई शस्त्र न चलाना। बहुत कालतक युद्ध होता रहा, अन्तमें सुल्लतानकी पराजय हुई। कैमाषने अनंगपाल को और चामुण्डरायने शहाबुद्दीनको पकड़ कर बांध लिया। पृथ्वीराज उस प्रकार विजय पाकर दिल्ली लौट आये एक दरबार किया उसमें अनंगपालको बुलाकर चरणोंमें प्रणाम किया और ऊँचे आसनपर बिठाकर पूछा कि पिताजी! आपको यह अयोग्य बुद्धि किसने दी, जो म्लेच्छोंका साथ कर आपने इतनी हानि कराई? अनंगपालने कुछ उत्तर न दिया। सुल्तान भी वहां लाया गया और दंड देकर छोड़ दिया गया। अनंगपाल भी तेरह महीने दिल्लीमें रहे, पृथ्वीराजने बहुत आदरसे रखा और उनकी सेवाका पूरा प्रबन्ध कर दिया तथा दिल्लीमें ही रहकर धर्म ध्यान करनेकी प्रार्थना की, परंतु अनंगपालने बदरिकाश्रममें ही रहना पसंद किया और जानेके लिए बहुत हठ किया, तब पृथ्वीराजने दस लाख मुद्रा, सौ नौकर और ग्यारह ब्राह्मण साथ देकर बदरिकाश्रम पहुंचा दिया।

उस समयके राजपूतोंकी शक्ति, ऐश्वर्य और देशभक्तिको विचारकर आश्चर्य होता है कि, जिस देशके राजपूत अपने देशकी रक्षाके लिए अपने प्यारे प्राणोंतकको कुछ नहीं समझते थे, वह देश कैसा विदेशियोंके हाथमें चला गया? इसके उत्तरमें अपनी अपनी सम्मतिके अनुसार लोगोंने लेख लिखे हैं, परंतु अधिक लोगों की अनुमति यही है कि; आपसकी फूटही राजपूतों की अवनतिका कारण है। यदि राजपूतों में एकता होती और वे देश हेतुके लिए आपसके वैर विरोधको दूरकर विदेशियोंका सामना करते तो न उनकी वह दशा होती जो उनके ऐसा न करनेसे हुई। राजपूतोंने अपने वंशगौरवके गर्वमें आकर आपस में लड़ना आरंभ कर दिया अतएव स्वाधीनताका अन्त हुआ। फूट ने ही उनका सत्यानाश किया कवि गंगने ठीक कहा है—

**कवित्त**

"फूटि गये हीराकी बिकानी कनी हाट हाट,
कहु घाटि मोल काहू बाढ़ि मोलको लयो।
टूटि गई लंका फूटि मिल्यो विभीषण राम,
रावण समेत वंश नाशवान ह्वै गयो॥
कहै कवि गंग दुर्योधनसे छत्रधारी,
तनिकके फूटेते गुमान वाको नै गयो॥
फूटते नरद- उठि जात बाजी चौरसकी,
आपके फूटे कहो कौनको भलो भयो॥ १॥

फूटने ही राजपूतों और उन्हींके साथ भारतको गारत कर दिया। महाराज पृथ्वीराजके समयके अन्तमें ही फूटने विशेष बल पकड़ा था और इसीसे उनके पश्चात् देश विदेशियोंके हाथ में लग गया। पृथ्वीराजने यह विचार न किया कि परस्पर विरोधके कारण हमारी शक्ति घटती चली जाती है, लोभमें आकर शहाबुद्दीनसे दंड लेकर उसको बार बार छोड़ते गये।

पृथ्वीराजने अपने चौहानी वंशके गर्वमें गाफर राजपूतोंमें अनेक शत्रु कर लिये थे, परंतु पृथ्वीराज का सामना करनेकी योग्यता रखनेवाले केवल दो ही थे एक गुजरातका चालुक्यराना भीमदेव, दूसरा कन्नौजका

राठौर राजा जयचंद । यदि भीमदेव और जयचंद शत्रुता न कर पृथ्वीराजकी सहायता करते तो भारतदेश भी आज संसारके स्वतंत्र राज्योंमें गिना जाता, परंतु ऐसा न करके उन्होंने स्वयं शहाबुद्दीनको भारतमें बुलाकर देशकी स्वतंत्रता उसको अर्पित कर दी । पृथ्वीराजको भीमदेव और जयचंदके साथ अनेक युद्ध करने पड़े ।

भीमदेव और पृथ्वीराजके आपसी झगड़ेका हाल इस प्रकार है कि भीमदेव गुजरातका राजा था, उसके पास बड़ी सेना थी । कच्छ, काठियावाड़ झालावाड और मालवाके राजा उसके आज्ञाकारी थे । अमरकोशके कर्ता अमरसिंह जैन उसके मंत्री थे । उसके काका सारंगदेव के १ प्रतापसिंह, २ अमरसिंह, ३ गोकुलदास ४ गोविंद, ५ हरिसिंह, ६ श्याम और ७ भगवान् ये सात पुत्र थे, वे सब शूर वीर थे, सारंगदेवकी मृत्युके पश्चात् उनकी भीमदेवके साथ अनबन हो गई, इस कारण वे सातों भाई दिल्ली आकर पृथ्वीराजके आश्रय रहने लगे । एक दिन पृथ्वीराजकी सभा मे महाभारतकी कथा हो रही थी उस समय सभामें सब शूर सरदार बैठे थे, कथामें एक स्थानपर वीररसका प्रसंग आया उसको सुनकर वीरोंके नेत्र लाल हो गये, भुजायें फड़कने लगीं । सारंगदेवके बड़े पुत्र प्रतापसिंह ने मोछपर हाथ फिराया, पृथ्वीराजके काका कन्ह चौहानने देख लिया चौहानोंकी सभामें आश्रित युवा चालुक्याका यह वीरकर्म कन्हसे सहन न हुआ । कन्हने भयंकर क्रोधसे उसी समय तलवारसे प्रतापसिंहका शिर काट डाला, यह देख प्रतापसिंहके छहों भाइयोंने कन्ह पर धावा किया कन्हने सबको मार डाला, सब सभासद चित्रसमान बैठे देखते रहे । पृथ्वीराजको कन्हका यह नीच कर्म सहन न हुआ, क्रोध करके कन्हको कुछ बुरा भला कहकर धिक्कार, कन्हने अपने बचावमें यह कहा कि, मेरी प्रतिज्ञा है कि मेरे सामने जो मूंछ पर ताव देगा उसको मैं जीता न छोडूंगा । यह सुन पृथ्वीराजको कन्हका इतना गर्व सहन न हुआ और आज्ञा दी कि, आंखों में पट्टी बांध रक्खो, तबसे कन्हकी आंखों में पट्टी बँधी रहती थी । युद्ध समय पट्टी खोली जाती थी, यह समाचार पाकर भीमदेवने अपना बड़ा अपमान समझा कि हमारे चचेरे भाइयोंको निरपराध मार डाला इस अपमानका बदला लेनेके लिये दिल्लीपर चढ़ाई करनेका निश्चय किया । परंतु वर्षाकाल होनेके कुछ समय तक वह चढ़ाई न कर सका ।

उस समय आबूगढ़ पर पमार राजा जेतसिंह राज करता था, वह भी एक स्वतन्त्र बलवान् राजा था । उसके १ सलख नामक पुत्र था और १ मन्दोदरी, २ इच्छनकुमारी नामक दो कन्यायें थीं । इच्छनकुमारीके रूप लावण्यकी प्रशंसा देशभरमें फैल रही थी, मन्दोदरीका विवाह भीमदेवके साथ हुआ था । इच्छनकुमारीकी प्रशंसा सुनकर भीमदेवने जेतसिंहको कहला भेजा कि, इच्छनकुमारीका विवाह मेरे साथ करो या आबूगढ़ छोड़ दो । उसके उत्तरमें जेतसिंह ने कहला भेजा कि भीमदेवको बड़ा गर्व है पर पमार उसकी गीदड़ भभकीसे डरनेवाले नहीं हैं । यह सुन भीमदेवने क्रोधमें आकर आबूगढ़पर चढ़ाई करदी, सो समाचार पाकर जेतसिंहने इच्छनकुमारीको पृथ्वीराजके यहां भेज दिया और अपने पुत्र सलखको भेजकर पृथ्वीराजसे सहायता मांगी । पृथ्वीराज आबूगढ़ तक नहीं पहुंच पाये थे कि भीमदेव आबूगढ़ पर चढ़ आया । अँधेरी रातमें आबूगढ़को विजय किया, जेतसिंहने बड़ी वीरतासे सामना किया, परंतु अन्तमें मारा गया, भीमदेवने आबूगढ़को अपने वशमें किया तब तक सलख और पृथ्वीराज पहुँचे । दोनों सेनाओंमें घोर संग्राम हुआ । भीमदेव हारकर गुजरात लौट गया । उसी अवसरमें महाबुद्दीन गोरीने कई बार दिल्लीपर चढ़ाई की, परंतु हरवार उसकी हार हुई पृथ्वीराजने दंड ले लेकर छोड़ दिया । अनन्तर पृथ्वीराज और भीमदेवमें बड़ा भयंकर युद्ध हुआ । भीमदेवको पृथ्वीराजने मार डाला, भीमदेवके पिता कचरारायने पृथ्वीराजकी अधीनता स्वीकार कर ली । पृथ्वीराज उनको पाटनकी गद्दीपर बिठाकर दिल्ली लौट आये, इस विजयने पृथ्वीराजका आधिपत्य दिल्लीसे दक्षिणतक फैला दिया था । राजपूताना, मालवा और गुजरातके सब राजा पृथ्वीराजके अधीन हो गये । केवल कन्नौजके राजा जयचन्द और बुन्देलखंडकी राजधानी महोबेके चन्देलवंशी राजा परिमाल ये दोनों पृथ्वीराजके अधीन न थे ।

शहाबुद्दीनगोरी बार बार पृथ्वीराजसे हराया जाकर भी सदा पृथ्वीराजको सतानेका अवसर देखता रहता था, जासूस भेष बदलकर दूत दिल्लीमें घूमते रहते थे और खबरें भेजा करते थे । जब पृथ्वीराज पद्मावतीको लेने समुद्र शिखर गये थे और वहांसे लड़कर पद्मावतीको ब्याहकर दिल्लीको थोड़ी सेना लिये आ रहे ।

थे उस समय शहाबुद्दीनको खबरमिली कि पृथ्वीराज थोड़ी सेना लिये दिल्ली जा रहे हैं। उसने आकर मार्गमें ही रोक लिया और युद्ध होने लगा, पृथ्वीराजने उसे कैद कर लिया और आठ हजार घोड़े दंड लेकर छोड़ दिया। पृथ्वीराज दिल्ली पहुंचे; परंतु सेनाके कुछ घायल मार्ग भूलकर भकटते हुए महोबा पहुँचे, सन्ध्याका समय था, प्रबल वायुके साथ वर्षा होने लगी जिससे वे घायल और भी व्याकुल हो गये। समीप ही राजा परिमालका एक उपवन था उसमें वे घायल अपनी रक्षाके निमित्त जाने लगे तो बागके मालीने रोका, एक घायल ने उस मालीका शिर काट डाला, मालीकी स्त्रीने जाकर मल्हना रानीसे कहा, रानीने राजाको सुनाया राजाने कुछ सेना भेजी, घायलोंने लड़कर उस सेनाके सब बुन्देलोंको मार डाला तब परिमालको बहुत क्रोध आया और ऊदनिको बुलाकर आज्ञा दी कि उनको बांध लाओ और मार डालो। ऊदनिने कहा—महाराज ! घायलोंपर प्रहार करना शूरोंका धर्म नहीं है, इन घायलोंको दमन करनेसे फिर पृथ्वीराजसे लड़ना पड़ेगा। यह सुनकर माहिल परिमालसे कहने लगा कि ऊदनि डरता है इस कारण पृथ्वीराजके घायलोंको मारना नहीं चाहता, कानके बच्चे परिमालने ऊदनिको डपटकर आज्ञा दी कि शीघ्र जाकर उन घायलोंको मारो। लाचार होकर ऊदनि गये और घायलोंपर आक्रमण किया। उन बीस घायलोंमें कनक चौहान नामका एक बड़ा वीर सैनिक था, उसने उनका नेता बनकर बड़े साहसके साथ ऊदनि वीरका सामना किया परंतु ऊदनिके साथ कब तक ठहर सकते थे, ऊदनिने उन सबको समाप्त कर दिया यह लड़ाई चन्देलेके नाशका कारण हुई, इस लड़ाईसे पृथ्वीराज और चन्लेमें खैर हो गया। पृथ्वीराजने उक्त समाचार सुनकर चढ़ाई की और सिरसासे महोबे तक युद्ध हुआ। आल्हखण्डमें अनेक युद्ध महोबेवालोंसे और पृथ्वीराजसे हुए इन सब युद्धों में माहिल ही कारण रूप था।

कन्नौजराज्य दिल्वी राज्यसे अधिक समृद्धशाली था, राजधानी कन्नौज उस समय एक सर्वोपरि नगर था, उसका घेरा पंद्रह कोश था, मनुष्य संख्या बहुत अधिक थी, तीस हजार दूकानें तमोलियोंकी थीं, इससे वहां की बाजारका अनुमान कर लीजिये। अस्सी लाख सेना थी, जयचन्दको अपनी शक्तिका बड़ा अभिमान था जयचन्दने राजसूययज्ञ करके संसारमें अपनी कीर्ति स्थापन करनेकी इच्छा की सब प्रकारका प्रबन्ध कर देशदेशांतरोंके राजाओंको अपनी सेवामें उपस्थित होनेका संदेश भेजा। भारत वर्षके प्रायः सभी ही राजदूत नरेश अपने दलबल समेत जयचन्दकी आज्ञानुसार कन्नौजमें आ पहुंचे परंतु पृथ्वीराज और रावल समरसिंह ने आना उचित न समझा। जयचन्दके भेजे हुए दूतसे पृथ्वीराजने अभिमान भरे वचन कहकर उसको सभासे निकाल दिया। इस अपमानका बदला लेनेके लिये जयचन्दने अपने भाई बालुकारायको साठ हजार सेना देकर पृथ्वीराजको पकड़ लानेके लिये भेजा और इधर यज्ञका मुहूर्त निकट आया जानकर जयचन्दने एक सुवर्णकी मूर्ति बनवाकर एक छड़ी उसके हाथमें दे पृथ्वीराजके नामसे द्वारपालके स्थानमें खड़ी कर दी। यह खबर पाकर पृथ्वीराजको बड़ा क्रोध आया और जयचन्दके यज्ञ विध्वंस करनेकी प्रतिज्ञा कर कान्हकी सम्मतिसे कुछ सेना साथ लेके आगे बढ़े और खौखन्दनामक स्थानमें युद्ध कर बालुकरायको मार डाला और राठोर सेनाको मार भगाया। यह समाचार कन्नौजमें पहुंचा, सुनते ही जयचन्दको बड़ा क्रोध आया और शोक छा गया, यज्ञको बन्द करके जयचन्दने दिल्लीपर चढ़ाई करने का विचार किया। परंतु इस समय एक ऐसी घटना हुई कि जिससे चढ़ाई न हो सकी।

## संयोगिता स्वयंवर

संयोगिता नामकी एक कन्या जयचन्दकी रानी जुन्हाईके गर्भसे उत्पन्न हुई थी। उसके समान सुन्दर कन्या भरतखंडमें न थी। सखियों द्वारा उसने पृथ्वीराजकी प्रशंसा सुन रखी थी। इस कारण उसने पृथ्वीराजकी अर्धांगिनी बननेकी प्रतिज्ञा कर ली थी। यह हाल रानी जुन्हाईने सुना और जयचन्दको सुनाया तो जयचन्द को बड़ा शोक हुआ। उसका प्रेम हटानेके लिये जयचन्दने अनेक उपाय किये परंतु कोई उपाय काम नहीं आया। तब संयोगिताके स्वयंवर की इच्छा प्रकट की जो मंडप यज्ञके लिये रचा गया था उसीमें संयोगिताका स्वयंवर रचा गया। संयोगिता हाथमें वरमाला लिये हुए सभा में पहुँची और सब राजाओंको छोड़ उसने पृथ्वीराजकी प्रतिमाके गलेमें माला पहिना दी। इससे जयचन्दका क्रोध लज्जाके कारण और भी बढ़ गया, और कन्नौजके

एक ओर गंगाके तटपर एक विशाल महलमें संयोगिताको रख दिया और रखवारीके लिये अनेक दासियां तथा सैनिक नियुक्त कर दिये । जब यह समाचार पृथ्वीराजने सुना तब उनका मन संयोगिता के प्रेमकी ओर खिंच गया और विचार किया कि जैसे बने वैसे संयोगिताके साथ विवाह कर दिल्ली लाना चाहिये । प्रगट रूपसे यह काम होना कठिन था, इस कारण ग्यारह सैनिक सहित सेवकके भेषमें चन्दकविके साथ कन्नौजको चल दिये । पृथ्वीराजके सरदार भी भेष बदलकर चन्दकविके साथ हो लिये वहां पहुँच सेनाको कन्नौजके बाहर छोड़ चन्दकवि राजा जयचन्दके दरबारमें पहुंचे । साथमें पृथ्वीराजको अपने सेवकके रूपमें ले गये, जयचन्दने कविचन्दका स्वागत किया और कुछ समय तक अलंकारके साथ वार्तालाप किया । जयचन्द बोले–हे चन्द संजयके समान बुद्धिमान् तुम पृथ्वीराजके दरबारमें थे, फिर उन्होंने निष्कारण हमारे भाईको मारकर हमारे यज्ञमें विघ्न क्यों किया ? दिल्लीपति महाराज अनंगपाल हमारी सेवा करते थे । हम भी उनकी मान मर्यादाकी रक्षा करते थे । इन्होंने हमारी आज्ञा बिना पृथ्वीराजको दत्तक पुत्र बनाया तब केवल उनकी सेवा पर दृष्टि करके हमने क्षमा की । आज अस्सी लाख सेना हमारी आशा में है । सब हिंदू मुसलमान हमारे आतंक से थरथर कांपते हैं, फिर पृथ्वीराजने जान बूझकर सिंहकी पूछ दबानेका कैसे साहस किया ? यह सुनकर चन्दने उत्तर दिया महाराज ! पृथ्वीराजकी सिंहकी पूछ दबानेका अभ्यास तो जन्मसे है परंतु वे आपको सपुच्छ नहीं समझते थे । यदि परस्परके उपकारको ही सेवा समझते हैं तो महाराज पृथ्वीराजने, आपकी सेवामें क्या कसर की ? जब आप दक्षिण देशपर चढ़कर गये पीछेसे शहाबुद्दीन गौरी कन्नौजपर चढ़ आया था यदि उस समय पृथ्वीराजने आपकी रक्षा न की होती तो आपको दक्षिण सिधारनेके सिवाय और कौन सा मार्ग था फिर जब आप ऐश्वर्यमदमत्त होकर धर्मकी मर्यादा तोड़ने लगे 'अश्वमेधं गवालम्भं संन्यासं पलपैतृकम् । देवराच्च सुतोत्पत्तिः कलौ पंच विवर्जयेत् ॥" अर्थात् अश्वमेधयज्ञ, गोमेधयज्ञ, संन्यास, मांससे पितरोंकी पिंडदान, देवरसे पुत्र उत्पन्न करना ये पांच कर्म कलियुगमें वर्जित हैं इस महावाक्य के विपरीत कविवर्जित यज्ञ आरंभ कर दिया तब पृथ्वीराजजीने अपने सरल स्वभावसे केवल एक बार धनुष की टंकोर करके आपको चेता दिया तो क्या अनुचित किया ? यह उत्तर सुनकर जयचन्द कहने लगे कि कविचन्द ! क्या तुम इतना भी नहीं जानते कि कलियुग कैसा ? काल राजाका कारण नहीं किंतु राजा कालका कारण है । महाभारत में लिखा है –

'कालो वा कारणं राज्ञो राजा वा कालकारणम् ।
इति ते संशयो मा भूद्राजा कालस्य कारणम् ।'

इससे तुम्हारा बलबाणीमें है ऐसा शास्त्रमें नहीं । अच्छा बताओ इतने मुकुटधारी राजा इस समय हमारी सभामें बैठे हैं इनमें पृथ्वीराज किसकी अनुहार है ? इसके उत्तरमें कविवर चन्द "इसो" शब्द कहती बार सेवक रूप पृथ्वीराजकी ओर पीछेको हाथ करके कहने लगे –

दक्षिण दिशि यमलोक

छप्पै–"इसो राजा पृथिराज जिसो गोकुलमें मोहन ।
इसो राज पृथिराज जिसो भारतमें अर्जुन ॥
इसो राज पृथीराज जिसो अभिमानी रावन ।
इसो राज पृथीराज राम रावन संतापन ॥
बरस तीस छै अधिक हैं तेजपूंज अनुपम वदन ।
इमि जपै चन्दवरदाय व पृथ्वीराज अनुहार इन ॥१॥

यह सुनकर जयचन्दने पृथ्वीराजकी ओर देख कर विचार किया कि जब मैं इस सेवकको ओर देखता हूं तो इसके मुखपर मुझको राजतेजकी झलक प्रत्यक्ष दिखाई देती है । इसकी अवस्था भी पृथ्वीराजसे मिलती

हुई है, चन्द पृथ्वीराजको अनुपम वदन कहकर इसकी अनुहार बताता है मेरे अपमान-सूचक वचन सुनकर इसका मुख लाल होगया। होठ फड़क उठे, क्रोधित सांपके समान नथुने फुंकार मारने लगे, सिंहके रुधिर पूरित दांतोंके समान नेत्र लाल हो गये, भृकुटीसे युगान्तक रुद्रके तीसरे नयन खुलनेकासा भाव दिखाई देने लगा। ये लक्षण साधारण मनुष्यके नहीं हो सकते, इन लक्षणोंसे तो यही जान पड़ता है कि यह पृथ्वीराज है इसके पकड़नेका यह अवसर अच्छा है परंतु यह पृथ्वीराज न हुआ तो बड़ी हंसी होगी, लोग कहेंगे कि पृथ्वीराज तो हाथ नहीं आता सेवकको पकड़कर अपना मन संतोष करते हैं। यह विचारकर जयचन्दने मनमें कहा कि *करनाटकीको बुलाऊं, वह पृथ्वीराजके महलमें रही है वहां से अलग होनेपर भी पृथ्वीराजको ही पुरुष समझकर शिर ढकती है, जो वह यहां आकर अपना सिर ढांक लेगी, तो इसके पृथ्वीराज होने में कुछ संदेह न रहेगा। यह सोचकर करनाटकीको सभामें बुलाया, उसने सभामें आकर पृथ्वीराजको देख शीघ्र घूंघट कर लिया यह देख चन्दने तुरंत दोहा पढ़ा –

"कर नाटक कौशलमयी, तज संकोच दरबार।
यहां कुशल सब होयगी, कहु निज वृत्ति विचार।।"

करनाटकीने चन्दका इशारा समझ तुरंत घूंघट खोल दिया। जयचन्दने उससे इस व्यवहारका कारण पूछा, करनाटकीने उत्तर दिया कि महाराज! पृथ्वी और चन्दका दृढ़ संबंध समझकर मैंने इतनी मर्यादा की, जो पृथ्वीराजको प्रत्यक्ष देख लेती तो शिर ढककर क्यों उघाड़ती इस उत्तरसे जयचन्दका संदेह कुछ कम हुआ, परंतु सर्वथा निवृत्त न हुआ। जयचन्दने मनमें कहा कि क्या करें संदेह नहीं जाता, अच्छा अभी तो ये यहां ठहरेंगे गुप्त दूत भेजकर उनका सब भेद ले लिया जायगा। यह विचारकर सेनापति रावणसे कहा कि, नगरके पश्चिम मखमलके डेरोंमें चन्दजीको ले जाकर ठहराओ और मिहमानीका सब सामान पहुँचाओ इनको किसी प्रकार का परिश्रम न हो। यह सुनकर सेनापतिने कहा "जो आज्ञा।" अनन्तर मंत्रीने चन्दको, पान देकर विदा किया। चलते समय चन्दने यह पढ़ा –

"जय जय चन्द सदा रहे, यही विधि आनंद।
कुमुद विकाश प्रकाश. लखि, होय कमलद्युति मन्द।।"

इस नोहामें ध्वनिसे जय जय शब्द भिन्न उच्चारण करके चन्द अपनी विजयका बोध करता है, रावणने चन्दको ले जाकर ठहराया। अनन्तर जयचन्दने अनेक दूत दूती भेजकर भेद लेना चाहा; किन्तु जब कुछ भेद नहीं जान पाया तब अचानक मंत्रीको साथ ले चन्दके डेरेमें गये। देखते ही सेवकने डेरेमें जाकर कहा कि महाराज! जैसे निर्मल आकाशमें एकाएक बादल प्रकट हो जाते हैं उसी प्रकार इस समय राजा जयचंद अपने डेरोंमें अचानक आ पहुंचे और चन्दसे मिला चाहते हैं। यह सुनकर चंदने कहा उनको सत्कारसे जल्दी लिवा ला, सेवक गया और पृथ्वीराज पलंगसे नीचे उतरकर बैठ गये, चन्द पलंगपर बैठे। जयचंदको मंत्री सहित आते देखकर चंद पलंगसे उतरकर जयचंदको ऊँचेपर बिठाकर आप नीचे बैठ गये। तब जयचन्द मुसक्याकर बोले एक बादल प्रगट होने से चन्दको कुछ मलिनता तो नहीं हुई? यह सुनकर चन्दने मनमें कहा क्या इन्होंने सेवककी बात सुन ली; महराजको पलंगपर बैठे तो नहीं देख लिया? यह सोचकर प्रगटमें बोले महाराज! बादलसे चन्द्रको मलिनता हो तो कुछ हानि नहीं परंतु बादलकी जल वृष्टि से प्यारे पपीहाकी प्यास अवश्य बुझानी चाहिये। यह सुनकर जयचन्दने कहा –

*यह करनाटकी पृथ्वीराजकी वेश्या थी, पृथ्वीराज इसको बहुत चाहते थे। एक समय कैमाष और करनाटकी एक दूसरेपर मोहित हो गये और परस्पर गुप्त संबंध रखने लगे, जब पृथ्वीराजको मालूम हुआ तब पृथ्वीराजने कैमाष को मार डाला, परंतु करनाटकी भागकर कन्नौज आई और संयोगिताकी दासी बनकर रहने लगी। उसीने पृथ्वीराजकी प्रशंसा कर संयोगिताका चित्त पृथ्वीराजकी ओर झुका दिया था।

सोरठा–"मिलत कर्म अनुसार, बहुत पपीहन है स्वाति जल।
बहुत उपल प्रहार, होत एक ही जलदसों ॥"

फिर मंत्री ने कहा–

दोहा–"रत्न बिन्दु वरषै, नृपति सुरपति, सम सर्वत्र।
हतभागे सूखे रहैं, शिर दरिद्रको छत्र ॥"

अथवा

दोहा–"सुरपति सम सर्वत्र प्रभु, कंचन वर्षत नीर।
माथे छत्र दरिद्रका, बूंद न परत शरीर ॥"

यह सुनकर चन्दजी चुप हो रहे, अन्तर पृथ्वीराजको जयचन्दके लिये पान देनेकी आज्ञा दी; तब पृथ्वीराजने विचारा कि हथेलीपर रखकर सेवककी भांति पान देना ठीक नहीं, यह विचार दाताओं के समान अंगुलियोंसे पकड़कर पान दिया जयचन्दने अस्वीकार किया, परंतु कवि चन्दके समझाने से पान ले लिया। पान देते समय पृथ्वीराजने जयचन्दके हाथमें एक ऐसा झटका दिया कि जयचन्द गिरते गिरते संभल गये। तब जयचन्दने जान लिया कि यह पृथ्वीराज है। तुरंत जयचन्द मंत्री समेत चल दिये और सेनापति रावणको बुलाकर आज्ञा दी कि चन्दके डेरेको घेरकर पृथ्वीराजको बांध लो। आज्ञा पातेही सेनापति रावण तीन लाख सेना लेकर चढ़ा और चारों ओरसे चंदके डेरेको घेर लिया, यह सुनकर पृथ्वीराजने युद्ध करना चाहा तब संयमराय के पुत्र लंगरीरायने सेनापति बन केवल दो हजार घुड़सवार सेनाकी सहायतासे रावण और उसकी तीन लाख सेनाका नाश कर डाला, परंतु किल्विषा नामवाली तोपके गोलेमें लंगरीराय भी वहीं समाप्त हो गया।

जिस समय यह युद्ध हो रहा था उस समय नगरके उत्तर ओर गंगा तटपर एक सवार अपने घोड़ेको पानी पिला रहा था, उसके वस्त्र और चेहरेसे यह जान पड़ता था कि अभी युद्धसे चला आ रहा है उसके अंग अंगसे वीर रस टपक रहा था। घोड़ेको जल पिलाकर वह चलनेही को था कि घोड़ेकी आयालमेंसे एक मोती टूटकर अचानक जलमें गिर पड़ा, उसको भक्ष्य पदार्थ जानकर मछलियाँ उछलकर झपटने लगीं, यह तमाशा देखकर सवारका मन प्रसन्न हो गया और वह अपने हाथसे मोती तोड़कर जलमें डालने लगा, जब आयालके सब मोती डाल चुका तब घोड़ेकी पूंछकी ओर हाथ बढ़ाया और मोती तोड़ तोड़कर फेंकने लगा यह कौतुक संयोगिता अपने महलके झरोखेसे देख रही थी और देखनेमें इतनी लीन थी कि उसको अपनी शरीरकी भी सुध न थी। संयोगिता युद्धके समाचार पाकर छतपर जा रही थी परंतु संचार को देखते ही झरोखेही में खड़ी रह गयी करनाटकीके कहनेसे जाना कि यह सवार पृथ्वीराज है, जब घोड़ेके पूंछसे मोती चुकते जाना तब संयोगिताने दो थाल मोती अपनी दो दासियोंके हाथ भिजवा दिये एक थाल एक दासीने घोड़ेकी पूंछपर रख दिया, पृथ्वीराज मछलियों के दृश्यमें लीन था जब एक एक थालके मोती हो चुके तब दूसरा थाल रख दिया गया। जब वह भी हो चुका तब थालीमें हाथ लगा ध्यान भंग हो गया, पीछे देखा तो दो सुन्दरियोंको खड़े देखा, पूछा तुम कौन हो? उन दोनोंने कहा कि हम संयोगिताकी सखियां हैं। आप महलमें चलिये। पृथ्वीराज तुरंत प्रसन्नता पूर्वक महलमें गये, दोनों प्रेमी मिलकर प्रसन्न हुए। संयोगिताकी प्रार्थनासे रात भर महलमें रहकर गांधर्व विवाह किया, प्रभात होते ही लौटनेका बचन दे अपने डेरे पर आये मंत्रियोंने भी रातका सब हाल जाना पश्चात् यह निश्चय हुआ कि संयोगिताको हरकर दिल्ली ले जाना चाहिये। इस अभिप्रायसे पृथ्वीराज अपने सब सरदारोंको साथ ले संयोगिताके महलमें पहुँचे और अपना अभिप्राय प्रगटकर संयोगिताको वीरवेषमें अपने साथ लिया। कुछ दूर जाकर विचार किया कि इस प्रकार

चोरोंके समान काम वीरोंको नहीं चाहिये, यह विचार कर चन्द कविको जयचंदके पास जानेको कहा कि जाकर इस बातकी सूचना दे दो । चन्दने राजनीति सम्बन्धी दो चार बात कहकर कहा कि सूचना देनेकी क्या आवश्यकता है । जयचन्दको स्वयं सूचित हो जायगा । आपका काम बन गया आप घर चलिये यह सुनकर पृथ्वीराजको कुछ क्रोध आया, तब चन्दने कहा कि –

दोहा–"सचिव वैद्य गुरु तीनि जौं, प्रिय बोलहिं प्रभुआश ।
राज देह अरु धर्म कर, होय बेग ही नाश ।।"

महाराज ! क्रोध नहीं करना चाहिये सच्ची वीरता तो क्रोध रोकने ही में है । भला जो मनुष्य अपना क्रोध न रोक सकेगा वह शत्रुको कैसे रोक सकेगा ? सुनकर पृथ्वीराजने कहा कि हमारे चित्तमें यही डट गया है कि तुम जाकर जयचन्दसे संयोगिता समेत हमारे दिल्ली जानेका समाचार कह दो । वृथा समय मत खोओ और विवाद करके आज्ञा भंग मत करो, इतनी बात सुनते ही चन्द कवि वहांसे चल दिये और जयचन्दकी सभामें पहुंचकर आशीर्वाद दिया ।

दोहा–"श्रीगोविंद प्रतापसे, सुख भोगैं जयचंद ।
चितकी सब चिंता मिटै, रहै सदा आनंद ।।"

जयचन्दने चन्दसे कहा – कहो कविराय ! क्या कोई नवीन समाचार है । चंद बोले–महाराज ! राजकुमारी संयोगिता प्रसन्न हैं । पृथ्वीराजजी संयोगिता संयुक्त दिल्ली जानेके लिये आपसे अनुमति चाहते हैं । सुनते ही जयचंद बोले – आह ! क्या संयोगिता पृथ्वीराजके साथ है ? हमने यज्ञ किया जिसमें घीके बदले रुधिर की आहूति दी गई । यह सुन चंदने कहा, कि आप इतने दुःखित क्यों होते हैं ? पृथ्वीराज आपके पुराने व्योहारी हैं, ईश्वरने उनका और राजकुमारीका संबंध योग्य बनाया है । कन्या किसी को देनी ही पड़ती है यह कैसा अच्छा हुआ है कि राजकुमारीने जिसकी स्वर्णप्रतिमाके गलेमें वरमाला पहनायी थी उसीके साथ सम्बन्ध हो गया । यह सुनकर जयचन्द बोले – चंद तुम क्यों जलेपर नोन छिड़कते हो ? माता पिताकी सम्मति विना यह सम्वन्धकी रीति कैसी ? इसमें हमारे लिये कैसी लज्जाकी बात है ? चंदने कहा – स्वयंवर में माता पितासे सम्मति लेकर वर-माला पहनानेकी रीति नहीं सुनी गयी फिर इसमें लज्जाकी कौनसी बात है ? जयचन्द बोले–कुछ भी हो, इस विषयमें पृथ्वीराजकी ओरसे हमारा ऐसा अपमान हुआ है कि हम उसका बदला अवश्य लेंगे, जो चन्द्रादि ग्रह पश्चिमके बदले पूर्व दिग्गमन करेंगे तो भी यह सम्वन्ध न होगा । जयचन्दकी यह बात सुनकर चन्दने उत्तर दिया कि चन्द्र आदि ग्रहोंके पूर्व दिग्गमनमें संदेह नहीं वैसे ही अव इस सम्वन्धमें कुछ संदेह नहीं रहा, आप क्रोध किस पर करते हैं ? महाराज पृथ्वीराज क्या अब आपसे पृथक् हैं, आप अपनी आत्मासे बदला लेने का विचार करते हैं तो भले ही कर लें, परंतु आपको इसका पछतावा अवश्य होगा । सुभद्राहरणके उपरांत कृष्ण बलरामने अर्जुनका सम्बन्ध अंगीकार किया तो कैसा अच्छा परिणाम हुआ उषा अनिरुद्धके गंधर्व विवाहके उपरांत बाणासुचने प्रतिवाद किया तो कैसा दुःख पाया ? परस्परके विवादमें किसीको सुख नहीं मिलता । चंद कविके ये वचन सुनकर जयचंद बोले यह सब सत्य है परंतु संसारमें जिसकी बात न रही उसका क्या रहा ? इस बातके उत्तरमें चंद बोले महाराज ! आप ध्यानपूर्वक विचारिये कि कुरुक्षेत्रमें अठारह दिन युद्ध हुआ, उसमें अठारह अक्षौहिणी सेनाएं दोनों ओरकी मारी गयीं । पांडवोंने सौ भाई दुर्योधन अदिके सिवाय भीष्मपितामह द्रोणाचार्य आदि अद्वितीय वीरोंको रणशायी करके विजयलक्ष्मी पाई और छत्तीसवर्ष राज्य किया, परंतु महाराज युधिष्ठिरजीके मनको क्षणभर भी संतोष नहीं हुआ । बारम्बार ठंडी श्वास लेकर यही कहते थे कि जिनके लालन पालनके लिये मनुष्य राजलक्ष्मी चाहता है उनका विनाश करके अब मैं क्या सुख भोगूं. यह सुनकर जयचंदने कहा – चंद ! अब तुम जाओ हमारी जो इच्छा होगी सो हम करेंगे, तुमने सूचना दे दी यह भी अच्छा किया । यह सुनते ही चंद उठकर चल दिये । जयचंद पहलेसे युद्धकी ठान चुके थे, बीस लाख सेना लेकर पृथ्वीराजका पीछा किया और अपने सरदारोंको आज्ञा दी कि –

कवित्त

"धावौ चतुरंगिनी लै वेगि बलशाली जन,
पृथ्वीके नाम पृथ्वीराजको मिटाय दो।
गावहु सिंदूर अरु शंकरादि ऊंचे स्वर,
तोपनको मारि मारि भूमि उलटाय दो।।
लावहु मम शस्त्र मैं चलिहौं तुम्हारे संग,
शत्रुको सुयश आजु धूरिमें मिलाय दो।
दाबहु स्वसैन्यते रिपुनको भल प्रकार,
दिल्लिहि उजारि बीच धारमें बहाय दो।।"

जयचंदके धावाकी खबर पाते ही उधर यह निश्चय किया गया कि एक सरदार जयचंदको रोकता जाय और अन्य सरदार पृथ्वीराजके साथमें दिल्लीकी ओर बढ़ते जायं। सबसे पहले गोविन्द रायने रोकना आरंभ किया। उसके मारे जानेपर चन्दपुण्डीर राठौरोंके साथ लड़ने लगा, चन्दपुण्डरीके उपरान्त आततांईने आकर राठौर सेनाको रोका! जयचन्दकी ओरसे केहरिकंठीर आतताईसे बातचीत करके लड़ने लगा और सेनाको चीरता हुआ पृथ्वीराज के निकट जाकर गलेमें फन्दा डाल दिया। पृथ्वीराजके निकट ही घोड़ेपर सवार संयोगिता उस फन्देको काट डाला, तब केहरि कंठीरने आततांईको मार गिराया, तुरंत ही पृथ्वीराजने बाण मार कर केहरिकंठीरको स्वर्ग पहुँचा दिया। तदनंतर निडरराय (हमीरी) पज्जुन तुम्वर पहाड़ कान्हदेव आदि वीर लड़कर स्वर्ग सिधारे। दिल्लीके फाटक तक युद्ध होता रहा कान्हदेवने बड़ी वीरताके साथ युद्ध किया, जयचन्दके भाई रतीमानने कान्हदेवको मारा, मरते समय कान्हदेवने रतीभानको भी मार गिराया। पृथ्वीराज दिल्ली पहुंच गये, इस युद्धमें जयचन्दके सब सैनिक मारे गये जो उस समय साथमें थे पृथ्वीराजके चौसठ सामन्त और ग्यारह हजार सैंनिक काम आये, केवल हाहुलीराय चन्द और रामगुरु पुरोहित बचे थे। इस युद्ध ने पृथ्वीराज और जयचन्द दोनोंको शक्तिहीन कर दिया था; पीछे जयचन्दको होश आया कि यह बड़ा अनर्थ हो गया, संयोगिता हर लेजानेके उपरान्त पृथ्वीराज अधिक विषयासक्त हो गये और उनकी शक्ति कम होती चली गयी अर्थात् अन्तके दिन आ गये।

## पृथ्वीराजके अंतिम दिन

संयोगिताके प्रेममें अधिक आसक्त होकर पृथ्वीराजने जब राजसभामें आना छोड़ दिया और महलम ही रात दिन रहने लगे तब प्रजामें गड़बड़ मच गई। कुछ लोगों ने पृथ्वीराजके समीप प्रजाका दुःखोंके पुकार पहुंचानेका निश्चय किया इसके लिये कविवर चन्दने एक पत्र लिखा जिसमें ऐसे शब्द लिखे थे–तुमपर गोरी रत्तिय अरु ता घर गोरी तविकयें' अर्थात् तुम तो गोरी स्त्रीके रतिसुखमें लिप्त हो रहे हो और तुम्हारा घर सहाबुद्दीन गोरी तक रहा है। यह पत्र सब सरदार लेकर संयोगिता के महलमें पहुँचे, वहां पहले ही संयोगिताने दासियोंका पहरा लगा रखा था। लोगों ने एक दासीको पत्र देकर उसे पृथ्वीराजके पास पहुँचानेकी प्रार्थना की दासीने वह पत्र पृथ्वीराजको न देकर संयोगिताको दिया; पढ़ते ही संयोगिता के क्रोधकी सीमा न रही, पत्र लिखने वालोंको चाबुकसे मारकर भगा देनेकें लिये अपनी सात सौ दासियों को आज्ञा दी, दासियोंने लोगों पर चाबुक झाड़ना प्रारंभ कर दिया। स्त्रियोंपर हाथ डालना अनुचित समझकर लोग भागने लगे। यह दृश्य संयोगिता अपने झरोखेसे देख रही थी, पास ही पृथ्वीराज भी खड़े देखकर हँस रहे थे। कविचन्द और हाहुली-रायने पृथ्वीराजको हँसते देख लिया, चंदको तो शोकके साथ दया आई परंतु हाहुलीराय हमीरको बड़ा क्रोध आया। चन्दने उसको बहुत समझाया परंतु उसने एक न मानी और अपने अपमानका बदला लेनेंके लिये शहाबुद्दीनके पास गजनी पहुँचा। वह तो यही चाहता था कि किसी तरह पृथ्वीराजको हराकर हिन्दु-स्थानपर अपना आधिपत्य जमाऊँ। बड़ी खुशीके साथ दश लाख सेना लेकर दिल्ली पर चढ़ाई कर दी, इधर

पृथ्वीराजके प्रायः सब वीर सेनापति युद्धोंमें काम आ चुके थे, संजमराय आदि महुबेकी लड़ाईमें और कान्ह लंगरीराय, चंदपुंडीर, गोविन्दराय जामयादव, आततांई आदि वीर कन्नौजकी लड़ाईमें मारे गये। चन्दके पुत्र धीरपुंडीरको मुसलमानोंने छलसे मार डाला था; पृथ्वीराजको यह सुधि न थी कि दिल्लीमें अब एक भी सरदार नहीं रहा।

शहाबुद्दीनकी चढ़ाईका हाल जब चित्तौर पहुँचा तब रावलसमरसिंह दिल्ली आये साथमें एक लाख सेना थी। अपने राज्यका भार अपने पुत्र रत्नसिंहपर छोड़ा आठ दिन तक पृथ्वीराजसे भेंट न हुई तब एक तोतेके द्वारा पृथ्वीराज तक पत्र पहुँचाया। पत्र पहुँचतेही पढ़ा तब पृथ्वीराजकी आंखें खुल गयीं, तुरंत आकर समरसिंहसे मिला। जो सरदार बचे थे वे पृथ्वीराजको देखकर शहाबुद्दीनसे युद्ध करने की तैयारी करने लगे। अबकी बार जयकी आशा नहीं थी।

अपने एक मात्र पुत्र रायनेमिको युद्धमें सम्मिलित नहीं होने दिया, उसको जैतराव परमाके पास भेज दिया। चलते समय संयोगितासे मिलकर युद्धमें आना चाहा, उसने बड़ी कठिनतासे आने दिया। कागरनदीके किनारे ठट्ठा नामक स्थानके निकट दोनों सेनाओंका सामना हुआ, राजपूतोंने अपनी स्वाधीनताकी रक्षाके लिए प्राणोंपर खेलकर युद्ध किया। परंतु उनकी स्वाधीनताके दिन पूरे हो चुके थे, इसीसे उनकी हार हुई। उस समय जयचन्दको छोड़ अनेक राजाओंने सहायता की थी, यदि जयचन्द साथ देते तो कदाचित् यह हिन्दुस्थान मुसलमानोंके हाथ न जाता, परंतु होनहार बलवान है। स्वजाति और स्वदेशके निमित्त रणक्षेत्रमें समरसिंह आदि नरेश मारे गये। पृथ्वीराज अकेले ही बहुत युद्ध किया, किंतु अंतमें पकड़ लिये गये। इस समय बन्दी पृथ्वीराज अंधे कर दिये गये थे। पृथ्वीराजके गलेमें लोहेकी एक जंजीर डालकर सुल्तान पृथ्वीराजको गजनी ले गया और वहां एक कमरेमें कैद कर रखा। कविवरचन्द अनेक कष्ट सहते हुए पृथ्वीराजसे मिलनेके लिए गजनी पहुँचे और सुल्तानकी आज्ञासे पृथ्वीराजसे मिलने गये। चंदका आना जानकर पृथ्वीराज उठ खड़े हुए, तब सुल्तानने एक वजनदार जंजीर डलवादी, यह देख चंदको शोक हुआ। चन्दने बादशाहसे कहा – जहांपनाह! मैंने सोचा था कि मेरे आनेसे पृथ्वीराज का दुख कम होगा, सो और भी बढ़ गया। अंधा अब आपको क्या तकलीफ पहुँचा सकता है; यदि आप इसको स्वतन्त्र रखें तो यह समय–समय पर बड़ी बड़ी करामतें दिखावेगा जिससे आप बहुत प्रसन्न होंगे। यह अंधा होने पर भी शब्दवेधी बाण मार सकता है; सुल्तानके जीमें यह बात देखनेकी इच्छा हुई। परीक्षा के लिए एक दिन नियत हुआ, महलमें सब सरदार इकट्ठे हुए, ऊपर सिंहासनपर सुल्तान अपने सरदार सहित बैठा था, नीचे पृथ्वीराज और चन्द खड़े थे। पृथ्वीके हाथमें कमान दिया गया, एक ओर लोहेके सात तवे लटकाये गये, सब लोग पृथ्वीराजकी ओर देख रहे थे। कविवर चन्दने कहा –

"छप्पै–इही बान चहुंआन, राम रावन्न उथप्पो।
इही बान चहुंआन, कर्णशिर अर्जुन कप्पो॥
इही बान चहुंआन, शंभु त्रिपुरासुर संध्यो।
इही बान चहुंआन, भ्रमर लछमनकर बन्ध्यो॥
सोबान आज तोकर चढ़चो, चन्द विरद सच्यो जबे,
चहुंआन रान संचरि धनी, मत्त चूके मोटे तबे॥"

दोहा–चार बांस चौबीस गज, अंगुल अष्ट प्रमान।
एते पर सुलतान है, मत चूकै चौहान।

चन्दने तीर चलानेके लिए सुल्तानसे आज्ञा मांगी, सुलताननने चन्दके भेदको न समझकर कह दिया मार। 'मार' शब्द सुनते ही पृथ्वीराजने तीर मारा, तीरके चलते ही सुलतानका काम तमाम हो गया। सुलतानका मरना देखकर सरदारने आक्रमण किया, मुसलमानोके हाथसे मारा जाना अनुचित समझकर वे दोनों मित्र

एक दूसरे के गलेमें तलवार मारकर मर गये। पृथ्वीराजके उपरांत यह देश यवनोंके हाथ आया, उसके लिखनेकी यहां आवश्यकता नहीं है, यहां तो पृथ्वीराज का हाल लिखना था सो लिखा गया।

## महोबेके उड़नेवाले घोड़ोंका वृत्तान्त

राजा परिमालकी मल्हना परम सुंदरी थी, जिस समय नखसे शिख तक शृङ्गार करती थी। उस समय लक्ष्मीके समान शोभाको प्राप्त होती थी।

श्लोक-"यां हर्म्यपृष्ठे किल क्रीडयन्तीं, विलोक्य तां भूत कदाचिदिन्द्रः
देवोऽपि दिव्याम्बरवासिनीभिः, सुसेवितः कामवशं प्रणीतः ।।८।।

जिस मल्हनाको राजमंदिरपर सखियोंके संग विहार करते देखकर एक समय देवताओं का राजा इन्द्र मोहित हो गया, जो इन्द्र स्वर्गवासिनी देवांगनाओं करके नित्य सेवित था जब इन्द्र भी मोहित हो गया तो औरोंका क्या कहना है ।।८।।

मल्हनापर मोहित हो जानेके कारण इन्द्रने राजा परिमालसे मित्रता की, राजाने इन्द्रका बड़ा सत्कार किया, और इन्द्रके श्यामकर्ण घोड़ेको अपनी अश्वशालामें बंधवा दिया। वहां राजा परिमालकी चितरंगी आदि घोड़ियोंका उससे संयोग हुआ। इन्द्रने सात दिन निवास किया परिमालको इन्द्रने बिजुलिया खाण्ड वज्र कमान, बिजली समान पीली रेशमी चादर, पपीहा घोड़ा और पचशब्द हाथी जो ऐरावतके अनुसार था जिसके जंजीर घुमानेसे बहुत दूर तकके मनुष्य रणभूमिमें गिर पड़ते थे, इतनी वस्तुएं दीं। पांच वर्षतक मित्रता रही। एक दिन परिमालके वेषमें राजा इन्द्र मल्हनाके समीप गये, मल्हनाने अपना स्वामी समझकर कहा कि आज आप एकादशीको कैसे आये? तब इन्द्रने कहा कि तुम्हारे स्वामीके रूपमें हम देवराज इन्द्र हैं, तुमसे मिलने आये हैं और आशीर्वाद देते हैं कि हमारे ही समान तुम्हारे पुत्र उत्पन्न हो। यह सुनकर मल्हनाने हाथ जोड़के कहा देवेन्द्र आपकी बड़ी कृपा हुई दर्शन दिया। आपका आशीर्वाद पाकर मैं कृतार्थ हुई, पतिव्रता धर्मके प्रभावसे आज मुझको देवदर्शन हुए यह सुनकर इन्द्र अपने पुरको चले गये फिर कभी नहीं आये। इन्द्रके पांच वर्ष के आगमनसे चितरंगी घोड़ीसे १ करिलिया, २ हरनागर ३ मनुरथा, ४ बेंदुला, ये चार घोड़े हुए, पांचवीं कबूतरी घोड़ी उत्पन्न हुई, एक और सामान्य राशिकी घोड़ी गर्भिणी हुई थी उससे हिरोंजिनी घोड़ी उत्पन्न हुई, पपीहा घोड़ा इन्द्र स्वयं दे गये थे। इस प्रकार ये सात घोड़ा घोड़ी बहुत उत्तम पवनके समान वेगवाले थे। बेंदुला घोड़ेका नाम दलगंजन भी था, एवं करिलिया घोड़ा हंसामणि नामसे भी प्रसिद्ध था।

## आल्हाका संक्षिप्त वृत्तान्त

दस्सराजकी स्त्री देवकुंवरिके गर्भसे आल्हाका जन्म हुआ, महाराज परिमाल और रानी मल्हनाने बड़ा उत्सव किया। दस्सराज और बच्छराज दोनों भाइयोंने बड़ा आनंद माना, राजा परिमालने ज्योतिषियोंको बुलाकर बालकके लक्षण पूछे; तब पंडितोंने कहा कि यह बालक सिंह लग्नमें उत्पन्न हुआ, सब राजाओंपर सिंहसमान गरजेगा, इसका नाम आल्हा जगत्में प्रसिद्ध होगा। इसका नाम युगोंतक प्रसिद्ध होगा, और इसके नामके साथ हजारों राजाओंका नाम बीरताके साथ बखाना जायगा यह सुनकर राजा परिमाल बहुत प्रसन्न हुए और ज्योतिषियोंको अनेक रत्न देकर विदा किया। आल्हाकी सवारी घोड़ा करिलिया था, जब मांडौसे अपने बापका बदला लेकर महुबे आये तब वहांसे पच-शब्द हाथी, घोड़ा पपीहा लाये सो भी आल्हा को सवारीमें हाथी और पपीहा घोड़ा भी रहा। आल्हाका विवाह नैनागढ़में राजा नेपालकी कन्या सुनमा (सुलक्षणा) से हुआ था, सुनमाका दूसरा नाम मछला था। आल्हा सब युद्धोंमें विजय पाते रहे, कहीं हार नहीं हुई, बेलाके सती होनेपर युद्धके समय जब आल्हाकी सब ओरकी सेना कट गई कोई योद्धा न रहा तब महाकोप करके आल्हाने भगवतीकी दी हुई खड्गको मियानसे निकाला। उस खड्गके उठानेसे जहां तक उसकी आभा पड़ी वहां तकके सब वीर शिरहीन हो गये, केवल पृथ्वीराज और चन्दकवि वृक्षकी ओटमें शेष रहे। उसी समय श्री गोरखनाथजी आ गये और आल्हाका हाथ पकड़ लिया और बोले कि

ऐसा मत करो, इस खड्गको बन्द करो। इस प्रकार गोरखनाथजीकी आज्ञासे आल्हाने खड्गको मियानमें कर लिया। तब आल्हाको साथ लिये श्रीगोरखनाथजी पृथ्वीराजके पास जाकर बहुत समझा-बुझाकर दिल्लीको भेज दिया और आल्हाको साथ लिये तप करनेके लिये वनको चले गये। आल्हाने देवीजीकी बहुत उपासना करके अमरत्व वरदान पाया था, आल्हा युधिष्ठिरजीके अवतार हैं जो पांडवोंमें सबसे बड़े और प्रतापी तथा सत्यवादी थे।

## मलिखानका वृत्तांत

बच्छराजकी स्त्री तिलका अथवा ब्रह्मानामवाली रानीसे सहदेवका अवतार मलिखानका जन्म हुआ। राजा परिमालने ज्योतिषियोंको बुलाकर बालकके लक्षण पूछे तो पंडितोंने कहा–यह बालक भी सिंह लग्नमें जन्मा है यह सिंह समान बलवान होगा। जैसे बनमें सब जीवोंका स्वामी होता है इसी प्रकार मनुष्योंमें यह सिंहसमान वीर होगा। इसके चरणमें पद्म होनेसे यह किसीके मारे नहीं मरेगा जब पद्म फटेगा तब मर सकेगा वैसे नहीं मर सकता। यह देवीजीका उपासक होगा और देवीजीसे वर पावेगा, यह सुनकर राजा परिमाल बहुत प्रसन्न हुए। मलिखानका विवाह पथरीगढ़ (कोट कसौंदी) में गजराजाकी बेटी कुसुमासे हुआ था। मलिखानने देवीजीकी उपासना कर जब देवीजीको प्रसन्न किया तब देवीजीने बरदान दिया कि तुम्हारी सर्वत्र विजय होगी किसी वीरके हाथसे तुम्हारी मृत्यु न होगी, मलिखानने अकेले ही पृथ्वीराजके वीरोंको जीता है।

"ये ये भटास्तस्य मुखे रणौघे समागताश्चोद्यतशस्त्रहस्ताः।
ते ते क्षयं तेन यमस्य नीता श्रीवक्षराजस्य सुतोत्तमेन ॥९॥
यथा युगान्ते परितो महाग्निर्यथान्तको वै धृतकालदण्डः।
तथा महीपस्य महाबलौघं शस्त्राग्निना दग्धमथ प्रचक्रे ॥१०॥"

जो कोई योद्धा रणमें शस्त्र लेकर मलिखानके सन्मुख आते थे उनको बच्छराजका पुत्र वीर (मलिखान) अपने शस्त्रके प्रहारसे शीघ्र यमपुरीको भेज देता था ॥९॥ जैसे प्रलयकालमें महा- अग्नि अपने तेजसे महाकाल अपने कालदंडसे जगत् प्रलय करता है इसी प्रकार वीर मलिखानने अपने शस्त्रकी अग्निसे पृथ्वीराजकी सब सेनाको भस्म कर डाला। अर्थात् सब सेना तितर-बितर हो गयी ॥१०॥

अनंतर पृथ्वीराज सेनाके नाश हो जानेपर कूच कर गये। फिर जब दुष्ट माहिल सिरसा आया और अपनी बहिन तिलकासे मिलकर मलिखानके मारे जानेका भेद ले गया, तब जाकर पृथ्वीराजसे कहा कि मलिखानके पांवमें पद्म है जबतक वह पद्म नहीं फटेगा तब तक मलिखान नहीं मरेगा और उभे खुदवानेसे पांवका पद्म फट जायगा और मलिखान खुद ही मर जायगा पृथ्वीराजने ऐसा ही किया। दो सौ उभे खुदवाकर उनमें बर्छी, भाले और सांगे गड़वा दीं और लड़ाईके लिए वहां ताहरको उभेके सामने खड़ाकर लड़नेके लिए मलिखानको बुलाया। ज्यों ही उभेपर होकर घोड़ी निकली कि उभेमें गिर पड़ी, मलिखानके पांवका पद्म फट गया और मूर्च्छा आ गई पछताकर मलिखान मर गया। इस प्रकार धोखेसे मलिखान मारा गया। मलिखानके खड्गकी प्रशंसामें एक दूसरा आल्हखण्ड लिखा जा सकता है, क्योंकि मलिखानने अपने खड्गके बलसे प्रायः सब राजाओंको जीत लिया था।

## लाखनि रानाका वृत्तान्त

श्लोक–"कान्यकुब्जे नृपश्चैको राजन् राठौरवंशजः।
जयचंदः समाख्यातो भूभुजां शिरसोमणिः ॥११॥
पंच पंच सहस्राणि यस्य द्वार्षु चतुर्षु च।
उद्यतास्त्राणि तिष्ठन्ति सैन्यान्येवमहर्निशम् ॥१२॥

नृपानुजो महावीरो रतिभानुर्बलाग्रणीः ।
यत्प्रभावं समालक्ष्यारयो जग्मुः पराभवम् ।।१३।।
तस्यात्मजो विशालाक्षः पूर्णचन्द्रसमाननः ।
नकुलस्यावतारोऽभूल्लाखनेति परिश्रुतः ।।१४।।

हे राजन्! कन्नौजमें एक राठौरवंशी क्षत्रिय राजा जयचंद राजाओंमें शिरोमणि हुआ ।।११।। जिसके नगरमें चारों फाटकोंपर पांच-पांच हजार सेना शस्त्रोंको उठाये दिनरात खड़ी रहती थी ।।१२।। राजा जयचंदका छोटा भाई महावीर रतीभान नाम बलवानोंमें अग्रगन्ता था, जिसके प्रभावको देखकर शत्रु रण छोड़ भागते थे ।।१३।। उस रतीभानका पुत्र विशाल नेत्रोंवाला, पूर्ण चंद्रमाके समान मुखवाला,नकुलका अवतार लाखनि नामसे पृथ्वीमें प्रसिद्ध हुआ ।।१४।। बंगालमें कामरू राजधानीके बूंदी शहरमें महाराज गङ्गाधरकी बेटी कुसुमासे लाखनिका विवाह हुआ था । लाखनिने रणक्षेत्र में जो वीरता दिखलाई उसका वर्णन नहीं किया जा सकता । जिस समय वीरता दिखाते हुए लाखनि पृथ्वीराजके सम्मुख पहुँचे उस समय पृथ्वीराजने कुछ तेहाकी बात कही तो लाखनिने छाती खोलकर कहा कि तुम भी अभिलाषा पूरी कर लो, पृथ्वीराजने अपना धन्वा लेकर, अनेक बाण लाखनिके मारे ।

"शराघातहतो वीरो वारणे भटसत्तमः ।
यथा तथैव संतस्थौ मृतोऽपि वीरपुंगवः ।।१५।।"

बाण लगनेसे लाखनिने प्राण तो छोड़ दिये परंतु जिस प्रकार हाथीपर बैठे थे वैसे ही बैठे रह गये किसी ओरको शिर न हिला ।।१५।। जब लाखनि रानाकी हथिनीने टक्कर मारकर पृथ्वीराजके हाथीको हटा दिया और पृथ्वीराजने पीठ फेरी तब लाखनि राना मूर्छित हो गये वास्तव में लाखनि राना बड़ा वीर था ।

## ढेबाका वृत्तान्त

महोबेके राजपुरोहित चिंतामणिका पुत्र ढेबा बहुत सुंदर रूपवाला शकुन-विद्यामें परम प्रवीण था । महाराज परिमाल और रानी मल्हना आदि सब ढेबाको बहुत प्यार करते थे क्योंकि ढेबा भी बड़ा वीर था । ऊदनिसे ढेबाकी बड़ी मित्रता थी और ढेबा बड़ा शुभचिंतक ब्राह्मण था । ढेबाका दूसरा नाम 'देवकर्ण' था । देवकर्ण और पृथ्वीराजके सौतेले भाई संयमरायमें बड़ा युद्ध हुआ था दो बार अपनी गदासे देवकर्णने संयमरायके शिरको फाड़ दिया, परंतु चन्द कविने दोनोंवार अपने बाणसे संयमरायके शिरके फाकोंको जोड़ दिया । संयमराय युद्ध करते करते मूर्छित हो गये । देवकर्णको सोमवंशी भी कहा, परंतु यह ढेबाका ही दूसरा नाम था, प्यारमें ढेबा नाम रख लिया गया था । जिस समय कीर्तिसागर पर युद्धमें ब्रह्मानंदके बाणसे मूर्छित होकर पृथ्वीराज लोथोंमें जा गिरे थे, उस समय गिद्ध गिद्धनी पृथ्वीराजकी आंख निकालना चाहते थे । संयमवीर एक ओर वहीं पड़ा था उसने पक्षियोंको देख अपना मांस काटकर पक्षियोंको खिलाया और पृथ्वीराजकी रक्षा की, उसी समय पृथ्वीराजकी मूर्च्छा दूर हुई । मल्हना रानीने ढेबाको मनुरथा घोड़ा चढ़नेको दिया था ।

## धांधूका वृत्तान्त

दस्सराजकी स्त्री देवकुंवरिके गर्भसे अभुक्त मूलमें बालक उत्पन्न हुआ, राजा परिमालने ज्योतिषियोंको बुलाकर बालकके लक्षण पूंछे पंडितोंने कहा कि यह बालक अभुक्त मूलमें जन्मा है, इसके देखनेसे पिता जीवित नहीं रह सकता । यह बालक बड़ा बलवान हजारों मनुष्योंका सरदार होगा परंतु अपने बंशवालोंसे युद्ध करेगा, यह सुनकर परिमालने धायीको बुलवाकर वह बालक दिलवा दिया और कहा कि इस बालकका पालन भले प्रकार करो, किसी प्रकार का क्लेश इसको न हो । यह कह महोबेके उत्तर और एकांत में उसके रहनेको एक मंदिर खाली कर दिया और दस्सराजको बुलाकर कहा कि तुम भूल करके भी उस बालकको नहीं देखना । इस प्रकार उस बालकके पालनका प्रबंध राजाने कर दिया जब वह बालक आठ महीनेका हुआ, तब कार्तिकी पूर्णिमाको गंगास्नान

करनेकी विठूर घाट जानेके निमित्त धायीने हठ किया, तब कुछ सेनासे सुरक्षित उस धायीको राजा परिमालने विठूर भेज दिया। वहां विठूरमें पृथ्वीराज भी अपने चाचा कान्हदेवके सहित आये थे, कार्तिकी पर्वमें स्नानकर धायी उस बालकका हाथ एक पंडितको दिखाने लगी वहीं पृथ्वीराज भी खड़े थे। बहुत सुंदर राजलक्षणोंसे युक्त तेजवाले बालकको देखकर एक रक्षकसे पृथ्वीराजने पूछा कि यह किसका बालक है, उसने कहा कि यह बालक दस्सराजका है। राजा परिमालने इस धायीको इस बालककी रक्षा करनेको नियत किया है। यह सुन पृथ्वीराजाने एक जादूगरको बुलाकर कहा कि आज रात्रि समय अपने जादूके बलसे इस बालकको लाकर हमको दोगे तो हम तुमको बहुत कुछ इनाम देंगे। जादूगरने रात्रि समय धायी आदि रक्षकोंको अपनी जादूसे मूर्छितकर उस बालकको चुरा लिया और ले जाकर पृथ्वीराजको दिया; पृथ्वीराजने उस जादूगरको अनेक रत्न देकरविदा किया। उस बालकको चञ्चल दृष्टिमान और कांतिमान देखकर कान्हकुमारने कहा—हे तात ! हमारे कोई सन्तान नहीं, इस कारण यह बालक हमको दे दो, तब पृथ्वीराजने कान्हकुमारको दे दिया। दिल्ली पहुंचकर कान्हकुमारने उस बालकको गोद लेकर बड़ा उत्सव किया। ज्योतिषियोंको बुलाकर नामकरण संस्कार कराया। पंडितोंने नष्ट जन्मपत्र बनाकर उसका नाम देवपाल रखा, परंतु कान्हदेवने देवकुंवरका पुत्र होनेके कारण चन्दपुण्डीर नाम प्रसिद्ध किया। यह बालक छोटी ही अवस्थासे बहुत मोटा ताजा था इस कारण प्यारसे लोग धांधू कहकर पुकारने लगे। इससे दूसरा नाम धांधू प्रसिद्ध हो गया। कन्नौजके युद्धमें कान्हदेव रतीभानके हाथसे मारे गये तब पृथ्वीराजने धांधूको अपना छोटा भाई समझकर अस्सी हजार सेनाका सरदार बनाया, काम पड़नेपर लाखोंका सरदार बना दिया जाता था। गंगाजीसे धायी जब महोबे पहुंची और राजाको खबर दी कि बालक चुरा लिया गया सो सुनकर सबने संतोष किया। कुछ दिनों बाद सुना कि गंगा विठूर घाटसे एक बालकको लाकर कान्हदेवने गोद बिठाया है, तब परिमालने कहा कि कुछ चिन्ता नहीं, महाराज पृथ्वीराजके चाचा कान्हदेवजी महावीर बली हैं उनके यहां जानेसे वह बालक बहुत सुखमें रहेगा, उसका अहोभाग्य है जो ऐसे स्थानमें पहुंचा, ऐसे कह सुनकर संतोष किया।

## ब्रह्मानन्दका वृत्तान्त

राजा परिमालकी रानी मल्हनाके गर्भसे श्रीकृष्णजीके कृपापात्र अर्जुनने जन्म लिया, वृद्धावस्था में पुत्र होनेके कारण राजा परिमालने बड़ा आनंद माना। महोबे भरमें आनंद छा गया। बालकके जन्मका उत्सव महुबेमें बड़ी धूमधामके साथ किया गया जिसका वर्णन नहीं किया जा सकता। राजाने ज्योतिषियोंको बुलाकर बालकके लक्षण पूछे, तब ज्योतिषियोंने कहा कि यह बालक शुक्ल तृतीयाको सूर्योदय समय मेष लग्न रोहिणी नक्षत्र मेषके सूर्य वृषके चन्द्रमामें जन्मा है, इसी तिथिमें परशुरामका अवतार हुआ था। सूर्य चंद्रमा उच्च राशिमें हैं इस कारण यह बालक चंद्र-वंशमें भूषण, चंद्रमाके समान बलवान होगा और ब्रह्मण्य होगा, इस कारण रणमें कोई वीर इनके सामने होकर जीत नहीं सकेगा; यह सुनकर परिमालने बहुत आनंद माना, फिर पूछा कोई ग्रह, अरिष्ट तो नहीं है? पंडितोंने कहा कि महाराज ! ऐसा कोई भी प्राणी संसारमें नहीं है ? जो अरिष्टसे रहित हो, परंतु इस मंगलोत्सवमें बालकका अरिष्ट कहनेकी आवश्यकता नहीं। जब राजाने हठ किया तब ज्योतिषियोंने कहा कि इस बालकका स्त्रीभाव अच्छा नहीं है, स्त्री ही के कारणसे इसकी मृत्यु होगी फिर ज्योतिषियोंने उस बालकका नाम ब्रह्मानंद रखा। राजा परिमाल कुछ उदास हुए, फिर संतोषकर ज्योतिषियोंको अनेक रत्न देकर विदा किया। अरिष्टके कारण ही परिमालने ब्रह्मानंदका व्याह नहीं करना चाहे परंतु मलिखानके बहुत हठसे विवाह अंगीकार किया। ब्रह्मानंदका विवाह दिल्लीमें पृथ्वीराजकी कन्या बेलाके साथ हुआ था। दुष्टात्मा, कलहप्रिय माहिलके कहनेसे पृथ्वीराजने महोबेपर चढ़ाई की कीर्तिसागर पर लड़ाई हुई। पहले ब्रह्मानंदके छोटे भाई रणजीत और माहिलके इकलौते बेटे अभईने युद्ध किया, जब दोनों मारे गये और उनका कबंध जागा, तब ब्रह्मानंद चढ़ गये और युद्ध करने लगे। तब वीरोंसे एक एक करके युद्ध हुआ, जब ब्रह्मानंद जीतने में न आये तब माहिलके कहनेसे पृथ्वीराजने युद्ध करना आरंभ किया। चन्द कविने पृथ्वीराजसे कहा कि महाराज ब्राह्मणोंका प्यारा ब्रह्मा कदापि आपसे जीता नहीं जा सकता। तब पृथ्वीराजने क्रोध करके अश्वत्थामाका दिया हुआ अर्धचन्द्राकार बाण ब्रह्मानंदको मारनेको हाथमें लिया, देखकर ब्रह्मानंदने शीघ्रताके साथ एक तीक्ष्ण बाण महाराज पृथ्वीराजको मारा।

श्लोक-"ब्रह्मबाणेन व्यथितो राजा मूर्च्छामवाप ह।
हाहाकारे तदा जाते युद्धे तस्मिन् रणोत्सवे ॥१६॥"

ब्रह्मानंदके बाणसे व्याकुल होकर पृथ्वीराज मूर्च्छित हो गये उस समय रणभूमिमें बड़ा हाहाकार हुआ इतनेमें योगियोंके भेषमें लाखनि और ऊदनि जो कन्नौजसे आ गये थे सो आ पहुंचे। अनंतर जब बेला का गौना था तब दुरात्मा माहिल ब्रह्मानंदको अकेले ले जाकर दिल्ली मे पहुंचा और वहां युद्ध कराया, उस युद्धमें भी ब्रह्मानंदने बड़ी वीरता दिखायी चामुण्डाराय और ताहरने धोखा देकर घायल कर दिया था, ब्रह्मानंदके सामने लड़ कर कभी किसीने विजय नहीं पायी यह ब्रह्मानंदका वृत्तान्त लिखा, आगे ब्रह्मानंदकी बड़ी बहिन चन्द्रावलिका वृत्तान्त संक्षेपसे लिखते हैं।

## चन्द्रावलिका वृत्तान्त

राजा परिमालकी रानी मल्हनाके गर्भसे एक कन्या उत्पन्न हुई, जिसका नाम चन्द्रावलि रखा गया। ब्रह्मानंदके जन्मके दूसरे साल उसका विवाह इस प्रकार हुआ कि चन्द्रावलि परम सुंदरी थी, उसके रूपकी प्रशंसा सुनकर बौरीगढ़से बीरसाह सेना लेकर चढ़ आये और राजा परिमालके पास एक दूत द्वारा कहला भेजा कि अपनी कन्याका विवाह हमारे पुत्र इन्द्रसेनके साथ कर दो नहीं तो हम युद्ध करके कन्या हरण करेंगे और महोबेको विध्वंस कर डालेंगे। यह सुनकर परिमालने रनवासमें जाकर रानी मल्हनासे कहा। मल्हनाने कहा कि तुमने अपने सब अस्त्र शस्त्र सागरमें पखार दिये, दस्सराज बच्छराजको करिया सोतेसे बांध ले गया और वहां ले जाकर मार डाले। ताल्हन सैयद बनारस में छा रहे, बहुत दिनोंसे आये नहीं यहां युद्ध करनेवाला कौन है? कन्या किसी राजाके यहां ब्याहनी ही होगी, इस कारण उचित है कि व्याह कर दो। बीरसाह भी यादववंशी क्षत्रिय हैं कुछ चिंताकी बात नहीं है। सुनकर राजा परिमालने बीरसाहके दूतको उत्तर दिया कि कन्याका विवाह हम करेंगे परंतु इस प्रकार अनरसके साथ नहीं करेंगे। इस कारण बीरसाह लौट जायें हम पीछेसे तिलक और दिन नियत करके संदेशा भेजेंगे, तब बरात चढ़ा कर लावें। यह सुनकर दूत चला गया राजा परिमालका उत्तर वीरसेनसे कह सुनाया, सुनकर वीरसाह प्रसन्न हुए और लौट गये। अनन्तर राजा परिमालके कथनानुसार चन्द्रावलिका विवाह इन्द्रसेनके साथ हुआ परंतु दुरात्मा व कलहप्रिय माहिलके उपद्रवोंके भयसे परिमालने चन्द्रावलिको नहीं बुलाया, चन्द्रावलिका गौना नहीं हुआ या गौने में भी लड़ाई बनाकर हालमें छापी गयी है इसी प्रकार लाखनिके गौनेमें भी लड़ाई नहीं हुई थी परंतु बनाने वालोंने झूठी लड़ाई बनाकर सच्ची लड़ाइयोंमें भी संदेह उत्पन्न करा दिया है, झूठी लड़ाइयोंके मिलनेके कारण आल्हखंड प्रायः गप्प समझा जाता है। चन्द्रावलिकी चौथी लेने जब ऊदनि गये थे तब कलही माहिलकी चुगली के कारण बड़ा युद्ध हुआ था फिर चौथी हुई उस समय चंद्रावलिका पुत्र जगनिक बहुत छोटा था। माहिलके भाई जो जगनेरीमें राज्य करते थे, उनके मरने पर राजा परिमालने जगनेरीका किला जगनिकको दिया था, जगनिक भी बड़ा वीर था ब्रह्मानंदका भाई रणजीत था, जो भुजरियोंकी लड़ाई में ताहरके हाथसे मारा गया था।

## ऊदनिका वृत्तान्त

दस्सराजकी रानी देवकुंवरिके गर्भसे भीमसेनजीने आकर जन्म लिया। राजा परिमालने पुत्र जन्म सुनकर आनंद माना। परंतु देवकुंवरिने अपने पतिके शोकमें उस पुत्रका होना अच्छा नहीं समझा, अपनी बांदीको तुरंत दे दिया और कहा कि इस पुत्रको ले जाकर कहीं, फेंक दे, विधवा होने पर मेरे यह पुत्र हुआ इस कारण मैं इस पुत्रको नहीं चाहती। बांदीने बहुत कुछ कहा सुना परंतु देवकुंवरिने यही कहा कि इस पुत्रको सामनेसे ले जा। तब बांदीने उस पुत्रको ले जाकर मल्हनाको दिया और सब हाल कहा, मल्हनाने उस पुत्रको ले लिया और पालन करने लगी। राजा परिमालने ज्योतिषियोंको बुलाकर उस बालकके लक्षण पूंछे तब पंडितोंने कहा कि यह पुत्र बलवान होगा, यह रणक्षेत्रमें किसीसे नहीं डरेगा। इसका नाम ऊदनि प्रसिद्ध होगा, यह अपने आल्हा भाईके नामके साथ प्रसिद्ध होगा इसके नामको जगतमें लोग बड़ी वीरताके साथ लेंगे और इसका यश गावेंगे। यह सुनकर परिमाल बहुत प्रसन्न हुए मल्हना रानीने अपने पुत्र ब्रह्माके साथ-साथ ऊदनि का भी पालन की। एक सिंहनी नामवाली महिषी थी उसका दूध पिलाकर ऊदनिको पाला।

जब ऊदनि बारह वर्षके हुए तब अस्त्र धारण कर बनमें शिकार खेलने को जाने लगे और बाललीला करके सबको सुख देने लगे। एक दिन देवीकी पूजा करते-करते अपना शिर काटकर देवीजोको चढ़ानेकी इच्छासे हाथमें खाण्डा लिया उस समय देवीजीकी आभा बोली हे पुत्र! ऐसा मत करो; हम तुमसे प्रसन्न हैं, तू संसारमें महावीर प्रसिद्ध होगा और रणमें जाकर तू किसी से नहीं डरेगा तेरी मृत्यु ब्राह्मणके हाथसे होगी यह सुन ऊदनि प्रसन्न हुए, ब्राह्मण के हाथसे अपनी मृत्यु जानकर संतोष किया।

श्लोक—"ऊदनस्य कृतं कर्म क एवं मानवेषु च।
रणे कुर्याद् द्वितीयो यः शूरसामन्तघातिनः ॥१७॥"

शूरसामन्तोंके मारनेवाले ऊदनिके लिये कर्मोका कौन ऐसा दूसरा मनुष्य है जो कर सके ॥१७॥ ऊदनिसे पांच दिनके सुलिखान छोटे थे जो बीर मलिखानके छोटे भाई थे।

## अवशेष वृत्तांत

हिन्दुस्तानके सब राजाओंमें परस्पर प्रेम था। एक दूसरे के यहां महोत्सव में जाया करते थे और जब कहीं राजसभा हो तो वहां सब एकत्र होकर अपनी-अपनी सम्मति प्रकाश कर देशकी उन्नति के उपाय सोचा करते थे। राजा अनङ्गपाल दिल्ली में राज्य करते थे, जो जयचंद और पृथ्वीराजके नाना थे। जयचंद कन्नौजके राजा थे और पृथ्वीराज अजमेरके राज्याधिकारी थे। अनंगपालने पृथ्वीराजको दत्तक पुत्र बनाया और दिल्लीका राज्य सौंपा। यह बात जयचन्दको अच्छी नहीं लगी इसीसे जयचंद और पृथ्वीराज में अनबन हो गयी और इसी कारण दोनों में बैरभाव बढ़ता ही गया। बच्छराजके मरनेके उपरांत सिरसागढ़को पृथ्वीराजने दबा लिया और अपने पुत्र पारथको उसमें रख दिया। जब बच्छराजके पुत्र मलिखानने जाना तब युद्ध करके सिरसाको छीन लिया, तबसे मलिखानसे पृथ्वीराजका वैर हो गया और महोबे में पृथ्वीराजके कुछ घायल वीर गुणमञ्जरी दासी सहित आकर बागमें उतरे तो मालीने उनको मनाकर एक घायल वीरके शिर में कंकड़ मारा तब उसने दौड़कर मालीका शिर काट डाला मालिनीने जाकर राजा परिमालसे कहा, परिमालने कुछ सेना भेजी उसे भी घायलोंने मार डाला तब परिमालने आल्हा ऊदनिको बुलाकर कहा कि जाकर घायलोंको मारो, आल्हा ऊदनिने परिमालको बहुत कुछ समझाया बुझाया परंतु कलही माहिलके भड़कानेसे परिमालने आल्हा ऊदनि की एक बात भी नहीं मानी। लाचार होकर ऊदनिने जाकर उन घायलोंको मार डाला। गुणमंजरीने दिल्ली जाकर सब वृतान्त अपने स्वामी पृथ्वीराजसे कहा, उधर माहिलने भी पहुंच और झूठी चुगली खाकर पृथ्वीराजको परिमालका वैरी बना दिया। ऐसी ही बातोंसे राजाओंमें परस्पर वैर बढ़ता गया, एक दूसरेसे लड़ लड़कर शक्तिहीन हो गये, तब यवनोंने आकर धोखा देकर रातोंमें छापा मारकर यहां अपना अधिकार जमाया।

## असली आल्हखंड

मिस्टर सी. ई. इलियटरसाहब बहादुर फरुक्खाबाद में बंदोबस्तके कलक्टर थे, उन्होंने आल्हा गाने वालोंसे आल्हखंड लिखवाकर अंग्रेजीमें तर्जुमाकर लंदनको भेज दिया। उसका नागरीमें छापनेके लिए मुंशी राम स्वरूपजीने साहब बहादुरसे आज्ञा लेकर अपने प्रेसमें छापकर संवत् १९२१ में पहली बार प्रकाशित किया इसीसे उसको असली आल्हखंड कहते हैं, परंतु जिन अल्हैतोंके द्वारा यह आल्हखण्ड लिखी गयी उन्हीं अल्हैतोंमेंसे किसी अल्हैतकी लिखी हुई आल्हखण्ड हो अथवा उसीके अनुसार उससे उत्तम हो तो क्यों न असली मानी जाय। हमारी यह आल्हखंड उसी समयके प्रसिद्ध अल्हैत पंडित भोलानाथजीकी लिखी हुई है किसीकी नकल नहीं है और महोबेकी बोलीमें है उसीको ठीककर और बढ़ाके छापनेको दी गयी है, इस कारण इसके असली होने में कुछ भी संदेह नहीं है।

सज्जनों के हितैषी—
नारायणप्रसाद सीतारामजी
लखीमपुर खीरी (अवध)

# भूमिकाकी अनुक्रमणिका

इति बड़ा आल्हखंड की विषयानुक्रमणिका

# बड़ा आल्हखण्डकी लड़ाइयोंकी अनुक्रमणिका

श्रीनिकुञ्ज विहारिणे नमः



# आल्हखण्ड बड़ा



मंगलाचरण

दोहा-सदा भवानी दाहिनी, सम्मुख रहैं गणेश ।
पांच देव रक्षा करैं, ब्रह्मा विष्णु महेश ॥ १ ॥

त्रिभंगी छन्द

जय जय गणनायक, जयति विनायक, जन सुखदायक लंबोदर।
जय जय प्रतिपाला, दीनदयाला रूप विशाला गज शेखर ॥
जय जयति अनन्ता, जय भगवन्ता जय इकदन्ता नागवदन।
जय गौरीनन्दन, त्रिभुवनवन्दन, शत्रु निकन्दन, सिद्धिसदन॥२॥

सवैया

रामको नाम बड़ो जगमें, सोई रामको नाम रटैं नरनारी ।
रामके नाम तरी शबरी, बहु तारे अजामिलसे खलभारी ॥
रामको नाम रटो हनुमान, हते रजनीचर लंक पजारी ।
प्रेमते नेमते राम रटौं नित, रामको नाम सदा हितकारी ॥३॥
भाल विशाल त्रिपुण्ड विराजत, मस्तक एक कला शशि सोहै ।
दीनदयाल कृपालु प्रभो दुख, दोष दुरावत ताप विमोहै ॥

पार न पावत वेद कभू, महिमा तुम्हरी कहि पावतको है ।
मुण्डन माल गले उर व्याल, रटौं शिवशंकर पालत जो है ॥४॥

कुंडलिया

मनमें धीरज धारिके, जप तप करता दान ।
लाओ मन समझायके, पद सरोजका ध्यान ॥
पद सरोजका ध्यान मान मन वचन हमारा ।
भूषण लोक अनंत कृष्णका लेउ सहारा ॥
भोलानाथ मनाय अरे मन चेत पियारा ।
भजै नहीं हरिनाम मूढ़ डूबै मंझधारा ॥ ५ ॥

चौपदी छन्द

जय त्रिभुवन वन्दनि सुर उर चन्दनि, दुष्ट निकन्दनि सदा जये । मम विपति विभञ्जनि खलदल गंजनि, जनमन रंजनि कृपामये ॥ जय जय जगजननी भवभयहरनी, जगविस्तरनी शिववामा । जय विषय निवारिनि कलिमल हारिनि, अधम-उधारिनि सुखधामा ॥ ६ ॥

## अथ सुमिरनी

प्रथम मनाऊं श्रीगणेशको ❋ सुमिरत होयँ सिद्धि सब काम।
है सब लायक दास सहायक ❋ सुन्दर वदन रूप अभिराम ॥
रक्त बरन लंबोदर सोहै ❋ सोहै अंग अंग सब काल ।
मस्तक कंचन मुकुट विराजे ❋ राजै कंठ मुण्डकी माल ॥
एकदन्त गजवदन विनायक ❋ लायक सुभट कालके काल ।
शंकरनन्दन दुष्ट निकंदन ❋ वंदत जगत गौरिके लाल ॥
ऋद्धिसिद्धिनिधिचंवरडुलावैं ❋ सुरगण हाथ बांधिरहि जांय॥
तेज विराजै अंग अंगमें ❋ शोभाअमितवरणिनहिंजाय॥
विघ्न विदारी भव भय हारी ❋ युग युग हरत भूमिको भार ।

महिमा गावैं शेष शारदा ❀ तेऊ कभी न पावैं पार ॥
मैं अज्ञान मोहवश निशिदिन ❀ केहि विधि रटौं तुम्हारो नाम ।
दास आपनो जानि मोहि प्रभु ❀ पूरण करहु नित्य सब काम ॥
बहुरि मनाऊं मातु भवानी ❀ औ जगदीश शम्भु भगवान् ।
माथ नवाऊं सब देवनको ❀ करि निज इष्टदेवको ध्यान ॥
तीर्थ स्वरूप सुमिर श्रीगंगा ❀ कलिमल हरनि धार लहराय ।
ज्ञानिन ध्यावों सनकसनंदन ❀ वीरन भीष्म पितामह ध्याय ॥
प्रेमिनमें सुमिरौं नँद नंदन ❀ ऋषियन कपिल देवभगवान् ।
वैद्यनमें सुमिरों धन्वन्तरि ❀ कीशन मध्य वीर हनुमान ॥
धाम सुध्यावों जगन्नाथजी ❀ क्षेत्रन कुरुक्षेत्र हरिद्वार ।
पुरिन मध्य सुमिरो श्रीकाशी ❀ है जहँ विश्वनाथ दरबार ॥
योगिनमें सुमिरों शिवशंकर ❀ दानिन हरिश्चन्द्र महाराज ॥
सत्य सराहौं नृप दशरथको ❀ औ प्रहलाद भक्त शिरताज ।
चक्र सराहौं श्रीविष्णूको ❀ जासों अभय भक्तको दीन्ह ॥
वज्र सराहौं इन्द्र देवको ❀ वृत्रासुरै पराजय कीन्ह ।
शूल सराहौं शिवशंकरको ❀ जासों काटि जलन्धर दीन ॥
धन्य कमंडलु श्री ब्रह्माको ❀ जामें राखि सुरसरिहि लीन ।
शूरनमें सुमिरौं लंकापति ❀ सन्मुख युद्ध राम सों कीन ।
मुख नहिं मोर्‍यो समर भूमिते ❀ अरु ह्वै गयो वंशसे हीन ॥
नारि शिरोमणि सीताजीको ❀ सुमिरहुँ बार बार नमि माथ ।
धर्म पतिव्रत को पालन करि ❀ जो वन गई रामके साथ ॥
पूरव सुमिरौं जगन्नाथजी ❀ पश्चिम कृष्णचन्द्र करतार ।
दक्षिण सुमिरौं रामेश्वरको ❀ उत्तर बद्रीनाथ दरबार ॥
आगे सुमिरौं सकलदेव पुनि ❀ कहिहौं वीर पंवारा गाय ।
कंठ विराजौ मेरे कंठेश्वर ❀ जिह्वा बैठे शारदा माय ॥
जो जो अक्षर माता भूलूं ❀ सो सो लिखियो जीभ हमार ।

तेरी नैया पर चढ़ि बैठों ❋ बेड़ा खेइ लगैयो पार॥

श्रीगणेशजी

प्रथम सुमिरिये श्रीगणेशको ❋ सुमिरे होति सिद्ध सब ठाम।
हैं गणनायक सब लायक प्रभु ❋ सुन्दर वदन रूप अभिराम॥
रक्त वर्ण सोहत लंबोदर ❋ सोहत अंग अंग सब लाल।
कंचन मुकुट सुघर मस्तक पर ❋ सो हैं कंठ मुण्डकी माल॥
एकदन्त गजवदन विनायक ❋ वंदन जगत गौरिके लाल।
शंकर नंदन दुष्ट निकन्दन ❋ भक्तन अभय देत सब काल॥
तेज विराजत अंग अंगमें ❋ शोभा अमित वरणि नहिं जाय।
चमर डुलावत ऋद्धिसिद्धि मिलि ❋ निशिदिन हरत विघ्न समुदाय॥
महिमा गावत शेष शारदा ❋ मैं कस रटौं तुम्हारो नाम।
जानि आपनो दास मोहिं प्रभु ❋ पूरण करहु नित्य सब काम॥

श्रीसूर्यनारायणजी

सुमिरन करिये दिननायकको ❋ हैं प्रत्यक्ष देव संसार।
जिनकी महिमा सब जग जाहिर ❋ पूरण ब्रह्म रूप करतार॥
हैं अविनाशी सुख राशी प्रभु ❋ अञ्जलि दिये करत उद्धार।
जिनके उदय होत जग जागै ❋ निज निज काज करै संसार॥
नित उठिकर हि प्रणाम र विहि जो ❋ ताके होयँ पूर्ण सब काम।
भक्ति भावसे जो सुमिरै रवि ❋ होवै सुलभ सिद्ध सब याम॥
रवि मण्डल सब देव विराजत ❋ कीन्हें कृपा होत भव पार।
नेम धर्मसे लवण त्यागिकै ❋ रवि दिन एक बार आहार॥
करे आरती दिन नायककी ❋ मनमें धारि भक्ति अभिराम।
सूर्य पुराण सहश वरत जो ❋ सो नर लहै अंत रविधाम॥

श्रीदेवीजी

सुमिरौं श्रीगिरिजा जगदम्बा ❋ दुर्गा महा कालिका माय।
आदि शक्ति चंडिका भवानी ❋ अस्तुति करत देव समुदाय॥

भीर परत जबहीं भक्तनपर ❋ तब तब माता करै सहाय ।
मारे दानव मधु कैटभसे ❋ अरु महिषासुर दीन गिराय ॥
चंडमुंडको भक्षण कीन्हों ❋ पुनि करि रक्तबीजको नाश ।
शुम्भनिशुम्भ विदारे माता ❋ निशदिन करौं तुम्हारी आस ॥
रूप अनेक धरे जगदम्बे ❋ औ भक्तनकी करी सहाय ।
तैसेइ करिके दया दृष्टि अब ❋ मेरे कंठ विराजो आय ॥
गावनवालेको स्वर दीजे ❋ औ बजवैयहि दीजै ताल ।
नाचनवालेको नैना देउ ❋ मर्दहिं देउ खड्ग अरु ढाल ॥
जो गति बांधै कोइ ढोलककी ❋ बांधै नाल मंजीरन क्यार ।
कंठ गवैयाको जो बांधै ❋ ताको करो कालिका क्षार ॥
हाथ जोरिकै मैं मांगत हूँ ❋ राखौ अंब नामकी लाज ।
पूरण कीजे सदा आश मम ❋ जस नित करो संतके काज ॥

श्रीसरस्वतीजी

मातु सरस्वतीको पुनि सुमिरौं ❋ विद्याशक्ति शारदा माय ।
शरदचन्द्रमाके सम आनन ❋ शोभा अङ्ग अङ्ग दरसाय ॥
सोहत पुस्तक एक हाथमें ❋ वीणा दूजे हाथ सुहाय ।
कुंडल सोहत है कानन में ❋ अस्तुति करैं देव समुदाय ॥
हंसवाहिनी बुद्धिदायिनी ❋ जग-उत्पत्तिकरनि महरानि ।
ब्रह्मशक्ति प्यारी ब्रह्माकी ❋ सबविधिजगत माहिं सुखदानि॥
कमलासनराजतसुन्दर अति ❋ जाको रूप न बरणो जाय ।
नाग यक्ष गन्धर्व सुरासुर ❋ सिगरे मोहि मोहि रहिजायँ ॥
दीजै मोहि बुद्धि वर वाणी ❋ मांगत हाथ जोरि महरानि ।
सदा हमारी मनोकामना ❋ पूरन करहु मातु प्रण ठानि ॥

श्रीब्रह्माजी

बहुरि सुमिरिये ब्रह्माजीको ❋ हैं जो वेद-सृष्टि करतार ।
ऋग यजु अथर्व वेद हैं ❋ जिनमें कह्यो मुख्य सब सार ॥

ज्ञानकांड अरुकर्मकांड पुनि ❋ भाष्यो तहँ उपासना ज्ञान ।
सब मर्यादा है वेदनमहँ ❋ जगहित सुने पढ़े धरिध्यान ॥
आदिपुरुषचतुरानन स्वामी ❋ मांगौ हाथ जोरि शिर नाय ।
पूरण कीजे मनोकामना ❋ निशिदिन मोपर होउ सहाय ॥

श्रीविष्णूजी

बहुरि सुमिरिये श्रीविष्णूको ❋ व्यापक सकल जगतकरतार ।
जब जब भीर परत देवनपै ❋ तब तब आय लेत अवतार ॥
होत सहायक सब देवनके ❋ दुष्टन केर करत संहार ।
रक्षा करत सकल भक्तनकी ❋ हितकर हरत भूमिको भार ॥
सदाक्षीरनिधिके वासी प्रभु ❋ लक्ष्मी सेवत चरण ललाम ।
ब्रह्मा उपजे नाभि कमलते ❋ शोभा सिंधु रूप घनश्याम ॥
हाथ जोरिकै मैं विनवत हौं ❋ हे प्रभु कृपासिंधु भगवान ।
पूरण करिये मनोकामना ❋ निशिदिनदास आपनो जान ॥

श्रीमहादेवजी

सुमिरन कीजे महादेवको ❋ जेहि शिर गङ्ग भङ्ग आधार ।
अङ्ग अङ्गमें भस्म रमाये ❋ नन्दी वृषभनाथ अवतार ॥
मस्तकचन्दा अति सोहत है ❋ धारे कण्ठ मुंडकी माल ।
बीछी सांप आभरण तनमें ❋ कमल समान नैनत्रय लाल ॥
जटाजूट अर्धंग विराजे ❋ आधे अङ्ग अंबिका माय ।
भूत पिशाच प्रेत संग डोलै ❋ बोलै वचन बनाय बनाय ॥
डमरू हाथ त्रिशूल विराजै ❋ शोभा जासु वरणि नहिं जाय।
है अविनाशी सब देवनमें ❋ महिमा रटैं देवसमुदाय ॥
सुखराशी कैलास निवासी ❋ हैं अविनाशी शंभु सुजान ।
सेवकसुखदायक सब लायक ❋ पूरण करैं दास मनमान ॥
हाथ जोरि प्रभु मैं विनवत हौं ❋ हे प्रभु महादेव भगवान ।
आश हमारी पूरण करिये ❋ निशिदिन धरौं आपको ध्यान ॥

### श्रीरामचन्द्रजी

चैत उजेरी तिथि नवमीमें ❀ शुभदिन आनि परो गुरुवार ।
पूरण ब्रह्म रूप गुणसागर ❀ लीन्हों रामचन्द्र अवतार ॥
सुमिरनकीजे तिन प्रभुको नित ❀ अरुलक्ष्मण पद शीश नवाय ।
भरत शत्रुहन अरु सीताके ❀ सुमिरौं चरण कमल शिरनाय॥
गुरुवसिष्ठजीको सुमिरौं पुनि ❀ सुमिरौं भरद्वाज महाराज ।
विश्वामित्र केर सुमिरौं पद ❀ सुमिरौं नारदादि मुनिराज ॥
पुनि सुग्रीव दास अङ्गद पद ❀ सुमिरौं वीरबली हनुमान।
सुमिरौं जामवंतनल नीलहि ❀ द्विविद मयंद आदि बलवान॥
हाथ जोरिकै मैं विनवत हौं ❀ हे प्रभु रामचन्द्र भगवान ।
पूरण करि नित मनोकामना ❀ दीजै मोहिं भक्ति वरदान ॥

### श्रीकृष्णचन्द्रजी–सवैया

पुण्यप्रताप प्रभा पलटै, विचरैं खलनीच निशाचरराई ।
भक्तनको दुखभूरि मिलै, अरु पापके भार धरा गरुआई ॥
धर्म रु कर्म घटै जबहीं, बहुतै जग बाजत द्वेष बधाई ।
भार उतारने को जगमें, तबहीं प्रगटैं भुवि श्रीयदुराई ॥

लागतभादौंतिथि आठैंदिन ❀ प्रगटे कृष्णचन्द्र भगवान ।
भक्ति प्रेमवश श्रीयशुदाकी ❀ खेलत गोद मोद मन मान ॥
कोटि काम सम मूरति राजै ❀ सुभग शरीर श्याम अभिराम।
लालकमलसमपगविशालदोउ ❀ मुनि मन मधुप रहत मनथाम॥
लालेअधरनबिच दतियाँ द्वै ❀ नासा देखि कीर शरमाय ।
चारुकपोलन अनमोलनपर ❀ निरखत बार बार मन जाय ॥
नखद्युतिवर्णतबनि आवै नहिं ❀ छावै हिये मोद सब काल ।
कमलपाखुरिनपर मोतीजनु ❀ विकसे लसे हरन जंजाल ॥
ध्वजावज्रअरु अंकुशादिकी ❀ रेखा रुचिर रही दरशाय ।
मुनिमनमोहे सुनि नूपुर धुनि ❀ कटि किंकिणी शब्द सरसाय॥

नयनविशालेमुख प्यालेसम ❋ दरसत परस शोभयुतकान ।
हैं युग भौंहें तिरछौंहे सोउ ❋ भालविशाल तिलक झलकान॥
त्रिवली सोहै भली उदरमहँ ❋ अति गंभीर मनोहर नाभि ।
भुजा अदूषण युत भूषण सो ❋ हि बघनखा रहा छबि नाभि॥
चिक्कन कुंचित घुघुंरालेकच ❋ पीत झंगुलिया रही सुहाय ।
क्या छबि वरणौं बालकृष्णकी ❋ शोभा अंग अंग दरशाय ॥
हाथ जोरिकै मैं बिनवतु हौं ❋ हे प्रभु कृष्णचन्द्र करतार ।
पूरण करि नित मनोकामना ❋ दीजै मोहिं भक्ति सुखसार ॥

श्रीवेदव्यासजी

पुनिमैं सुमिरौं मुनिनायकको ❋ हैं जो सत्य ज्ञान गुणखान ।
सत्यवती पराशर नंदन ❋ मुनिवर व्यासदेव भगवान ॥
अष्टादश पुराण जिन भाषे ❋ तिनके नाम कहौं हर्षाय ।
ब्रह्म[1]पुराण पद्म[2] अरु विष्णू[3] ❋ वामन[4] नारदीय[5] सुखदाय ॥
मत्स्य[6] ब्रह्मवैवर्त[7] भागवत[8] ❋ अरुशिव[9] अग्नि[10]भविष्य[11]महान ।
लिंग[12]कूर्म[13] पुनिगारुड[14] जानौ ❋ शूकर[15] अरु ब्रह्मांड[16] पुरान ॥
मार्कण्डेय[17] स्कन्द[18] जो गावत ❋ अन्तिम लहत मोक्षनिर्वाण ।

श्रीनारदजी

बहुरिसुमिरिये तेहि योगीको ❋ वीणा सदा रहत जेहि हाथ ।
लोक लोकमें जो विचरत हैं ❋ गावत सदा विष्णु गुणगाथ ॥
नाश करावत हैं असुरनको ❋ पुरवत सदा सुरनके काज ।
ऐसे योगी श्रीनारदजी ❋ हमरे माननीय शिरताज ॥
मुनिवर ज्ञानी नाम ब्रह्मऋषि ❋ हैं नारायण भक्त सुजान ।
दीजै मोहिं भक्तिहरिकी प्रभु ❋ बिनवौं बार बार धरि ध्यान ॥

श्रीगंगाजी

सुमिरन करिये नित गंगाको ❋ भागीरथी नाम विख्यात ।

सकल जगतकी तारन हारी ❃ माता धर्म तुम्हारे हात ॥
गंगाहेत भूप भागीरथ ❃ पहुँचे हरिद्वारमें जाय ।
कीन्ह तपस्या शिवशंकरकी ❃ हर्षित भये शम्भु सुर राय ॥
मांगों मांगों वर भागीरथ ❃ हम हैं अति प्रसन्न महराज ।
गंगा मांगी शिव शंकरसे ❃ पूर्ण किये भक्त सब काज ॥
गंगा यमुना और सरस्वति ❃ संगम कीन्ह प्रागमें आय ।
नाम त्रिवेणी सब जग जाहिर ❃ मज्जन किये पाप नशिजाय ॥
अक्षय वट है कल्प वृक्ष जहँ ❃ अरु है भरद्वाज स्थान ।
वेनी माधव जहां विराजत ❃ दर्शन जासु मुक्ति निर्वान ॥
काशी कनउज कानपूर उर ❃ सागर सेतु और हरिद्वार ।
गंगाजीके तेज पुञ्जमें ❃ जरि जरि पाप होत सब छार ॥
शुभ वर दीजे गंगे माई ❃ पूरण सभी कीजिये काम ।
पाप नशावनि सन्त उबारनि ❃ नित अस्नान देति सुख धाम ॥
दास तुम्हारो शरणागत है ❃ सेवक जानि हिये हर्षाय ।
वाणी ज्ञान बुद्धि वर दीजे ❃ बिनती करों शीश पद नाय ॥

श्रीहनुमानजी

बहुरि सुमिरिये हनूमान पद ❃ हैं जो महावीर संसार ।
शोभा सिंधु रूप गुण आगर ❃ सागर सुयश बुद्धि आगार ॥
पूर्ण भक्त श्री रघुनन्दनके ❃ जगत प्रसिद्ध वीर बल धाम ।
अंजनितनय संत सुखदायक ❃ लायक सुभट शूर संग्राम ॥
राम दुलारे सीता प्यारे ❃ लक्ष्मण प्रान दान गुण खान ।
आश हमारी पूरण करिये ❃ है बलवन्त वीर हनुमान ॥
चरण तुम्हारेके सुमिरनते ❃ मनके सिद्ध होयँ सब काम ।
नाम तुम्हारो साधु संत जन ❃ सुमिरन करत आठहू याम ॥
मल्ल अखाड़ेमें जो सुमिरैं ❃ पावे विजय होय यश मान ।

जो बल चाहै निज देहीमें ❋ क्यों नारटै वीर हनुमान ॥
जबहीं सुमिरै श्रीबजरंगी ❋ तुरतै होय मल्ल बलवान ।
तासों ध्यान करो निशिवासर ❋ रक्षा करहिं वीर हनुमान ॥
तुम्हरो अखाड़ेमें गावत यों ❋ है बलवन्त अञ्जनी लाल ।
निज सेवककी मनोकामना ❋ पुरवो दास जानि सब काल ॥
गावत वारेन की इच्छासे ❋ बरणों आल्हखण्ड मन लाय ।
भारत शूरनको पुरुषारथ ❋ आगे सुनियो कान लगाय ॥

## सवैया

श्रीगिरिजा पतिको सुमिरौं, सुमिरौं पुनि मैं गिरिजेश दुलारो ।
अंजनि पुत्र बली हनुमान, तुही सब भाँतिनसो रखवारो ॥
हर्षि हिये विनवौं सब देवन, भक्तन कष्ट सदा निरवारो ।
मैं अति मन्द यथा मतिसों, सबके हित गावत वीर पँवारो ॥

## कुंडलिया

मारौ अपने क्रोधको, निश्चय शत्रू जान ।
ऐसी समता धारि ले, होवै मित्र जहान ॥
होवै मित्र जहान, कानि सब मानै भारी ।
करि आदर सत्कार, बात पूँछैंगे सारी ॥
नारायण धरि ध्यान, बोले सबसे प्रिय बैना ।
होय सिन्धु भव पार, पाय जगमें सुख चैना ॥

इति सुमिरनी समाप्त

---

# राजा परिमालका ब्याह

## महोबेकी पहली लड़ाई.

★

दोहा–श्रीगणेश गुरुपद सुमिरि, इष्टदेव मनलाय ।
आल्हखण्ड वर्णन करत, आल्हा छंद बनाय ॥

सुमिरनी

ब्रह्म सनातनको सुमिरौं मैं ❀ सुमिरौं पुनि अनंत भगवान ।
जग उपजायो जिन ब्रह्मा ह्वै ❀ रक्षा करत विष्णु ह्वै जान ॥
पुनि संहार करत शंकर ह्वै ❀ महिमा जासु बरनि नहिं जाय ।
जबजब भीर परति भक्तनपर ❀ तब तब विष्णू करत सहाय ॥
दश अवतार प्रगट जगमाहीं ❀ तिनके नाम कहौं हरषाय ।
प्रथम मत्स्यअवतारधारिकै ❀ शंखासुरहि कीन्ह बध जाय ॥
रक्षा करी सकल वेदन की ❀ दूजो कूर्म रूप भगवान ।
पीठि आपनीपर गिरिधारी ❀ मन्थन कियो समुद्र महान ॥
ह्वै वराह पृथिवी धारण करि ❀ मारो हिरण्याक्ष बलधाम ।
यह अवतार तीसरो जानो ❀ सुमिरत होयँ सिद्ध सब काम ॥
चौथो रूप धरो प्रभुजीने ❀ सो हम तुमहिं कहत समुझाय ।
वैर कियो है हिरणाकुशने ❀ अरु प्रहलाद दीन्ह बंधवाय ॥
ताहि समैया जगन्नाथजी ❀ नरहरि रूप पहुँचे आय ।
उदर विदारो हिरणाकुशको ❀ जन प्रहलादहि लीन्ह बचाय ॥
पञ्चम रूप धरो वामनको ❀ भिक्षुक भये इन्द्रके काज ।
तीन पैग पृथिवी नृप बलिसे ❀ मांगी जाय छांड़िकै लाज ॥
रूप बढ़ायो पुनि प्रभुजीने ❀ नापे सकल लोक मनलाय ।
सुमन वृष्टि भइ स्वर्गलोकते ❀ हर्षित भये देव समुदाय ॥
छठो रूप श्रीपरशुरामको ❀ जिनको जानत सकल जहान ।

कहँलगबरणौं तिनके बलको ❋ मारा सहसबाहु बलवान ॥
पुनि जब भीर पड़ी संतनपै ❋ पूरण रूप आप करतार ।
सरयू निकट अयोध्याजीमें ❋ लीन्हों रामचन्द्र अवतार ॥
मारि ताड़ुका तारि अहल्या ❋ तोरचो धनुष जनक पुर जाय ।
सिया ब्याहि आये नगरी निज ❋ गवने विपिन पिता रुखपाय ॥
प्रभुसियलषनसहितबनबिहरे ❋ सीता हरी निशाचर आय ।
पुनि गति कीन्हीं गृध्रराजकी ❋ कीन्हों मित्र सुकंठहि जाय ॥
मारावालि सियासुधि कारण ❋ भेजा हनूमान बलवान ।
श्रीहनुमान गये लङ्काको ❋ तहँ पर मिले विभाषण जान ॥
करि विध्वंसवाटिका तरुवर ❋ मारा अक्षय पुत्र वलधाम ।
पुनि विवादकरि लङ्कापतिसे ❋ जारी सकल लङ्क तेहि ठाम ॥
हनुमत पहुँचे पुनि सीताढिग ❋ आज्ञा पाय चले प्रभु पास ।
सब सुधि आय कही रघुवरसे ❋ मनमें ठानि असुरको नाश ॥
सेतु बँधायो रामचन्द्रने ❋ उतरे सिंधु सैन लै साथ ।
लंक जाय निशिचर संघारे ❋ घननादादि हने रघुनाथ ॥
मारा रावण पुनि रघुवरने ❋ दै अभिषेक विभीषण माथ ।
क्रिया कराई पुनि रावणकी ❋ चलिभे राम सिया लै साथ ॥
यहिविधिनाशकियोअसुरनको ❋ हरिलौ सकल भूमिको भार ।
पुनिप्रभुराज कियोपृथ्वीपर ❋ कीन्हो जगत सुयश विस्तार ॥
बहुरि सतावन लगे असुरगण ❋ साधू संत भये भयमान ।
मथुरा माहिं रूप गुण सागर ❋ प्रगटे कृष्णचन्द्र भगवान ॥
जिनकी लीलासबजगजाहिर ❋ जानत सबै वृद्ध अरु बाल ।
घटघटवासी अविनाशी हैं ❋ गो द्विज रक्षक दीनदयाल ॥
मारि पूतना हति शकटासुर ❋ बक अरु तृणावर्तको मार ।
गर्व नशायो इंद्र देवको ❋ नक अँगुरी पर धरो पहार ॥
केशी व्योमासुर वृषभासुर ❋ मारे कंस आदि खलराज ।

रक्षा कीन्हीं पांडवकुलकी ❋ सारथि बने भक्तके काज ॥
पुनि ह्वै बौद्ध योगधारण करि ❋ राज जगन्नाथ दरबार ।
दशम रूप कल्की जग ह्वै हैं ❋ यह हम कहे दशों अवतार ॥
नगर अयोध्याके मण्डलमें ❋ राजत नैमिषार वनराज ।
शौनकादिकऋषिजहँश्रोतागण ❋ बांचत कथा सूत शिरताज ॥
गिरो विष्णुको चक्र मनोहर ❋ पृथ्वी मध्य जानि शुभ थान ।
जितने तीरथ हैं जग अन्तर ❋ तिन सब कीन्हें प्रस्थान ॥
अपनो अपनो नाम उचारत ❋ डारो नीर चक्रके माहिं ।
तबते चक्र तीर्थ सब गावत ❋ राजत नैमिषारके माहिं ॥
एक प्रयाग राज नहिं आये ❋ तासों पंच प्राग विख्यात ।
देवी ललिता जहा विराजे ❋ तीरे बही गोमती मात ॥
बुड़की ले जो चक्र तीर्थमें ❋ ताके सकल पाप नशि जायँ ।
दक्षिण चौकी है भैरवकी ❋ ऊपर धर्म ध्वजा फहराय ॥
नैमिषारते उत्तर मिश्रिख ❋ पश्चिम योजन सात प्रमान ।
नाथ गोकरणशिव प्रसिद्ध तहँ ❋ मन अनुकूल देत वरदान ॥
पुनि मैं सुमिरौं उन विप्रनको ❋ जे श्रुति नीति शास्त्र वक्तार ।
परम पियारे नारायणके ❋ धारे विष्णु भक्ति उर हार ॥
सुजनसमाजनकोपुनिसुमिरौं ❋ जे पर काज खड़े तैयार ।
अड़े रात दिन उपकारै महँ ❋ हरि गुण गड़े बड़े दातार ॥
कड़े न होवैं कबहुँ स्वप्नमें ❋ कबहुँ न पड़ैं विषयके जाल ।
जड़े यथोचित निजधर्मनमहँ ❋ नाहीं हर्ष शोक केहु काल ॥
सुमिरि शीतला जाजमऊकी ❋ मनियां सुमिरि महोबे क्यार ।
छप्पर कलुवा बावन भैंरों ❋ चौसठि योगिन लेउँ अधार ॥
देवी सुमिरौं हिंगलाजकी ❋ धौलागढ़में प्रगटीं आय ।
जो असमैं मैं सुमिरन करिहैं ❋ ताकी सदा सिद्ध होइ जाय ॥
ऊँचे पर्वत भवन विराजे ❋ अनहद बाजे बाजत द्वार ।
चौरासी घण्टा गर्जत तहँ ❋ अरु मिरदङ्ग झांझ झनकार ॥

सकल शृङ्गार अङ्ग बिच सोहै ❀ सोहै कण्ठ मोतियन हार ।
छत्र विराजै शिर सोनेका ❀ औ चन्दाकी ज्योति लिलार ॥
हीरालाल जवाहर बिचबिच ❀ रतनन भूषण जड़े अपार ।
सकल देवता शीश नवावैं ❀ अस्तुति करैं मातु दरबार ॥
वरणों शाखो आल्हखण्डको ❀ दहिने होउ शारदा माय ।
बड़े बड़े क्षत्री भये धरणिपर ❀ सुनि सुनि नाम जीव हुलसाय ॥
करणी सुनि सुनि कँपै करेजा ❀ धनि धनि जगत लिये अवतार ।
सतयुगहिरण्याक्षहिरणाकुश ❀ जिनके बलको नाहिं सम्हार ॥
त्रेतामाहिं राम अरु लक्ष्मण ❀ अंगद और वीर हनुमान ।
परशुरामको महा पराक्रम ❀ जानत सबहिं लोक बलवान ॥
कौरव पांडव भे द्वापरमें ❀ जिन भारतमें युद्ध रचाय ।
जन्म धरिके फिर कलयुगमें ❀ आल्हा आदिक नाम धराय ॥
सिंहरूप ह्वै जगमें जन्मे ❀ गढ़ ठोकरसों दियो ढहाय ।
बावन गढ़में साखो कीन्हो ❀ भई सहाय शारदा माय ॥
ऐसे वीर सदा नहिं उपजैं ❀ तेहिते शाखो देउँ सुनाय ।
बावन गढ़को युद्ध बखानूं ❀ यारो सुनियो कान लगाय ॥
किला बखानूं कालिंजरको ❀ जामें बसैं चँदेले राय ।
ऐंठापाग बांधे शिर ऊपर ❀ कलँगी एक हाथ फहराय ॥
कोट बखानूं गढ़ शिरसाका ❀ जामें बसैं चँदेले राय ।
जासम योधा जग नहिं हुइहै ❀ ना जग मोतिनसी महरानि ॥
बेटी बखानूं वासुदेवकी ❀ तिलका और दिवलदे मात ।
मलिखे सुलके आल्हा ऊदल ❀ जन्मे कोखि जगत विख्यात ॥
खांड़ों बखानूं चन्देले को ❀ जो सागरमें धरचो पखार ।
चारि वीर मछलाके वरणों ❀ जिनपै विद्या अगम अपार ॥
गुरू बखानूं अमरनाथसे ❀ जो चेलनकी करैं सहाय ।
भाला बखानूं मैं जगनिकका ❀ जामे उड़त चिड़ी बिंध जाय ॥
कछुक बखान करौं बौनाको ❀ जो कुड़ियलका चोर अपार ।

फतह बखानूं पुनि आल्हाकी ❃ नौसै झंडा चलत अगार ॥
गांसि बखानूं नर ऊदलकी ❃ पर्वत फोरि पार होइ जाय ।
घोड़ी बखानूं रन मलखेकी ❃ चारों सुम्म स्वर्ग मंडराय ॥
चुगुल बखानूं उरईवालो ❃ जाको नाम महिल परिहार ।
करिके चुगुली परीमालकी ❃ कीन्हों नाश क्षत्रियन क्यार ॥
छोड़ि सुमिरनी आगे बरणौं ❃ हितसों आल्हखंड संग्राम ।
जेठ दशहरासे वर्षा भरि ❃ यारो छोड़ि पढ़ो सब काम ॥
कहूँ लड़ाई अब महुबेकी ❃ यारो सुनिये कान लगाय ।
जेहि विधि आयो नगर महोबे ❃ ब्याहे गये चन्देले राय ॥
जिनका राज महोबो कहिये ❃ तिनका सभी सुनाऊ हाल ।
जैसे ब्याही मल्हना रानी ❃ औ बसिगये रजापरिमाल ॥
राजा वासुदेव महुबेका ❃ दूजो मालवन्त जेहि नाम ।
बड़ो लड़ैया महुबे वारो ❃ राजा वासुदेव बलधाम ॥
दो सुत कहिये वा राजाके ❃ भोपति और महिलपरिहार ।
मल्हना बेटी वासुदेवकी ❃ तिलका और दिवलदे क्वांरि॥
तिनमें मल्हना ऐसी सुन्दरि ❃ सूरज चंदाकी अनुहारि ।
तेज बिराजे अंग अंगमें ❃ ऐसी कोई लखी ना नारि ॥
केहरि समताकी कटि कहिये ❃ कंठ कोकिला सम उच्चार ।
चालमराल नाक सुवनासी ❃ नयना हिरनाके अनुहार ॥
खबर फैल गइ देश देशमें ❃ जगमें सुघरि मल्हनदे नारि ।
बेटी राजा वासुदेवकी ❃ औ मुहबेकी राजकुमारि ॥
भूप चंदेला चंदेलीको ❃ जाको नाम कहत परिमाल ।
जितने जोधा भरतखंडमें ❃ सो हनि हनि कीन्हे परिमाल ॥
सुनी खबरिया गढ़ महुबेकी ❃ सुन्दर कुवरि महोबे क्यार ।
ऐसी सुन्दरि जग नहिं कोई ❃ जैसी सुघर मल्हनदे नार ॥
सुनिके मोहित भये चँदेले ❃ वे नरनाह रजा परिमाल ।

तुरत बुलायो चिंतामणिको [1] ❁ मंत्री सुनो चित्तको हाल ॥
तुम तौ हमरे शुभ मंत्री हो ❁ दूजो पंडित राजसमाज ।
ऐसी सम्मति मोहिं बतावौ ❁ जाते सिद्ध होय एक काज ॥
इतनी सुनि चिंतामणि बोले ❁ मनको भेद कहो महाराज ।
कौन अंदेशा है जियरामें ❁ ह्वइ हैं सभी तुम्हारे काज ॥
लौटि जवाब दियो राजाने ❁ पंडित सुनौ हमारी बात ।
राजा वासुदेव मह्बुबेको ❁ कन्या जासु जगत विख्यात ॥
मल्हना नाम ताको कहिये ❁ जाको रूप न वरणो जाय ।
रूप सुनतही वा कन्याको ❁ सो हमरे मन गई समाय ॥
शोधि पत्तरा शकुन बतायो ❁ जातें काम सिद्ध ह्वै जाय ।
सुनतै पंडित शकुन बतायो ❁ नीकी सायति दई बताय ॥
कूच कराय देउ मह्बुबेको ❁ तुम्हरे होय सिद्ध सब काज ।
इतनी सुनत भूप चंदेले ❁ बहुतै खुशी भये महाराज ॥
तुरत नगड़चीको बुलवायो ❁ सोने कड़ा दिये डरवाय ।
तोप सजावौकिलामसक्कनि ❁ जो किल्लेको देयँ गिराय ॥
हनू हकारनिको सजवावौ ❁ लै चरखिन पर देउ चढ़ाय ।
पर्वत फोड़निको सजवावौ ❁ जो पर्वतको देयँ गिराय ॥
राम लक्ष्मण तोप सजवावौ ❁ जो अड़ेमें होय सहाय ।
हनूहंकारनि गर्भ गिरावनि ❁ भैरव तोप लेउं सजवाय ॥
गंगा जमुना तोपै सजवावौ ❁ तिनका साजि करो तैयार ।
औ घनगर्जनिको सजवावौ ❁ बारह कोश जाय धधकार ॥
तोप कालिका अरु चंडी है ❁ दोनों जलदी लेउ सजाय ।
गाजसुनावनिबड़िबड़ितोपैं ❁ गोला मन पक्केको खायँ ॥
सबको चरखिनपरधरवावौ ❁ लश्कर मोहिं देहु पहुँचाय ।
ग्राफके गोले जिनमें पड़ते ❁ उन तोपनको करो तयार ॥

[1] यह चिन्तामणि ब्राह्मण थे ।

छोटी छोटी तोप सजावो ❀ जो लश्करके चलत अगार ॥
बोलि दरोगा हाथिनवारो ❀ चीरा कलँगी दई पिन्हाय ।
हाथि सजावो कजरीवनके ❀ सिंहल द्वीपी लेउ सजाय ।
चीनी हाथी नये मँगाये ❀ तिनको तुरत लेउ सजवाय ॥
बड़ दंता औ छुट दंता सब ❀ हाथी तुरतै लेउ सजाय ।
इकदंता औ दुइदंतापर ❀ होदा धरो सोबरन क्यार ॥
मँगुल भूरा हाथी साजौ ❀ छोटे पर्वतकी उनहार ।
खूनी हाथिन को सजवावौ ❀ पायँन देउ जँजीर बँधाय ॥
खोलि जँजीरे रणमें दीजो ❀ रजपूतनको जायँ चबाय ।
पहले गद्दा रेशमवारे ❀ ऊपर हौदा करौ तयार ॥
सोनेवारी धरौ अँबारी ❀ जिनमें रतननको उजियार ।
जल्द सजाय लेउ हाथी सब ❀ इतनो करौ जाय तुम काम ॥
टेरि दरोगा फिर घोड़नको ❀ दीन्हें कंचन कड़ा इनाम ।
ताजी तुर्कि घोड़ा साजौ ❀ हंस परेवा लेउ सजाय ॥
रश्की मुश्की पँच कल्यानी ❀ औ कुम्मैत लेउ सजवाय ।
सब्जा सुर्खाको सजवावौ ❀ नकुला घोड़ा लेउ सजाय ॥
जीन धरावौ मखमलवारे ❀ औ ऊपरसे तंग कसाय ।
गर्रा भर्रा खेतन साजौ ❀ जो दुइ पायँनसे ठहरायँ ॥
जलपातुर खेतनमें साजौ ❀ जो पानी पर नाचत जायँ ।
और काठियावाड़ी घोड़ा ❀ तुरतै साजि करौ तैयार ॥
काबुल औ कंधारी घोड़ा ❀ औ तातारी अजब बहार ।
अरबी दरियाई पानीके ❀ घोड़ा साजि करौ तैयार ॥
बारहजात कबूतर साजौ ❀ रङ्गबिरंगी होयँ तैयार ।
रंग बिरंगे जीन धरावौ ❀ दुहरे तंग देउ खिंचवाय ॥
बोले दरोगा ऊँटनवारो ❀ तिनको हुक्म दीन्ह फरमाय ।
सजे सांड़िया मारवाड़के ❀ बहुत सजीले लेउ सजाय ॥
अरबी ऊँट मझोले साजौ ❀ औ करहलके लेउ सजाय ।

कछु मेवाड़ी सजौ साँड़िया ❋ जिनके जिमि न लागैं पायँ ॥
बीकानेरी ऊँट सजावौ ❋ उनपर गद्दा देउ डराय ।
ऊपर काठी चन्दनवारी ❋ सोने मढ़ी करौ तैयार ॥
तङ्ग दुतंगा रेशमवारे ❋ देउ कसाय तुरत यहि बार ।
गले हमेलैं सोनेवाली ❋ अरु चौरासी बजना धार ॥
रथ सजवाय देउ हाथिनके ❋ औ घोड़नके करो तैयार ।
ऊँटनवारे रथ सजवावो ❋ अरु बैलनके लेउ सजाय ॥
हुक्म पायके सबै दरोगा ❋ लश्करमें तुरत पहूँचे जाय ।
हुक्म सुनायो चन्देलेको ❋ जल्दी फौज होय तैयार ॥
डङ्का बाजो सब लश्करमें ❋ क्षत्री सबै भये हुशियार ।
सिगरी तोपैं साफ कराईं ❋ सो चरखिन पर दईं चढ़ाय ॥
तिनके संग बहुतसे छकड़ा ❋ तिनमें गोला दिये भराय ।
पेटी लै लै बारूदनकी ❋ सो छकड़नमें दईं भराय ॥
भई सजावट है हाथिनकी ❋ तिनकी सुनो हकीकत आय ।
झूले हैं जर्कसकी न्यारी ❋ झालरि तिनमें दईं लगाय ॥
हौदा लटकत हैं रेशमके ❋ झब्बा मोतिनके लगवाय ।
ऊपर हौदा धरे सुनहरी ❋ कछु चाँदीके दिये धराय ॥
तिनके ऊपर धरी अँबारी ❋ तापर कलश दिये धरवाय ।
फिर सब घोड़नको सजवायो ❋ तिनपै जीन दिये धरवाय ॥
शिर पर कलंगी है रतननकी ❋ ऊपर तंग दिये खिंचवाय ।
तंग दुतंगा कसे रेशमी ❋ औ गलबीच हमेलै आय ॥
ऊँट सजाये विविध भांतिके ❋ सो सब तुरत भये तैयार ।
सजी पालकी और नालकी ❋ सुन्दर गजरथ लिये सजाय ॥
खोलिकुठरिया जिरहनवाली ❋ लम्बे चौक दीन्ह डरवाय ।
पहिरौ पहिरौ मेरे शहजादौ ❋ जैसी जाके अङ्ग समाय ॥
पहिले पहिरो सुर्ख बनाती ❋ ताके ऊपर कुलह कबार ।
ताके ऊपर बख्तर पहिरो ❋ जांमे सांगि बिलोचा खाय ॥

ताके ऊपर झीलम सारी ❀ जामें टूटि जाय तलवार ॥
छप्पनछुरियां हनिहनिबांधो ❀ औ गुजराती हने कटार ।
अगलबगलमें दुइ पिस्तौलैं ❀ दहिने दुइ झूमै तलवार ॥
जोड़ी बांधो कड़ाबीनकी ❀ गोली टका भरेकी खाय ।
टोप झिलमिला धरि माथेपै ❀ गोली लगत चीप हुइ जाय ॥
जितनो गहनो रजपूतनको ❀ ज्वानन पहिरि लीन्ह हरषाय ।
खुलो खजानो चन्देलीमें ❀ औ चौहान गयो पुनि आय ॥
दोनों हाथ उठायके बोला ❀ क्षत्रिय सुनो हमारी बात ।
जिनहिंपियारी हैं घर तिरियां ❀ क्यों नहिं अपनी तलब चुकात ॥
जिनकी बिदा अभी हो आई ❀ सो सब छोरि धरौ हथियार ।
जिनहिं पियारी परम भगौती ❀ पंजा दुइ डारो तलवार ॥
दूनी तलब लेउ तुम हमसे ❀ औ रण खेलौ जूझ अघाय ।
इतनी सुनिकै क्षत्री बोले ❀ मुन्शी सुनो नवल चौहान ॥
जहां पसीना गिरै भूपको ❀ तहँ दै देयँ रक्तकी धार ।
कटि कटि शीश गिरै धरणीपर ❀ उठि उठि रुण्ड करैं तलवार ॥
सुनिकै बातैं सब क्षत्रिनकी ❀ मुन्शी बहुत खुशी है जाय ।
जायके पहुँचा परीमालपर ❀ तुम सुनि लेउ चँदेलेराय ॥
लश्कर सजिगौ चँदेलीको ❀ जल्दी आप होउ तैयार ।
इतनी सुनतहि चँदेलेने ❀ चिंतामणिसे कही सुनाय ॥
जितने राजा यहँ बैठे हैं ❀ सो सब चलैं हमारे साथ ।
हुक्म सुनायो तब मन्त्रीने ❀ सबही चलैं साथ नरनाथ ॥
बड़े बड़े जोधा सँग लीन्हे ❀ अपना सजे वीर परिमाल ।
गजभरि छाती परीमालकी ❀ अरु नैननमें बरै मसाल ॥
पहर पैजामा मिसरूवारो ❀ जामा पहिरि दुदामी क्यार ।
अगल बगलमें दुइ पिस्तौलैं ❀ बायें सिंहिनि मूठि कटार ॥
पाग सुनहरी शिरपर सोहै ❀ कलँगी मोतीचूरकि लागि ।
साजि चँदेले जब ठाढ़े भये ❀ मानौं इन्द्र अखाड़े जायँ ॥

वीरभद्र हाथी सजवाया ❋ जो सब हाथिनको सरदार ।
डारिके गद्दा मखमलवारो ❋ सोने हौदा दियो धराय ॥
सिढ़ी लगाई मलयागिरकी ❋ तापर चढ़े रजा परिमाल ।
राजा सजतै सबै सजि गये ❋ शोभा छाय रही तेहिकाल ॥
चलिभो हाथी परीमालको ❋ अरु लश्करमें पहुँचे जाय ।
तेज विराजै अंग अंगमें ❋ मानौं इन्द्र पहूँचे आय ॥
ज्योंही देखे चन्देलेको ❋ क्षत्री सबै भये हुशियार ।
हाथी चढ़ैया हाथिन चढिगे ❋ बांके घोड़नपर असवार ॥
बड़ बड़ तोंदनके जे क्षत्री ❋ सो पलकिनमें भये सवार ।
सब्जै बाना सब्जै निशाना ❋ सब्जै झण्डी भये तयार ॥
सब्जै हाथी सब्जै घोड़ा ❋ सब्जहि कमर धरे तलवार ।
सब्जै पल्टनकी शोभा जहँ ❋ हुइगइ सब्ज भूमि सब झार ॥
नौसै झण्डा खड़े सुनहरी ❋ अगणित ध्वजा रही फहराय ।
कूँचको झंडा तब दिखरायो ❋ कूँचको डंका दियो बजाय ॥
लश्कर चलिभौ चन्देलीसे ❋ हाहाकारी बीतत जाय ।
बारह जोड़ी बजैं नगाड़े ❋ धौंसा होत गोलमें जाय ॥
डाढी करखा बोलत जावै ❋ बिच बिच होवै शब्द अपार ।
डगमग मानौं धरती डोलै ❋ केहिपर चढ़ै इन्द्र सरदार ॥
ईंटै घिस घिस रोड़ा हो गईं ❋ रोड़ा घिसे धूरि हो जाय ।
गर्द उड़ानी आसमानको ❋ रविजी गये धुन्धमें छाय ॥
दबति अँधेरिया दलमें आवै ❋ कोइ काहूँसों बोले नाय ।
मञ्जिल मञ्जिलके चलनेमें ❋ महुबो धुरो दबायो जाय ॥
लश्कर परिगो तब धूरेपर ❋ क्षत्रिन छोरि धरे हथियार ।
जीन उतार धरे घोड़नके ❋ हाथिन हौदा धरे उतार ॥
भेख खटाखट बाजन लागी ❋ तम्बू खड़े दिये करवाय ।
झंडा फहरत उन तँबुअनके ❋ कलशा आसमान घहराय ॥
ऊँचे ऊँचे तम्बू लागे ❋ औ नीचेमें लगी बजार ।

चढ़ी रसुइयां रजपूतनकी ❀ क्षत्रिय भोजन किये तयार ॥
राजा बैठे जब तम्बूमें ❀ निज मंत्रीको लियो बुलाय ।
सम्मति करिकै परीमालने ❀ लीन्हों कलमदान मँगवाय ॥
लैके कागद् कल्पीवारो ❀ पाती लिखन लाग तेहिबार ।
पहिले लिखिकै सरनामाको ❀ औ पीछेसे लिखी जुहार ॥
ताके पोछे लिखी हकीकति ❀ सुनिये वासुदेव नरराय ।
नगर चँदेलीका राजा हूं ❀ उपजो चंद्रवंशमें आय ॥
पिता हमारे हैं जगजाहिर ❀ जिनको नाम कीर्ति भूपाल ।
हमरो नाम रूप जाहिर है ❀ कहियत सबै रजा परिमाल ॥
बेटी तुम्हरी जो मल्हना है ❀ जाको रूप प्रगट जग मायँ ।
ताहि ब्याहने हम आये हैं ❀ जल्दी ब्याह देउ करवाय ॥
हँसी खुशीसे ब्याह रचावौ ❀ तौ यश रहै धरणिमें छाय ।
जो कहुँ नाहीं मुखसे करिहौ ❀ महुबो गर्द देउँ करवाय ॥
खबरैं करि देउ रंग महलमें ❀ सखियां करैं मंगलाचार ।
अरुजो मरजी हो लड़िबेकी ❀ तौ तुम आय लड़ौ सरदार ॥
इतनो हाल लिखो पातीमें ❀ औ धामनको दी पकराय ।
लैके पाती धामन चलि भो ❀ औ महुबेमें पहुँचो जाय ॥
धामन आयो जब फाटक पर ❀ दरवानीने कही सुनाय ।
कहांसे आयो औ कहँ जैहो ❀ अपनो हाल देउ बतलाय ॥
बोले धामन दरवानीसे ❀ फाटक जल्दी देउ खुलाय ।
पाती लाये चँदेलेकी ❀ सो राजाको देहैं जाय ॥
खुलिगै फाटक तब महुबेके ❀ धामन चला अगारू जाय ।
देखी शोभा नगर राजकी ❀ धामन बहुत खुशी हुई जाय ॥
बीच बजारोंमें जब पहुँचो ❀ जहँ चौपड़की राशि अपार ।
हीरनकी ढेरी तहँ देखी ❀ औ मोहरनकी राशि अपार ॥
मूंगा मोती अगणित देखे ❀ बैठे बड़े बड़े उमराय ।
लगी दुकानैं बहु कपड़नकी ❀ शोभा एक न बरणी जाय ॥

हलवाइनकी सजी दुकानैं ❋ जिनमें भांति भांति मिष्ठान ।
कहँ लगि बरणौं मैं बजारको ❋ धामन मोहि गयो लखिथान॥
जाय पहूँचो राजभवन ढिग ❋ जहँ दरबार महोबे क्यार ।
लगी कचहरी वासुदेवकी ❋ भरमाभूत लगो दरबार ॥
जाय सांड़िया दाखिलहोइ गौ ❋ औ ड्योढ़ीमें पहूँचो जाय ।
सांकरि खैंचति सँड़िनीबैठगइ ❋ धामन उतर परो अरगाय ।
लैके पाती धामन चलिभौ ❋ औ दरबार पहुँचो जाय ॥
देखत शोभा राज सभाकी ❋ मनमें बहुत खुशी हुइ जाय ।
बारह द्वारीके बँगला हैं ❋ तेरह द्वारीके दलान ॥
खंभ अठासीकी बैठक है ❋ चौबिस खम्भ बनी चौपार ॥
आधे बँगलामें सब्जी है ❋ आधे रही सफेदी छाय ।
सोने सिंहासन राजा बैठे ❋ ऊपर चौर ढुरैं गजगाह ॥
फर्श बिछे हैं कीनख्वाबके ❋ जिनपर इतरनका छिरकाव ।
शीशी चटकि रही बँगलामें ❋ औ खुशबोंइन उड़ै गुलाल ॥
बड़े बड़े क्षत्री शूर सजीले ❋ बैठे बड़े बड़े उमराव ।
शीशपगड़ियादक्खिनवाली ❋ तुर्रा लोटि लोटि रहि जाय ॥
बँधे बजुल्ला भुज दण्डनमें ❋ कण्ठा कण्ठ रहे छबि छाय ।
सिंहकी बैठक जोधा बैठे ❋ एकते एक मायके लाल ॥
छाइ लालरी है नयननमें ❋ टिहना मग्न धरे तलवार ।
ऐसी शोभा राजसभाकी ❋ मानहुँ इन्द्र लोक दरबार ॥
नाचगान महिमाक्यावरणौं ❋ सुरपुर मानौं अप्सरा गान ।
बन्दी भाट भनत विरदावलि ❋ करि रहे ठाढ़े सुयश बखान ॥
खिंचे सपिंडारे बँगलामें ❋ तबला ठुकै तालके साथ ।
बजैं तँबूरा गन्धर्वनके ❋ मुरली अधर मरोड़ा खात ॥
बजैमँजीराकिटकिटकिटकिट ❋ डिर डिर डाराबजै सितार ।
जोड़ी बजरहींअलगोजनकी ❋ औ मुरचङ्ग बजैं दो चार॥
नचैं पतुरिया पर्वतवाली ❋ जो चुटकिनमें तोड़ैं तान ।

जबहीं झोंक देत नैननकी ❋ क्षत्रिन लगत कामके बान ॥
देखि तमाशा रहे शूर सब ❋ बैठे तहां अनेक भुवाल ।
यहिविधिशोभादेखिसभाकी ❋ धामन मोहि गयो तत्काल ॥
सात कदमसे कुन्नस करिके ❋ धामन पाती दई चलाय ।
नजरि बदलिगई वासुदेवकी ❋ तुरतै पाती लई उठाय ॥
काढ़ि कतरनीसे बँद काटे ❋ तुरत लिफाफा दियो चलाय ।
पाती बांचत परलै ह्वै गइ ❋ गुस्सा गयी देहमें छाय ॥
दहिने माहिल जो बैठे थे ❋ सो राजासे लगे बतान ।
कहांसे पाती यह आई है ❋ दहुआ हाल देउ बतलाय ॥
बोले राजा तब माहिलसे ❋ बेटा खबरदार होइ जाउ ।
पाती आई चन्देलेकी ❋ ब्याह हेत मल्हनदे क्वांरि ॥
फौज सजावौ तुम महुबेकी ❋ औ लड़बेको होउ तयार ।
इतनी बात कही माहिलसे ❋ औ फिर कागद लियो उठाय ॥
लैके लेखनि कर कंचनकी ❋ पाती लिखी तुरत नरभान ।
उत्तर भेजत हौं चिट्ठीको ❋ हमरे वचन करौ परमान ॥
ब्याह न हुइ है गढ़ महुबेमें ❋ चाहैं लाख चढ़ैं परिमाल ।
कठिन मवासी गढ़ महुबो है ❋ काह्रे शीश बिराजो काल ॥
चुप्पै लौटि जाउ अपने घर ❋ नाहित कतल देउँ करवाय ।
जोनहिं इच्छा होय लौटनकी ❋ तौ तुम खबरदार ह्वै जाउ ॥
चिट्ठी लिखिकै दइ धामनको ❋ धामन लौटि गयो तत्काल ।
पाती दीन्हीं वासुदेवकी ❋ सब पढ़ि लई रजा परिमाल ॥
तुरत नगड़चीको बुलवायो ❋ सोने कड़ा दियो डरवाय ।
डंका बाजै मेरे लश्करमें ❋ क्षत्री तुरत होय तैयार ॥
बजो नगाड़ा तब फौजनमें ❋ क्षत्री सबै भये हुशियार ।
पहिले डंकामें जिनबन्दी ❋ दुसरे बांधि लिये हथियार ॥
तिसरे डंकामें बाजत खन ❋ क्षत्री फांदि भये असवार ।
हाथी चढ़ैया हाथिन चढ़िगे ❋ बांके घोड़न पर असवार ॥

कोइनालकिन कोइ पालकिन ❀ कोई गज रथ भये सवार।
मारू डंकाके बाजत खन ❀ लश्कर चला चंदेले क्यार॥
बड़ि बड़ि तोपैं अष्टधातुकी ❀ सो चरखिनपर दई चढ़ाय।
पहिया ढुरकै उन तोपनके ❀ करकति आवै सिंदुरियाबान॥
बारह जोड़ी बजैं नगाड़े ❀ दलमें होन लाग घमसान।
नौसै झंडाके हलकामें ❀ हाथी चलो चँदेले क्यार॥
यहांकि बातें तो यहँ छोड़ो ❀ अब आगेको सुनो हवाल।
हुक्म पायके माहिल भोपति ❀ अपने लश्कर पहुँचे जाय॥
तुरत नगड़चीको बुलवायो ❀ औ यह हुक्म दियो फरमाय।
बजै नगाड़ा हमरे दलमें ❀ लश्कर साजि होय तैयार॥
डंका बाजो तब महुबेमें ❀ क्षत्री सबै भये हुशियार।
तोप दरोगाको बुलवायो ❀ सोने कड़ा दियो डरवाय॥
हुक्म देदिया माहिलठाकुर ❀ सिगरी तोपैं लेउ सजाय।
हुक्म पायके चला दरोगा ❀ तोपैं सभी सजावन लाग॥
तोप भवानी और कालिका ❀ गोला दो दो मनके खायँ।
हनू हँकारनि गर्भ गिरावनि ❀ सो चरखिनपर लईं चढ़ाय॥
सूर्यलपक्कनिचन्द्रझपक्कनि ❀ सोऊ तोपैं लईं सजाय।
बम्बकी तोपैं सब सजवाईं ❀ गोला तीन कोशलौं जाय॥
किल्ला तोड़नि बुर्जमरोरनि ❀ पर्वत ढावनि लईं सजाय।
तोप संकटाको सजवायो ❀ भैरों तोप लीन्ह सजवाय॥
बिजली तड़पनि तोप सजाई ❀ तोप लक्ष्मणा लईं सजवाय।
बड़ि बड़ि तोपैं अष्टधातुकी ❀ लैं चरखिनपर दईं चढ़ाय॥
हाथिन वारेको बुलवायो ❀ सिगरे हाथी करौ तयार।
बड़े बड़े हाथिनको सजवायो ❀ छोटे पर्वत की अनुहार॥
हाथी सजावो सब इक्कदन्ता ❀ औ दुइदन्ता लेउ सजाय।
मैनकुंज मलया धौला गिरि ❀ औ भौंरागिरि लेउ सजाय॥
अंगदगज औ पंगदगजको ❀ भूरा सब्जा देउ सजाय।

मुड़ियाहाथिनको सजवावौ ❋ मकुना हाथी लेउ सजाय ॥
हुक्म पायके चला दरोगा ❋ हाथी सभी सजावन लाग ।
डारे गद्दा मखमल वारे ❋ शोभा कछू कही न जाय ॥
हौदा धरवाये चांदीके ❋ औ सोने कलश रखाय ।
डारिके रस्सा रेशमवारे ❋ हाथी तुरत दीन्ह कसवाय ॥
यक यक हाथीके हौदामें ❋ बैठे चारि चारि असवार ।
हीरा विराजे अम्मारिनमें ❋ झालरि लगी मोतियन क्यार ॥
बोलि दरोगा घोड़न वारो ❋ सोने कलँगी दई इनाम ।
बड़े बड़े घोड़नको सजवावौ ❋ औ जल्दीसे करो तयार ॥
हरियल मुश्की घोड़ा साजौ ❋ सब्जा घोड़ा लेउ सजाय ।
स्याह सफेदाको सजवावौ ❋ औ सब रंगा लेउ सजाय ॥
ताजी तुर्कीको सजवावौ ❋ अरबी घोड़ा करो तयार ।
कच्छी मच्छी घोड़ा साजौ ❋ औ सामुद्रिक करो तयार ॥
लक्खा गर्रा और कुमैता ❋ सुर्खा घोड़ा लेउ सजाय ।
श्यामकर्ण घोड़ा सजवावौ ❋ औ दरियाई लेउ सजाय ॥
चौंधरिचालकबूतरि साजौ ❋ पँचकल्यानी करौ तैयार ।
हुक्म पायकै चलो दरोगा ❋ घोड़ा सबै किये तैयार ॥
धरिकठिलानी तिन घोड़नपर ❋ ऊपर जीन दिये धरवाय ।
लगे बकसुआ हैं सोनेके ❋ औ रेशमके तंग कसाय ॥
छोटी कलँगी मोतीचूरकी ❋ सो कल्लनपर दई धराय ।
परी लगामैं तब कञ्चनकी ❋ औ चांदीकी परी रकेब ॥
कहँ लग वरणौ इन घोड़नको ❋ शोभा एक न बरणी जाय ।
ऊँट दरोगाको बुलवायो ❋ सिगरे ऊँट होयँ तैयार ॥
चलो दरोगा ऊँटन वाला ❋ सिगरे ऊँट सजावन लाग ।
सजे सांड़िया मारवाड़के ❋ बहुत सजीले लिये सजाय ॥
कछु मेवाड़ी सजे सांड़िया ❋ जिनके जमी न लागे पांव ।
अरबी ऊँट मझोले साजे ❋ औ करहलके लिये सजाय ॥

बीकानेरी ऊँट सजाये ❋ जिनपर गद्दा दिये डराय ।
सजिगइ काठी सब ऊँटनपर ❋ सिगरे ऊँट भये तैयार ॥
रथ सजवाये सब माहिलने ❋ फिर क्षत्रिन ढिग पहुँचो जाय ।
हाथ उठाकर माहिल बोलो ❋ क्षत्रिय खबरदार ह्वै जाय ॥
जितने क्षत्री हमरे दलमें ❋ सिगरे बांधि लेऊँ हथियार ।
शूर बघेले औ चँदेले ❋ औ जनवार डौंड़िया क्यार ॥
औ रघुवंशी सूरजवंशी ❋ चन्द्रवंशी होयँ तयार ।
हाड़ावाले बूँदी वाले ❋ औ राठौर सजैं तत्काल ॥
तोमर ठाकुर तुमरधारके ❋ झारा मैनपुरी चौहान ।
सजै भदावरवाले क्षत्री ❋ औ सजि जांय यादवा ज्वान ॥
मारवाड़के क्षत्री साजैं ❋ औ परिहार गुटैया टार ।
सब गहलौत और कछवाहे ❋ छत्री यादव होयँ तैयार ॥
हबशी औ दुर्रानी साजैं ❋ जो मनइनको करै अहार ।
हुक्म पायके सबरे क्षत्री ❋ तुरतै होन लगे तैयार ॥
कुरी छतीसौं सब सजवाई ❋ डंका होन लगा तेहि वार ।
हाथि चढ़ैया हाथिन चढ़िगे ❋ बांके घोड़न पर असवार ॥
कोई रथपर कोई ऊँटपर ❋ कोई नलकिन भये सवार ।
बड़े बड़े तोंदनके जे क्षत्री ❋ ते पलकिनपर भये सवार ॥
पैदल पल्टन और रिसाले ❋ सब सज गये महुबिया झार ।
अलबेले सांड़िनपर चढ़िगे ❋ कमरसे दुइ बांधे तलवार ॥
जितनो लश्कर वासुदेवको ❋ दुइ घण्टामें भयो तयार ।
धौंसा बांजो तब लश्करमें ❋ बारह कोस जाय धधकार ॥
सिंहा हाथीको सजवायो ❋ तापर चढ़े माहिल परिहार ।
सब्जा हाथी त्यार करायो ❋ भोपति तापर भयो सवार ॥
हाथ उठाये माहिल बोले ❋ क्षत्रिय सुनो बात यहिकाल ।
पानी रखियो तुम महुबेको ❋ अपने माय बापके लाल ॥
जौ मरि जैहौ रणखेतनमें ❋ तुरतै मिलै स्वर्गमें धाम ।

जो मरिजै हो खटिया परके ❀ कलिमें कोइ न लेहै नाम ॥
बोले क्षत्री तब माहिलते ❀ तुम सुन लीजो राजकुमार ।
कटि कटि शीश गिरैं धरतीपर ❀ उठि उठि रुंड करैं तलवार ॥
निमक तुम्हारो हम खाये हैं ❀ सो हाड़नमें गयो समाय ।
पांव पिछाहू हम न धरिहैं ❀ चाहे प्राण रहैं की जायँ ॥
इतनी सुनिकै माहिल भोपति ❀ कूंचको झंडा दियो फिराय ।
लश्कर चलि भौ गढ़ महुबेको ❀ दलमें रही लालरी छाय ॥
पांच लाखसे माहिल चलभे ❀ हाहा कारी बीतति जाय ।
धूरि उड़ानी आशमान लौं ❀ सूरज रहे धुंधमें छाय ॥
रणके बाजे बाजन लागे ❀ झूमन लागे लाल निशान ।
पहिया ढुरके उन तोपनके ❀ तड़कत जायँ सिंदुरिया बान ॥
छमछमछमछम बजै पैजनी ❀ दमकै अष्ट धातुकी नाल ।
सररररररर जै रथ दौरैं ❀ रब्बा चलैं पवनके साथ ॥
बारह जोड़ा बजै नगाड़ा ❀ बाजै तुरही औ कंडाल ।
इतते लश्कर है माहिलको ❀ उतते सैन्य रजा परिमाल ॥
दोउ सेना दल बादलसी ❀ पहुँची समर भूमिमें जाय ।
कहँलगिबरणौं उन फौजनको ❀ कायर देखि देखि भय खाँय ॥

सवैया

युद्धको साज बनों दुहुँ ओरसे, वीरबली रणधीर सयाने ।
बादलसों दल साजि चढ़े, तेहि औरसकी छबि कौन बखाने ॥
शूर महाबलवान सबै जिन को, लखि कालहु हारि पराने ।
मैं मति मंद कहा वरणौं तेहि, सैन्यको कायर देखि डराने ॥
कायर दुबकत इत उत डोलैं ❀ नौ कोठनसे छूटैं परान ।
जाय मिहरियन सों बतलावैं ❀ अब कस होय मोर कल्यान ॥
करी चढ़ाई परीमालने ❀ चन्देलीको जो सरदार ।
बड़ो लड़ैया जोरावर है ❀ जेहिकी जग जाहिर तलवार ॥
बोलिमिहिरियासुनिलेउसैंया ❀ लहँगा पहिरि लेउ घर माहिं ।

चुरियां हाथनमें पहिरो तुम ❀ बिछियां पहिरि पाँवके माहिं ॥
आठ दिनको बनो मिहरिया ❀ मुखमें रहौ घूंघटा डारि ।
फौजें चली जायँ हिअनासे ❀ निकरौ आप मूछ फटकारि ॥
बात सुनत ही बनियां छिपिगे ❀ जिनके जिया रहे नादान ।
दोनों फौजनके अन्तरमें ❀ रहिगो आध कोस मैदान ॥
हाथी बढ़ायो तब माहिलने ❀ सन्मुख जाय दीन्ह ललकार ।
केहिकी माता नाहर जायो ❀ केहि रजपूत लीन्ह अवतार ॥
कौन बरोबरिके हमारे हैं ❀ कौन धुरो दबायो आय ।
इतनी सुनतै चन्देलेने ❀ अपनो हाथी दियो बढ़ाय ॥
बोले राजा तब माहिलसे ❀ सुनलो वासुदेवके लाल ।
देश हमारो चन्देली है ❀ हमारो नाम रजा परिमाल ॥
बहिन तुम्हारी ब्याहन आये ❀ जल्दी ब्याह देउ करवाय ।
बिना बिआहे हम न जैहैं ❀ चाहै प्राण रहैं की जांय ॥
इतनी सुनिकै माहिल बोले ❀ चुप्पै लौटि जाउ नर राय ।
धोखे रहियो न काहूके ❀ सबके मूंड लेउँ कटवाय ।
यह सुनि बोले तब चन्देले ❀ माहिल सुनो बात मन लाय ।
जिसकी बेटी नीकी देखे ❀ तुरतै भांवरि देउँ डराय ॥
डण्ड बांधि लेउँ व क्षत्रीकी ❀ संगहि डोला लेउँ खंदाय ।
इतनी सुनिकै माहिल जरिगे ❀ नैना अग्नि ज्वाला ह्वै जायँ ॥
बोले माहिल चन्देलेसे ❀ तुम्हरो काल रहो नियराय ।
भागे न बचिहो रणखेतनमें ❀ अब तुम खबरदार ह्वै जाउ ॥
माहिल हाथीको लौटारचो ❀ अपने लश्कर पहुँचे आय ।
तोप दरोगा को बुलवायो ❀ औ यह हुक्म दीन्ह फरमाय ॥
बत्ती दै देउ सब तोपनमें ❀ इन पाजिनको देउ उड़ाय ।
लगे मोरचा तब तोपनके ❀ कछु तारीफ करी न जाय ॥
लैके थैली बारूदनकी ❀ सो तोपनमें दई डराय ।
गोला डारि दिये तोपनमें ❀ सुम्मा मौंर बारंबार ॥

रंजक धरि दइ तब प्यालनमें ❀ ऊपर बत्ती दई लगाय ।
धुआं उड़ानो आसमान लौं ❀ सूरज रहे धुंधिमें छाय ॥
दोउ ओरसे दगी सलामी ❀ अब कुछ रहा ठिकाना नाय ।
अररर गोला छूटन लागे ❀ कह कह करैं अगिनिया बान ॥
सननन सननन गोली छूटीं ❀ सररर तीरनकी आवाज ।
दोनों फौजनको संगम भौ ❀ जहवां परी तीरकी मारू ॥
गोला लागै जिन हाथिनके ❀ दलमें डौंकि डौंकि रहि जायँ ।
गोला लागै जेहि ऊँटनके ❀ दलमें गिरैं चकत्ता खाय ॥
गोला लागै जिन घोड़नके ❀ चारों सुम्म गर्द ह्वै जायँ ।
गोला लागै जिन क्षत्रिनके ❀ तिनकी त्वचा स्वर्ग मँडराय ॥
बंबको गोला जिनके लागै ❀ सो लत्तासे जायँ उड़ाय ।
गोला जँजिरहा जिनके लागै ❀ तिनके हाड़ मास छुटि जायँ ॥
छोटी गोली जिनके लागै ❀ मानो गिरह कबूतर खाय ।
बानको डंडा जिनके लागै ❀ तिनके सत खंडा हुइ जायँ ॥
एक पहर भरि गोला बरसो ❀ कोइ रजपूतन न टारैं पांव ।
तोपैं धैं धैं साली हुइ गईं ❀ ज्वानन हाथ धरे न जायँ ॥
चढ़ी कमनियां पानी हुइ गईं ❀ गे चुड़किनके मांस उड़ाय ।
मारू बन्द भइ तब तोपनकी ❀ पैदल पल्टन बढ़ी अगार ॥
लईं बँदूकैं तब ज्वाननने ❀ लैके रामचन्द्रको नाम ।
तुरतै चलन लगीं बन्दूकैं ❀ रणमें होन लाग घमसान ॥
रिमझिम गोली बरसन लागी ❀ मानो मघा बूँद झरि लागि ।
फुंके पलीता बन्दूकनके ❀ दागे कड़ावीन हथियार ॥
गोली लागै जिन हाथीके ❀ तुरतै तीन कदम हटिजाय ।
गोली लागै जौन ऊँटके ❀ सो गिरि परै धरनि भहराय ॥
लागै गोली जो घोड़ाके ❀ सो गिरि परै चकत्ता खाय ।
गोली लागै जा मानुषके ❀ ताको काल होय तत्काल ॥
जिनके काल नहीं है रणमें ❀ उनके गोली ना नियराय ।

जिनका काल लिखा खेतनमें ❀ सन्मुख लगै निशाना जाय ॥
चारि घड़ी बन्दूकैं बाजी ❀ ज्वानन हाथ सुस्त पड़जायँ ।
झुके सिपाही दोनों दलके ❀ रहिगो पांच कदम मैदान ॥
सांगै चलन लगीं दोनों दल ❀ ऊपर बर्छिनकी भइ मार ।
छुटैं पिचक्का जो लोहुनके ❀ औ बुबकारिन बोलैं घाव ॥
बूड़ि जुलफियां गईं लोहुनसे ❀ औ चुचवात फिरैं असवार ।
चारि घड़ीभरि बजो सांगड़ा ❀ भारी भइ बर्छिनकी मारु ॥
भाले टूटके दोना हुइ गये ❀ लट्टुवा कटि भानके जायँ ।
यहौ लड़ाई पाछे परिगइ ❀ अब आगेको सुनो हवाल ॥
दोनों फौजनके अन्तरमें ❀ रहिगो डेढ़ पैग मैदान ।
इच्छा करि दौ तब क्षत्रिनने ❀ ज्वानन खैंचि लई तलवार ॥
खट खट तेगा बोलन लागे ❀ बोलै छपक छपक तलवार ।
चलै चुनब्बी औ गुजराती ❀ ऊना चलै बिलायत क्यार ॥
तेगा चटकैं वर्दवानके ❀ कटि कटि गिरैं सजीले ज्वान ।
पैदलके संग पैदल भिड़िगये ❀ औ असवारनसे असवार ॥
हौदाके संग हौदा भिड़ि गये ❀ हाथिन अड़ो दांतसे दांत ।
सात कोस लौं चलैं सिरोही ❀ चारों ओर होय घमसान ॥
पैग पैग पर पैदल गिर गये ❀ दुइ दुइ पैग गिरे असवार ।
बिसे बिसे पर हाथी गिर गये ❀ छोटे पर्वतके अनुहार ॥
कच्छा कटि गये जिन घोड़नके ❀ धरती गिरैं करोंटा खाय ।
छुटे पिचक्का हैं लोहूके ❀ कायर देख देख दहलाय ॥
कटि भुजदण्डैं रजपूतनकी ❀ चेहरा कटै सिपाहिन क्यार ।
अँतड़ी निकलपड़ीज्वाननकी ❀ दलमें हाहाकार पुकार ॥
कटैं भुसुण्डा जिन हाथिनके ❀ भुइमें गिरैं भरहरा खाय ।
चीख चीखकर प्राण छोड़ते ❀ उनको हाल न वरणो जाय ॥
चार घरी भरि चली शिरोही ❀ औ बहि चली रक्तकी धार ।
पड़े दुशाला जो लोहूमें ❀ जनु नदीमें परो सिवार ॥

ढालें पड़ी पड़ी लोहुनमें ❋ मानो कछुआसी उतरायँ ।
पड़ी बन्दूकें हैं लोहुनमें ❋ मानो नाग रहे मन्नाय ॥
डरे घैया रणमें लोटैं ❋ जिनका प्यास प्यास रटिलागि।
मुहर कटोरा पानी हुइगो ❋ रणमें कोइ न बूझैं बात ॥
कोई रोवत है तिरियनको ❋ बेड़ा कौन लगैहैं पार ।
कोई रोवत है लड़िकनको ❋ कोइ पुरखिनको चिल्लाय ॥
गोला फूटिगो भर्रा परिगो ❋ लश्कर अनी बदल हुइ जाय ।
ऊँचे खाले कायर भागे ❋ जे नर दुलहा चले पराय ॥
दुइ दुइ फेंटनके बंधवैया ❋ तिन नारनकी पकरी राह ।
भिड़हा आये चन्देलीके ❋ सो लश्करमें दियो छुड़ाय ॥
भेड़बकरियनकी गिनतीनहिं ❋ वे वीरनको करैं अहार ।
छांड़ि नौकरी हम माहिलकी ❋ बनकी बेच लकड़ियां खायँ ॥
पांच लाखसे माहिल आये ❋ रहिगे तीन लाख असवार ।
दाबे हाथी माहिल आये ❋ औ लश्करमें पहुँचे आय ॥
मुर्चन मुर्चन माहिल डोलैं ❋ सबसे कहैं पुकारि पुकारि ।
नौकर चाकर तुम नाहीं हो ❋ तुम सब भाई लगो हमार ॥
भागि न जैयो कोइ सम्मुहेसे ❋ बुडिहै सात साखिको नाम ।
मानुष देही यह दुर्लभ है ❋ यारो जन्म न बारंबार ॥
पात टूटिकै ज्यों तरुवरसे ❋ वीरो लौटि न लागैं डार ।
यह दिन कहिबेको रहिजैहै ❋ हमरी लाज तुम्हारे हाथ ॥
खटिया परिकै जौमरि जैहौ ❋ अइहै देह न कौनेहु काम ।
जो मरि जैहौ रण खेतनमें ❋ ह्वैहै अमर तुम्हारो नाम ॥
झुके सिपाही महुबे वारे ❋ फिरिकै करन लगे तलवार ।
उतमें योधा चन्देलके ❋ रणमें कर रहे मारा मार ॥
भगे सिपाही माहिल वाले ❋ ना देही की रही सम्हार ।
पीछै फिरकर लखै न कोई ❋ करते हाहाकार पुकार ॥
भगत सिपाही माहिल देखे ❋ अपनो हाथी दियो बढ़ाय ।

जाकर बोलो परीमालसे ❀ हाकिम सुनो चँदेले राय ॥
दुइ दुइ रुपयाके चकरनको ❀ काहे डारो मूँड़ कटाय ।
हम तुम खेलैं रणखेतनमें ❀ दुइमें एक आंकु रहि जाय ॥
यह मन मानी चन्देलेके ❀ अपनो हाथी दियो बढ़ाय ।
खैंचि शिरोही लइमाहिलने ❀ औ राजा पर दई चलाय ॥
ढाल अड़ाई परीमालने ❀ बच गये मात पिताके भाग ।
कई वार जब खाली परि गये ❀ तब माहिल मन सोचन लाग॥
कै तेरि माताने शिव पूजे ❀ कै तेरे पिता रहे इतवार ।
मेरी चोटसे जो तुम बच गये ❀ जगमें नया लिया अवतार ॥
गुर्ज उठायो फिरि माहिलने ❀ सो राजापर दियो चलाय ।
देवि शारदा दाहिनि होगई ❀ खालि गिरो धरनिपर जाय ॥
लई कमनियां तब माहिलने ❀ गांसी सेर भरेकी खाय ।
फोंक जमावे सिंदोहीकी ❀ औ गजबेलिकी गांसी लागि ॥
खैंचि कमनियां भुज दंडनपर ❀ तीवा मर मर होय कमान ।
चेहरा डाटो चँदेलेको ❀ समुहें छांड़ि कैवरी दीन्ह ॥
हाथी हटिगो चँदेलेको ❀ उनको राखि लीन भगवान ।
माहिल सोचे अपने मनमें ❀ है यह महावीर बलवान ॥
बोले माहिल चन्देलेसे ❀ तुम सुनि लेउ रजा परिमाल ।
अबहुँ लौटि जाउ चन्देली ❀ तौ ना परो कालके गाल ॥
हँस कर ज्वाब दियोराजाने ❀ सुनिलेउ उरईके परिहार ।
धर्म क्षत्रियनको नाहीं है ❀ जो रण चढ़िकै हटैं पिछार ॥
जौ हम कदम धरे पाछेको ❀ तौ क्षत्रीपन जाय नशाय ।
चौथो वार और भी करिलेउ ❀ नाहिंत सर्ग बैठि पछिताय ॥
सत्तरमनकी सांगि तुरतहीं ❀ सो हाथनमें लई उठाय ।
दुचितो देखो सब राजाको ❀ अररर सांगि समक्की जाय ॥
पैर बढ़ाय दियो हाथीने ❀ नीचे सांगि गिरी अरराय ।
तब ललकारो चन्देलेने ❀ अब तुम सुनौ महलियाराय ॥

अपने अपने भरो ओसरे ❀ जैसे कुवां भरै पनिहारि ।
चार वार हम तुमरे झेले ❀ अब दो झेलौ वार हमारि ॥
लई शिरोही परीमालने ❀ गज मस्तक पर दई चलाय ।
मस्तक मारो तब हाथीको ❀ औ माहिलको लियो बँधाय ॥
माहिल बँधते परले ह्वइगइ ❀ भोपतिके मन रह्यो न ताब ।
कौने बांधो है माहिलको ❀ मोहि समुहे है देउ जवाब ॥
इतनी सुनते परीमालने ❀ अपनो हाथी दियो बढ़ाय ।
हमने बाँधो है माहिलको ❀ तुम सुनि लेउ जगनसीराय ॥
बहिनी ब्याहि देउ जलदीसे ❀ काहे रारि बढ़ाई आय ।
इतनी सुनिके भोपति बोलो ❀ काहे भरम गमायो आय ॥
जितने आये चन्देलीसे ❀ सबके मूँड लेऊँ कटवाय ।
बोले चँदेले तब भोपतिसे ❀ जोधा सुनो भोपती राय ॥
बिना विआहे हम ना जैहैं ❀ चाहै प्राण रहै की जायँ ।
ताते तुमको समझइयत हैं ❀ रसमें जहर न घोलो आय ॥
बावन गढ़ हमने वश कीन्हें ❀ जीते बड़े बड़े सरदार ।
जो आधीनी करै हमारी ❀ जगमें सोई मित्र हमार ॥
यह सुनि भोपति बोलन लागे ❀ काहे वृथा करत तकरार ।
अब बकवाद करत याहीते ❀ शिर पर आयो काल तुम्हार ॥
लो तुम सम्हरि जाउ हौदामें ❀ हमरी देखि लेउ तलवार ।
सुमिरन करके नीलकंठको ❀ मनियाँ सुमिरि महोबे क्यार ॥
करिके सुमिरन जगदंबाको ❀ भोपति खैंचि लई तलवार ।
करो झड़ाका जब समूहे पर ❀ बायें उठी गेंड़की ढाल ॥
टूटि शिरोही गइ जगनिककी ❀ ताको भयो न बाँको बाल ।
मनमन शोच कियो भोपतिने ❀ यह क्या अबै करी करतार ॥
याहि सिरोहीसे गज काटे ❀ काटे छाँटि छाँटि असवार ।
सोई सिरोही धोखा देगई ❀ अब मम मनमें अधिक विचार ॥
भैया लौटो भतिजा लौटो ❀ औ सब लौटि कुटुम्बी जायँ ।

रनमें लोहे तू मत लौटे ❀ तीनों लोक ठिकानों नांय ॥
गुर्ज उठायो तब जगनिकने ❀ सो राजापर दियो चलाय ।
हाथी हटिगो चंदेलेको ❀ नीचे गुर्ज गिरो अरराय ॥
गाफिलकरिकेतबजागनिकको ❀ राजा तुरत लियो बँधवाय ।
जितनी फौज हती महुबेको ❀ सो सब रैन बैन हुइ जाय ॥
तुरत साँड़ियाको बुलवायो ❀ पाती लिखी रजा परिमाल ।
लिखिकै पाती यह भेजतहौं ❀ पढ़िये वासुदेव भूपाल ॥
माहिल भोपति तुम्हरे बेटा ❀ सो हम बाँधिलीन रणमाय ।
बेटी ब्याहि देउ जल्दीसे ❀ अब क्यों राखी देर लगाय ॥
इतनी लिख दईहै चिठियामें ❀ सो धामनको दई गहाय ।
पाती लैके धामन चलिभो ❀ औ महुबेमें पहूँचो जाय ॥
लगी कचहरी मालवन्तकी ❀ धामन तहाँ पहूँचो जाय ।
सात कदमसे कुन्नश करिकै ❀ पाती धरी मेजपर आय ॥
खोलिके पाती राजा बांची ❀ मनमें सोचि सोचि रहिजाय ।
लौटि जवाब लिखो चिठ्ठीको ❀ सुनिये वीर चन्देले राय ॥
कठिन मवासी गढ़ महुबो हैं ❀ सीधे ब्याह होनको नाय ।
ताते लौटि जाउ चँदेली ❀ क्यों शिर काल रहा मँड़राय॥
औ जो मरजी है लड़नेकी ❀ तो तुम सावधान हुइ जाउ ।
लै कै पाती धामन पहुँचो ❀ पाती राजै दई गहाय ॥
खोलिके पाती पढ़ी चँदेले ❀ अपनो हुक्म दियो फ़रमाय ।
डंका बाजै मेरे दलमें ❀ लश्कर तुरत होय तैयार ॥
बजो नगाड़ा तब लश्करमें ❀ सेना तुरत भई तैयार ।
उतलँग वासुदेव महुबेके ❀ अपनो लश्कर लियो सजाय॥
घड़ी चारके भइ अरसामें ❀ सजि गये तीन लाख असवार।
दुइ हजार तोपैं सजवाईं ❀ साजे हाथी पांच हजार ॥
हाथी चढ़ैया हाथिन चढ़िगैं ❀ बांके घोड़न पर असवार ।
समर भयङ्कर हाथी साजो ❀ ता पर चढ़े वीर सरदार ॥

कूँच को डंका तब बजवायो ❋ लश्कर चला महोबे क्यार ।
इतते लश्कर वासुदेवको ❋ उतते फौज चँदेले क्यार ॥
दोनों फौजनके अन्तरमें ❋ रहिगो आठ खेत मैदान ।
हाथी बढ़ायो मालवन्त तब ❋ भारी जाय दई ललकार ॥
कौन शूरमा चढ़ि आये हैं ❋ जिन यह धुरो दबायो आय ।
किसने बाँधो है माहिलको ❋ औ जागनिको लियो बँधाय ॥
इतनी सुनिकै परीमालने ❋ अपनो हाथी दियो बढ़ाय ।
हमने बाँधो है माहिलको ❋ हमहीं भोपति लियो बँधाय ॥
डार भाँवरी दो बेटी की ❋ नाहित महुबे लेउँ दबाय ।
डंड बाँधिके ब्याह कराउँ ❋ जोरावरिसे लेऊँ लुटाय ॥
यह सुनि बोले वासुदेव तब ❋ नहिं हम करी सगाई आय ।
अपने मनको ब्याह रचतहौं ❋ शिर पर काल विराजो जाय ॥
मनके बढ़िया तुम राजा हो ❋ नाहीं बोलत बात सम्हार ।
ब्याह न हुइहै गढ़ महुबेमें ❋ चाहै कोटि धरो अवतार ॥
इतनी सुनि बोले चँदेले ❋ सुन नृप वासुदेव सरदार ।
नहीं सगाई तुमने कीन्हीं ❋ पै हमरे कुल यह व्योहार ॥
कौन सिंहको न्योता भेजत ❋ वन वन मार खात शिकार ।
समय देखि क्षत्री ब्याहत है ❋ तहँ नहिं काम सगाई क्यार ॥
जेहि की बेटी समरथ देखैं ❋ उजरी रूप तेगकी धार ।
बलकरि तासों ब्याह रचावैं ❋ क्षत्री वरै तेगकी धार ॥
इतनी सुनतै वासुदेव के ❋ गुस्सा गई बदनमें छाय ।
हुक्म दे दियो तब क्षत्रिनको ❋ तोपन आगी देउ लगाय ॥
बेगि उड़ाओ इन पाजिनको ❋ टट्टुआ टायर लेउ छिनाय ।
बत्ती दे दइ तब तोपनमें ❋ धुअँना रहो सरग मँडराय ॥
अन्धकार लश्करमें छायो ❋ सूरज रहो धुंधमें छाय ।
बड़ि बड़ि तोपैं अष्टधातुकी ❋ सो लश्करमें गर्जन लागि ॥

परे नाका हैं तोपनके ❋ कह कह करैं अगनियाँ बान।
सरररर सरररर गोली छूटैं ❋ सननन परी तीरकी मार॥
तीरन मारैं जे कम नैता ❋ गोलिन मारैं बरकन्दाज।
गोला लागै जेहि हाथीके ❋ दलथैं चिघ चिघ रहि जाय॥
गोला लागै जौन ऊँटके ❋ सो गिर परै चकत्ता खाय।
गोला लागै जिन घोड़नको ❋ चारों सुम्म गर्द हुइ जायँ॥
गोला लागै जिन क्षत्रिनके ❋ मानो गिरह कबूतर खाय।
जिनके लागै तीरकी गाँसी ❋ क्षत्री गिरैं भरहरां खाय॥
जिनके लागै बानको डण्डा ❋ तिनके दुइ खण्डा हुइ जाय।
दोऊ ओरसे गोला छूटैं ❋ चारों ओर मचा घमसान॥
तोपैं धैं धैं लाली हुइ गईं ❋ ज्वानन हाथ धरे ना जायँ।
चढ़ी कमनियां पानी हुइ गईं ❋ गे चुटकिनके मांस उड़ाय॥
तोपैं छाड़ि दई ज्वानननै ❋ औ बन्दूकैं लईं उठाय।
सननन सननन गोली छूटैं ❋ मानो मघा बूंद झरि लाय॥
सननन सननन सहटी छूटैं ❋ काली नागिन सी मन्नायँ।
बान कुहनियाँ छूटन लागे ❋ मुलतानी चले कमान॥
जैसे नागिन घुसै गुफामें ❋ तैसे धँसे अंगमें धाय।
जेहि हाथीके गोला लागैं ❋ दलमें डौंकि डौंकि रहि जाय॥
जैसे बज्र गिरैं पर्वतपैं ❋ औ धरतीमें जाय समाय।
जौन ऊँटके गोली लागै ❋ पँसुरी तोरि पारहुइ जाय॥
जिस घोड़ाके गोली लागै ❋ चारो सुम्म गर्द हुइ जाय।
जिस पैदल के गोली लागै ❋ सो गिरिपरै चकत्ता खाय॥
धरि बन्दूकैं दइँ ज्वानननै ❋ झड़की कम्मर से तलवार।
चलै जुनब्बी और गुजराती ❋ ऊना चलै बिलायत क्यार॥
तेगा चटकैं बर्दवानके ❋ कटि कटि रुंड गिरैं भहराय।
पैग पैग पर पैदल गिरिगे ❋ दुइ दुइ पैग गिरे असवार॥
बिसे बिसे पर हाथी गिरि गये ❋ छोटे पर्वत की अनुहार।

ऐसो समर भयो महुबेमें ❀ औ बहि चली रक्तकी धार।
मूंड़नके तहँ ढेर लागिगे ❀ लोथिन ऊपर लोथि दिखाय॥
पगिया डारी हैं लोहूमें ❀ मानौं कमल फूल उतरायँ।
परे दुशाला हैं लोहूमें ❀ मानौं मच्छ कच्छ तैरायँ॥
डारे घैहा रणमें लोटे ❀ जिनके प्यास प्यास रटलागि।
दोनों फौजैं संगम हुइ गईं ❀ चारों ओर चलै तलवारि॥
हलके घायनके सहिजादे ❀ उठि उठि फेरि करैं तलवारि।
झुके सिपाही महुबे वाले ❀ रणमें करि रहे मारा मार॥
उधर सिपाही चन्देलेके ❀ सबकी कटा दई करवाय।
ऊंचे खाले कायर भागे ❀ जे रण दुलहा चले बराय॥
द्वै द्वै कलँगीके बँधवैया ❀ तिन नारेनकी पकरी राह।
प्राण पियारे जिनको लागे ❀ रणमें डारि देयँ हथियार॥
ऊपर मुर्दा नीचे क्षत्री ❀ परिगे हाथ पांव फैलाय।
जो कोइ हाथी रणसे बिचलै ❀ सो मुर्दन पर धरि देइ पांव॥
बिनही मारे ते मरि जावैं ❀ जो मुर्दनमें रहे छिपाय।
भगे सिपाही महुबेवारे ❀ अपनो डार डार हथियार॥
कोई रोवत है तिरियनको ❀ कोइ लरकिनको रहे पुकार।
भगत सिपाही राजा देखे ❀ अपनो हाथी दियो बढ़ाय॥
हाथ उठाके राजा बोले ❀ तुम सुनि लेउ महुबिया ज्वान।
नौकर चाकर तुम नाहीं हौ ❀ तुम सब भाई लगो हमार॥
युद्ध जीति हौ जौ यह रणमें ❀ सोने कड़ा देउँ डरवाय।
दियो बढ़ावा वासुदेवने ❀ लौटन लगे महुबिया ज्वान॥
झुके सिपाही फिर महुबेके ❀ दोनों हाथ करैं तरवार।
यहां शूरमा चन्देलेके ❀ अंधाधुंध करैं हथियार॥
वर्षा होय रही लोहूकी ❀ सोहैं लाल लाल असवार।
सावन भादों ज्यों जल बरसै ❀ त्यों रण रक्त मूसलाधार॥
रणमें नहरैं बहि निकरी तहँ ❀ औ शिर कमल तुल्य उतरान।

लाशैं बिछगई हैं धरतीमें ❀ घायल लोट पोट रहि जात ॥
घोड़े न्हाय गये लोहूमें ❀ लोहू बूड़ि गई तलवार ।
लाली फैल रही सब रणमें ❀ मानों फूलि रही फुलवारि ॥
मारा मार परी रण भीतर ❀ अतिही बीत रहा घमसान ।
अल्ला अल्ला कहैं मुसल्ला ❀ हिंदू नाम लेत भगवान ॥
खुदा खुदा तौ सैयद कहते ❀ तोबा तिल्ला करैं पठान ।
कायर भागि गये लश्करसे ❀ अपनी डार डार तलवार ॥
छैल चिकनियां भगे प्राण लै ❀ जो नित तकैं पराई नार ।
यह गति हो गइ है लश्करकी ❀ बेड़ा कौन लगावै पार ॥
आधे ज्वान कटे महुबेके ❀ उनसे आधे चँदेले क्यार ।
बड़े लड़ैया चँदेलीके ❀ दोनों हाथ करैं तलवार ॥
भाल घुमावैं नागदौनिके ❀ जिनमें उड़त चिड़ी बिंधजाय ।
साँगै चमक रही लश्करमें ❀ नंगी चमक रही तलवार ॥
इक मोहरेपर राजा दबि गये ❀ मारा मार करैं परिमाल ।
एकलँग पण्डित चिन्तामणि हैं ❀ इकलँग डटा नवल चौहान ॥
इक अलंग पर है चन्द्राकर ❀ भाई जौन चँदेले क्यार ।
चार ओरसे चारों डटि गये ❀ सारी पलटन दीन झुकाय ॥
जैसे भिड़िया भेड़िन पैठे ❀ जैसे सिंह बिडारै गाय ।
जैसे लड़िका गबड़ी खेलैं ❀ गिनि गिनि धरैं अगारी पाँव ॥
तैसे लड़ै चँदेली वारे ❀ भागे सबै महुबिया ज्वान ।
इकला वासुदेव महुबेका ❀ सो रहि गयो समर मैदान ॥
और महुबिया शूर सिपाही ❀ ना कोइ रहा खेतके माहिं ।
तोप मोरचा छीन लियो है ❀ अब कोइ धीर धरैया नाहिं ॥
हाथी बढ़ायो वासुदेव तब ❀ चँदेले पर पहुँचो जाय ।
तहँ ललकारो वासुदेवने ❀ अब सुनि लेउ चँदेले राय ॥
हम तुम खेलैं रणखेतनमें ❀ दुइमें एक वंश मिटि जाय ।
पहिली चोट करौ तुम अपनी ❀ नाहिंत सर्ग बैठि पछिताउ ॥

इतनी सुनि चंदेले बोले ❋ तुम सुनि लेहु वीर परिहार ।
तीनिनियमहमरेकुलबाँधिरहे ❋ राजा चन्देले दरबार ॥
बाँधे बँधुआको ना मारैं ❋ ना भगतेके परैं पिछार ।
चोट अगौनी नहिं हम करते ❋ सुनलो महुबेके सरदार ॥
लो शर मार लेउ छातीमें ❋ चिरिकै निकलि जाय वापार ।
मैं मुँह फेर जाउँ पाछेको ❋ तो क्षत्रीपनको धिक्कार ॥
बातें सुनकर चन्देले की ❋ हँसिके वासुदेव नरराय ।
सुमिरन करिकै रामचन्द्रको ❋ झड़की कम्मरसे तलवार ॥
करो झड़ाका चन्देलेपर ❋ बायें उठी गैंड़की ढाल ।
टूटि शिरोही गइ राजाकी ❋ कब्जा जमो हाथ रहिजाय ॥
मन मन सोच कियो योधाने ❋ हैं बड़ बली चँदेले राय ।
सांगि उठा फिर वासुदेवने ❋ चन्देले पर दई चलाय ॥
हाथी हटिगो चन्देले का ❋ दाहिनी भई शारदा माय ।
गुर्ज उठायो मालवन्तने ❋ सो सम्मुहे पर दियो चलाय ॥
बढ़िकै छलिया परीमालने ❋ छलिकरि लीन्ही चोट बचाय ।
सांगि गिरि अरराय धरनिमें ❋ सोचे वासुदेव मनमायँ ॥
बड़ो शूरमा यहु लड़िका है ❋ भयो सपूत वंशके मायँ ।
ऐसे सोचे मालवंत नृप ❋ अपने मनमें करत विचार ॥
जेहि क्षत्रीके कायर बेटा ❋ होवे नाश तासु कुल क्यार ।
जिसके घरमें नारिकलहनी ❋ उसका सुखसंपत्ति नशिजाय ॥
बिटिया दीन्ही मोहि ईश्वरने ❋ हमरो दीन्हो गर्व नशाय ।
जो नहिं बेटी हमरे होती ❋ क्यों यह लाता फौज चढ़ाय ॥
बैर करत है जो काहुसे ❋ ताको तुरत गर्व नशि जाय ।
जिसके बेटी आकर जनमें ❋ उसकी लाज रखै करतार ॥
सबै प्रतिष्ठा नशै तासुकी ❋ औ अपकीर्ति होय संसार ।
ब्राह्मण बनिये सब अच्छे हैं ❋ जन्मैं बेटी दुइ औ चारि ॥
कन्यादान करैं आनँदसों ❋ औ सब सुखी होयँ नरनारि ।

बड़ी बुराई है क्षत्रिनमें ❀ कन्या जने नाश परिवार ॥
शीश जमाईको काटत हैं ❀ अरु बेटीको डारत मार ।
ऐसी रीति चली क्षत्रिनमें ❀ हमपर सही न जावै हाय ॥
इहिविधिसोचतमालवन्तनृप ❀ चन्देलेसे कही सुनाय ।
गरुये नातेके लड़िका हौ ❀ सो तुम चलो हमारे साथ ॥
तौ हम ब्याह करें बेटीको ❀ नातर लौटि जाउ नरनाथ ।
इतनी सुनिकै चन्देले ❀ राजै लियो तुरत बँधवाय ॥
कौनसी शेखीमें डूबे हो ❀ अबहीं भौंरी लेऊँ डराय ।
सुनिके बातें चन्देलेकी ❀ बोले वासुदेव नरराय ॥
डंड खोलिकर मेरे बेटनकी ❀ हमरउ डंड देउ खुलवाय ।
अबहीं ब्याह देउँ बेटीको ❀ मनमें धीर धरो नरनाथ ॥
गङ्गा कीन्ही वासुदेवने ❀ औ चलि भये पुत्रलै साथ ।
जायके पहुँचे राजमहलमें ❀ राजा वासुदेव निजधाम ॥
तुरतै सोचे अपने मनमें ❀ अब धोखेमें बनिहै काम ।
खंदक खुदा दिये महलनमें ❀ तापर पलँग दीन्ह बिछवाय ॥
फिर बुलवायो परीमालको ❀ अबहीं भौंरी देउँ डराय ।
तुम सब लायक चन्द्रवंशमें ❀ बैठो याहि चन्द्र सरदार ॥
जबहीं बैठन चले चँदेले ❀ सन्मुख खड़ी पद्मिनी आय ।
कियो इशारा अपने पतिको ❀ बैठा नाहिं चन्द्र सरदार ॥
कुरसी पड़ी वहाँ बँगलामें ❀ तापर बैठ भूप यहि वार ।
चतुर छबीला चँदेला है ❀ सो मन समझ गयो सनकार ॥
सम्मुख देखा जब मल्हनाको ❀ मानौं चन्द्र ज्योति उजियार ।
रूप छबीली निरखिकामिनी ❀ मोहित भयो चन्द्र सरदार ॥
मनमें सोचे परीमाल नृप ❀ केहि विधिवरौं याहि यहिबार ।
लोभीको धन दै वश करिये ❀ औ मूरखको बात बनाय ॥
नारीजनको अस वश करिये ❀ भूषण वसन अनोखे लाय ।
दुष्ट पुरुषकी करै बड़ाई ❀ ऊँची नीची कहै बुझाय ॥

अधिक तामसी जो मानुष हो ❁ ताको करै निहोरा जाय ॥
समय देखिके मानुष वरतै ❁ जैसे बनै आपनो काम ।
यहिविधि सोचि चँदेले बोले ❁ सुनिये वासुदेव महराज ॥
शीशलचावन परतताहिजग ❁ औ आधीन होत एक साथ ।
जन्मत बेटी जेहि मानुषके ❁ ताकी लाज रामके हाथ ॥
स्यानी बिटिया जेहि घर देखैं ❁ तौ राजनको धर्म नशाय ।
घर अपनेमें कभी न रखिये ❁ देहरी नांघत दोष लगाय ॥
उत्तम मानुष जो जगमें हैं ❁ ब्याहत वर्ष आठवीं मायँ ।
तेहिते मानो बात हमारी ❁ हौ तुम बुद्धिमान नरराय ॥
हँसी खुशीसे निज बेटीको ❁ अबहीं ब्याह देउ करवाय ।
इकली कन्याके जियरा पर ❁ काहे फौज देउ कटवाय ॥
जगमें बेटी गर्व घटावै ❁ शेखी छिनमें देय निकार ।
विधवा होवै जिसकी बेटी ❁ सो तौ महादुखी संसार ॥
रहैं प्रतिष्ठा कैसे जगमें ❁ नित नित चिन्ता बढ़ै अपार ।
इहिविधि समझायो राजाने ❁ बोल्यो वासुदेव परिहार ॥
नीति शास्त्रके जाननहारे ❁ हौ तुम बुद्धिमान नरराय ।
जितनी बात कही तुमने सब ❁ सो हमरे मन गई समाय ॥
जल्दी बुलवाओ पंडितको ❁ लग्न मुहूरत करै विचार ।
सिगरी सखियनको बुलवायो ❁ महलन होय मङ्गलाचार ॥
हुक्म सुनायो मालवन्तने ❁ महुबो नगर देउ सजवाय ।
झाडू लागि गई गलियनमें ❁ औ शतरंजी दई बिछाय ॥
द्वार द्वार पर कलश धराये ❁ बन्दनवारें दई बँधाय ।
आय चँदेले अपने दलमें ❁ तुरतै लई वरात सजाय ॥
चली सवारी परीमालकी ❁ ब्याहन चले चन्द्र सरदार ।
कहँ लग वरणौं मैं शोभाको ❁ मानहुँ चले इन्द्र दरवार ॥
जायकै पहुँचे नगर महोबे ❁ घर घर होय मङ्गलाचार ।
अबिरगुलाल उड़े चारौंदिशि ❁ औ फूलनकी है बौछार ॥

बहुत सुगंधित इतर केवड़ा ❋ जासों सबै मस्त है जायँ ।
छुटैं पिचक्का रंग कैसरिके ❋ गलियाँ महकि महकि रहि जायँ॥
बन्दनवारे घर घर सोहैं ❋ द्वारे कलश सोवरन क्यार ।
बजै नगाड़ा सब गलियनमें ❋ नौबत और झाँझ झनकार ॥
सखियाँ बैठी जो अंटनपर ❋ छज्जन रही लालरी छाय ।
झुकि झुकि देखैं चन्देलेको ❋ ओ मन मोहि मोहि रहिजायँ ॥
धनि धनि माता इनकी कहिये ❋ जेहिकी कोखि लीन्ह अवतार ।
जबहीं पहुँचे जाय चँदेले ❋ तुरतै भयो द्वारको चार ॥
हरे हरे गोबर अँगन लिपायो ❋ मोतिन चौक दई पुरवाय ।
भीतर सखियाँ मंगल गावैं ❋ बाहर वेदी दई रचाय ॥
जबबीं राजा भीतर पहुँचे ❋ चन्दन चौकी दई डराय ।
पंडित वेद उचारन लागे ❋ शोभा कछू कही न जाय ॥
कंचन चौकी दई चँदेले ❋ तुरतै नेग होन तब लाग ।
चिन्तामणि पंडित राजाके ❋ अभरन डब्बा दियो सुहाग ॥
अब तौ बेटीको लै आवौ ❋ भाँवरि समय पहूँचो आय ।
तब नाइनको तुरत बुलायो ❋ उबटन बेगि दियो करवाय ॥
फिर अस्नान कराये सब विधि ❋ सिगरे वस्त्र दीन्ह पहिराय ।
पहिरि घांघरा घूमदार है ❋ दक्षिण चीर सजायो आय ॥
गोटा सुनहरी चौगिरदा लगे ❋ झालरि लगी मोतियन क्यार ।
नौसै कलियां कमलरूप हैं ❋ सो लहँगामें देत बहार ॥
नाकमें नथुनीकी शोभा पुनि ❋ लटकन झूमि झूमि रहिजाय ।
पड़ा चौगड़ा है नथुनामें ❋ कांटेदार झलूमा खाय ॥
कर्णफूल काननमें सोहैं ❋ झुमका गेंदा फूल समान ।
माथे बेंदी नीलमणिनकी ❋ उपमा कहत शेष सकुचान ॥
बाकी गहने सब लै लीन्हे ❋ सो मलहनाको दौ पहिराय ।
दुलरी तिलरी शीशफूल औ ❋ वेनी बेन्दी अधिक सुहाय ॥
बाँकी टेढ़ी चौटानी औ ❋ छल्ला छड़ा झाँझ झनकार ।

जुगनूपचलड़िओ सतलड़ो ❀ औ धुकधुकी सोबरन क्यार ॥
चूड़ी और नौगिरी कंकन ❀ पहुँची और पछेला छाप ।
जेहर तेहर अनवट बिछुए ❀ गुजरी किंकिनकी है झांप ॥
कहँ लगि बरणौं मैं गहनोंको ❀ पहिरे सबै मल्हनदे नारि ।
सजिके आई जब बेदी पर ❀ मानों कामदेवकी प्यारि ॥
हाथन मेंहदी पायँ महावर ❀ शोभा एक न वरणी जाय ।
सब शृङ्गार और आभूषण ❀ मानो इन्द्र अप्सरा आय ॥
चन्दन चौकीपर बिठलायो ❀ सिगरे नेग कीन्ह हर्षाय ।
भौंरी परन लगी मड़ये तर ❀ उठिके चले चँदेले राय ॥
पहिली भांवरिके परतै खन ❀ माहिल खैंचि लई तलवार ।
करो जड़ाका जब समुहेपर ❀ मुन्बि जौन चन्द्र सरदार ॥
ढाल अड़ाय दई समुहेपर ❀ ऐसो वीर नवल चौहान ।
दुसरी भाँवरिके परतै खन ❀ जागनि लई शिरोही तान ॥
करो जड़का चँदेले पर ❀ पंडित दीन्ही ढाल अड़ाय ।
सातौभांवरियहिविधिपरिगईं ❀ बहुतै खुशी चँदेले राय ॥
बहुत दान विप्रनको दीन्हों ❀ सिगरे नेगी लिये बुलाय ।
गहनों बांटि दियो नेगिनको ❀ सिगरे याचक गये अघाय ॥
जितनो दायज है महुबेको ❀ ताते दूने दियो लुटाय ।
अनँद बधैया महुबे बाजै ❀ घर घर खुशी रही तहँ छाय ॥
फिरपरिमालकहनअसलागे ❀ सुनिलेउ वासुदेव नरराय ।
करो तयारी तुम बेटीकी ❀ अबहीं बिदा देउ करवाय ॥
खबरैं हुइ गईं रंगमहलमें ❀ बेटी सजिकै भई तयार ।
डोला संगलियोदुलहिनको ❀ लश्कर कूँच दियो करवाय ॥
चली बरात बिदा होइकै ❀ डोला चलो मल्हनदे क्यार ।
नौसे घोड़े आगे चलिभै ❀ पीछे चलिभये एक हजार ॥
और भीढ़ सब संगे चलिभइ ❀ शोभा एक न वरणी जाय ।
मंजिल मंजिलके चलिबेमें ❀ अपनो धुरो दबायो जाय ॥

यह हरकारा दौरत आयो ❀ चन्देलीमें पहुँचो जाय ।
भई तयारी रंगमहलमें ❀ सखियां मंगल रहीं सुनाय ॥
आये चन्देले राजभवनमें ❀ परछनि भई मल्हनदे क्यार ।
दगी सलामी चन्देलीमें ❀ रैयत खुशी भई सब झार ॥
एकदिन मल्हना बोलन लागी ❀ स्वामी सुनौ चँदेले राय ।
नगर महोबा मेरे बापको ❀ तेहिसम नगर जगतमें नायँ ॥
चलिके वास करो महुबेमें ❀ नातर हमहिं देउ पहुँचाय ।
नगर चँदेलीना मोहिं भावत ❀ भूलत नाहिं महोबा ठाँव ॥
इतनी सुनिकै राजा बोले ❀ रानी सुनो हमारी बात ।
बहुत राज है मेरे बापको ❀ अरु है पारसमणि विख्यात ॥
ऐसा पत्थर है हमरे घर ❀ लोहा छुवत सोन है जाय ।
जहँपर स्वामी रहै नारिको ❀ तहँ पर नारि रहै मन लाय ॥
कौन बातकी ह्याँ कमती है ❀ सब कुछ दीन मोहिं करतार ।
कमी होय जो कुछ हमरे घर ❀ सो अब तुरत करौं तैयार ॥
यह सुनि मल्हना बोलन लागी ❀ औ राजासे लगी बतान ।
राज पाटकी ना भूखी हौं ❀ चहिये नाहिं मोहिं धनधाम ॥
मैं तौ वास करौ महुबेमें ❀ नातर प्राण तजौं शक नाहिं ।
बोले राजा तब रानीसे ❀ रानी धीर धरो मनमाहिं ॥
लड़िकै महुबो सरकरि लैहौं ❀ जासों काम होत तत्काल ।
धीरज दैके रनि मल्हनाको ❀ आये सभा रजा परिमाल ॥
सम्मति करिके निजमंत्रीसे ❀ दीन्हों हुक्म चंद्र सरदार ।
बजै नगाड़ा मेरे दलमें ❀ सिगरी फौज होय तैयार ॥
तुरत नगड़चीको बुलवायो ❀ सोने कड़ा दिये डरवाय ।
बजो नगाड़ा तब लश्करमें ❀ क्षत्री तुरत उठे भहराय ॥
पहले डंकामें जिनबन्दी ❀ दुसरे बांधि लिये हथियार ।
तिसरे डंकाके बाजत खन ❀ क्षत्री सबै भये तैयार ॥
चौथे डंकाके बाजत खन ❀ क्षत्रिन कूँच दीन्ह करवाय ।

बावन गढ़के सूबा लैके ❋ संगहि चले चन्देले राय ॥
मञ्जिल मञ्जिलके चलिबेमें ❋ महुबो धुरो दबायो जाय ।
तीन कोश जबमहुबो रहिगो ❋ तहँपर डेरा दियो लगाय ॥
फेटैं छुटिगइं रजपूतनकी ❋ हाथिन हौदा धरे उतारि ।
जीन उतारि धरे घोड़नके ❋ डेरा डारि दिये सब झारि ॥
पाती लिखी तुरत चन्देले ❋ सुनियो वासुदेव नरनाय ।
आधो महुबो हमको दे दो ❋ आधा राज देउ बटवाय ॥
हमसे दुसरी जो तुम करिहो ❋ तो मैं किला लेऊ छिनवाँय ।
इतनी बात लिखी पातीमें ❋ औ धामनको दई गहाय ॥
लैके पाती धामन चलिभौ ❋ औ महुबेमें पहुँचो जाय ।
जहां कचहरी वासुदेवकी ❋ धामन तहां गयो नियराय ॥
सांकरि खैंचति सांड़िनि बैठी ❋ धामन उतरि परो अरगाय ।
लैके पाती धामन चलिभौ ❋ औ ढ्योढ़ीमें पहुँचो जाय ॥
सोने सिंहासन राजा बैठे ❋ ऊपर चौर ढुरै गजगाह ।
सात कदमसे करी बंदगी ❋ पाती रखिदइ सहित उछाह ॥
नजरिबद लिगइ मालवन्तकी ❋ तुरतै पांती लई उठाय ।
पाती बांचत परलै हुइगइ ❋ देही रही सनाका खाय ॥
नाम पढ़त ही चंदेलेको ❋ जियरा अन्तरिक्ष उड़िजाय ।
माहिल पूँछें तब राजासे ❋ ददुआ हाल देउ बतलाय ॥
कहांसे पाती यहु आई है ❋ सो मोहिं कहो बात समुझाय ।
इतनी सुनिकै राजा बोले ❋ बेटा सुनौ बात मनलाय ॥
पाती आई चन्देलेकी ❋ आधो महुबो देउ बँटाय ।
दूसरि करिहौ जो हमसे तुम ❋ तौ हम लड़िकर लेंहिं छिनाय ॥
अनुचित कारज जो नर करते ❋ तिनकी जगमें रहै न लाज ।
सज्जन जनसे बैर बिसाहत ❋ तिनकी बिगरै सभा समाज ॥
जो बैरी हो बली आपसे ❋ उहिते लड़े गमावैं जान ।
करैं भरोसा पर नारिनको ❋ उनकी लेवे मौत पिछान ॥

वैर बिसाहा था रावणने ❀ सारा कुनबा नाश कराय ।
वैर किया था कंसासुरने ❀ दीन्हो तेहि जमद्वार चढ़ाय ॥
याते वैर हमैं नहिं करनो ❀ आधो महुबो देउ बंटाय ।
इतनी सुनिकै माहिल जरिगो ❀ अपने लश्कर पहुँचो जाय ॥
फौज सजाय लई माहिलने ❀ हाथिनका नहिं परै शुमार ।
नौलख घोड़ा गढ़ महुबेमें ❀ काठी परी एक ही वार ॥
तोपैं दुइ हजार संग लैके ❀ किल्ले ऊपर दई चढ़ाय ।
त्यारीकरिलइ जबलड़िबेको ❀ माहिल और जगनसीराय ॥
खबरि कराय दई धामनको ❀ माहिल चढ़े वीरपरिहार ।
इतते लश्कर है माहिलको ❀ उतते फौज चँदेले क्यार ॥
पहिलि लड़ाई भइ तोपनकी ❀ दुसरि भई तीरकी मार ।
तिसरी लड़ाई भइ सांगिनकी ❀ ज्वानन खैंचि लीन्ह तलवार ॥
पैदलके संग पैदल भिरि गये ❀ औ असवारनसे असवार ।
दोनों फौजैं संगम हुइगईं ❀ भारी मार चंदेले क्यार ॥
हल्ला बोलि दियो फौजनमें ❀ फाटक काटि कीन्ह घमसान ।
तीन पहरके भइ अरसामें ❀ लशकर काटि करो खरिहान ॥
जीवतपकड़लियो माहिलको ❀ औ जागनि को लियो बंधाय ।
खबरि पहुँच गइ वासुदेवपर ❀ मनमें बहुत गये घबराय ॥
तुरतै चलिभयेतबडचोढ़ीसे ❀ औ आगये चन्देले पास ।
करी खुशामद परीमालकी ❀ जानहु मोहि आपनो दास ॥
मुश्क खोलि देउ तुम बेटनको ❀ औ महुबेमें करो निवास ।
बैठे राज करो महुबेमें ❀ रनको मेटि देउ सब त्रास ॥
सुनिके बातैं वासुदेवकी ❀ महुबे बसे रजा परिमाल ।
राजा वासुदेव उरईमें ❀ बसि गये कुटुम्बसहित तत्काल ॥
कछु दिन बीते वासुदेवनृप ❀ आई निकट मृत्यु जेहिकाल ।
तुरत बुलायो चन्देले को ❀ बोले मालवन्त महिपाल ॥
बड़े शूरमा तुम क्षत्री हो ❀ हौ तुम चन्द्रवंश सरदार ।

हमरे लड़िका हैं यहु दोनौं ❀ जो परिहार वंश उजियार ॥
सदा सहायक इनके रहियो ❀ इनकी खता न मनमें लाय ।
इतनी कहिके प्राण त्यागिनृप ❀ पहुँचे स्वर्ग लोक नरराय ॥
उरई राज कियो माहिलने ❀ सम्मति दई चँदेले राय ।
छोटे भैया नर जगनिकको ❀ जगनेरीमें दियो बसाय ॥
कही चँदेले तब माहिलसे ❀ तुम सुन लेउ प्रेमके भाय ।
जो कछु दौलत तुमको चहिये ❀ सो तुम लेउ सदा मन लाय ॥
बैठे राज करौ उरईमें ❀ तुमरी करिहौं सदा सहाय ।
हाथ जोरि तब माहिल बोले ❀ तुम सुनि लेउ चन्देले राय ॥
बहुत संपदा मेरे बापकी ❀ ताते कछू चाहिये नाय ।
है स्वभाव मेरी चुगलीको ❀ चुगली मेरी माफ हुइ जाय ॥
खता माफकी चन्देलेने ❀ दोनौं भाई दिये समझाय ।
ऐसे बाँट कियो राजाने ❀ औ महुबेमें पहुँचे जाय ॥
नगर महोबाको सजवायो ❀ पारसमणिको लियो मँगाय ।
ऐसा पारस पत्थर कहिये ❀ लोहा छुवत सोन होइ जाय ॥
छोटा भाई परीमालका ❀ वाको चन्द्राकर है नाम ।
राज्य चँदेलीका दै दीन्हो ❀ औ रानीको लियो बुलाय ॥
बारह ब्याह किये चन्देले ❀ ऐसो शूर वीर बलवान ।
बारह रानी परीमालकी ❀ एकते एक रूपकी खान ॥
नगर महोबे में सुंदर विधि ❀ भोगो राज रजा परिमाल ।
महुबो सजवायो राजाने ❀ रैयत भई सबै खुशहाल ॥
किला सोबरनका बनवायो ❀ छोनी मोर पंखनकी लाग ।
अरु रतननके बने कँगूरा ❀ मानहुँ इन्द्रधाम सुखधाम ॥
चोपड़की बजार सजवाई ❀ शोभा जासु वरणि नहिं जाय ।
लगीं दुकानैं परम मनोहर ❀ बैठे बड़े बड़े उमराय ॥

तापर ज्वाब दियो ऊदनिने ❀ तुम सुनिलेउ हमारी बात ॥
चोरा चोरी ब्याह न करिहैं ❀ करिहैं ब्याह धूमके साथ ।
ज्यहिदिन ब्याहन इन्दल ऐहैं ❀ चलिहैं अँधाधुंध तलवारि ॥
यह सुनि बोली चित्तररेखा ❀ ना जानो है हाल तुम्हार ।
धोखे रहियो ना माड़ौके ❀ जहँ ले लियो बापको दाउँ ॥
सातौ भैया हमरे जालिम ❀ जालिम जोर हमारो बाप ।
कठिन मवासी बलखबुखारा ❀ जहँ है जादूको अधिकार ॥
लड़ न जितिहौ मेरे बापते ❀ कैसे करिहौ आय विवाह ।
यहसुनि तड़पे ऊदनि बाँकुड़ा ❀ औ बेटीते लगे बतान ॥
दतिया मारि उड़ैसा मारो ❀ बाजी सेत बन्द लौं टाप ।
गर्व न राखो हम काहूको ❀ हमको जानत सकल जहान ॥
सातौ भैया तुम्हरे बांधौं ❀ औ राजाको तुरत बँधाय ।
सातौ भाँवरि मैं डरवाऊँ ❀ तौ मेरो नाम उदैसिंह राय ॥
जिसकी बेटी नीकी देखैं ❀ जोरा जोरी करैं विवाह ।
साँचो साँचो यहु हमरो प्रण ❀ सो तुम जानि लेउ मनमाहिं ॥
बेटी बोली तब ऊदनिसे ❀ चाचा गंगा लेउ उठाय ।
गंगा करि लइ तब ऊदनिने ❀ जल्दी ब्याह लिहौं करवाय ॥
सुआ बनायो तब इन्दलको ❀ बेटी पिंजरा दियो गहाय ।
मानुषवाली पुरिया लैकै ❀ सो ऊदनिको दइ पकराय ॥
शहर लांघि जैयो जबहीं तुम ❀ तबहीं मानुष लिहौ बनाय ।
ऊदनि चलिभे तब पिंजराले ❀ औ नीचेको पहुँचे आय ॥
भिक्षा लैकै तब रानीते ❀ अपनो कूच दियो करवाय ।
शहरके बाहर मानुष करिकै ❀ इन्दलको लौ संग लिवाय ॥
आयकै पहुंचे गढ़ सिरसामें ❀ उदया ठाकुर गयो अगार ।
खबरि सुनाई नरमलिखेको ❀ मलिखे आये पंवरिदुआर ॥
चरण लागिकै नरमलिखेके ❀ ऊदनि माथे लियो लगाय ।
हाल सुनायो सब इन्दलका ❀ जैसे मिलो परेउना लाल ॥

फिरकै ऊदनि बोलन लागे ❋ दादा सुनो बीर मलिखान ।
बांसन मारो म्वहिं आल्हाने ❋ जल्लादनको दो सौंपाय ॥
सुनवां भौजी दहिने ह्वइगइ ❋ हमरो लीन्हो प्राण बचाय ।
दुखमें पीठी तुमहू दे गये ❋ फाटक बन्द लिये करवाय ॥
सब कोउ साथी है संपतिमें ❋ ना बिपदामें कोउ सहाय ।
बड़ा भरोसा था अपने मन ❋ सिरसा बसत बीर मलिखान ॥
अब तुम इन्दलको ल जावो ❋ औ दादाको देवौ जाय ।
अब हम जैहैं नरवरगढ़में ❋ जबहीं लैहैं साजि बरात ॥
तब हम मिलि जैहैं बरातमें ❋ दादा वचन करौ परमान ।
इन्दल बिचले तब ऊदनिते ❋ हम ना तजिहैं साथ तुम्हार ॥
ऊदनि समझायो इन्दलको ❋ बेटा सुनो लड़ैते लाल ।
जबहीं बरायत तुम्हरी ऐहैं ❋ तब हम चलिहैं साथ तुम्हार ॥
पाती लिखिदइ बघऊदनिने ❋ सो इन्दलको दई पकराय ।
हाल बतैयो ना काहूको ❋ की म्वहिं मिले उदयसिंहराय ॥
दुसरी पाती ऊदनि लिखिकै ❋ सो मलिखेको दई गहाय ।
पहिले पाती सुनवै दीजो ❋ फिर इन्दलहि मिलैयो जाय ॥
इतनी कहिकै ऊदनि बांकुड़ा ❋ नरवर गढ़की पकरी राह ।
मकरंद ठाकुर औ कांतामल ❋ सोऊ चले साथमें जाय ॥
मलिखे चलिभये गढ़ महुबेको ❋ इन्दल ढेबा संग लिवाय ।
एक पहरके तब अरसामें ❋ गढ़ महुबेमें पहुँचे जाय ॥
जहां कचहरी परिमालैकी ❋ पहुँचे तहां बीर मलिखान ।
आगे खड़ो कियो इन्दलको ❋ औ राजाते करी सलाम ॥
सूरति देखी जब इन्दलकी ❋ तब राजाने कही सुनाय ।
इन्दल देउ जाय आल्हाको ❋ वे ऊदनिको देयँ मंगाय ॥
जो नहिं मंगवैहैं ऊदनिको ❋ तौ दशपुरवा दिहै फुकाय ।
इतनी सुनिकै मलिखे चलिभे ❋ औ इन्दलको संग लिवाय ॥

सङ्गहि चलिभै चंदेले तब ❀ दशपुरवामें पहुँचे जाय।
गई पालकी चंदेलेकी ❀ जहँ दरबार बनाफर क्यार॥
बोले इन्दल नर मलिखेते ❀ चाचा सुनो हमारी बात।
बहुत दुखी है चाची हमरी ❀ कहौं तौ हाल देउँ बतलाय॥
हुक्म दियो तब नरमलिखेने ❀ जल्दी खबरि सुनावो जाय।
इन्दल पहुंचो रंगमहलमें ❀ रनि सुनवांपै गौ नियराय॥
दोउ कर जोरे इंदल ठाढ़े ❀ सुनवां लीन्हो शीश लचाय।
इन्दल बोले तब सुनवांते ❀ माता काहे रही रिसाय॥
बात न पूंछी तुम हमरी कछु ❀ आये बहुत दिनामें माय।
गुस्सा ह्वैके सुनवां बोली ❀ हमरे आगेते हटि जाउ॥
तुम्हरे कारण ऊदनि देवर ❀ मारे गये बिना अपराध।
इतनी सुनिकै इन्दल बोले ❀ माता धीर धरौ मनमाहिं॥
पाती लिखिदइ थी मलिखेने ❀ सो इन्दलने दई गहाय।
दुसरी पाती इन्दल लैकै ❀ रनि फुलवाको दइ पकराय॥
बहुत खुशी भइ फुलवा रानी ❀ सो मैं कहँलग करौं बखान।
पढ़ी हकीकत रनि सुनवांने ❀ सो मैं कहँलग करौं बखान॥
इन्दल उतरे सतखंडाते ❀ औ मलिखेपै पहुँचे आय।
चलिभये मलिखे तब आल्हापै ❀ तब इंदलको कियो अगार॥
पहुँचे मलिखे जब आल्हापै ❀ नंगी हाथ लिये तरवार।
बोले मलिखे तुनि आल्हाते ❀ दादा देखौ दृष्टि पसारि॥
तुम्हरे समुहे इंदल ठाढ़े ❀ तुम ऊदनिको देउ मंगाय।
जो ना दैहौ तुम ऊदनिको ❀ तौ दशपुरवा दिहौं फुंकवाय॥
समुहे देखो जब इंदलको ❀ तुरतै आल्हा गये लजाय।
कायल ह्वैकै तुनि आल्हाने ❀ अपनी लई कटारी काढ़ि॥
हमने ऊदनि को मरवायो ❀ अबहीं पेट फारि मरि जाउँ।
छीनि कटारी लइ मलिखेने ❀ औ आल्हाते कही सुनाय॥

सुनौ हाल तुम अब इन्दलको ❀ पाछे करियो और उपाय ।
बलखबुखारेके अभिनंदन ❀ जो नौनेजाके सरदार ॥
तिनकी बेटी चित्तररेखा ❀ हरि लेगई परेउना लाल ।
सपना दीन्हो मोहिं देवीने ❀ हम जोगी बनि पहुँचे जाय ॥
अलख जगाई बलखबुखारे ❀ सो इन्दलको लाये ढूँढ़ि ।
ब्याह करनको हम कहि आये ❀ ताको जल्दी करो उपाय ॥
हमहिं दिखावौ अपनी मर्दुमी ❀ औ इन्दलको करौ विवाह ।
बिना लहुरवाके देखैं हम ❀ कसे भांवरि लिहौ डराय ॥
यहिविधि कीन्हीं बहुत बतकही ❀ औ चलिभये बीरमलिखान ।
चलिभये राजा चँदेले तब ❀ औ महुबेमें पहुँचे जाय ॥
मलिखे पहुँचे गढ़ सिरसामें ❀ आल्हा सोचि सोचि रहि जाय।
बहुत अनमने आल्हा ह्वइगे ❀ औ पलँगापर लेटे जाय ॥
उतरी सुनवां सतखंडाते ❀ औ आल्हापै पहुँची जाय ।
कौन नींदमें तुम सोवत हौ ❀ अब लरिकाको करो विवाह ॥
बोले आल्हा तब सुनवांते ❀ हमते यहु ह्वइबेको नाहिं ।
प्राण हमारो ना भारू है ❀ जो हम बलखबुखारे जायं॥
यह सुनि बोली सुनवां रानी ❀ स्वामी पैयां परो तुम्हारि ।
करौ तयारी तुम बरातकी ❀ औ इन्दलको करो विवाह ॥
ब्याह न करिहौ जो लरिकाको ❀ तौ जग ह्वइहै हँसी तुम्हार ।
न्योता भेजौ सब राजनको ❀ सो बरातको होयं तयार ॥
खबरि पठावौ तुम सिरसामें ❀ आवैं साजि बीरमलिखान ।
तापर ज्वाब दियो आल्हाने ❀ रानी बैठि रहौ अरगाय ॥
कठिन मवासी बलखबुखारा ❀ जहँपर जादूको अधिकार ।
प्राण गँवावन हम ना जैहैं ❀ हमते ब्याह होनको नाहिं ॥
तड़पी सुनवां तब आल्हाते ❀ तुम्हरी मति मारी भगवान ।
याही पौरुषपर स्वामी तुम ❀ ऊदनि देवर दिये मराय ॥

अबतुम पहिरौ लँहगा लुगरा ❀ औ धरिलेउ जनाना भेष ।
चुरियां बिछिया पहिर लेउ तुम ❀ औ पलँगापर बैठो जाय ॥
अपने कपड़ा हमको दैदेउ ❀ औ दैदेउ ढाल तलवार ।
साजि बरायत मैं लैं जैहौं ❀ औ इन्दलको लैहौं ब्याहि ॥
जैसे पानमें चूना लागे ❀ कत्था परे लाल ह्वइजाय ।
तैसेइ बात लगी आल्हाके ❀ सूखी निकरि गई वापार ॥
बोले आल्हा तब सुनवांते ❀ रानी मानी बात तुम्हारि ।
जो तुम कहिहौ सोई करिहैं ❀ तुम्हरे वचन किये परमान ॥
कागद लैकै कल्पीवालो ❀ अपनो कलमदान लै हाथ ।
पातीलिखिलिखिसबराजनको ❀ भेजी तुरत बनाफरराय ॥
यक हरकारा दिल्ली भेजो ❀ यक झुन्नागढ़को दियो पठाय ।
यक हरकारा नरवर भेजो ❀ यक बौरीगढ़ दियो पठाय ॥
यक हरकारा नैनागढ़को ❀ भेजो तुरत बनाफर राय ।
देश देशके सब राजनको ❀ न्योता भेजि दियो तत्काल ॥
पाती लिखि भेजी सिरसाको ❀ आवो बेग बीर मलिखान ।
चिट्ठी पाई जब मलिखेने ❀ तुरतै कूच दियो करवाय ॥
चारि घरीके तब अरसामें ❀ दशपुरवामें पहुँचे आय ।
देश देशके राजा आये ❀ तिनके जहँ तहँ करो मुकाम ॥
इन्दलहरनक्यार आल्हा यह ❀ हमने कहिकै दियो सुनाय ।
इन्दलब्याहक्यार आल्हाहम ❀ आगे कहिकै दिहैं सुनाय ॥
समय समयपर आल्हा गावो ❀ नित उठि लेउ नाम भगवान ।
भोलानाथ मनाय हियेमहं ❀ सीताराम क्यार धरि ध्यान ॥

इति इन्दलहरण समाप्त

श्री :

# अथ बलखबुखारेकी लड़ाई

*

## ( इन्दलका ब्याह )

दोहा–सदा भवानी दाहिनी, सन्मुख रहे गणेश ।
पांच देव रक्षा करैं, ब्रह्मा विष्णु महेश ॥

रामवामदिशि जनकनन्दिनी ❀ राजत लखन दाहिनी ओर ।
शोभा शील रूप गुण आगर ❀ बांयें भरत शत्रुहन जोर ॥
रत्नजटित सिंहासन सोहै ❀ सोहै राजक्षत्र भगवान ।
ठाढ़े हनूमान जोरे कर ❀ जगकल्याणकरन यह ध्यान ॥
करौं ध्यान अब रघुनन्दनको ❀ जासो होय भक्ति भगवान ।
नितनित बाढ़ै भवनसम्पदा ❀ अंतिम मिलै मुक्ति निर्वान ॥
रामचन्द्रको ध्यान मनोहर ❀ पंचायतन रूप करतार ।
जो कोउ सुमिरन करै निरंतर ❀ होवै जगत भक्त सरदार ॥
देखी करनी हनूमानकी ❀ हैं जो पवन पुत्र बलवान ।
निशिदिन सेवा कीन्ह रामकी ❀ तासों प्रगट नाम संसार ॥
भोलानाथ मनाय हियेमहँ ❀ सीताराम स्वामिपद ध्याय ।
छूटि माजरा गा सुमिरनका ❀ साका चला शूरमन क्यार ॥
कहौं ब्याह मैं अब इन्दलको ❀ यारो सुनियो कान लगाय ।
हुक्म दै दियो तुनि आल्हाने ❀ लश्कर सजिकै होय तयार ॥
बोलि नगरचीको बीरा दै ❀ सोने कड़ा दिये डरवाय ।
बजो नगाड़ा दशपुरवामें ❀ क्षत्री सबै भये हुशियार ॥
करी तयारी सब क्षत्रिनने ❀ औ बरातको भये तयार ।

भयो बुलौआ तब पंडितको ❀ पंडित बेदी रची बनाय ॥
चौक पुराय दई मोतिनकी ❀ सोने कलश दियो धरवाय ।
मल्हना देवै तिलका रानी ❀ रानी सबै चँदेले क्यार ॥
नेगजोग कीन्हें सबने मिलि ❀ लागे होन मँगलाचार ।
तुरत बुलाय लियो इन्दलको ❀ चन्दन चौकी दियो डराय ॥
कलश प्रतिष्ठा करि पंडितने ❀ गौरि गणेश दिये पुजवाय ।
तेल चढ़ायो सात सुहागिन ❀ औ अस्नान दियो करवाय ॥
कपड़ा पहिराये इन्दलको ❀ शिरपर मोर दियो धरवाय ।
आई पालकी सजि द्वारेपर ❀ तामें इन्दल बैठे जाय ॥
कुवाँ बियाह्यो रानी सुनवां ❀ सातौ भांवरि दई डराय ।
उठी पालकी तब इन्दलकी ❀ औ बरातमें पहुंची जाय ॥
मारू डंकाके बाजत खन ❀ क्षत्री सबै भये तैयार ।
कूच करायो दशपुरवाते ❀ औ नरवरमें पहुंचे जाय ॥
खबरि कराई मकरंदीको ❀ जल्दी चलौ बरायत साथ ।
बोले ऊदनि मकरन्दीते ❀ अब इन्दलको करौ विआहु ॥
सुनतै चलिभे मकरंदी तब ❀ लश्कर डंका दियो बजाय ।
लश्कर सजिगै मकरंदीको ❀ तुरतै कूच दियो करवाय ॥
मकरंद मिलै जाय आल्हाको ❀ तब बरात सब भई तयार ।
चली बरायत मौरंगगढ़ते ❀ पहुंची बलखबुखारे जाय ॥
जबही पहुंचि गये धूरेपर ❀ तहंपर डेरा दियो डराय ।
भयो बुलौआ तहं पंडितको ❀ ब्याहकि साइत दियो बताय॥
चूड़ामणि पंडित तब आये ❀ पत्राखोलि बिचारन लाग ।
बोले पंडित तब बिचारिकै ❀ ऐपनवारी देउ पठाय ॥
रूपना बारीको बुलवायो ❀ बोले तुरत बीर मलिखान ।
ऐपनवारी तुम लै जावौ ❀ तब रूपनाने कही सुनाय ॥
मोरे भरोसे तुम रहियो ना ❀ हम ना शीश कटैहैं जाय ।
कठिन मवासी बलखबुखारा ❀ जहं है जादूको अधिकार ॥

मलिखे बोले तब रुपनाते ❀ भैया अक्किल गई तुम्हारि ।
इन्दल ब्याहनको रहिहैं ना ❀ यहुदिन कहिबेको रहिजाय ॥
तुमको नेगी हम समझैं ना ❀ तुमतौ भैया लगौ हमार ।
बोला रुपना तब मलिखेते ❀ घोड़ा हमहिं देउ मँगवाय ॥
इंदलवालो तेगा दै देउ ❀ तौ हम बलखबुखारे जायँ ।
जो जो मांगो रुपना बारी ❀ सो सो मलिखे दियो मँगाय ॥
कूदि बछेरापर चढ़ि बैठो ❀ ऐपनवारी लई उठाय ।
रुपना चलिभौ तब बराततै ❀ पहुँचो बलखबुखारे जाय ॥
जबहीं पहुँचो दरवाजेपर ❀ दरवानीने कही सुनाय ।
कहांते आये औ कहँ जैहौ ❀ अपनो हाल देउ बतलाय ॥
बोलो रुपना दरवानीते ❀ तुम सुनि लेउ हमारी बात ।
नगर महोबा एक बस्ती है ❀ जहँपर बसै चँदेले राय ॥
ब्याहन आये हम इन्दलको ❀ रुपना बारी नाम हमार ।
एपनवारी हम लाये हैं ❀ राजे खबरि सुनावौ जाय ॥
नेग हमारो जो द्वारेको ❀ राजा तुरत देइँ मँगवाय ।
चारि घरी भरि चलै शिरोही ❀ औ बहि चलै रक्तकी धार ॥
यहै नेग हमरो द्वारेको ❀ सो तुम खबरि देउ पहुँचाय ।
यह सुनि चलिभौ दरवानी तब ❀ औ राजापै पहुँचो जाय ॥
करी बन्दगी तहँ राजाको ❀ औ रुपनाको कह्यो हवाल ।
तुरत बुलायो हंसामनिको ❀ औ यह हुक्म दियो करवाय ॥
मारि गिरावौ तुम बारीको ❀ तुरतै मूंड लेउ कटवाय ।
तौलौं रुपना सम्मुहे पहुंचो ❀ औ राजाको करो सलाम ॥
तीनि कदम जब गद्दीरहिगइ ❀ ऐपनवारी दई चलाय ।
बोलो रुपना अभिनन्दनते ❀ हमरो नेगु देउ मंगवाय ॥
गुस्सा ह्वैकै तब राजाने ❀ सातौ बेटा लिये बुलाय ।
हुक्म दै दियो सब क्षत्रिनको ❀ याको घोड़ा लेउ छिनाय ॥
रुपनै घेरो सब क्षत्रिनने ❀ तुरतै चलन लगी तलवारि ।

सुमिरन करिकै रामचन्द्रको ❋ लै बजरंग बलीको नाम ॥
खैंचि शिरोही लइ रूपनाने ❋ बहुतक क्षत्री दियो गिराय ।
चली शिरोही चारि घरी भरि ❋ औ बहि चली रक्तकी धार ॥
ऐड़ लगाय दई घोड़ाके ❋ द्वारे कलशा लिये उतारि ।
करी बन्दगी अभिनन्दनको ❋ ऐपनवारी लई उठाय ॥
नेग आपनो हम भरि पायो ❋ दायज लिहैं बनाफर राय ।
यह कहि चलिभौ रूपनाबारी ❋ फाटक निकरि गयो वापार ॥
रूपना चलिभौ तब बरातको ❋ पहुंचो तब बरातमें जाय ।
रंग बिरंगो रूपना देखो ❋ तब हँसि कही बीरमलिखान ॥
कैसी गुजरी दरवाजे पर ❋ सो सब हाल देउ बतलाय ।
बोले रूपना तब मलिखेते ❋ दादा कछू न पूंछो बात ॥
चली शिरोही चारिघरी भरि ❋ औ बहि चली रक्तकी धार ।
हियांकि बातैं तौहियं छांड़ौ ❋ अब आगेको सुनौ हवाल ॥
सातौ बेटा तब बुलवाये ❋ औ राजाने कही सुनाय ।
छापा मारौ तुम बरातमें ❋ अबही लूटि लेउ करवाय ॥
यह सुनि चलिभे सातौ बेटा ❋ औ लश्करमें पहुंचे जाय ।
बोलि नगरचीको बीरा दै ❋ सोने कड़ा दियो डरवाय ॥
बजो नगारा तब लश्करमें ❋ लश्कर साजि भये तैयार ।
घोड़ा सजवायो सातौने ❋ तिनपर फांदि भये असवार ॥
बड़ि बड़ि तोपैं अष्टधातुकी ❋ सो आगेको दई बढ़ाय ।
लश्कर पहुँचो सो धूरेपर ❋ डंका होन गोलमें लाग ॥
सुनी खबरि जब नरमलिखेने ❋ तुरतै हल्ला दियो कराय ।
डंका बजवायो जल्दीते ❋ सिगरी फौज भई तैयार ॥
भयो सामना द्वौ फौजनको ❋ मुर्चा बन्दी दई कराय ।
आल्हन बेटा अभिनन्दनको ❋ ताने घोड़ा दियो बढ़ाय ॥
बोले आल्हन नर मलिखेते ❋ अपनो नाम देउ बतलाय ।
कौन काम तुम्हरो अटको है ❋ सो तुम हमहिं देउ बतलाय ॥

यह सुनि मलिखे बोलन लागे ❀ हमरो नाम बीर मलिखान।
इन्दल ब्याहन हम आये हैं ❀ सो तुम ब्याह देउ करवाय॥
बिना ब्याहके हम जैहैं ना ❀ चाहे कोटिन करो उपाय।
गुस्सा ह्वइकै तब आल्हाने ❀ तोपन बत्ती दइ लगवाय॥
दगी सलामी दोनों दलमें ❀ धुअंना रह्यो सरग मंडराय।
अररर अररर गोला छूटै ❀ गोली मन्न मन्न मन्नाय॥
बान अगिनियां छूटन लागे ❀ सर सर परी तीरकी मारु।
गोला लागे ज्यहि हाथीके ❀ दलमें डौंकि डौंकि रहिजाय॥
गोला लागे जौन ऊंटके ❀ दलमें गिरै चकत्ता खाय।
गोला लागे ज्यहि क्षत्रीके ❀ सो गिरि परै धरनि भहराय॥
गोला जंजिरहा जिनके लागै ❀ तिनके हाड़ मांस छुटिजायँ।
बंबके गोला जिनके लागै ❀ वे लत्ता अस जायं उड़ाय॥
छोटी गोली जिनके लागै ❀ मानहुं गिरह कबूतर खाय।
एक पहर भरि गोला बरस्यो ❀ तोपैं लाल बरन ह्वइजायँ॥
चढ़ी कमनियां पानी ह्वइगइँ ❀ चुटकिनके गै मांस उड़ाय।
मारु बन्द भइ तब तोपनकी ❀ लंबे बन्द करैं हथियार॥
बढ़े सिपाही दोनों दलके ❀ रहिगौ सात कदम मैदान।
मारु होन लगी बरछिनकी ❀ भालाचलन लाग ततकाल॥
तीहि घरी भरि बजो सांगड़ा ❀ अब आगेको सुनौ हवाल।
दोनों फौजनके अन्तरमें ❀ रहिगौ डेढ़ कदम मैदान॥
झुके सिपाही दोनों दलके ❀ अपनी खैंचि खैंचि तलवारि।
खटखट खटखट तेगा बाजै ❀ बोले छपकि छपकि तलवारि॥
चलै जुनब्बी औ अहिगबीं ❀ ऊना चलै बिलायत क्यार।
तेगा चटकैं बर्दवानके ❀ कटिकटि गिरैं सुघरुआ ज्वान॥
पैदल अभिरि गये पैदलसँग ❀ औ असवारनते असवार।
हौदा मिलि गये हैं हौदा सँग ❀ हाथिन अड़ो दांतसे दाँत॥

पैदल गिरि गये पैग पैगपर ❁ उनके दुइदुइ पैग असवार ।
हाथी डारे बिसे बिसे पर ❁ छोटे पर्वतकी अनुहार ॥
मुर्चन मुर्चन नचै कबुतरी ❁ मलिखे कहै पुकारि पुकारि ।
भागि न जैयौ कोउ समुहेते ❁ रखियो धर्म चँदेले क्यार ॥
सदा तुरैया ना बन फूलै ❁ यारो सदा न सावन होय ।
सदा न माता उरमें धरिहैं ❁ यारो जन्म न बारम्बार ॥
इंदल ब्याहनको रहिहैं ना ❁ यहुदिन कहिबेको रहिजाय ।
दियो बढ़ावा जब मलिखेने ❁ क्षत्रिन धरे अगारी पांव ॥
भगे सिपाही अभिनन्दनके ❁ अपने डारि डारि हथियार ।
यह गति देखी अभिनन्दनने ❁ अपनो हाथी दियो बढ़ाय ॥
बोले अभिनन्दन मलिखेते ❁ काहे धुरो दबायो आय ।
यह सुनि मलिखे बोलन लागे ❁ पर्बी परी दशहरा क्यार ॥
बेटी तुम्हरी गइ बिठूरको ❁ गंगाकेरि करन अस्नान ।
इन्दल बेटाको हरि लाई ❁ जादू करिकै सुआ बनाय ॥
ऊदनि आये जोगी बनिकै ❁ सो इन्दलको गये लिवाय ।
गंगा उठवाई बेटी ने ❁ सातों भांवरि देउ डराय ॥
सो हम आये चढ़ि बरातलै ❁ सातौ भांवरि देउ डराय ।
बिना बियाहे हम जैहैं ना ❁ चाहै प्राण रहैं की जाय ॥
इतनी सुनतै अभिनन्दनने ❁ नर मलिखेको दियो जवाब ।
धोखे रहियो ना दिल्लीके ❁ नाहीं सजे बीर चौहान ॥
करी लड़ाई ना पिरथीने ❁ मन बढ़ि गये बनाफर राय ।
चुप्पै लौटि जाउ महुबेको ❁ नाहक प्राण गँवायो आय ॥
तापर ज्वाब दियो मलिखेने ❁ हमको जानत सकल जहान ।
जिसकी बेटी नीकी देखैं ❁ जोरा जोरी करैं विवाह ॥
सातौ बेटा तुम्हरे बँधिहौं ❁ तुम्हरी मुश्क लिहौं बँधवाय ।
जोराजोरी ब्याह करैहौं ❁ सातौं भांवरि लिहौं डराय ॥
यह सुनि गुस्सा ह्वै अभिनन्दन ❁ सातौ बेटा लिये बुलाय ।

मारि भगावौ इन पाजिनको ❀ लश्कर कटा देउ करवाय ॥
इतनी सुनतै सातौ बेटा ❀ अपनी खैंचि लई तलवारि ।
झुके सिपाही अभिनन्दनके ❀ दोनों हाथ करैं तलवारि ॥
दबी बायसी अभिनन्दनकी ❀ मुर्चा हटा महोबियन क्यार ।
भगे सिपाही महुबेवाले ❀ देखो हाल बीर मलिखान ॥
रूपना बारीको बुलवायो ❀ औ यह कही बीर मलिखान ।
जल्दी जावौ तुम ऊदनिपै ❀ औ यह हाल सुनावौ जाय ॥
इतनी सुनतै रूपना चलिभै ❀ औ ऊदनिपै पहुँचो जाय ।
बोलो रूपना बघ ऊदनिते ❀ लश्कर घिरे बीर मलिखान ॥
तुमहिं बुलायो नरमलिखेने ❀ जल्दी चलो हमारे साथ ।
इतनी सुनतै बघ ऊदनिने ❀ मकरन्दीते कही सुनाय ॥
करौ तयारी अब लरिबेकी ❀ लश्कर सबै लेउ सजवाय ।
मकरंद ऊदनि दोनों चलिभै ❀ औ मठियामें पहुँचे जाय ॥
पूजन करिकै जगदम्बाको ❀ औ फिर होम दियो करवाय ।
हाथ जोरिकै ऊदनि बोले ❀ माता राखो धर्म हमार ॥
आभा बोली तब देवीकी ❀ तुम्हरो काम सिद्ध है जाय ।
बिनती करिकै दोनों चलि भये ❀ औ लश्करमें पहुँचे आय ॥
बोलि नगरचीको बीरा दै ❀ तुरतै डंका दियो बजाय ।
बजो नगारा तब लश्करमें ❀ क्षत्री सजिकै भये तयार ॥
फौज सजाई कांतामलने ❀ लश्कर कूच दियो करवाय ।
मकरन्द ऊदनि औ कांतामल ❀ पहुँचे समरभूमिमें आय ॥
रूपना बारी तुरतै आयो ❀ औ मलिखेते कही सुनाय ।
मकरन्द ऊदनि औ कांतामल ❀ पहुंचे समरभूमिमें आय ॥
दाबे घोड़ा ऊदनि आये ❀ समुहे गोल गये समुहाय ।
लश्कर मारो अभिनन्दनको ❀ औ आल्हापै पहुंचे जाय ॥
ऐड़ लगाई रसबेंदुलके ❀ पचशावद पर बाजी टाप ।
ढालकि औझड़ ऊदनि मारी ❀ सोने कलशा दियो गिराय ॥

बोले आल्हा तब मलिखेते ❀ यह क्षत्री है बुरी बलाय ।
थोरी उम्मिरिको लरिका है ❀ रणमें कठिन करै तलवार ॥
तौलौं ऊदनि समुहे आवे ❀ करमें आल्हा लई कमान ।
मलिखे बोले तब आल्हाते ❀ दादा घटिगौ ज्ञान तुम्हार ॥
ऊदनि ठाढ़े हैं समुहे पर ❀ तुमने लीन्ही हाथ कमान ।
तुनते धरि कमान हौदामें ❀ आल्हा छाती लियो लगाय ॥
बिना बेंदुलाके चढ़वैया ❀ ऐसी कौन करै तलवारि ।
ऊदनि बोले तब आल्हाते ❀ दादा धन्य तुम्हारो ज्ञान ॥
मामा माहिलके कहिबेते ❀ तुमने मारो हमहिं बंधाय ।
सौंपि दियो फिरि जल्लादनको ❀ दहिने भई शारदा माय ॥
जोगी बनिके हमने ढूंढा ❀ इन्दल महुबे दिये पठाय ।
साइति बीती अब भौंरिनकी ❀ क्यों नहिं ब्याह लियो करवाय ॥
याही पौरुष पर दादा तुम ❀ म्वहिं जल्लादन दौ सौंपाय ।
बैठो दादा अब हौदामें ❀ अबहीं भांवरि दिहौं डराय ॥
आल्हा बोले तब कायल ह्वइ ❀ झूठी कही महिल परिहार ।
गंगा उठाय लई माहिलने ❀ तब हमरे मन गई समाय ॥
हम जब चलिहैं अब महुबेमें ❀ उरई घर घर लिहैं लुटाय ।
ऊदनि चलिभये तब लरिबेको ❀ बीच गोलमें गये समाय ॥
कांतामल उत्तरमें पहुंचे ❀ पश्चिम गये बीर मलिखान ।
पूर्व ओरको मकरंद घेरो ❀ ढेबो दक्खिन पहुंचो जाय ॥
पांचो शूर पैठि दलभीतर ❀ दोनों हाथ करैं तलवार ।
हौदन हौदन नचै बेंदुला ❀ भाला नागदौनिको हाथ ॥
बत्तिस हौदा खाली करिके ❀ हंसामनिपै गौ नियराय ।
तब ललकारो हंसामनिने ❀ ऊदनि खबरदार ह्वइजाउ ॥
खैंचि कमनियां हंसामनिने ❀ समुहे छांड़ि कैबरी दीन्ह ।
घोड़ा बेंदुला दहिने ह्वइगौ ❀ कैबर निकरि गयो वापार ॥
खैंचि शिरोही लई ऊदनिने ❀ तब मलिखेने कही सुनाय ।

हाथ न डरियो हंसामनिपर ❁ इतनी मानौ कही हमारि ॥
धक्का देके तब ऊदनिने ❁ हंसामनिको दियो गिराय ।
डंड बांधिकै हंसामनिकी ❁ अपने लश्कर दियो पठाय ॥
मोहन बेटा अभिनन्दनको ❁ अपनो घोड़ा दियो बढ़ाय ।
चोट चलाई बघ ऊदनिपर ❁ ऊदनि लीन्ही चोट बचाय ॥
गाफिल करिकै तब मोहनको ❁ ऊदनि लियो जंजीरन बांधि ।
देखि हाल यह सुक्खा बेटा ❁ अपनो घोड़ा दियो बढ़ाय ॥
तौलौं ढेबा समुहे पहुँचे ❁ औ सुक्खाको दइ ललकार ।
लई शिरोही तब सुक्खाने ❁ औ ढेबापर दई चलाय ॥
चोट बचाय लई ढेबाने ❁ औ सुक्खाको लियो बँधाय ।
सातो बेटा अभिनन्दनके ❁ नर मलिखेने लिये बँधाय ॥
बढ़े सिपाही महुबेवाले ❁ रणमें कठिन करैं तलवारि ।
राम बनावै तौ बनिजावै ❁ बिगरी बनत बनत बनिजाय॥
सुमिरण करिकै नारायणको ❁ भोलानाथ क्यार धरि ध्यान ।
कहौं लड़ाई अभिनन्दनकी ❁ शारदा मोको होउ सहाय ॥
सुनो हाल जब अभिनन्दनने ❁ सातौ बेटा बँधे हमार ।
बड़े लड़ैया महुबेवाले ❁ रणमें होत युद्धघमसान ॥
हाथी चढ़ायो अभिनन्दनने ❁ औ यह हुक्म दियो करवाय ।
जान न पावैं कोउ महुबेको ❁ सबकी कटा देउ करवाय ॥
झुके सिपाही अभिनन्दनके ❁ खटखट चलन लगी तलवारि।
मलिखे बोले तब चौंड़ाते ❁ ब्राह्मण सावधान ह्वइजाउ ॥
इतनी सुनते चौंड़ा ब्राह्मण ❁ अपनो हाथी दियो बढ़ाय ।
इक ललकार दई राजाको ❁ अब तुम खबरदार ह्वइजाउ ॥
सेल धमक्की तब चौंड़ाने ❁ राजा लीन्ही चोट बचाय ।
गुर्ज उठायो अभिनन्दनने ❁ सो चौंड़ापर दियो चलाय ॥
लगो चपेटा जब पुट्ठापर ❁ हाथी भगा चौंड़िया क्यार ।
मलिखे आये तब दहिनेपर ❁ अपनी सेल धमक्की आय ॥

चोट बचाई अभिनन्दनने ❀ अपनी दीन्ही गुर्ज चलाय ।
लगो चपेटा जब घोड़ीके ❀ घोड़ी सात कदम हटिजाय ॥
दाबे घोड़ा ऊदनि आये ❀ मकरन्दीते कही सुनाय ।
जो नहिं ब्याह होय इन्दलको ❀ तौ जगह्वैहै हँसी हमारि ॥
ऊदनि ढेबा मकरँद ठाकुर ❀ तीनौ चले एक ही साथ ।
मुर्चन मुर्चन खबरि जनाई ❀ क्षत्रिन धर्म तुम्हारे हाथ ॥
जंग जीतिकै जौ घर चलिहौं ❀ सोने कड़ा दिहौं डरवाय ।
दियो बढ़ावा जब क्षत्रिनको ❀ क्षत्रिन मारु मारु रटि लागि॥
झुके सिपाही महुबेवाले ❀ रणमें कठिन करैं तलवारि ।
आल्हा आये पचशावदपर ❀ घोड़ी कबुतरीपर मलिखान॥
घेरो राजा अभिनन्दनको ❀ चारों ओर चलै तलबारि ।
दाबे बेंदुला ऊदनि आये ❀ अभिनन्दनपै पहुँचे जाय ॥
ढालकि औझड़ ऊदनि मारी ❀ सोने कलशा दिये गिराय ।
ऊदनि पहुँचे फिर आल्हापै ❀ औ आल्हाते कही सुनाय ॥
तुम्हरी बरनीके अभिनन्दन ❀ दादा लेउ जँजीरन बांधि ।
हाथी बढ़ायो तब आल्हाने ❀ अभिनन्दनते लगे बतान ॥
यातौ ब्याह करौ बेटीको ❀ या तुम हाथ लेउ हथियार ।
गुस्सा ह्वैकै तब अभिनंदनने ❀ अपनी लीन्ही लालकमान ॥
हियरा डटिकै तब आल्हाको ❀ समुहे छोड़ि कैबरी दीन्ह ।
सूँड़ उठाई पचशावदने ❀ कैबर निकरि गई वा पार ॥
हाथी बढ़ायो तब आल्हाने ❀ हौदा हौदाते मिलिजाय ।
दोनों शूर भिरे दंगलमें ❀ हौदा कठिन चलै तलवारि ॥
खोलि जंजीर दई आल्हाने ❀ पचशावदको दइ पकराय ।
बैरी समुहे यहु ठाढ़ो है ❀ याको लेउ जंजीरन बांधि ॥
सांकल फेरी तब हाथीने ❀ सब दल रेन बेन ह्वैजाय ।
भगे सिपाही अभिनन्दनके ❀ अपने डारि डारि हथियार ॥

ऊँचे खाले कायर भागे ❃ जो रणदुलहा चले बराय ।
लम्बी धोतिन के पहिरैया ❃ तिन नारेनकी पकरी राह ॥
बांधि जँजीरन अभिनंदनको ❃ आल्हा खुशी भये मनमाहिं ।
कठिन लड़ाई भै धूरेपर ❃ औ बहिचली रक्तकी धार ॥
जबहीं बांधौ अभिनंदनको ❃ जीतको डंका दियो बजाय ।
रूपना वारी को बुलवायो ❃ औ इन्दलको लियो बुलाय॥
चली पालकी तब इंदलकी ❃ औ लश्करमें पहुँची आय ।
भयो बुलौआ चूड़ामणि को ❃ ब्याहकि साइति देउ बताय ॥
खोलि पत्तरा पंडित बोले ❃ अबहीं भांवरि लेउ डराय ।
करी तयारी तब आल्हाने ❃ चारों नेगी संग लिवाय ॥
जितने घरौआ हैं आल्हाके ❃ कांतामलको लीन्हैं साथ ।
खबरि कराय दई महलनमें ❃ अबहीं भांवरि लिहैं डराय ॥
त्यारी करवाई महलनमें ❃ सांगनको दौ खंभ गड़ाय ।
मड़वा छाय दियो ढालनको ❃ पंडित वेदी रची बनाय ॥
गौरि गणेशके पूजन करि ❃ फिरि गठिबंधन दियो कराय ।
सखियां मंगल गावन लागीं ❃ पंडित वेद उचारन लाग ॥
हाथ जोरि बोले अभिनंदन ❃ पूरन ह्वइगो काम तुम्हार ।
कैद छोड़ि देउ तुम सबहीकी ❃ हौ सब योग्य बनाफरराय ॥
कन्यादान दियो राजाने ❃ ऊदनि नेग दियौ बँटवाय ।
इतना सुनतै बघ ऊदनिने ❃ सबकी कैद दई छुड़वाय ॥
बड़े लड़ैया महुबेवाले ❃ सातौं भांवरि लई डराय ।
बोले आल्हा अभिनन्दनते ❃ तुम सुनि लेउ हमारी बात ॥
तुम यहु जानी थी अपनेमन ❃ कोउ रजपूत नहीं संसार ।
इतनी कहिके बुनि आल्हाने ❃ सिगरे नेगी लिये बुलाय ॥
गहनों बांटिदियो सबहीको ❃ दान दक्षिणा दई बटवाय ।
ऊदनि बोले तब राजाते ❃ बेटी बिदा देउ करवाय ॥
भई तयारी तब महलनमें ❃ बेटी बिदा दई करवाय ।

चित्तररेखा भेंटन लागी ❋ माता लीन्हों कंठ लगाय ॥
फिरिफिरि भेंटीसबसखियनको ❋ सखियां रोय रोय रहि जायं ।
जाय पालकीमें बैठी जब ❋ पलकी चली बरायत माहिं ॥
बारह तोड़ा मोहरें लैके ❋ सो ऊदनिने दिये लुटाय ।
आई पलकी जब बरातमें ❋ दीन्ही हुक्म बीर मलिखान ॥
मेख उखारि देउ तँबुअनकी ❋ लश्कर कूच देउ करवाय ।
कूचको डंका जब बजवायो ❋ तँबुअन मेखैं दई उखारि ॥
लदे सलीता जब ऊँटनपर ❋ छकड़न तँबू दिये लदाय ।
कूच कराय दियो लश्करको ❋ जीतिको डंका दियो बजाय ॥
बारह दिनकी मंजिलकरिकै ❋ झुन्नागढ़में पहुँचे जाय ।
आल्हा ऊदनि मलिखे मकरंद ❋ कांतामलको संग लिवाय ॥
तुरतै पहुँचे राज सभामें ❋ सेनापतिको करी सलाम ।
बोले आल्हा राज सभामें ❋ राजा सुनौ हमारी बात ॥
कांतामलम्वहिं दहिने ह्वइ गये ❋ इन्दल हमको दियो मिलाय ।
करी बड़ाई तब राजाने ❋ तुम सब लायक राजकुमार॥
दुइ मुकाम करिकै झुन्नागढ़ ❋ तिसरे कूच दियो करवाय ।
सात दिनोंकी मंजिल करिकै ❋ पहुँचे नगर महोबे जाय ॥
खबरि भेजि दइ रंगमहलमें ❋ आये ब्याहि इन्दलसीक्वांर ।
आरति सजवाई मल्हनाने ❋ सखियां करैं मंगलाचार ॥
आई पालकी दरवाजेपर ❋ परछनि करी मल्हनदेरानि ।
बहू उतारी रनि सुनवांने ❋ दान दक्षिणा दई बटाय ॥
दगी सलामी गढ़ महुबेमें ❋ घर घर भयो मंगलाचार ।
ऊदनि भेंटे तहँ सबहिनते ❋ मनमें खुशी भये नरनारि ॥
ऐसे ब्याह भयो इन्दलको ❋ सो हम कहिके दियो सुनाय ।
दुसरौ ब्याह कहौं इंदलको ❋ यारौ सुनियो कान लगाय ॥
समय समयपर आल्हा गावौ ❋ नित उठि लेउ नाम भगवान ।
भोलानाथ मनाय हिये महँ ❋ सीतारामक्यार धरि ध्यान ॥

# अथ पथरियाकोटकी लड़ाई

★

## इन्दलका दूसरा विवाह

दोहा-तुलसी रार न कीजिये, जब लग पार बसाय।
आग लगै कंगालके, राव रंक जरि जाय ॥ १ ॥
तुलसी मन मानै नहीं जब लग खता न खाय।
जैसे विधवा इस्तरी, गर्भ रहे पछताय ॥ २ ॥

सावन प्यारी लैन भैंस है ❀ जैसे रण प्यारी तलवार।
भैया प्यारो वा दिन लागै ❀ बैरिहि करै सामनो आय॥
भारी धक्का उनके लागे ❀ जिनकी लैन भैंस मर जाय।
पूरो धक्का उनके लागे ❀ जिनको ज्वान पूत मरिजाय॥
लगो महीना है सावनको ❀ घर घर गावैं राग मलार।
गड़े हिंडोला गढ़ कनउजमें ❀ झूलन लागे नर औ नार॥
सजसजकामिनि झूलनलागी ❀ आयो तीजनको त्योहार।
बोलो सुनमा तब सासूसे ❀ माता सुनो हमारी बात॥
मोहिं झूलाय देउ लखाबागमें ❀ मन्शा मोरि पूरि हो जाय।
अब सब झूलैं हैं ठकुरानी ❀ मोहिनिगुड़ीको कौन झुलाय॥
इतनी सुनिके दोउ कर मींजे ❀ दिवला सोचि सोचि रहिजाय।
या बार्नाको फिर मत कहियो ❀ अरिमति करे जुलुमकै ठाट॥
रेशम झूला पड़ो महलमें ❀ हियनैं झूलो राजकुँवारि।
बाग लखेरामें मत जइयो ❀ हाँ कहिं हो जावै ना रारि॥
इतमें वैरी दिल्लीवारो ❀ उतमें वसै बिसेने राय।
चारों ओर वसत हैं वैरी ❀ बन्नाफर पर दांत चबायँ॥
जो कोई धावा करै बागमें ❀ इज्जत खोय पकड़ लैजाय।

नाम डूब जाय बन्नाफरको ❋ पगिया पड़ै जमीपर आय ॥
इतनी सुनिकै सुनमा जरिगई ❋ ज्यों बारूद लगाई आग ।
बादिन इज्जत कहां गई थी ❋ जा दिन हरी सुरजदे नार ॥
नट्टवा बनि गये मह्हुबेवारे ❋ नटनी बनो सिया नँदलाल ।
ऐसे ताने सुनमा मारे ❋ सौ सौ बातैं कहीं बनाय ॥
या तो झूलूँ लखा बागमें ❋ ना मैं मरूँ अभी विष खाय ।
बोली लागि गई दिवलाके ❋ तब ऊदनिको लियो बुलाय ॥
कही हकीकत नरऊदनिसों ❋ बेटा सुनौ उदयसिंहराय ।
यह हठ ठानी है सुनवाँने ❋ लखा बागमें देउ झुलाय ॥
इतनी सुनिकै ऊदनि चुपभे ❋ औ कानों पर धर लिये हाथ ।
मैं फल पायो गंगाजीपर ❋ जो इंदलको लै गयो साथ ॥
मेरे भरोसे मत तुम रहियो ❋ बलकी बात कछू है नाय ।
ऊदनि चलिभे तब हुँअनासे ❋ औ बँगलामें पहुँचे जाय ॥
सुनमा जिद्द न छांड़ै अपनी ❋ दिवला सोचि सोचि रहिजाय ।
वेगि बुलायो तब सैय्यदको ❋ अरु तालासे कही सुनाय ॥
ताला बोले तब रानीसे ❋ तुमको कौन पड़ी परवाह ।
बागा झुलाऊं मैं सुनवांको ❋ मेरी देखि लेउ तलवार ॥
फौज सजाय लई सय्यदने ❋ लखा बागको भयो तयार ।
डोले सज गये हैं सुनवांके ❋ आतु चली सुनमदे रानि ॥
धावा करिदौ लखा बागको ❋ फौजें पड़ी बरोबर जाय ।
चार घड़ी केरे अरसामें ❋ बागमें झूला दियो डराय ॥
झूला डाल दई सुनमाने ❋ गावन लागी राग मलार ।
सातसौं सखियां झूलन लागीं ❋ कछू तारीफ करी ना जाय ॥
चौकी बैठ गई सय्यदकी ❋ अजगर चमक रही तलवार ।
वही समैयाके अरसामें ❋ औरै डोलन लगी बयार ॥
पथरीगढ़को नृप ज्वालासिंह ❋ सो खेलनको आयो शिकार ।
आंचर उड़ि गयो रनिसुनवांको ❋ मुखकी चमक लगी तनमाहिं ॥

चौधा लग गये रनि सुनवांके ❀ ज्वालासिंह सोचि रहिजाय ॥
ना कहुँ बादलमें बिजली है ❀ ना कहुँ चमक रही तलवारि ।
चहुँधा लागे है जंगलमें ❀ दइया ये परलैके ठाट ॥
तब काहूने पता बतायो ❀ बागमें झूलै सुनमदे नार ।
ऐसी नारी ना कोउ जगमें ❀ चन्दा सूरजकी उनहार ॥
सुनिके खटक गई राजाके ❀ वा रनियांको देखूँ जाय ।
पढ़ि पढ़ि जादू राजा मारो ❀ सबकी नजर बन्द ह्वइजाय ॥
जितनी चौकी औ रखवारे ❀ सबकी नजर बन्द ह्वइजाय ।
जादू पढ़िकै घोड़ा मारो ❀ तुरतै बाग पहुँचो जाय ॥
जहँ झूलैं थी सुनमा रानी ❀ ठाढो भयो सामने जाय ।
बोलो राजा तब सुनमासे ❀ रानी सुनो हमारी बात ॥
तोसी तिरिया एक न देखी ❀ तोमें बसिगै मेरे प्राण ।
तोहि लै जाऊँगो पथरीगढ़ ❀ अब तुम चलो हमारे साथ ॥
इतनी सुनिकै सुनमा जरिगइ ❀ नैना अग्निज्वाल ह्वइजायं ।
टरजा कायर मेरे सम्मुहेसे ❀ तेरे फूट गये अब भाग ॥
काछी कुरमीकी न बेटी ❀ ना कहुं नीच जातिकी नार ।
भारी राजाकी बेटी हूं ❀ भारी भूप पती भरतार ॥
जो सुनि पावैं ताला सैय्यद ❀ तोहि बकरासों करैं हलाल ।
हाथ ततैयनमें मत डारै ❀ सारी निपट उड़ावैं खाल ॥
मारि चपेटन मुंह मलडारै ❀ औ हलि जायँ बतीसों दांत ।
इतनी सुनिकै राजा जरिगौ ❀ औ जादूकी छोड़ी घात ॥
पढ़ि पढ़ि सरसों राजा मारैं ❀ औ सुनमापै देय चलाय ।
विद्या अड़िगइ अब सुनमाकी ❀ एकौ पेश चलैहै नाय ॥
जादू देखो जब सुनमाकी ❀ राजा हका बका रहिजाय ।
हाथ चलैबो को मन चाहो ❀ तब रानीने कही सुनाय ॥
बेगि बुलाय लेउ सय्यदको ❀ बांदी तेरी लेउं बलाय ।
मारि शिरोहिनसे मुंह तोड़ैं ❀ एक धड़के द्वै धड़ हो जाय ॥

बांदी चलिदइ तब तालापर ❋ राजा चलत न लागी बार ।
छोड़ि बागको ऐसो भागो ❋ पत्ता टुटे मृगा ज्यों जायं ॥
नैना लागेहैं सुनमाके ❋ जाकै निकसे परली पार ।
गढ़ पथरीमें जाकर पहुंचो ❋ औंधो गिरो मूर्छा खाय ॥
सब समझावत हैं राजाको ❋ राजा एक मानता नाय ।
तीन दिना राजाको हुइगे ❋ अन्न रु पानी गयो भुलाय ॥
रानी बोली ज्वाला सिंहकी ❋ औ केसरिया बलम हमार ।
कौन मुसीबत तुमपर पड़गइ ❋ अन्न रु पानी दियो बिसराय ।
बेगि बतावौ हमको बालम ❋ किस बिपताने लियो दबाय ॥
तापर ज्वाब दियो राजाने ❋ रानी मानो यह सत भाय ।
एक कामिनी मैंने देखी ❋ जैसी तीनि लोकमें नाय ॥
बाग लखेरा गढ कनउजमें ❋ तामें झूल रही हरखाय ।
बीर महोबियनकी सो नारी ❋ जिनको कहैं बनाफर राय ॥
या तो लाऊं वा तिरियाको ❋ ना मैं मरिजाऊं विष खाय ।
बहुतक बरजो है रानीने ❋ राजा एक मानता नाय ॥
हाथ जोरिके रानी बोली ❋ तुमको जतन देउं बतलाय ।
जैसी चंडी गढ़ पथरीकी ❋ ऐसी तीन लोकमें नायं ॥
पूजा करो जाय चंडीकी ❋ सारे काम सिद्ध हुइ जाय ।
यह मन मानि गई राजाके ❋ औ हिरदैमें गई समाय ॥
आधी रात केर बेलामें ❋ राजा जागि उठो अकुलाय ।
झुंड मंगाये हैं बकरनके ❋ मदकी बोतल लै दश पांच ॥
चलिकै पहुंचो है चंडीपर ❋ औ मंदिरमें झोंका खाय ।
बली चढ़ाई तब देवीको ❋ औ मदिराकी दीन्ही धार ॥
एक पांवसे ठाढ़ो हुइगो ❋ दोनों जोड़े हाथ बनाय ।
कठिन तपस्या राजा कीन्ही ❋ मुंहमें तिनका रह्यो दबाय ॥
सवा पहर भर ध्यानलगायो ❋ फिर हिरदेपर धरो कटार ।
बोली चण्डी पथरीवाली ❋ औ भूपतिको पकड़ा हाथ ॥

कौन मुसीबत तुम पर पड़ि गइ ❋ जो छातीमें हनत कटार ।
हत्या देवको ह्यां आयो ❋ मोसे कौन भयो अपराध ॥
तब राजाने हाल बतायो ❋ चण्डीने फिर दियो जवाब ।
जा राजा अपने घर बैठहु ❋ कलको काज सिद्ध हुइजाय ॥
आज्ञा मानि लई राजाने ❋ फूलो अंगमें नाहिं समाय ।
इधर चली चंडी मठियासे ❋ उड़न खटोला भई सवार ॥
आधीरात चोरको पहरा ❋ रिजगिरिकोट पहोंची जाय ।
जहँपर सोवै रानी सुनमदे ❋ ढूँढ़ो मन्दिरमें तिन जाय ॥
गाफिल सोवै रानी सुनमा ❋ तनकी खबर जिसे कछु नाय ।
चार बीर पलंगापर बैठे ❋ जो रानीके पहरेदार ॥
पढ़ पढ़ सरसों चण्डी मारी ❋ विद्या टूटी अगम अपार ।
चारौ बीर बशी कर लीन्हे ❋ औ फिरि लीन्हीं मुश्कबँधाय॥
बटुआ विद्याको जो नामी ❋ सिरहानेसे लियो उठाय ।
जितनी विद्या थी सुनमाकी ❋ बे खबरीमें कीली जाय ॥
यह गति कीन्ही है सुनमाकी ❋ तनकी खबर रही कछुनाहिं ।
चुटकी मारी तब चण्डीने ❋ लीन्हों पलंग समेत उठाय ॥
सो धर दीन्हों पथरी गढ़में ❋ ज्वाला सिंहके बँगले माहिं ।
खबर कराय दई राजाको ❋ अपनी रनियां देखौ जाय ॥
पहुँचे फाटक जब दिन निकसो ❋ सूरज उगे गयो तम भाग ।
बेटी आई ज्वालासिंहकी ❋ सुआ पंखिनी नाम कहाय ॥
भरिकै लोटा गंगाजलको ❋ औ सुनमाके धोरे जाय ।
नींदखुली जब रनि सुनवांकी ❋ रानी चौंकी महलों माहिं ॥
इतउत देखै रानी सुनमां ❋ देखत हकीबकी रहजाय ।
ना वे मानुष ना वे मन्दिर ❋ ना वो शहरमें है कछु आन॥
सहित पलंगको मुहिलै आयो ❋ रानी रोवै जार बेजार ।
हाथ जोड़ि कह सुआपंखिनी ❋ मौसी सुनौ हमारी बात ॥
मनमें शोचकरो कछु तुम ना ❋ तुमको कौन पड़ी परवाह ।

जैसे राजा पथरी वारो ❋ तैसे नाय बनाफर राय ॥
जैसे सुख तुम यहँ भोगोगी ❋ ऐसे ह्वां आल्हाके नाहिं ।
कही हकीकत गढ़पथरीकी ❋ जाविधि हरी सुनमदे जाय ॥
जरिकै सुनमा रापट ह्वैगइ ❋ औ पंखिनिको दई जवाब ।
तोहिं विवाह देउँ इन्दलसे ❋ वादिन मिटै करेजा घाव ॥
जो पानी सुनमाको दीन्हों ❋ मुँह धोवनको करो पियार ।
गडुआ पटकि धरणिसे मारो ❋ राजसुतासो कीन्ही रार ॥
सौ सौ गारी दईं महलमें ❋ कन्या भागी पीठि दिखाय ।
खबरैं पाई ज्वाला सिंहने ❋ नंगी ली तलवार उठाय ॥
सुनमाके बंगलेमें पहुँचो ❋ रिसभर बोलो तब अज्ञान ।
शीश उड़ाऊं अभी खड्गसे ❋ ना तर कही हमारी मान ॥
बोली सुनमा तब राजाको ❋ भूपति मानो कही हमार ।
सात मास तू भैया मोरो ❋ औ मैं लागूँ बहिन तुम्हार ।
जो दिन टरजाय सात मासके ❋ तब तुम बालम औ मैं नार ।
इन वचनोंकी जो पलटैगो ❋ वाकी कुलीनरक अधिकार ॥
जो तुम कछु करिहौ बरजोरी ❋ तौ सुनमा है वशकी नायँ ।
आप मरूं औ तोको मारूं ❋ चाहैं प्राण रहैं की जाय ॥
ये मनमानी ज्वालासिंहके ❋ वाके वचन करे परमान ।
छोड़ आसरा तब सुनमाको ❋ अपने बँगले पहुँचो आन ॥
या विधिरहन लगी तहँ सुनमा ❋ जैसे भैनीके संग भ्रात ।
यहांकि बातें तौ यहँ छांड़ौ ❋ औ आगेको सुनो हवाल ॥
आंखखुली जब एकबांदीकी ❋ सूनो भवन देखि पछिताउ ।
खोज करी सारे महलनमें ❋ मिली न कहीं सुनमदे रानि॥
बांदी रोई रंगमहलमें ❋ आगे शीश महलको जाय ।
मात दिवलदे पर जा पहुँची ❋ ब्योरेवार कही समुझाय ।
अति व्याकुल भइ रानीदिवला ❋ उलटी गिरगइखाय पछाड़ ।
जितने महल बनाफरवाले ❋ इक पलमें लीन्हे ढुँढ़वाय ॥

सागर ताल औ महल अटारी ❁ सर करनकी बाग बहार ।
सङ्ग सहेलिनके घर ढूँढ़े ❁ तहँ ना मिली सुनमदे नार ॥
खबर कराई तब आल्हाकी ❁ औ ऊदनिको लियो बोलाय ।
सुनत हकीकति रनिसुनमाकी ❁ सब शिर धुनै बनाफरराय ॥
नाकैं कटगईं गढ़ महुबेकी ❁ पगिया मिली धूलमें जाय ।
जो यह हाल सुनैं चन्देले ❁ सिरसा सुनै बीर मलखान ॥
बावन गढ़के भूप सुनैंगे ❁ स्याही लगै माथ पर आय ।
ऐसो जतन करो कोई भाई ❁ जा विधिमिले सुनमदे रानि ॥
हैं खोजी कोइह्याँ पर ऐसो ❁ जो रानीको पता लगाय ।
पड़ै न हिम्मत एक बीरकी ❁ पड़रह्यो शोर सकलरनवास ॥
बांदी बोली तब सुनमांकी ❁ जो पीहरसे आई साथ ।
जादिन ब्याही रानी सुनमा ❁ राजा नैपाली दरबार ॥
चार गिद्धिनी दी दहेजमें ❁ जिनको रानी राखै साथ ।
जल्दी ढूँढौ उन गिद्धिनिको ❁ वे ढूँढैंगी राजकुँवारि ॥
करी तलासी उन गिद्धिनिको ❁ सो पाईं भौंरेके माहिं ।
जल्दी काढ़ो उन गिद्धिनिको ❁ सुनमाहरन कह्यो समुझाय ॥
ढूढ़ लै आवौ रनिसुनमाको ❁ जाते रहै हमारी लाज ।
इतनी सुनिकै उड़ी गिद्धिनी ❁ रानी सुनमा ढूँढ़न काज ॥
बावन गढ़में फिरीं ढूँढ़ती ❁ ना कहुँ मिली सुनमदे नार ।
जाकर फिरि पहुँची पथरीगढ़ ❁ ज्वालासिंह नृपके दरबार ॥
गली गली और कूँचे कूँचे ❁ देखत फिरीं बजार बजार ।
आमखास दरबार कचहरी ❁ बँगला देखे नयन उघार ॥
शीशमहल औ बालाखाना ❁ चित्तरशाला औ रनवास ।
जरा जरा सब करिकै ढूंढो ❁ मेहनत बहुत करी खिसियाय ॥
रनियां बैठी चित्तरशाला ❁ गिद्धिनि केरि नजर पड़िजाय ।
चारों जाकर धोरे बैठीं ❁ औ सुनमाकी करी जुहार ॥
धन धन बेटी नैपालीकी ❁ तेरे धन्य घड़ी औतार ।

नाक काटिकै ह्यांपर आई ❀ दोनों कुलकी लाज उतार ॥
जो गति हुइगइ बनाफरकी ❀ हमसे कछू कही ना जाय ।
समाचार सुनमाने वर्णे ❀ जेहि विधि चण्डी लाइ उठाय ॥
हाथ जोड़िके रानी बोली ❀ मेरे वशकी बातैं नाय ।
इतनी सुनिके उड़ी गिद्धिनी ❀ औ आल्हापै पहुंची आय ॥
जो कुछ बीती हैं रानीपै ❀ ब्योरेवार कही समुझाय ।
गढ़ पथरीके भेद बताये ❀ औ जहं गइ सुनमदे नार ॥
बोले ऊदनि तब आल्हासे ❀ भैया सुनलेउ बात हमारि ।
देखि लौटि आवें गढ़ पथरी ❀ जो हो जावे हुक्म तुम्हार ॥
आज्ञा देदई तब आल्हाने ❀ आतुर चले उदैसिंह राय ।
मंजिल मंजिलके चलिबेमें ❀ पथरी कोट पहूंचे जाय ॥
भेष धारिके मनिहारेको ❀ बहुतक चुड़ियां लईं बिसाय ।
धरिकै झोली तब कंधेपर ❀ औ धंसगये नगरके माय ॥
चुड़ियां लैलेउ चुड़ियां लैलेउ ❀ बारम्बार कहैं चिल्लाय ।
जहँ बैठी थी रानी सुनमा ❀ रनवासामें पहुंचे जाय ॥
झोरी उतार धरी ऊदनिने ❀ औ सुनमासे लगे बतान ।
खबरें पड़गईं नर ऊदनिको ❀ जेहि विधिहरी सुनमदे रानि ॥
हाथ जोरिकै सुनमा बोली ❀ देवर सुनौ मरमकी बात ।
सातमास अन्दर बिपतासे ❀ हमको जल्दी लेउ छुड़ाय ॥
जैसे वचन करे ज्वालासिंह ❀ सारी बात कहीं समुझाय ।
सातमास जो खबर न लीन्हीं ❀ फिरना भावज जियतमिलाय ॥
इतनी बात सुनी ऊदनिने ❀ सो हिरदयमें गई समाय ।
करीं तैयारी गढ़ पथरीसे ❀ औ दशपुरवा पहुंचे जाय ॥
जो कछु बात कही सुनमाने ❀ सो आल्हाको दई सुनाय ।
हाथ जोड़िकै ऊदनि बोले ❀ हे छत्तीस कुलोंके राय ॥
करौ चढ़ाई गढ़ पथरीपर ❀ जो विधि छुटै सुनमदेनार ।
इतनी सुनिकै आल्हा बोले ❀ हमसे नहीं चलै तलवारि ॥

लानत ऐसी है रानीपर ❀ हमको नहीं पड़ी परवाह ।
भाई इक रनियांके ऊपर ❀ क्यों परजाको करैं हलाल ॥
हमरे जाने रानी मर गई ❀ वाके जान बनाफरराय ।
इतनी सुनिकै ऊदनि बोले ❀ भैया जीवनको धिक्कार ॥
जो ना जाओगे पथरीको ❀ इकलोइ चढ़ै उदयसिंहराय ।
फिर ललकारो ताला सैयद ❀ आल्हा सुनो हमारी बात ॥
बेशक चढ़ि जावौ पथरीको ❀ बेटा मानो कही हमार ।
जो ना चढ़िहौ गढ़पथरीको ❀ हमरी लाज रहनकी नाय ॥
ताला सैयदके कहनेसे ❀ आल्हा तुरत भये तैयार ।
हुक्म सुनायो तब आल्हाने ❀ सब फौजनको करौ तयार ॥
डौंड़ी पिटगइ है गढ़ियामें ❀ अब कोइ रँधो भात ना खाय ।
जितनी फौजैं आल्हा वारी ❀ एक घंटेमें भई तयार ॥
ताला सैयद ऊदल इन्दल ❀ मुन्शी सजे नवल चौहान ।
बावनगढ़को चिठियां भेजी ❀ ऊपर मोहरैं दई लगाय ॥
जो जो सूबा ना आवैगो ❀ गढ़िया कर देउँ पनियांढार ।
हुई सजावट अब सूबोंकी ❀ यारो सुनलेउ कान लगाय ॥
मांड़ौवारो राजा आयो ❀ बौना कुरिहलको सरदार ।
माहिल आयो उरईवालो ❀ झंडा गड़े बरोबर आय ॥
जोगा भोगा हरिद्वारके ❀ आयो बांदोको उमराव ।
धर्मसिंह पटियालेवालो ❀ फौजसिंहको लायो साज ॥
दलपत सुनपत पानीपतके ❀ कछु तारीफ करी ना जाय ।
गुजरातके लोहा सहेजवायो ❀ जाके नाहिं गड़ै तलवार ॥
ताहर आयो दिल्लीवारो ❀ बज्जरकाया के अनुहार ।
जगनिक आयो जगनेरीको ❀ सब फौजनको संग लिवाय ॥
लाखन सज गये कनउजवारे ❀ जाके लाखनके ब्यौहार ।
भूरी हथिनी कनवजियाकी ❀ बारह कोश अगाड़ी जाय ॥
सूरजमल बंगाले वालो ❀ जमीचन्दको लायो सजाय ।

बलखबुखारेके अभिनन्दन ❋ झंडा गड़े बरोबर आय ॥
ताला साजे बनरसवाले ❋ बावन बेटा सजे सम्हार ।
करी चढ़ाई गढ़ पथरीकी ❋ दलमें भारी मची पुकार ॥
चलतीबार भूप जयचंदने ❋ लाखनको दीन्हो समुझाय ।
ऐसी विधिसों लड़ियो बेटा ❋ जो तुम्हरे ना आवे घाव ॥
बारह रानीमें इकलौता ❋ सोलह रानिनके शृंगार ।
जो कहिं खप गये गढ़ पथरीमें ❋ पीछे नाम लिवैया नाहिं ॥
जंग जो ये जीतैं महुबेवाले ❋ शामिल रहौ फतहके माहिं ।
जो ये खप जायँ रणखेतनमें ❋ भगके गढ़ कनउजमें आव ॥
बारह कोस पिछाड़ी रहियो ❋ बेटा मनियौ कही हमार ।
बदलो लगे बन्नाफरसे ❋ आधी कनउज लई बटाय ॥
यह मन भाय गई लाखनके ❋ औ हिरदैमें गई समाय ।
यहां कि बातैं तौ यहँ छोड़ौ ❋ औ आगेको सुनौ हवाल ॥
डबलकूँच फौजनको बोलो ❋ जोधा नहीं करैं मुकाम ।
रात चलैं औ दिनभर चालैं ❋ सारी रैन चलत ही जाय ॥
सीमा दाबि लई पथरीकी ❋ तंबुआ तने खेतमें जाय ।
बारह कोसनके जंगलमें ❋ डेरहि डेरा परैं दिखाय ॥
चिठिया भेजी तब आल्हाने ❋ मुजरे लिखे सम्हार सम्हार ।
जो तेरी मन्शा है लड़नेकी ❋ अपनो खेत बुहारो आय ॥
जो तेरी मन्शा है लड़िबेको ❋ डोला करो हमारे साथ ।
हमरी रानीको दै मिलतू ❋ औ अपनी कन्याको लाव ॥
नातर आयो युद्ध हमारो ❋ तुमपर चढ़े बनाफरराय ।
चिठिया पहुंची ज्वालासिंहपै ❋ ज्यों बारूद लगाई आग ॥
दोनों बेटाको बुलवायो ❋ तिनसे कही युद्धकी बात ।
आल्हाको उत्तर लिख दीन्हो ❋ अब तुम सावधान ह्वइजाव ॥
हाथीराम बड़ो लड़का है ❋ औ छोटो सूबा सरदार ।

ऐसे सोवत हैं मजलिसमें ❀ जैसे शेर गजनके माहिं ॥
आज्ञा ह्वैगइ ज्वालासिंहकी ❀ सब फौजनको लेउ सजाय ।
सीमा दाबी महुबेवारेन ❀ सबके मूंड़ लेउ कटवाय ॥
यह मन भाई शहजादनके ❀ औ हिरदेमें गई समाय ।
सकल समान युद्धके कीन्हे ❀ रणभूमीमें पहुँचे जाय ॥
दोनों दिशिसे तोपैं दहकीं ❀ सूरज गयो धुँधमें छाय ।
तोप लड़ाई जब बँद ह्वैगइ ❀ बन्दूकनकी कीन्ही मार ॥
तिसरी लड़ाई भई तीरकी ❀ चौथी कड़ाबीनकी मार ।
पँचई लड़ाई है बरछिनकी ❀ छठईं भालनकी बौछार ॥
सँतईं लड़ाईं संगीननकी ❀ अठईं बजन लगी तलवार ।
तीन पहर भरि बजी शिरोही ❀ अन्धाधुंध चली तलवार ॥
छातीसे छाती तब मिलिगइ ❀ ता बिच पेशकब्जकी मार ।
लोहूकी तो नदियां बहगइँ ❀ दलमें पड़ी लाश पै लाश ॥
रक्त बहाय दिये खेतनमें ❀ ज्यों भर भादों नीर बहाय ।
हुई पराजय ज्वालसिंहकी ❀ फौजैं गईं खेतसे भाग ॥
तब फौजनको रोक रोकके ❀ आगे चले लड़नके काज ।
सारी सेनाको पीछे करि ❀ आगे बढ़े दोउ सरदार ॥
हाथी डाट दिये खेतनमें ❀ तब दोनोंने करी पुकार ।
कौन है सांवन महुबेवारो ❀ हमसे आय करै दो हाथ ॥
नातर भगजा अपने घरको ❀ याते नाहिं चलै तलवार ।
होनीने चुटिया पकड़ी है ❀ क्यों शिरकाल रह्यो मड़राय॥
इतनी सुनिकै ऊदनि जरिगये ❀ ज्यों दारूमें लागै आग ।
इंदल बेटाको ललकारो ❀ भैया सावधान ह्वै जाव ॥
करो मर्दुमी कछु पथरीमें ❀ जो रही जाय तुम्हारो नाम ।
धरके गरजो सुनमावारो ❀ ज्यों बांबीमें भभकै नाग ॥
जिनके लड़िका समरथ ह्वैगे ❀ पुरिखन कौन पड़ी परवाह ।
दोनों क्षत्री ऐसे झपटे ❀ जैसे सिंह चले ललकार ॥

पथरीवालनके मुरचे पर ❀ दोनों झुके बरोबर जाय।
हाथी बरनीपर ऊदनि है ❀ इन्दल सूबापर डट जाय॥
जो जो शस्तर सूबा मारै ❀ सो सो इन्दल डारै काट।
जो फरसा गजराम मारते ❀ सो ऊदनिके लागै नाहिं॥
बहुतक चोट करी दोनोंने ❀ इनको रोम कटो हैं नाहिं।
तब ललकारो महुबेवारेनने ❀ क्षत्री हो जाओ हुशियार॥
फरसा पकरत परलै होइगइ ❀ कछु तारीफ करी न जाय।
दोनों हाथी मार गिराये ❀ दोनों मारे हाथीवान॥
दोनों काठी गैंडावाली ❀ दोनों दिये सँयोयल काट।
दोनों सेलैं शिरके काटे ❀ तब खुपरीमें आयो घाव॥
दोउ हथेली उनकी कटिगई ❀ करसे छूट पड़ी तलवार।
सूबा हारो है इन्दलसे ❀ औ ऊदनिसे हथीराम॥
बोले ऊदनि तब दोनोंसे ❀ तुम्हैं जानसे मरिहैं नाहिं।
ताने मारै सुनमा भौजी ❀ मेरे समधेटे डारे मार॥
मुश्कैं बांध लई दोनोंकी ❀ उनके डंड लिये बँधवाय।
भगदर पड़गइ सब फौजनमें ❀ सेना धंसी किलेमें जाय॥
यहु सुधिपाई ज्वालासिंहने ❀ राजा रोवै जार बेजार।
रोवत पहुंचो है मठियामें ❀ औ चंडीको ध्यान लगाय॥
भेंट चढ़ैहौं सुत सूबाकी ❀ रणमें डूब गई तलवार।
मोपै चढ़ि आये महुबेवारे ❀ बिपदा कछू कही ना जाय॥

गजल

जय हो! जनपालिका विबुधोंको भ्रमाया तुमने।
कालिका विश्वमें विस्तारी है माया तुमने॥ १॥
वृक्ष मिट्टीके बना पात लगा मिट्टीके।
बाग मिट्टीका ये पानीपै लगाया तुमने॥ २॥
तेरे करतब को कहै रैनमें तारेमें तारेको गिने।
अपने फन्देमें ये संसार बंधाया तुमने॥ ३॥

चंडमुण्डादि बधे रक्तबीज महिषासुर ।
शुम्भनिशुम्भकोरणमारिगिराया तुमने ॥ ४ ॥
होम जप यज्ञ कियादुष्टोंविध्वंसजभी ।
कर कृपा भक्तोंपर भैरवको पठाया तुमने ॥ ५ ॥
भक्त प्रहलादको होलीमें धरा हिरनाकुश ।
अग्नि चन्दनसी करीं शीत बनाया तुमने ॥ ६ ॥
वीर हनुमानको लंकामें बँधाया रावन ।
अग्निका रूप हो असुरोंको जलाया तुमने ॥ ७ ॥
लाखके कोटमें पांडव भी फंसे थे जाकर ।
खोद पृथ्वीको उन्हें पंथ बताया तुमने ॥ ८ ॥
दल बनाफरका चढ़ा हार हुई दलके बीच ।
काज सन्तोंका सदा मात बनाया तुमने ॥ ९ ॥
पुत्र बलिदान करूं रक्त पियाऊं दुर्गे ।
आजरण बीच मलुबियोकोजो ढाया तुमने ॥ १० ॥
सुनिके देवीने विजयदानदियाबालमुकुन्द ।
लोक परलोकमें यह रूप बनाया तुमने ॥ ११ ॥

चण्डी गरजी पथरीवाली ❋ औ फौजनमें पड़ी भिड़ाय ।
पढ़ि पढ़ि सरसों चण्डीफूँकै ❋ बन्नाफरपै देय चलाय ॥
पत्थर हाथी पत्थर घोड़ा ❋ पत्थर बने बनाफर राय ।
इन्दन बचिगयो वा जादूसे ❋ जो सुनमाने करी सहाय ॥
वह चलआयो गढ़कनउजको ❋ अपने बँगले पहुँचे आय ।
बारह कोस पिछाड़ी थे जो ❋ सो एक बचे कनौजीराय ॥
चलिके आये सो कनउजमें ❋ फूले अँगमें नाहिं समाय ।
कही हकीकत तब जयचँदने ❋ जिनघर घीके जलैं चिराग ॥
अब तुम हाल सुनो देवैका ❋ जा विधि मिली इन्दलसे आय ।
भुजा पकड़के तब इन्दलकी ❋ पूछन लागी कुशल मनाय ॥

भरि भरि हिलकी इन्दल रोयो ❁ सब खपगयो कुटुमपरिवार ।
जादू की है एक चण्डीने ❁ सबदल पत्थर दियो बनाय ॥
सुनतैं बानी चौंड़ा पड़ गयो ❁ महलन बीतो हाहाकार ।
भली बिगड़ गइ परदेशनमें ❁ सौ सौ कोस पुकरुवानाय ॥
तेहि अवसरमें लाखनकोप्यो ❁ अपनी फौजैं दईं चढ़ाय ।
महल घेरि लीन्हे आल्हाको ❁ रनवासनको लियो घिराय ॥
कोपकै बोलो कनउजवारो ❁ रानी सुनो हमारी बात ।
खाय खाय टुकड़े कन्नौजीके ❁ मोटे भये बनाफर राय ॥
सात बरसको बाकी दैदेउ ❁ औ तुम छांड़ो देश हमार ।
होश उड़े तब सब रानिनके ❁ औ इन्दलहु गये घबराय ॥
तीन दिनालौं लंघन बीतो ❁ अन्न रु पानी देखो नाय ।
पनघट घेरि लियो कुँहटापै ❁ कूआं नीर भरन दे नाय ॥
यह गति कर दइहे लाखनने ❁ बहुत दिननमें पायो दांव ।
बोली दिवला तब इन्दलसे ❁ बेटा सुनो हमारी बात ॥
चलेजा अबहीं गढ़सिरसाको ❁ औ मलिखेको लाओ बुलाय ।
इतनी सुनतैं इन्दल चलिभयो ❁ झट घोड़ेपर भयो सवार ॥
रात दिना भरके चलनेमें ❁ सिरसाकोट पहूंचो जाय ।
लगी कचहरी नरमलिखेकी ❁ अजगर लाग रहो दरबार ॥
पहुंचो इन्दल बीच कचहरी ❁ औ चाचाको शीश नवाय ।
भुजा पकरके नरमलिखेने ❁ तब छातीसे लीन लगाय ॥
कैसे मुख तेरो कुम्हिलायो ❁ बेटा कहो मरमकी बात ।
इतनी सुनिकै इन्दल रोयो ❁ मुखसे बात कही न जाय ॥
कही हकीकत गढ़ पथरीकी ❁ औ लाखनके हाल सुनाय ।
सात बरसकी बाकी मांगत ❁ कुवटा नीर भरनदे नाहिं
चिलम भरनको इन्दल मांगै ❁ ऐसे करै जुलुमके ठाट ।
देही पजर गई मलिखेकी ❁ मनमें छायो क्रोध अपार ॥

भुज विशाल नाहरके फड़के ❋ बोलो बच्छराजको लाल ।
बिटिया ब्याहूँ मैं जैचंदकी ❋ औ लाखनको करौं हलाल ॥
पथरी मारौं ज्वाला सिंहकी ❋ मुंहमें ठांसि देउ तलवार ।
घोड़ी कबुतरीको मंगवायो ❋ तापै तुरत भयो असवार ॥
हुक्म सुनायो है मुन्शीको ❋ औ सब दीन्हो हाल बुझाय ।
जितनी फौजैं हैं सिरसामें ❋ सब कनउजको लाउ सजाय ॥
दाबी रानैं फिरि घोड़ीको ❋ आधे सर्ग रही मंडराय ।
संगै घोड़ा है इन्दलको ❋ जैसे कला कबूतर खाय ॥
रैन दिवस भरके चलनेमें ❋ कनवज कोट पहोंचो जाय ।
एकदम टूटि परे लाखनपर ❋ कायर सावधान ह्वै जाय ॥
सात बरसकी बाकी देहौं ❋ औ मैं देहौं खिदमतगार ।
हनी सिरोही तब लाखनके ❋ ढालके टूक टूक ह्वै जाय ॥
भगके जाय घुसो महलनमें ❋ भा नगरीमें हाहाकार ।
अब ना छोड़ैं बच्छराजका ❋ सबकी मौत भई एक बार ॥
फिरि धर झपटो है जयचंदपै ❋ छत्तरमें मारी तलवार ।
छत्तर टूट गयो राजाको ❋ राजा गये सनाका खाय ॥
हाथ जोरिकै राजा बोले ❋ मेरि तवसीर माफ हुइ जाय ।
तेरो बसायो गढ़ कनउज है ❋ तेरो दियो टूक हम खायँ ॥
जौन मोरचा करौ जानौ ❋ सो लाखनको देहु बताय ।
हमने तुमसे ठट्ठा कीन्हो ❋ तुमने जान लई सतभाय ॥
दया आइ गइ तब मलिखेको ❋ राजापै ना डारो हाथ ।
बेगि बुलाय लयो लाखनको ❋ औ यह दीन्हो हुक्म सुनाय ॥
हमरी अपनी फौजैं लेकर ❋ पथरीकोट पड़ौ तुम जाय ।
हम तौं जैहै बबुरी बनको ❋ जहँपर तपै अमर गुरुद्याल ॥
एंड़ लगाय दई घोड़ीको ❋ औ चल दियो क्रोध मनमाय ।
सररररररर उड़ी बछेड़ी ❋ अंबर पंख दिये फैलाय ॥
आवत देखो अमर गुरूने ❋ ताली तुरतहि लई लगाय ।

तीन दिना मलिखेको ह्वै गये ❋ जोधा खड़ो एक ही पांय ॥
लई सिरोहीं तब मलिखेने ❋ औ गर्दनपर धरी कटार ।
मस्कनकी कछु देर नहीं थी ❋ अमर गुरूने कह्यो पुकार ॥
हत्या देन यहां क्यों आये ❋ चेला हमको देउ बताय ।
कौन मुसीबत तुमपर पड़ गइ ❋ मुंह पर रही उदासी छाय ॥
कही हकीकत सब पथरीकी ❋ ब्योरेवार सुनायो हाल ।
सुनो हाल जब यह मलिखेको ❋ तब बोले गुरु दीन दयाल ॥
सब विद्या हमरी लै जावो ❋ तुम्हरे काम सिद्धि हो जाय ।
जाके छल लेउ तुम चण्डीको ❋ जाविध बनै बनाफरराय ॥
चण्डी वश की ज्वालासिंहने ❋ जापर है जादूकी मार ।
वाने बलि बोली बेटेकी ❋ औ सूबा को भेंट चढ़ाय ॥
मोको जान परत अब ऐसो ❋ राजा ह्वै है बेईमान ।
भेंट न देहै अपने सुतकी ❋ सांची जान पुत्र मलिखान ॥
तुम बलि दैकै सुत इंदलकी ❋ अपनी कारज लेहु बनाय ।
जो मरि जैहै सुनमा वारो ❋ तो मैं फिरके देउँ जिलाय ॥
यह मन मानि गई मलिखेको ❋ औ हिरदेमें गई समाय ।
सब विद्या अमराकी लैके ❋ आतुर चलो वहांसे धाय ॥
कई दिनाको अरसा लागो ❋ पथरीकोट पहोंचो जाय ।
पढ़ पढ़ सरसों नर मलिखेने ❋ सब लश्करमें दियो चलाय ॥
वैसेहि हाथी वैसेहि घोड़ा ❋ वैसेहि बने बनाफरराय ।
सारे सामा वैसेहि ह्वै गये ❋ वैसेइ सब दल दियो बनाय ॥
तेहि औसरमें कनउजवारो ❋ सब सेना लै नायो माथ ।
कल्लू मुंसी नर मलिखेको ❋ सोऊ फौजौं लायो साथ ॥
तौलौं इन्दल दाखिल ह्वइ गयो ❋ होने लगे मंगलाचार ।
तेहि अवसरमें चण्डी पहुंची ❋ नृप ज्वालासिंहके दरबार ॥
अब तौ कारज भयो तुम्हारो ❋ निज पुत्तरकी भेंट चढ़ाउ ।

इतने दिन तुम कहते आये ❋ अबतक भेंट चढ़ाई नाय ॥
इतनी सुनिकै राजा चुपभो ❋ औ काननपै धरि लौ हाथ ।
बकरे हाथी लो सौ दुइसौ ❋ भेंड़ा भैंसा दऊँ चढ़ाय ॥
मानुष चाहौ और ला दऊँ ❋ सुतकी भेंट दई ना जाय ।
इतनी सुनिकै चण्डी कोपी ❋ राजा निकसो बेईमान ॥
कहिकै वचन जो पीछे पलटै ❋ सो नर पड़ै नरक दरम्यान ।
रिसभर चण्डी ह्वाँसे लौटी ❋ निजमन्दिरमें पहुँची आय ॥
यहांकी चरचा हियई रह गई ❋ अब आगेको सुनौ बयान ।
यह सुधि पाई जब मलिखेने ❋ राजा ह्वैगयो बेईमान ॥
जायकै पहुँचो तब चण्डीपर ❋ धरि दइ धूप दीप मिष्ठान ।
करिकै पूजा मंत्र जापकर ❋ तेहि चण्डीको लियो जगाय ॥
दे परिकरमा तब दुर्गेकी ❋ आगे रहिगे शीश नवाय ।
बोलो बेटा बच्छराजको ❋ दहने रहो शारदा माय ॥
नैय्या अटकी बीच धारामें ❋ बेड़ा दीजै पार लगाय ।
ऐसो जतन बतावौ दुर्गे ❋ पथरी ह्वै जाय पनियां ढार ॥
शीश काटिके अपने सुतको ❋ माता दैहों चरनन डार ।
इतनो सुनिकै चण्डी बोली ❋ सब जग बेईमान लखाय ॥
एक भेंट दई ज्वालासिंहने ❋ दूजी देत बनाफरराय ।
अपनी भेंट लेउँगी पहले ❋ तबही मेरो मन पतियाय ॥
यह मनमानी है मलिखेके ❋ औ हिरदैमें गई समाय ।
अबहीं भेंट देउँ इन्दलकी ❋ मेरो वचन न खाली जाय ॥
इतनी कहि इन्दलपै पहुँचो ❋ रोय रोय कहै बीर मलिखान ।
बहुत दिननसो तुमको पालौं ❋ अमखोरनते दूध पियाय ॥
चंडी बलि तुम्हारी मांगति है ❋ कागज भये बरोबर आय ।
हँसकर ज्वाब दियो इंदलने ❋ चाचा सुनौ धरमकी बात ॥
नर देहीको कोई न पूछै ❋ याको नहीं कूकरो खाय ।

जो यह देह काममें आवै ❋ कहिं परमारथमें लग जाय ॥
इससे भली बात ना दूजी ❋ अब क्यों राखी देर लगाय ।
बड़ो खुशी हो इंदल चलिभौ ❋ संगहि चलो बीर मलखान ॥
घड़ी भरेको अरसा लागो ❋ पहुँचो चण्डीके मठ जाय ।
इन्दल डारि दियो मंदिरमें ❋ झड़की कम्मरसे तलवार ॥
हियरा कांपो तब मलखेको ❋ कैसेहु नाहिं चली तलवार ।
हाथ जोड़कर इन्दल बोले ❋ चाचा समुझलेहु मनमाय ॥
जो तुम मोह करो इन्दलकी ❋ तौ सब जैहैं काम नशाय ।
सती सत्य ओ जोद्धा रणसे ❋ हटै तौ नरक कुंडमें जाय ॥
जौ तुम चूके इस मठियामें ❋ तौ फिर लगै ठिकानो नाय ।
चट उठ बैठो सुत आल्हाको ❋ देवि शारदहिं ध्यान लगाय ॥
दांत बतीसोंको धरिदाबो ❋ छीनी मलखेकी तलवार ।
तुरतै मारी निज गर्दनपै ❋ धड़से शीश जुदो ह्वै जाय ॥
इंदल जोधाको बलि लैकै ❋ परगट भई शारदा माय ।
धड़पर शीश जोरि इंदलके ❋ सुधा छिड़किकै दियो जियाय ॥
राम राम कहिकै उठि बैठो ❋ औ दुर्गको शीश नवाय ।
बोली चण्डी तब इन्दलसे ❋ तुम्हरी धन्य घड़ी अवतार ॥
तुमसो क्षत्री होनो मुशिकिल ❋ निजशिर दियो चरननमें डार ।
विजय तुम्हारी रणमें होगी ❋ पथरी ह्वैहै पनियांढार ॥
जा गढ़ियापै सरकरि जैहो ❋ जयको डंका चले अगार ।
जहँ कहिं भीर पड़ैगी तुमपै ❋ मैं तहं लैहौं तुरत उबार ॥
शीश नायकै मलखे चलिभै ❋ और सब दलकी करी सँभार ।
मारू बाजे बाजन लागे ❋ बारह कोस गई धुधकार ॥
कमरैं खैंचि लई ज्वाननने ❋ द्वै द्वै बांधि लई तलवार ।
सजिगई सब सेना चतुरंगी ❋ दलमें पड़ी पुकार अपार ॥
बड़ि बड़ि तोपैं अष्टधातुकी ❋ सो चरखिनपै दई चढ़ाय ।

लैकै कागज कल्पीवारो ❋ मलिखे चिठिया लिखी बनाय ॥
जो तेरी मन्शाहोय लड़िबेको ❋ अपनो खेत बुहारौ आय ।
जो तेरी मंशा ना लड़नेकी ❋ डोला धरौ अगाड़ी लाय ॥
सुआ पंखिनीको डोला देउ ❋ इन्दलके सँग ब्याह रचाय ।
अचल राज पथरीमें करिहौ ❋ ढेला कोइ फिकैया नाय ॥
इतनी बात लिखी चिठियामें ❋ औ कसिदको दई गहाय ।
लैजाव चिठिया गढ़पथरीको ❋ नृप ज्वालासिंहके दरबार ॥
इतनी सुनि चलिभै हरकारा ❋ ज्वालासिंहपै पहुँचो जाय ।
पांच पैगसे कुन्नस कीन्ही ❋ औ ढिग जाकर करी जुहार ॥
चिठिया डारी सिंहासनपै ❋ राजा देखो नयन निहार ।
बाचत चिठिया परलै ह्वै गई ❋ ज्वाला झड़ झड़ पड़ै अगार॥
जरिकै बोली पथरी वारो ❋ कासिद तेरो बुरा होइ जाय ।
घर आयो बैरी ना मारौं ❋ हम रण चढ़िकै लोह चबांय॥
जायकै कहिये नर मलिखेसे ❋ मलखे सावधान ह्वइजायँ ।
अब दल साजे ज्वालासिंहने ❋ फौजैं वीर रंग हरषायँ ॥
जितनी फौजैं थी पथरीमें ❋ एक घण्टेमें करी तयार ।
दोऊ लँगते डटे मोरचा ❋ जिहिसे रणभूमि थर्रांय ॥
दोनों बेटा ज्वालासिंहके ❋ अपने हाथिनपर असवार ।
अपनी अपनी सेना लैकै ❋ गहरी ठान दई हैं रार ॥
एकलँगहाथी ज्वालासिंहको ❋ मोहरा मिलै खेतनमें जाय ।
दोनों ओरकी सेना टूटी ❋ अन्धाधुन्ध भयो संग्राम ॥
फौजैं जीती बन्नाफरकी ❋ पथरीवारी मानी हार ।
फौजैं भागी ज्वालासिंहकी ❋ औ कट गये बहुत सरदार ॥
दोनों बेटनको संग लैकै ❋ काढ़ी ज्वालासिंह तलवार ।
कौन लड़ैया है महुबेको ❋ जो तेगाकी झेलै आंच ॥
क्षत्री हो सो आवै समुहें ❋ कायर हो उलटो फिरि जाय।

इतनी सुनि लइ नरमलिखेने ❋ ज्यौं बारूदहिं आग लगाय ॥
चाचा चाचा को ललकारो ❋ सैय्यद बनरसके सरदार ।
सम्मुहे आवौ तुम राजाके ❋ तुमको फतह दिहैं करतार ॥
फिर ललकारो हैं ऊदनिको ❋ भैया समय न बारम्बार ।
सौ सौ हाथिनको बलराखौ ❋ सूबा बादलसों घहराय ॥
खंभ ठोंकिके ऊदनि ठाढ़ो ❋ अब कहं डूब गई तलवार ।
मली बिभूती भुजदण्डनमें ❋ सुमिरे मनहिं अञ्जनी लाल ॥
लौटि जांघियाको धरि मस्को ❋ लंगर कस्यो उदैसिंहराय ।
भुज बिशाल जोधाके फड़के ❋ नयनन गई लालरी छाय ॥
करो सवारी रस बेंदुलपर ❋ जैसे सिंहबनीको जाय ।
राजासे तालाकी बरनी ❋ औ गजराम संग मलखान ॥
सूबाकी ऊदनि संग बरनी ❋ करसे खैंचि लई तलवार ।
मोहरा मारि दिये तीनोंके ❋ उलटे दंड दिये बँधवाय ॥
ऊदनि मलखेके मुहरे पै ❋ बिरलेइ शूर गहैं तलवार ।
हांके दै दै राजा टेरै ❋ है कहिं चंडी होय सहाय ॥
सो तौ ठग लइ नरमलिखेने ❋ अब कोइ धीर धरैया नाय ।
सेनापति आल्हा बुलवायो ❋ तिनको हुक्म दियो फरमाय ॥
सवा पहरकी रुकसत दैदई ❋ सबकी लूट माफ ह्वै जाय ।
पथरी मार गर्द करि डारौ ❋ गढ़िया रेन खेत ह्वै जाय ॥
धावे पकड़ गये हैं सेनाके ❋ अब कोई डाटाडटतानाय ।
बड़े बड़े गोलनकी मारनसे ❋ किल्ले माटी दिये मिलाय ॥
लोहा गढ़ औ बुर्ज रेखते ❋ उड़ उड़ आसमानको जायँ ।
फौजैं घँसिगईं गढ़ पथरीमें ❋ लुटने लगे चौक बाजार ॥
सवा पहर तक बजी शिरोही ❋ गलियन रक्तधार बहिजाय ।
मारिकै पथरी रहपट करि दई ❋ काले पंखा दये करवाय ॥

हाथ जोरिकै राजा बोलो ❋ मेरि तकसीर माफ ह्वै जाय।
बहनी करिके सुनमा देहौं ❋ बेटीकी दउँ भौंरी डार॥
कर चुकाऊँगो तेरिगढ़ियामें ❋ अब मैं ताबेदार तुम्हार।
जहं कहिं याद करौगे हमको ❋ कबहूं उजर करूँगो नाहिं॥
दया आय गई बन्नाफरको ❋ मुश्कें तुरत दई खुलवाय।
तीनों छोड़ दये खेतनमें ❋ निज मंदिरमें पहुँचे जाय॥
एक डोला सुनमाको दीनों ❋ सो आल्हाकी नजर कराय।
ब्याहके डोला सुआपंखिनी ❋ सो इन्दलको दियो गहाय॥
हाथी घोड़े ऊंट पालकी ❋ सुरह गऊके दीने दान।
हीरा मोती लाल जवाहर ❋ औ मोहरनकी नाहिं शुमार॥
जरी वाफदा शाल दुशाले ❋ जोड़ा दीन्हें कई हजार।
बहुत दहेज दियो राजाने ❋ औ चरणमें शीश नवाय॥
दोनों बेटनको संग लैके ❋ तुरतै बिदा दई करवाय।
बिदा भये जब महुबेवारे ❋ लश्कर कूंच दियो करवाय॥
बावनगढ़के बावन राजा ❋ अपने घरको भये तयार।
मलिखे चले गये सिरसाको ❋ आल्हा रिजगिर पहुँचे आय॥
दुसरो ब्याह भयो इन्दलको ❋ सो हम गाकर दियो सुनाय।
तिसरो ब्याह कहों अब आगे ❋ दाहिन रहैं शारदा माय॥
श्रीवृषभानसुता पग रज लै ❋ औ मन सुमिर यशोदालाल।
गाऊँ ब्याहै ललित इन्दलको ❋ बीर छन्दमें परम रसाल॥

इति पथरियाकोटकी लड़ाई ( इन्दलका दूसरा ब्याह ) समाप्त

श्रीः

# अथ सिंहलद्वीपकी लड़ाई

*

## इन्दलका तीसरा विवाह.

दोहा—नैन छिपाये ना छिपै, पट घूँघटकी ओट ।
चतुर नार और शूरमा, करैं लाखमें चोट ॥
लिखत कलम सूखत हरफ, यही प्रीतिकी मूल ।
पिय बिछुरत सुख है नहीं, मुखमें डारो धूल ॥
सूरत मेरे मित्रकी, चढ़ी रहै नित चित्त ।
कहा भयो तन ना मिलो, मन मिल आयो नित्त ॥
कहा भयो मनके मिले, तनकी गई न प्यास ।
जैसे सीप समुद्रमें, करत पियास पियास ॥
जिन दिन देखे वे कुसुम, गई सो बीत बहार ।
अब अलि रही गुलाबकी, निपट कटीली डार ॥

श्रीगणेश शिव शारद तेंतिस ❀ कोटि देवता शीश नवाय ।
गाऊं पँवारे अब मर्दनके ❀ जैसी है कछु बुद्धि हमार ॥
गुण सागर इक जगमें भारी ❀ जाको कोउ न पावै पार ।
टूटीसी बुधि नाव हमारी ❀ केवट ईश्वर पार लगाय ॥
सिंहलद्वीप द्वीप एक नामी ❀ जो सब द्वीपनमें सरदार ।
चारों तरफ समुन्दर डोलै ❀ ओ जहँ पद्मावतिकी खान ॥
तहांको राजा सरहनाग है ❀ ताकी धर्म ध्वजा फहराय ।
तिसको बेटा एक जोधाजित ❀ दूजो है गणपत सरदार ॥
तिसकी पुत्री लेखा पद्मिनि ❀ चंदा सूरजकी उनहार ।
वाने कठिन तपस्या कीन्हीं ❀ की वर मिले इंदलसो राय ॥

बारह वर्षकी कन्या ह्वै गइ ❀ जोबन अंगमें नाहिं समाय ।
एक दिना महलनमें रोई ❀ औ गिर पड़ी धरनिमें जाय ॥
आठ माघ नौ कातिक न्हाई ❀ सब एकादशि लीनी साध ।
कौन तपस्या मेरि खंडित भइ ❀ ना वर मिले बनाफरराय ॥
सांझ भई औ जब दिन मुंदगो ❀ तब मनमें एक रचो उपाय ।
खबर मंगाय लई बीरनसे ❀ जहँपर सोये इंदलसीराय ॥
अब सुधि पाई है इन्दलकी ❀ जासे मिलनेकी ठहराय ।
करि शृंगार अप्सरा बन गई ❀ देखत मदन मरोरा खाय ॥
जैसे पुनोंको चन्दरमा ❀ मानों निकसो फोरि पहार ।
उड़न खटोलामें चढ़ बैठी ❀ औ जादूको हुकम चढ़ाय ॥
लैकै बीर चले अम्बरको ❀ औ उड़ गई पद्मिनी नार ।
जहँपर सोवत सुनवांवारो ❀ कनउजकोट पहोंची जाय ॥
देखो बंगला तहँ इन्दलको ❀ फूली अंगमें नाहिं समाय ।
जिन काजनको मैं भटकत थी ❀ सो अब सिद्ध करे भगवान ॥
रनियां धँसगइ तब बंगलामें ❀ जहँपै सोये इंदलसी राय ।
पांव पकरके बैठा लीन्हो ❀ तब इंदलकी पड़ी निगाह ॥
कच्ची नींद जगायो किसने ❀ करसे खैंच लई तलवार ।
हाथ जोड़कै रानी बोली ❀ मेरि तक्सीर माफ ह्वै जाय ॥
तुम्हैं मुनासिब यह नाहीं है ❀ जो तिरिया पर डारो हाथ ।
कही हकीकत अपनी सारी ❀ सिगरे भेद कहे समुझाय ॥
जाविधि आई सिंहलद्वीपसे ❀ जाविधि तप कीन्हे चित लाय ।
चौसर डारि दई रानीने ❀ हम तुम खेलैं पांसासार ॥
मैं तो कन्या सरहनागकी ❀ तुम सुनमाके राजकुमार ।
बाजी बदिकैं हम तुम खेलैं ❀ जाके देय शारदामाय ॥
जो मैं जीतूंगी चौसरमें ❀ तुमको लै जाऊंगी साथ ।
अरु जो जीतौ प्राणपियारे ❀ दासी होय भवन रहि जाउँ ॥
ऐसे वचन कहे दोऊने ❀ खेलन लागे पंसासार ।

जो इन वचननको पलटैगो ❀ ताकी कुली नरकमें जाय ॥
पांसा फेको है इंदलने ❀ लैकै अमरगुरूको नाम ।
पहले आये हैं पौबारह ❀ देखो यह कर्त्ताकी बात ॥
जो तुम जीतोगे चौसरमें ❀ हमसे लेहु भांवरैं डार ।
फिर पांसा फेका रानीके ❀ किस करनीसे लौटे दांव ॥
काने तीन पड़े रानीके ❀ किस करनीसे लौटे दांव ।
एक बेर जीतो द्वै बेर जीतो ❀ जीतो बाजी द्वै औ चार ॥
बोले बेटा सुनि आल्हाको ❀ हमरो देहु भंवरियां डार ।
भांवरि डारनकी ठहराई ❀ देखो यह हिकमतके ठाट ॥
ना सामग्री ना कोइ पंडित ❀ चोरा चोरी होत विवाह ।
साढ़े तीन भंवरियां पड़ गईं ❀ तब रानीने कही सुनाय ॥
अध ब्याही तौ ह्वै गई राजा ❀ सारी यों ना ब्याही जाउँ ।
काछी कुरमीकी ना बेटी ❀ ना केहु नीच जातिको नारि ॥
चोरी चोरी ब्याह न ह्वैहै ❀ चाहे मूंड़ मारि मरिजाउ ।
सिंहलद्वीपमें चढ़िकै आवौ ❀ दिन औ रात चलै तलवार ॥
जंग जीतिके मोको ब्याहो ❀ तबही सारो होय विवाह ।
आधी भांवरि तबहीं फिरिहौं ❀ जब तुम ऐहो देश हमार ॥
इतनी कहिकै रानी चलिभइ ❀ पलमें ह्वै गइ अन्तर्द्धान ।
उड़न खटोला पर चढ़ि तुरतै ❀ अपने महलन पहुंची आय ॥
इंदल जाय पड़े धरनीमें ❀ सुध बुध सबै गईं बिसराय ।
अनसन पाटी लईं कुमरने ❀ जाके देखे होश उड़ाय ॥
कड़ा गोखरू मोहनमाला ❀ काढ़िकै दिये धरणिमें डार ।
शाल दुशाले शिरको सेला ❀ बस्तर फाड़ उजाड़ सिंगार ॥
औंधों मुंहकर जोधा गिर गयो ❀ सुध बुध रही बदनकी नाय ।
सवा पहर दिन चढ़िकै आयो ❀ ऊपर मुख उकसायो नाय ॥
दँतउन कुल्हा संध्या तर्पण ❀ नाहिं भजन ना पूजापाठ ।
यह गति ह्वैगइ है इन्दलकी ❀ तिरिया विरह कठिन दुखभार ॥

तोप सहै बन्दूक सहै पुनि ❋ बरछी तीर तेग तलवार ।
इनकी चोटनसे बच जावे ❋ नैनन चोट बचत ना यार ॥
बड़ो दुःख है इस वियोगको ❋ प्रेमीसे पूँछो ये हाल ।
प्राण न निकसै मन नहिं मानै ❋ हा हा करैं सदा दिन रात ॥
ऐसे तड़प रहो धरनी पै ❋ जैसे जल बिन तड़पै मीन ।
खबरैं ह्वैगईं अब महलनमें ❋ रानी सुनवांके रनवास ॥
सवा पहर दिन चढ़िके आयो ❋ क्यों न उठे पुतरिया लाल ।
कंचुकि भेजो तब सुनवांने ❋ तुम बारेको लाओ जगाय ॥
हुक्म पायकै सेवक चलिभो ❋ औ इंदलके बंगले जाय ।
देखत इंदलके अचरज भयो ❋ सेवक सूखि गयो मन मार ॥
क्या गति ह्वै गइ है बारेकी ❋ अक्किल रही ठिकाने नाय ।
भुजा पकड़िकै तब इंदलकी ❋ दे दै हांकै रहो जगाय ॥
एक सुनी ना है इंदलने ❋ सेवक बैठ रहो झकमार ।
चलिकै आयो तब सुनवांपै ❋ सारे हाक कहे समुझाय ॥
इतनी सुनकै सुनवां रानी ❋ तुरतहि ऊदनि लियो बुलाय ।
फिरिकै भेजो है ऊदनिको ❋ तुम इन्दलको लायो जगाय ॥
क्यों अस हाल भयो बारेको ❋ अनसन बरत लियो क्यों धार ।
ऊदनि तब बंगलामें आये ❋ लरिकहि देखो नैन निहार ॥
भुजा पकड़िकै तब बेटाकी ❋ औ छातीसे लियो लगाय ।
जो काहूने हाथ उठायो ❋ उहिकी कोहनी देउँ उड़ाय ॥
जो काहूने तिरछी देखो ❋ वाकी आंख लेउँ कढ़वाय ।
जो काहूने जादू कीन्हों ❋ तो मैं वाको करूं उपाय ॥
हाथ जोड़िके इन्दल बोले ❋ चाचा ये दुख पूछौ नायँ ।
जो बिधि बीती थी बंगलामें ❋ ब्यौरेवार कही समुझाय ॥
या तौ ब्याहूं पद्मावतिको ❋ ना तौ योंहि सूखि मर जाउँ ।
इतनी सुनिकै ऊदनि चौंके ❋ औ मन गये सनाका खाय ॥

खबरैं कर दई तुनि आल्हापै ❋ औ तालाको लियो बुलाय ।
बँगले अन्दर दाखिल ह्वैगे ❋ आये वहीं नवल चौहान ॥
सब मिलि बरजत हैं बारेको ❋ हठ ना तजै इन्दलसी राय ।
बोले आल्हा तब इन्दलसे ❋ बेटा मानौ कही हमार ॥
दो गोरी दो सांवरि ब्याहीं ❋ ठाढ़ी सेवा करैं तिहारि ।
या रानीकी हठ मत ठानो ❋ पगियाबंद बचैगो नाय ॥
सारो कुनबा ह्वां खप जैहै ❋ रानी तुम्हें मिलैगी नाय ।
बहुतक बरजो है आल्हाने ❋ वाके मन नहिं कछू समाय ॥
रिस भरके तब आल्हा बोले ❋ याकी मुश्कैं लेहु बंधाय ।
कैद कराय देउ इन्दलको ❋ नाहकी भागी अकेलो जाय ॥
हाथ हथकड़ी पायन बेड़ी ❋ गलमें तौंक दियो डरवाय ।
सात कोठरी अन्दर राखो ❋ सातौं ताले दियो डरवाय ॥
पिटगइ डौंढी सब नगरीमें ❋ जहं तहं छोड़े पहरेदार ।
ताला सैयदको बुलवायो ❋ चाचा मानो वचन हमार ॥
बारह कोसके अन्तरमें ❋ अपनी चौकी देउ बिठाय ।
बादर फट जैहैं नगरीमें ❋ जो भग जाय इन्दलसी राय ॥
ये मन भाय गई तालाके ❋ औ हिरदैमें गई समाय ।
बारह कोसके अन्तरमें ❋ अपने पहरे दिये बिठाय ॥
कीन्हों बंदोबस्त आल्हाने ❋ लड़कै कैद दियो करवाय ।
अति दुख पड़ गये हैं इन्दलपै ❋ सौ सौ कोश पुकरूआ नाय ॥
भर भर हिलकी इन्दल रोवै ❋ मुंहसे बोलो तक ना जाय ।
तीन दिनाके लंघन बीते ❋ अन्न रू पानी देखो नाय ॥
एक पांवसे ठाढ़ो ह्वैकै ❋ श्रीदुर्गैको ध्यान लगाय ।
आओ भवानी हिङ्गलाजकी ❋ मेरे असमैमें होउ सहाय ॥
मेरी बेर अबेर करी क्यों ❋ माता जल्दी सुध लौ आय ।
तुम बिन संकट कौन मिटावै ❋ जियरा तड़प तड़पकै जाय ॥
दुर्गाको सिंहासन डोलो ❋ तब लाँगुरसे कही सुनाय ।

भीड़ पड़ी है कौन भक्तपै ❀ जेहिं सिंहासन दियो हिलाय ॥
धरिके ध्यान देखि दुर्गने ❀ सारी लखी भक्तकी बात ।
करी तयारी हिंगलाजसे ❀ आतुर चली शारदा मात ॥
बाईं भुजासे भैरौं चलिभे ❀ दहिनी भुजा बीर हनुमान ।
लाँगुरवीर चले हैं आगे ❀ पीछे चली कालिका माय ॥
चलिकै आई है रिजगिरिमें ❀ जहँ पर बसे इंदलसी राय ।
ऐसी माया फैलाई है ❀ सारे सोये पहरेदार ॥
आवत काहूको ना दीखो ❀ गुप्तहि कारज दये बनाय ।
सातौं ताले आपहि टूटे ❀ सातौ खुल गये बज्र किवाड़ ॥
सन्मुख दर्शन दिये जायकै ❀ दहिने खड़ी शारदा माय ।
बंदी छूटी है इन्दलकी ❀ परगट भई तहांपर आय ॥
हाथ पैरके बन्धन काटे ❀ गलको तौक दियो कटवाय ।
इंदल जाय परो चरणनमें ❀ औ दुर्गेको शीश नवाय ॥
जैसे राखे भरुही अंडा ❀ पांचौ पंडा लिये बचाय ।
ऐसे राखौ यहि इंदलको ❀ है जिवदान तुम्हारे हाथ ॥
बोली दुर्गा तब इंदलसे ❀ तुम्हरे काम सिद्ध ह्वै जायँ ।
अबहीं चले जाउ बागनको ❀ मनमें शंका लावौ नायँ ॥
जहँ जहँ भीड़ पड़ेगी तुमपै ❀ तहँ तहँ करिहौं आय सहाय ।
इतनी कहिकै दुर्गे चल दईं ❀ औ चलि दिये इंदलसी राय ॥
चौकी बैठी थी तालाकी ❀ जिनकी दहशत लगें सिवाय ।
चलिकै पहुंचो है बागनमें ❀ फुलवा मालिनके ढिग जाय ॥
मोहि काढ़ि दे इन पहरनसे ❀ यह अहसान भूलिहौं नायँ ।
नेकी रहिजाय समो चलो जाय ❀ बातैं कहिबेको रहि जायँ ॥
जैसी आइ बनी जियरापै ❀ सो दुश्मनपर परियौ नाय ।
दया आयगइ तब फुलवाको ❀ सो रचि लियो तुरत उपाय ॥
भेष जनानो करि बारेको ❀ डोले अन्दर दियो बिठाय ।
झटपट डोलेको सजवायो ❀ लैकै डोला चले कहार ॥

फुलवा मालिनि चली संगमें ❋ तुरतहि मिलि गये पहरेदार ।
हुक्म नहीं है अरि तालाको ❋ पक्षी निकसन पावे नाय ॥
पहले तलासी देउ डोलाकी ❋ पीछे लै आगे को जाउ ।
इतनी सुनिकै फुलवा जरिगइ ❋ कायर लैजा जान बचाय ॥
डोला लुटिहौ मेरी बेटीको ❋ जो जैहैं अपनी ससुरार ।
उँ दोहाई बन्नाफरकी ❋ राजा आल्हाके दरबार ॥
इतनी सुनिकै सारे डर गये ❋ डोला छोड़ि दूर ह्वै जायँ ।
तुम ना छेड़ौ या डोलाको ❋ यह शिर परे तुम्हारे आय ॥
सबही बिचल गये आगेसे ❋ डोला चलत न लागी बार ।
ऐसे काढ़ दियो इन्दलको ❋ आतुर चले बनाफर राय ॥
सुरत लगाई बबुरीबनकी ❋ जहँपे तपै अमर गुरुद्याल ।
करी तपस्या गुरु अमराकी ❋ औ गुरुवासे ध्यान लगाय ॥
जो कुछ बीती है इन्दलपै ❋ ब्यौरेवार कही समुझाय ।
बहुतक बरजो है अमराने ❋ इंदल एक न मानी बात ॥
तब यह हुक्म भयो अमराको ❋ जोगी बनो बनाफर राय ।
भगुवे कपड़े पहनाये हैं ❋ अंग विभूति दई लगाय ॥
जोगी करि दियो है बारेको ❋ सारी विद्या दई बताय ।
बैन मुंदरियाको दै दीनो ❋ जामें उड़ै छतीसों राग ॥
जहँतक टेर सुनै बीनाकी ❋ पंछी तक हू मोहे जायँ ।
सोंटा दीनो है इंदलको ❋ यासे रणहि होय ना हार ॥
यह कहि बोले सोंटा दैके ❋ रणमें तेरी फतह ह्वै जाय ।
रत्न जड़ाऊ गुदड़ी दीना ❋ जासे भूख लगै न प्यास ॥
चरण खड़ाऊंको दै दीन्हो ❋ इनके ऊपर होउ सवार ।
जौन देशको करो इरादौ ❋ पलभरसे देहैं पहुंचाय ॥
विद्याका बटुआ दै दीनो ❋ जादू दियो इंदलसी राय ।
निर्भय चले जाउ सिंहलको ❋ मनमें शंका करियो नाय ॥
जहँ कहिं भीर पडेगी तुमपे ❋ वहिं वहिं अमरा होय सहाय ।

गुरु अमराको शीश नवाकै ❋ आतुर चले बनाफर राय ॥
पहले पहुंचे गढ़ सिरसामें ❋ राजा मलिखेके दरबार।
अलख जगायो रनिवासेमें ❋ रानी गजनाके घर जाय ॥
दर्शन करिकै गजमोतिनको ❋ औ सब देखो नैन निहार।
फिर पहुंचो है गढ़ महुबेमें ❋ राजा चन्देलेके द्वार ॥
दर्शन करिकै सब लोगनके ❋ औ मल्हनासे भिक्षा मांग।
फिरिचलिआयो गढ़रिजगिरमें ❋ माता सुनवांके रनवास ॥
अलख जगायो है महलनमें ❋ इंदलको कोइ चीन्हो नाय।
फिरि चलिआयो शहरउदयपुर ❋ राजा ऊदनिके दरबार ॥
दर्शन करिकै सब लोगनके ❋ आतुर चलो इंदलसी राय।
सब खेड़नको राम राम करि ❋ दै परिकरमा शीश नवाय ॥
जियत रहै तौं आय मिलैंगे ❋ नहिं तो सिंहलद्वीप जुझाय।
करी तयारी सिंहलद्वीपकी ❋ गुरुअमराको धरिकै ध्यान ॥
चरण खड़ाउनपै धरतै खन ❋ लड़का उड़ा लगो असमान।
रात दिना भरके चलनेमें ❋ सिंहलद्वीप पहोंचो जाय ॥
सूखौ बाग पड़ो राजाको ❋ इन्दलकेरि नजरि पड़ जाय।
पढ़ि पढ़ि सरसौ जोगी फूंकै ❋ सूखे बागमें देय चलाय ॥
सूखौ बाग हरो कर दीन्हों ❋ तरुवर फूले फले लखायँ।
सूखौ ताल उमड़िकैं आयो ❋ तामें जल भयो अगम अपार ॥
जल भर आयो है कुअँनामें ❋ जबहीं इन्दल देखो झांक।
नजर गुजारी है मालिनिने ❋ औ बागनमें पहुंची जाय ॥
चरण पकरिकै तब जोगीके ❋ चरणन लोटि रही हर्षाय।
धूनी डारि दई इन्दलकी ❋ जोगी तपौ बागके माहिं ॥
चार महीने चतुर्मासमें ❋ जोगी यहीं करौ विश्राम।
जितनो खर्चा है स्वामीको ❋ धूनी दासी करै तयार ॥
दै परिकरमा फिर जोगीको ❋ माली मालिनि चले सम्हार।

चलिकै आये हैं राजापै ❋ फूले अंगमें नाहिं समायँ ॥
माली खबर करी राजापै ❋ मालिन खबर करी रनवास ।
समाचार सब कहे बागके ❋ औ जोगीके बरने हाल ॥
धावे परि गये हैं नगरीसे ❋ औ भगि चले सबै नर नार ।
दर्शन करि लेउ सब जोगीके ❋ फिर यह घड़ी मिलनकी नाहिं ॥
जो कहुं रम गयो वो बागनसे ❋ पीछे हाथ मलौ पछिताउ ।
सजी सवारी सरहनागकी ❋ रथ गज अश्व सजे असवार ॥
बहंगी भरलईं हैं दूधनकी ❋ मेवा और मिठाइन थार ।
भांति भांतिके भोजन लेकै ❋ धूनी पानी सकल सम्हार ॥
चलिकै पहुंचे हैं बागनमें ❋ औ इन्दलके धोरे जाय ।
दर्शन करतहि मोहित ह्वैगये ❋ जोगी ऐसो देखो नाय ॥
यातौ आय गये कैलासी ❋ या घर आये राम औतार ।
सबही जाय पड़े चरणनमें ❋ राजा चरण तजत हैं नाय ॥
बड़ी दया प्रभु हमपै कीन्ही ❋ दर्शन दिये शठनको आय ।
मोहर असरफी और रुपैया ❋ सबनके ढेर दिये लगवाय ॥
चढ़त चढ़ावा है इन्दलपै ❋ औ नरियलकी गिनती नाय ।
बोलो इन्दल तब राजासे ❋ राजा सुनो हमारी बात ॥
माल खजाने मोहिं ना चहिये ❋ लत्ता कपड़ा लेते नाहिं ।
देश देशमें फिरते डोलैं ❋ परमेश्वरके रहैं अधार ॥
जो तुम बात करो लालचकी ❋ हमरो जोग भंग ह्वै जाय ।
दर्शन तुम सबने कर लीन्हे ❋ अब सब अपने घरको जाउ ॥
लैके आज्ञा सब जोगीसे ❋ अपने घरै चले हर्षाय ।
सुन लो बातैं रनवासनकी ❋ लेखा कुँअरि खबर ह्वै जाय ॥
माता माता कहिकै टेरै ❋ जननी तेरी लेउँ बलाय ।
दर्शन मैं करि आउँ जोगीके ❋ ऐसी घड़ी मिलेगी नाय ॥
लैलइ आज्ञा है मातासे ❋ लेखा चलत न लागो बार ।
डोले सजि गये रंगमहलसे ❋ सखी सात सौ लैके साथ ॥

डोले निकले हैं महलनसे ❀ सब सामान करै तैयार ॥
भांति भांतिके भोजन लैकै ❀ आतुर चली पद्मिनी नार ।
खबरैं हो गईं हैं राजाको ❀ उसने हुक्म दियो फरमाय ॥
जोगाजितको बेगि बुलायो ❀ पांचसौं संग करे असवार ।
डोला जैहैं अब बागनको ❀ बेटा सावधान ह्वै जाव ॥
यह मन मानी है जोगाके ❀ औ हिरदैमें गईं समाय ।
पांचसौ घोड़नसे हल्लेमें ❀ जाको चलत न लागी बार ॥
डोले घेर लिये फौजनने ❀ झटपट कूंच दियो करवाय ।
डोले अन्दर धँसे बागके ❀ फौजैं आसपास ह्वै जायँ ॥
सातसौ डोले जाकर उतरे ❀ जैसे खिलन लगी फुलवार ।
छाई रोशनी सब बागनमें ❀ कुछ तारीफ करी ना जाय ॥
लेखा उतरी जब डोलेसे ❀ मानो रती मदनकी नार ।
और सखी सब उडुगण मानो ❀ मानों एक पुनोको चांद ॥
देखी सूरत सब अबलनकी ❀ इन्दल मगन भयो मनमांह ।
जौन काजको जोगी ह्वै गये ❀ सो सब सिद्धि किये भगवान ॥
मन चीते सब कारज ह्वै गये ❀ फूले अंगमें नाहिं समाय ।
बोली लेखा तब बांदीते ❀ जोगीको भोजन दे आव ॥
वस्त्र आभूषण सबहिं साजकै ❀ आप सरीखी दई बनाय ।
लई परीक्षा है इन्दलकी ❀ देखैं जानैंगे या नायँ ॥
भोजन लैके बांदी पहुंची ❀ औ इंदलको शीश नवाय ।
सुबरन थार धरो लै आगे ❀ बोली जीम लेउ महराज ॥
त्योरी चढ़ गई है इंदलकी ❀ औ बांदीकी सुरत लखाय ।
बांदी ह्वैकै भिक्षा लाई ❀ हमसे करी ठठोरी आय ॥
इतनी सुनिकै बांदी जरिगइ ❀ जोगी मति मारी करतार ।
मैं तो हौं महलनकी रानी ❀ केहि विधि बांदी दई बताय ॥
जोगी हो या रसके भोगी ❀ बांदी रानीसे क्या काम ।
तोसे भिक्षुक बहुतै देखे ❀ क्या तुम वृथा करो बकवाद ॥

लैकै सोंटा तब इन्दलने ❁ बांदी ऊपर दियो झुकाय ।
बांदी ह्वैकै करै सामनो ❁ सोंटा जड़े तीन अरु चार ॥
मारके सोंटन तिरछी करदइ ❁ बांदी रोई जार बेजार ।
लौटि तुरत आई रेखापै ❁ बाई तेरो बुरा ह्वै जाय ॥
बिना खता तूने पिटवाई ❁ जोगी गहरी दीनी मार ।
इतनो सुनिकै लेखा बोली ❁ चुप रहु कछू परोखो नाय ॥
जितनी सखियां संग आई थीं ❁ सबको दर्शन दिये कराय ।
सबसे पीछे चली पद्मिनी ❁ इकली गई पतीके पास ॥
दै परिकरमा पति प्यारेकी ❁ रहि चरणनमें शीश नवाय ।
चार आंख दोनोंकी ह्वै गई ❁ जिनको सुख बरणो ना जाय ॥
जोगी रानीने पहिचानो ❁ इन्दल रानी ली पहिचान ।
आंसू भर आये इन्दलके ❁ बैरन तेरो बुरा ह्वै जाय ॥
तेरे कारन जोगी ह्वै गयो ❁ औ सब तजो कुटुम परिवार ।
माता पिताको रोवत छोड़ो ❁ धूनी यहां लगाई आय ॥
जो कछु गुजरी है इन्दलपै ❁ ब्योरेवार कही समुझाय ।
ह्वै रानी अरु राज छोड़कै ❁ अंग विभूती लई रमाय ॥
अब मैं शरण तुम्हारी आयो ❁ रानी धरके हाथ निबाह ।
इतनी सुनिकै रानी बोली ❁ बालम कौन पड़ी परवाह ॥
दिन दिन रहो बागके अन्दर ❁ रातको चित्तरसालामाहिं ।
सैर जो करिहौ सब नगरीकी ❁ अपनो मंदिर दिहौं दिखाय ॥
प्रतिदिन सैर शहरकी करनी ❁ रातमें रहियो मेरे पास ।
फूल सेजपै हम तुम बैठैं ❁ दोनों खेलैं पांसा सार ॥
अब कछु शोच करो मत मनमें ❁ सब दुख मेट दिये करतार ।
कोइ दिन ऐसोहू आवैगो ❁ हमरो तुम्हरो होय विवाह ॥
ऐसे दोनोंने बातैं करि ❁ सारी कही मरमकी बात ।
बेर भई है पद्मावतिको ❁ अब चलबेकी सुरत लगाय ॥
सातसौ सखियनको संग लैके ❁ निज मंदिरमें पहुंची जाय ।

रहसी रहसी फिरै भवनमें ❀ कब दिन छिपै मिलैं भरतार ॥
यहांकि बातें तो यहँ छांड़ो ❀ अब आगेको सुनो हवाल ।
इंदल धायो है नगरीमें ❀ सैर करी गढ़ियाकी आय ॥
बैन मुंदरिया ऐसी फूंकी ❀ सारे मोहि लिये नर नार ।
घर घर देख लियो जोगीने ❀ अलख जगायो सबके द्वार ॥
जितनी बनिता थीं राजाकी ❀ सारी देखी नैन निहार ।
जितनी फौजैं जैसे बंगले ❀ जैसे थे कछु सूबेदार ॥
किल्ला बुर्ज देखलइँ तोपैं ❀ देखी चोवा भकसी जाय ।
जहँपर सोवै लेखा रानी ❀ मंदिर देखी नैन निहार ॥
दिन भर सैर करी नगरीकी ❀ निशिको लेखाके ढिग जाय ।
ऐसेहि जहं तहं डोलत इंदल ❀ रनवासनमें पहुंचो जाय ॥
सूरत देखी पद्मावतिने ❀ औ लै गई पकड़िके हाथ ।
पलंग बिछायो हाथिदांतको ❀ रेशम डोरिनसे खिंचवाय ॥
आयँत पांयत लगे गेंडुआ ❀ ऊपर गिलम दई ढरकाय ।
रतनजड़िता पंखा लै लीन्हो ❀ लागि बालकी करन बयार ॥
दोनों बैठ गये पलंगापै ❀ खेलन लागे पंसा सार ।
सारी रैन खुशीमें बीती ❀ दिनसे पहले दियो छिपाय ॥
नहीं भेद काहूने जानो ❀ या विधि करन लगे गुजरान ।
ऐसे बीत गये जब कछु दिन ❀ अब आगेको सुनो हवाल ॥
नित लेखा फूलनमें तुलसी ❀ जाके सतको मिलो न पार ।
जबसे बात भई इंदलसंग ❀ अब सत रहो रती भर नाहिं ॥
फूल चढ़ावत मालिन हारी ❀ जामें हैगो ऐसो भार ।
मालिन दिक्क भई जब मनमें ❀ तबहिं पसेरा दियो चढाय ॥
जाकै खबर करी राजाको ❀ राजा सुनो धरमकी बात ।
अर्ज करूं मैं एक आपसे ❀ मेरि तकसीर माफ ह्वै जाय ॥
राजाने जब आज्ञा दै दई ❀ मालिन कही जोरिके हाथ ।
सत्त डिगो है तेरि लेखाको ❀ है यह अति अचरजकी बात ॥

और दिना फूलनसे तुलसी ❁ अब पंसेरी दई चढ़ाय ।
कोई पुरुष धंस गयो महलमें ❁ कैसे भये गजबके ठाट ॥
इतनी बात सुनी राजाने ❁ नैना अगिन ज्वाल ह्वै जायँ ।
दूति बुलाईं तब राजाने ❁ तिनको बड़े बड़े दिये इनाम ॥
जो कोइ पकड़े चोर हमारो ❁ उहिको जानू चतुर सिवाय ।
माल खजाने इतने देहौं ❁ सात पुस्त घर बैठे खायँ ॥
इतनी सुनि लइ इक कुटनीने ❁ जापर विद्या अगम अपार ।
पता लगायो है जोगीको ❁ जाने इज्जत लई तुम्हार ॥
यही रहत है तेरे महलमें ❁ राजा सुनो गरीब निवाज ।
इतनी सुनिकै राजा जरिगौ ❁ ज्यों बारूद लगाई आग ॥
हुक्म दियो है चपरासिनको ❁ तुम जुगियाको लावो बांध ।
पांच सात औ दस चपरासी ❁ तब इन्दलपै पहुँचे जाय ॥
सबको मार गरम कर डारो ❁ राजे खबर भई तत्काल ।
सौ ज्वाननको फिर भेजो है ❁ जल्दी लावो जोगी बांध ॥
एक जोगीहू नाहीं वशको ❁ कैसे भये परलै के ठाट ।
सौ ज्वाननने हल्ला कर दियो ❁ सब इन्दलके आये पास ॥
लैके सोंटा इन्दल फैलो ❁ जैसे गजन सिंह बनमाहिं ।
जा क्षत्रीको शस्तर आवै ❁ तिसको काट करत है छार ॥
जाके इंदल सोंटा मारैं ❁ ठठरी चूर चूर ह्वै जाय ।
सौ ज्वाननको मार भगायो ❁ ना काहूकी खाई मार ॥
यह सुधि पाई जब राजाने ❁ जोगाजितको हुक्म कराय ।
इतनी सुनतहि जोगाजितने ❁ सेना अपनी करी तयार ॥
ऐसे टूट परो इंदलपै ❁ जैसे गिरै कुहीपर बाज ।
आवत देखो जब इंदलने ❁ दांत चबातो चलौ रिसाय ॥
जैसे मृगपै नाहर कूदे ❁ ऐसेइ भिड़ो इंदलसी राय ।
मार मार सोंटन हति डारे ❁ लैकै अमर गुरूको नाम ॥

विद्या टूट पड़ी अमराकी ❋ ना काहूकी खाई मार ।
बहुतै मारे बहुतै भागे ❋ बहुतै छोड़ गये हथियार ॥
यह गति कर दई है इंदलने ❋ सब फौजनको दियौ भगाय ।
मारिकै सोंटा जोगाजितको ❋ औ रणमेंसे दियो हटाय ॥
शोर मच गयो सब नगरीमें ❋ जहँ तहँ बीते हाहाकार ।
नृपसुत भागि गयो समुहेसे ❋ अपनी छोड़ भगो तलवार ॥
चलकै पहुंचो है राजापै ❋ रणको सबै सुनायो हाल ।
हाथ जोड़ राजासे बोलो ❋ सुनौ पिताजी बात हमार ॥
जुलुम गुजारे वा जोगीने ❋ सब सेनाको डारो मार ।
है अजीत नहिं जीतो जैहै ❋ ऐसो जोगी देखो नायँ ॥
कौन जतनसे करैं लड़ाई ❋ जासे वाको लेउँ बँधाय ।
इतनी बात सुनी राजाने ❋ सारे भूल गयो औसान ॥
नागफांसमें वाको बांधो ❋ ये राजाने कही बुझाय ।
ब्रह्म फांसको कभी न मेटै ❋ जो वह है क्षत्रीको लाल ॥
यह मन भाई जोगाजितके ❋ औ हिरदैमें गई समाय ।
ब्रह्मफांस लैकै फिर झपटो ❋ औ इन्दलपै पहुंचो जाय ॥
ब्रह्मफांस इन्दलपै डारी ❋ याविधि लियो कुँवरको बांध ।
यह गत देखी जब इंदलने ❋ तब वह सोचि सोचि रहिजाय ॥
ब्रह्मफांस है यह ब्रह्माकी ❋ आदिहिते बंधि रहि मर्जाद ।
बड़े बड़ेने आन न मेटी ❋ परंपरासे यह ब्योहार ॥
जो अब आन बड़ेनकी मेटौं ❋ चाहे धड़से शिर उड़ि जाय ।
जोगाजीत मगन अब ह्वै गयो ❋ फूलो अंगमें नाहिं समाय ॥
मुश्क बांधिकै बंगले लायो ❋ जहँ है राजाको दरबार ।
बोले राजा तब इन्दलसे ❋ जोगी तेरो बुरो ह्वै जाय ॥
मन ना रंगो कपड़े रंगले ❋ नाहक भस्मी लई रमाय ।
परतिरियन को छलत फिरत है ❋ परलज्जाको लेत उतार ॥

धर्म नहीं है यह जोगीको ❋ जो तै कुमति करी ह्यां आय ॥
बोलो इन्दल तब राजासे ❋ राजा मैं जोगी हौं नाहिं ।
मैं तो बेटा तुनि आल्हाको ❋ मेरो नाम इन्दलसी राय ॥
नाती हौं मैं चन्देलेको ❋ औ गढ़ महुबो देश हमार ।
तिरिया कारण जोगी ह्वै गयो ❋ अपने कुलकी छोड़ी लाज ॥
जाविधि वचन भरे लेखाने ❋ ब्यौरेवार कहे समुझाय ।
परतिरिया मैं नाहिं छली है ❋ अपनी स्त्री दई बताय ॥
अधब्याही तौ ह्वै गई राजा ❋ सारी भांवरि देहु डराय ।
इतनी सुनिकै राजा जरिगे ❋ औ मन रहो ठिकाने नाय ॥
नाम सुनेसे बन्नाफरके ❋ कबसे बांध लई तलवार ।
बनके आये बन्नाफर ❋ कबसे बांध लई तलवार ॥
चाकर ह्वैगे चंदेलेके ❋ टुकड़ा शिर बेंचेको खायँ ।
उनको बेटी हम ना देहैं ❋ याको देहु शीश उतराय ॥
हाथ जोड़कै मन्त्री बोलो ❋ ओ महाराज गरीब निवाज ।
घर आये बैरी ना मारैं ❋ याते क्षत्री धर्म नशाय ॥
जो नर मारै शरणागतको ❋ उनकी कुली नरकमें जाय ।
जो चढ़ि आवै महुबेवारे ❋ कहँ है पुत्र इन्दलसी राय ॥
एक इन्दलके खप जानेसे ❋ लाखौं जानैं करै हलाल ।
याहि डरावो अब भकसीमें ❋ जल्दी कैद देहु करवाय ॥
सो मन भाय गई राजाके ❋ औ हिरदैमें गई समाय ।
हाथ हथकड़ी पायन बेड़ी ❋ गलमें तौक दियो डरवाय ॥
असी हाथ गहरी जो भकसी ❋ ताके बीच दियो डरवाय ।
अजगर शिला धरी मोहरेपर ❋ जासे कहीं न निकसो जाय ॥
यह गति कर दइ है बारेके ❋ जाको दुख जानैं भगवान ।
चिठियां लिख दइ सरहनागने ❋ मुजरा लिखै सम्हार सम्हार ॥
राम राम चिठियामें लिखिकै ❋ श्रीगंगाजी करैं सहाय ।
राजा लिखिदौ सरहनाग औ ❋ कन्या लिखी पद्मिनी नार ॥

ब्याह रचावौ या कन्याको ❀ फिर यह समय मिलनको नाहिं ।
मुजरे लिखदैं गजराजाको ❀ लोहा सुतको करो विवाह ॥
सवा लाखको टीका धरके ❀ जलदी नेगिन करो तयार ।
चिठियां देदई उन नेगिनको ❀ अबहीं ले गुजरातहिं जाव ॥
टीका लैकै नेगी चलभे ❀ औ गुजरात पहूँचे जाय ।
जहँ दरबार गजराजाको ❀ नेगी तहँ पहुँचे हर्षाय ॥
बोलो नेगिनसो दरवानी ❀ अपनो हाल देउ बतलाय ।
कौन देशसे तुम आये हौ ❀ आगे कहो आपनो नाम ॥
बोले नेगी दरवानीसे ❀ सिंहल द्वीप हमारो धाम ।
बिटिया जन्मी सरहनागके ❀ ताको पद्मिनि नाम कहाय ॥
वाको टीका हम लै आये ❀ राजपुत्रको दिहैं चढ़ाय ।
इतनी सुनि खुश ह्वै दरवानी ❀ पहुँचो गजराजा दरबार ॥
पांच पैगसे करी बन्दगी ❀ बोलो दरवानी बात सम्हार ।
टीका आयो सिंहलद्वीपसे ❀ नेगी ठाढ़े पँवर दुवार ॥
इतनी सुन बोले गजराजा ❀ नेगिन ले आवो दरबार ।
नेगिन आकर करी बंदगी ❀ पाती गद्दी दई चलाय ॥
पाती बांची गजराजाने ❀ फूले अंगमें नाहिं समाय ।
तुरते पंडितको बुलवायो ❀ औ टीकाको लियो चढ़ाय ॥
दान दक्षिणा इनाम पाकर ❀ सब नगरीमें खुशी लखाय ।
टीका चढ़ गयो जब लोहाको ❀ नेगी चलि दिये अपने धाम ॥
बिदा करो है तिन नेगिनको ❀ दैके बहुत बड़े इनाम ।
ब्याहकी सामा होने लागी ❀ मच गइ धूम नगरके मांहिं ॥
न्योतो भेजो नर मलिखेको ❀ ब्याहकी चिठियां लिखी सम्हार ।
मुजरे लिखे हैं मलिखेको ❀ राजा बच्छराजके लाल ॥
आई सगाई सिंहलद्वीपकी ❀ ब्याह रचो लोहा सरदार ।
बड़ि बड़ि मारैं सिंहलद्वीपकी ❀ जिनसे लड़े न पावैं पार ॥

या पति राखैंगी गंगाजी ❋ या पति शरण तुम्हारे हाथ ॥
जल्दी आवो मेरे ब्याहमें ❋ जीयत गुण भूलौंगो नायँ ।
न्योता आयो गढ़ सिरसामें ❋ राजा मलिखेके दरबार ॥
चिठिया दीनी है मलिखेको ❋ कोसिद झुकझुक करी जुहार ।
बांची चिठिया नर मलिखेने ❋ औ गजना पै खबर कराय ॥
बोली बेटी गजराजाकी ❋ बालम सुनौ हमारी बात ।
ऐसी कीजो सिंहलद्वीपमें ❋ जो कुलको ना आवे दाग ॥
ब्याहके लैयो मेरे भैयाको ❋ जो मेरि रहे जगतमें लाज ।
जो तुम बिना ब्याहे आवोगे ❋ तौ ना जियैं गजनदे नार ॥
ये मन भाय गई मलिखेके ❋ औ हिरदैमें गई समाय ।
बारह सहस सेन संग लैकै ❋ आतुर चले बीर मलिखान ॥
चलिकै आयो है गुजरातहि ❋ राजा गजराजाके द्वार ।
भई तयारी सिंहलद्वीपकी ❋ सब सजधजके चली बरात ॥
धावे पड़ गये सब सेनाके ❋ छांड़ कसौंदी चली अगार ।
यहांकि बातैं तौ यहिं छांड़ौ ❋ औ आगेको सुनौ हवाल ॥
जो दुख बीत रहे इंदलपै ❋ सो दुख जानत है भगवान ।
पद्मावतिसे भयो बिछोहा ❋ वाको फटो करेजा जाय ॥
हाय हाय करि दिनभर रोवे ❋ एक एक पलक वर्ष सम जाय ।
जो नर विरही होवे जगमें ❋ उनसे पूँछो दिलकी बात ॥
असि गति होवे प्रियाविरहमें ❋ ना जीवैं ना निकसैं प्रान ।
हाल सुनो अब पद्मावतिको ❋ जिहिसे छुटे बनाफरराय ॥
दिनभर बीतैं काग उड़ावत ❋ तारे गिन गिन रैन बिहाय ।
एक घड़ीभर चैन पड़ै ना ❋ हरदम पिया पिया डकराय ॥
सुरंग लगाय दई भकसीमें ❋ जहंपै पड़े इंदलसीराय ।
जायकै मिली पती अपनेसे ❋ तनके सबै रोग मिट जायँ ॥
इस विधि रोज रोज वह मिलती ❋ औ बालमसे करती प्यार ।
मन इच्छा भोजन पहुंचावै ❋ निशिदिन मिलती कंठ लगाय ॥

ऐसे चैन करैं वे दोनों ❋ अब कुछ सुख वरनो ना जाय ।
यहांकि बातैं तो यहि छांड़ो ❋ अब बरातको सुन लेउ हाल ॥
आय बरात गई लोहाकी ❋ सिंहलद्वीप पहोंची जाय ।
तँबुआ तन गये धुर खेतनमें ❋ कलसा आसमान घहरायँ ॥
झण्डा गड़ गये हैं रेतीमें ❋ जिनकी लाल ध्वजा फहरायँ ।
कमरै खुल गई सब ज्वाननकी ❋ घोड़ा लगे थानसे जाय ॥
लैकै कागज कल्पीवारो ❋ चिठियां लिखी भँवरमलखान ।
राम राम चिठियामें लिखिदइ ❋ औ गंगाजी रहैं सहाय ॥
मुजरे लिख दिये सरहनागको ❋ तो पर लोहा आयो धाय ।
जो तेरी मंशा होय लड़नेकी ❋ अपनो खेत बुहारो आय ॥
जो तेरी मंशा ना लड़नेकी ❋ डोला करो हमारे साथ ।
करके बंद मोमजामेमें ❋ हलकारे के देदइ हाथ ॥
लैजा चिठिया सरहनागपै ❋ गुजरै घड़ी घड़ीमें ब्यार ।
इतनी सुनि लई है धामनने ❋ करमें चिठियां लई उठाय ॥
करी तयारी धुर खेतनसे ❋ औ सड़िनीपै भये सवार ।
कहुं कहुं धूरि उड़ै अम्बरमें ❋ कहुं कहुं चलै अनोखी चाल ॥
थोडी देर कैरे अरसामें ❋ दाखिल गढ़ियामें ह्वै जाय ।
लगी कचहरी सरहनागकी ❋ शोभा कछू न बरनी जाय ॥
धामन पहुंचो दरबारनमें ❋ लैकै पार ब्रह्मको नाम ।
सुतरी खैचीं सांड़िनी बैठी ❋ चौबा उतरि अगाड़ी जाय ॥
पांच पैगसे कुन्नस कीनी ❋ औ ढिग जाकर करी जुहार ।
चिट्ठी धर दई सिंहासनपे ❋ राजा देखी नयन निहार ॥
चिठियां बांचत परलै ह्वै गइ ❋ राजा सोचि सोचि रहि जाय ।
सेनापतिको वेगि बुलाकै ❋ सुबरन कड़ा दिये पहिराय ॥
जितनी फौजैं मेरी गढ़ियामें ❋ एक घंटेमें करो तयार ।
लोहा शूरमा चढ़ि आयो है ❋ जा तन नाहिं गड़ै तलवार ॥
ताके संगमें सिरसावारो ❋ जासे लड़ै न पावैं पार ।

मोहरा मारो उन दोनोंको ❀ सांची मानो कही हमार ॥
पेन्सन करि देहौं ज्वाननकी ❀ खावैं सात पुस्त परिवार ।
पैदल पल्टन रथी गजपती ❀ औ सब साजे हैं असवार ॥
बड़ि बड़ि तोपैं अष्टधातुकी ❀ सो चरखिनपै दईं चढ़ाय ।
मारू डंका बाजन लागे ❀ बारह कोस धमाको जाय ॥
अस दल टूटे सरहनागके ❀ सेना बढ़ी अगाड़ी जाय ।
दोनों ओरके उठे मोरचे ❀ दलमें मारहिं मार सुहाय ॥
पहली लड़ाई भइ तोपनकी ❀ दूजी बंदूकनकी मारु ।
तिसरि लड़ाई भइ सहटिनकी ❀ चौथे दिये तमंचे दाग ॥
पँचई लड़ाई भइ भालोंकी ❀ छठी बार लई सांग उठाय ।
सतइँ मार भइ संगीननकी ❀ अठये बजन लगी तलवार ॥
नवीं लड़ाई पेशकब्जकी ❀ दशवीं विरयां चली कटार ।
ग्यारहिं लड़ाई हैं बिछुवनकी ❀ छातीसे छाती मिल जाय ॥
चार पहर तक भई लड़ाई ❀ रणमें पड़ी लाशपै लाश ।
ऐसी कटा भई खेतनमें ❀ औ बहि चली रक्तकी धार ॥
आधी फौज कटि सरहनागकी ❀ थोरी मलिखेकी कटि जाय ।
खप्पर भरती फिरै जोगिनी ❀ भूत प्रेत डोलैं बेताल ॥
मार सिरोहिन चहला ह्वै गये ❀ औ बुबकरियां बोलैं घाव ।
कट कट शीश पड़े धरनीमें ❀ उठ उठ रुंड करैं तलवार ॥
सननसननकर रही खोपड़िया ❀ घायल पड़े पड़े चिल्लायँ ।
रंगबिरंगे कपड़े ह्वै गये ❀ चरबी अंग रही लिपटाय ॥
लड़ते लड़ते फौजैं थक गईं ❀ औ सबके गये होश उड़ाय ।
फौजें डरपी सरहनागकी ❀ भागीं रणमें पीठ दिखाय ॥
शिकस्त खाई है फौजनने ❀ अपने पराये की सुधि नाहिं ।
तब ललकारो है मलिखेने ❀ दलमें धुआंधार ह्वइजाय ॥
ज्वान पुकारे गढ़ सिरसाके ❀ अब क्यों राखी देर लगाय ।
निमक जो खायो नर मलिखेको ❀ अब खेतनमें करो हलाल ॥

जो कोई मरिहै पीठ दिखाकै ❋ उसको मांस चील ना खाय ।
जो कोइ मर जाय रणखेतनमें ❋ वाको इन्द्र परी लै जाय ॥
लैलेउ लैलेउ इन फौजनको ❋ अब क्यों राखी देर लगाय ।
मुर्चा छीन लेउ शूरनसे ❋ तुम्हरे नाम फतह ह्वइजाय ॥
इतनी सुनिकै फौजें लपकीं ❋ ज्यों भर भादौ मेघ बहाय ।
छुटे कबूतर ज्यों दरवेसे ❋ औ वनमेंसे उड़ैं पुछार ॥
ऐसे टूटे सिरसावाले ❋ जैसे गिरै चिड़ीपर बाज ।
धरकै दाबो हैं फौजनको ❋ अजगर बाज रही तलवार ॥
ऐसे ग्रास लियो फौजनको ❋ जैसे सिंह गजे वन माहिं ।
पैर उखड़ गये सब फौजनके ❋ अपने छोड़ मोरचा जायँ ॥
रणमें भाग पड़ी सब सेना ❋ अब कोइ धीर धरैया नाय ।
आधी फौज मरी खेतनमें ❋ आधी धँसी शहरमें जाय ॥
रणसे हार भई राजाकी ❋ सेनापती सुनायो हाल ।
तब ललकारो सरहनागने ❋ मंत्री तेरो बुरो ह्वै जाय ॥
निमक हरामी तेरी अब जानी ❋ दोनों कुलमें दाग लगाय ।
जोगाजितको बेगि बुलायो ❋ औ गणपतिको हुक्म सुनाय ॥
चढ़जाउ चढ़जाउ मेरे सहजादो ❋ औ रहि जाय जगतमें लाज ।
ऐसे मारो तुम दुश्मनको ❋ जामें जय तुम पावो जाय ॥
इतनी सुनतै सहजादनने ❋ सब सेनाको लियो सजाय ।
दोनों बैठ गये हौदामें ❋ अस्त्र शस्त्र सब लगे गहाय ॥
मारू बाजा बाजन लागे ❋ बारह कोश धमाको जाय ।
लगे मोरचा धुर खेतनमें ❋ दौ लड़कनमें युद्ध मचाय ॥
फिरकै हार भई फौजनकी ❋ तब सहजादे चले अगार ।
ज्वान गरीबनको ना मारौ ❋ जिनको सेर चून घट जाय ॥
लड़नो होय तो हमसे लड़ लेउ ❋ तुम्हरिहु देख लेयँ तलवार ।
ज्वान गरिबनको ना मारौ है ❋ पल्ला पड़ो मर्दसे नायँ ॥

इतनी बात सुनी मलिखेने ❋ बोलो बच्छ राजको लाल ।
लोहा सूरमाको ललकारो ❋ अब कहँ लै गइ मौत कराल ॥
लियो जाय तो ले दोनोंको ❋ नृपसुत खड़े खेतके माहिं ।
जोगाजित तुम्हरी बरनीको ❋ गणपतिको मैं लेहौं धाय ॥
इतनी सुनिलइ है लोहाने ❋ अपनो हाथी दियो बढ़ाय ।
घोड़ो बढ़ाय दई मलिखेने ❋ दोनों चले महेश मनाय ॥
ऐसे टूट पड़े दुश्मनपै ❋ जैसे शेर मृगा पै जाय ।
मोहरे भिड़ गये धुर खेतनमें ❋ अपने शस्त्रहि लिये उठाय ॥
जोगाके मोहरे पर लोहा ❋ औ गणपतिपै है मलिखान ।
जो जो चोटें जोगा मारै ❋ लोहाके तन तक ना आन ॥
बर्छी फरसा और सिरोही ❋ जौभर शस्त्र गड़ै तन नाय ।
बज्रकी काया है बैरीकी ❋ अब दुश्मनसे नाहिं बसाय ॥
काया खटकै है लोहासी ❋ खुपड़ी तांबासी ठन्नाय ।
जैसे आरनपै घन बरसै ❋ धौंधौं करि धौंकनि मन्नाय ॥
ऐसे मारो है लोहाको ❋ जाको रोमहु नाहिं कटाय ।
मारि शिरोहीसे गज काटे ❋ औ घोड़नके चारहुँ पायँ ॥
वही शिरोही पट्टा पड़ी है ❋ अब मेरे प्राण बचैंगे नाय ।
भइया लौट भतीजा लौटे ❋ औ सब लौट जाय परिवार ॥
रणमें लोहे तू मत लौटे ❋ तीनों लोक ठिकानो नायँ ।
बोलो लोहा जोगा-जितसे ❋ तुमरो काल पहुँचो आय ॥
तेरी उमरिया टर गइ प्यारे ❋ अब ह्वै गई हमारी आय ।
लैकै शस्तर लोहा दौड़ो ❋ औ जोगाके सन्मुख जाय ॥
पहिले मारो पीलवानको ❋ औ धरतीमें दियो गिराय ।
फिर फरसा जोगाको मारो ❋ औ बायेंसे हनो कटार ॥
चोट बचाय लई जोगाने ❋ ताको राखि लियो करतार ।
धोखा दैकै तब जोगाको ❋ लोहा धर धमकी तलवार ॥

ढाल उठाय दइ गैंडावाली ❀ अपनी रक्षा करी सम्हार ।
ढाल फाटि गइ गैंडावाली ❀ गही कटि मखमलकी जाय ॥
कटी हथेली है जोगाकी ❀ औ पंजेमें आयो घाव ।
तेगा मारो वर्दवानको ❀ औ चेहरापै झांपो जाय ॥
टोप झिलमिलाको काटो है ❀ फिर माथेको लक्ष बनाय ।
तब ललकारो है मलिखेने ❀ लोहा तेरो बुरो ह्वै जाय ॥
जौ तू मारै जोगाजितको ❀ नातो सालेको मिट जाय ।
तुम्हें मुनासिब यह नाहीं है ❀ राजपुत्रपै हाथ चलाउ ॥
मुश्क बांधिकै जोगाजितकी ❀ उलटे दंड देउ कसवाय ।
ये मन भाय गई लोहाके ❀ औ हिरदेमें गई समाय ॥
ढालकि औझड़ लोहा मारी ❀ औ जोगाको दियो गिराय ।
मुश्क बंधाय लई जोगाकी ❀ तुरतैं तंबुआ दियो पठाय ॥
अब तुम हाल सुनो गणपतिको ❀ जैसे लड़ो बीर मलिखान ।
जो जो शस्तर गणपति मारे ❀ सो सो मलिखे गयो बचाय ॥
पांचो शस्तर जब खाली गये ❀ मलिखे काढ़ि लई तलवार ।
पहले मारो पीलवानको ❀ दूजे हनी कुलफ बरदार ॥
तीजे मारो है हौदामें ❀ गणपति नीचेको ह्वै जाय ।
ऐसो हौदा सहजादेको ❀ शस्तर एक लगनदे नायँ ॥
जितने वार करे मलिखेने ❀ सो सब हौदा लिये बचाय ।
गणपति ओट लई हौदाकी ❀ उसके चोट नाहिं नगिचाय ॥
एकौ शस्तर नहिं खायो है ❀ उन हौदाकी ह्वैके आड़ ।
तब रिसभर कहि सिरसावालो ❀ हौदा हमको लग गयो झाड़ ॥
गणपति काबूमें नहिं आवै ❀ यामें लेवे चोट बचाय ।
दाबी घोड़ी तब मलिखेने ❀ जैसे लौट कबूतर जाय ॥
दो टापैं हौदामें टेकी ❀ औ दो रही जमीके माहिं ।
मारो तेगा नर मलिखेने ❀ अमर गुरूको ध्यान लगाय ॥
रस्से काट दियो हौदाके ❀ हौदा गिरो धरनिमें जाय ।

शूर गणपति पैदल ठाढ़ो ❀ तापर मलिखे टूटो आय ॥
कुश्ती होन लगी दोउनमें ❀ जाको देइ शारदा माय ।
मलिखे दाबै है गणपतिको ❀ साढ़े तीन कदम हट जाय ॥
गणपति दाबै हैं मलिखेको ❀ साढ़े तीन कदम ले जाय ।
लड़ते लड़ते बहुत विलम भइ ❀ दो में एकौ हारो नाय ॥
तब ललकारि कही लोहाने ❀ मलिखे कहां गई तलवार ।
बड़ो लड़ैया सिरसावारो ❀ जाको जोड़ नहीं संसार ॥
ताके दुश्मन ऐसे अड़ रहे ❀ उसको कैसे देर सुहाय ।
जरिकै मलिखे रापट ह्वै गयो ❀ ज्यों बारूदमें आग लगाय ॥
पहले सुमिरो अमर गुरूको ❀ दूजे तुनि आल्हा सरदार ।
तीजे सुनवांको सुमिरो है ❀ विद्या टूटी परम अपार ॥
ऐसे फेंको है गणपतिको ❀ जैसे बालक गेंद फिकाय ।
चालिस हाथ गयो ऊपरको ❀ फिर अधवरमें लियो थमाय ॥
कौली भर लइ हैं गणपतिकी ❀ मुश्कै बांधी खूब सम्हार ।
मुश्क बांधकै राजपुत्रकी ❀ अपने तम्बू दियो पठाय ॥
हाहाकार मचो फौजनमें ❀ अब कोई धीर धरैया नायँ ।
धावे कर दिये नर मलिखेने ❀ फौज आगेको धँस जायँ ॥
जितनी सेना थी बैरीकी ❀ सारी भागी पीठ दिखाय ।
पैर उखड़ गये हैं सेनाके ❀ फौजैं किल्ले गईं समाय ॥
तोपैं रह गई हैं खेतनमें ❀ सो मलिखेने लई छिनाय ।
बहुतोंकी बन्दूकैं रह गईं ❀ बहुतै छिपकै चले बराय ॥
बहुतक ढालै बहुतक भाले ❀ बहुतक छोड़ भगे तलवार ।
खबर दई है हलकारेने ❀ राजा सरहनागके द्वार ॥
हाथ जोरि हलकारो बोलो ❀ हे महराज मोर सरकार ।
जंग जीतगे दुशमन तुम्हरे ❀ सेना गई खेतमें हार ॥
मुश्क बांधकै सहजादनकी ❀ अपने डेरा दिये पठाय ।

अब ना रणमें फतह होयगी ❋ चाहे सौ सौ करौ उपाय ॥
बहुत शोक राजाने करके ❋ तब एक मनमें करो विचार ।
वो जो जुगिया कैद करायो ❋ है वो बड़ो शूर सरदार ॥
है अजीत वशमें ना ऐहै ❋ वाकी नाहि झिलै तलवार ।
ताहि जुटाय दऊँ वैरिनसे ❋ काको जय देवै करतार ॥
वे मरजाँ या यहु मरिजावैं ❋ हमरो कुछ बिगड़ैगो नाय ।
ये मन मानी सब लोगनके ❋ ऐसो रचदो तुरत उपाय ॥
इन्दल काढ़ो है भकसीसे ❋ औ दरबार पहूँचो जाय ।
सूरति देखी जब इन्दलकी ❋ राजा वचन कहे समुझाय ॥
जोगी आवौ पास हमारे ❋ औ सुन मानौ वचन हमार ।
मोपैं चढ़ो कसौदीवारो ❋ सब फौजनको डारो मार ॥
युद्ध करो तुम उनसे जाके ❋ तेरी देख लेऊँ तलवार ।
जो कोइ जीतेगो खेतनमें ❋ वह मेरि बेटीको भरतार ॥
बोलो इन्दल तब राजाते ❋ राजा कहौं तोहि समुझाय ।
जो मैं जीतो रणके अन्दर ❋ तो तुम भांवरि दिहौ डराय ॥
जो मैं मरजाउँ रणखेतनमें ❋ राजा कछू परेखो नायँ ।
देख बनैती मेरि कमनैती ❋ जा खन खेतनमें जुट जाय ॥
हाथ हथकड़ी पायन बेड़ी ❋ गलकी तौक दियो कटवाय ।
घोड़ा दीनो है चढ़िबेको ❋ पांचौ शस्त्रहि दिये गहाय ॥
करी तयारी है इन्दलने ❋ औ रणभूमि पहुँचो जाय ।
लोहा लोहा कहि ललकारो ❋ आयो तेरो काल नियराय ॥
देखौं तौ कैसो मरदानो ❋ जो सहजादे लिये बँधाय ।
सुनिकै हांकै लोहा झपटो ❋ जैसे बाज चिड़ीपै जाय ॥
मुहरे भिड़ गये हैं दोउनके ❋ करते खैंच लई तलवार ।
लोहा शस्तर मारन लागो ❋ सुमर हृदयविच श्रीकरतार ॥
विद्या सुमरीं है इन्दलने ❋ अमर गुरूको ध्यान लगाय ।
पांचो शस्तर लोहा मारे ❋ जाको रोम कटो इक नाय ॥

तब ललकारो है इन्दलने ❀ लोहा अब होजा हुशियार ।
जैसे अहरन पर घन पटकै ❀ ऊपर धौं धौं करे लुहार ॥
ऐसे शस्तर इन्दल मारे ❀ छेपट एक उतरती नाय ।
वज्रकी काया है जालिमकी ❀ जौभर शस्त्र न तनमें जाय ॥
तब रिस भरकै महुबेवारो ❀ ओ विद्याको लियो उठाय ।
जितनी विद्या थी अमराकी ❀ सबको सुमरो हृदय लगाय ॥
पढ़ पढ़ सरसो इन्दल फूँकै ❀ सो लोहा पर देत चलाय ।
लोहा जाय पड़ो हौदामें ❀ जैसे कला कबूतर खाय ॥
मुश्कैं बांध लईं इन्दलने ❀ उलटे गण्ड लिये कसवाय ।
यह गति देखी जब मलखेने ❀ ज्यों बरूदमें आग लगाय ॥
लौट गर्दना नाहर कैसी ❀ घोड़ी लै उड़िगइ असमान ।
एकदम टूट परौ इन्दलपै ❀ जैसे लंकामें हनुमान ॥
बारह मनको शैल शनीचर ❀ सो इन्दलपै दिया झुकाय ।
बालखिलारी वह लड़का था ❀ ओ छलबलमें अधिक कहाय ॥
खन घोड़ापै खन धरतीपै ❀ कबहूँ तंग तरे धँस जाय ।
सांग बचाई नर मलिखेकी ❀ सो धरनीमें गई समाय ॥
जरिके मलिखे राफ्ट ह्वै गये ❀ झुँझलाकर मारी तलवार ।
जादू टूटो अमरावाली ❀ खाली गयो वार तलवार ॥
सोचै मलिखे धुरखेतनमें ❀ करता कहा रची अब आन ।
यही शिरोहीसे गज काटे ❀ औ घोड़नके चारहु पांय ॥
सो तरवरिया पट्ट पड़ी है ❀ निश्चय आयहु काल हमार ।
ना कोइ क्षत्री बावन गढ़में ❀ जो मेरी झेलै तलवार ॥
कौन देशको यह जोगी है ❀ जाने दीनो जुलुम गुजार ।
जितने शस्तर मैंने मारे ❀ सबको तुरतै करदौ काट ॥
तब ललकार दई इंदलने ❀ क्षत्री सावधान ह्वै जाउ ।
विद्या टूटी सब अमराकी ❀ औ बल बाढ़ो अगम अपार ॥
धरिकै दाबौ नर मलिखेको ❀ घोड़ी बीस कदम हट जाय ।

मारी सिरोही नर मलिखेके ❋ कोटा बूँदीकी तलवार ॥
ढाल काट दई गैंडावाली ❋ गद्दी कटि मखमलकी जाय ।
कटी हथेली नर मलिखेकी ❋ औ पंजेमें खटकी जाय ॥
अब मन सोचै सिरसा वारो ❋ है यह बड़े गजबकी बात ।
बावन गढ़िया सर कर डारीं ❋ किनहूं ना काटी यह ढाल ॥
बड़ो लड़ैया यह जोगी है ❋ हमरे मेट दिये अरमान ।
फिरकै झपटा सुनवांवारो ❋ अपने धरे हथेली प्राण ॥
हटजा हटजा मेरे सम्मुहेते ❋ अपनी लैजा जान बचाय ।
तू ना जानै महुबेवारे ❋ जानै नहिं बनाफर राय ॥
जो कहिं होते चचा हमारे ❋ मोको कौन हती परवाह ।
दहशत गालिब मेरे चचाकी ❋ रोवत बाल बन्द ह्वै जाय ॥
इकलो घिर रहो परदेशनमें ❋ ना कुनबेको कोइ लखाय ।
तौहूँ मार करूंगा डटकर ❋ रणसे पाछे पैर न जाय ॥
इकलो नाहिं हटूंगा रणसे ❋ धरती लोट पोट हुइजाय ।
इतनी सुनिकै मलिखे बोले ❋ बचा मोहि कहो समुझाय ॥
कौन तुम्हारे मात पिता हैं ❋ औ है कौन तुम्हारो नाम ।
देश बतावो ऐ शहजादे ❋ तुम यहँ आये हो केहि काम ॥
भेद आपनो मैं बतलाऊँ ❋ ताको सुनिलेऊ ध्यान लगाय ।
देश हमारो गढ़ महुबो है ❋ जहवां वसै रजा परिमाल ॥
आल्हा पिता सुनमदे माता ❋ चाचा मेरे बीर मलिखान ।
आदि अन्तलौ जो कुछ बीती ❋ सो मैं सांची कही प्रमान ॥
आंसू टपक पड़े मलिखेके ❋ हिचकि मारि रोयो मलिखान ।
हाथ जोड़के करी प्रार्थना ❋ तुमही रक्षक श्रीभगवान ॥
अपने हाल कहे मलिखेने ❋ जाविधि आये बरातहिं मांय ।
भुजा पकड़कै तब इन्दलको ❋ औ छातीसे लियो लगाय ॥
रोय रोय मिले खेतनमें दोनों ❋ छाती उमँगी नाहिं समाय ।
भले बचाये नारायणने ❋ नहिं अपघातसे जात नशाय ॥

चचा भतीजे दोनों मिल गये ❀ ज्यौं बच्छासे मिलगइ गाय ।
बोले मलिखे तब लोहासे ❀ लोहा सबर करो मनमांय ॥
यह्नु तौ रानी मेरे लड़काकी ❀ यासे ह्वै गये कौल करार ।
अधब्याही कनउजमें ह्वै गई ❀ सारी यहां होय इक बार ॥
सात महीना पहले ब्याही ❀ बेटा मेरे इंदलसी राय ।
डोला तुमको ना मिलनेको ❀ चाहे कोटिन करो उपाय ॥
इतनी सुनि लइ जब लोहाने ❀ फौजन कूंच दियो करवाय ।
राम राम मलिखेसे करिकै ❀ औ गुजरातहिं सुरत लगाय ॥
मौर उतारि सिंधुमें डारो ❀ कंगना तजो खेतके माय ।
ऐसे कूंच कियो लोहाने ❀ मानों संपति सकल गंवाय ॥
लोहा पहुंचो जब गुजरातहिं ❀ हांसी करी सकल संसार ।
सुनो हकीकत अब सिंहलकी ❀ ब्याहे गये बनाफर राय ॥
कर ठहरायो है राजापर ❀ जो कुछ राजनीति अनुसार ।
अपनो कर मलिखेने लीन्हो ❀ सरहनाग करि ताबेदार ॥
कूच करायो सिंहलद्वीपसे ❀ गढ़ कनउजको करो पयान ।
यहांकि बातें तौ यहि छोड़ो ❀ अब आल्हाको सुनो पयान ॥
जाय सिपाही कहे आल्हासे ❀ जो इन्दलका पहरेदार ।
जुलुम गुजर गये हैं कनउजमें ❀ समय प्रलयको परै लखाय ॥
बादल फाड़ काहु चोरने ❀ बिपदा मोसे कही ना जाय ।
तौक हथकड़ी औ बेडीको ❀ तोरिकै इंदल लियो चुराय ॥
सुनतै आल्हा सहमि गयो है ❀ धक्का लगो कलेजे माहिं ।
खाय पछाड़ गिरो धरतीपै ❀ मुंहसे बात कही ना जाय ॥
हुई खबरिया जब तालाको ❀ सैयद रोवै जार बेजार ।
ऊदनि रोवैं छाती पीटै ❀ बिपदा कौन उठी करतार ॥
सुनवा रोवै दिवला रोवै ❀ शोकपूर्ण रनवास लखाय ।
ढूँढ़ो ढूँढ़ो शहजादेको ❀ वाको लैगई कौन बलाय ॥
ताला चलिभो तेहि ढूँढ़नको ❀ औ चल दिये उदयसिंहराय ।

बावनगढ़में फिरैं भटकते ❋ जाको खोज मिलो कहुँ नाय ॥
ढूँढ़त ढूँढ़त पांच मास गये ❋ गिर गिर पड़े बनाफर राय ।
ऊदनि पहुंचे बबुरी वनमें ❋ जहँपै तपै अमर गुरुवाल ॥
आवत देखो जब ऊदनिको ❋ गुरुवा ताली लई लगाय ।
एक पांवसे ऊदनि ठाढ़े ❋ मुंहमें तिनका रहे दबाय ॥
तीन दिना जब ठाढ़े ह्वै गये ❋ ऊदनि खैंचि लई तलवार ।
जोग भंग कर अमर गुरूको ❋ इसको बनूं गरेको हार ॥
मनमें सोचो अमर गुरूने ❋ यह ना मानैगो सरदार ।
ताली खोलि कही ऊदनिसे ❋ करसे छीन लई तलवार ॥
कौन मुसीबत तुमपै धाई ❋ काहे रही पिलाई छाय ।
कहो हकीकत गढ़ कनउजकी ❋ चेला मेरे बनाफर राय ॥
हाथ जोड़िकै ऊदनि बोले ❋ विपदा हमसे कही न जाय ।
बादर फट गये गढ़ कनउजमें ❋ खोये गये इन्दलसी राय ॥
तापर ज्वाब दियो अमराने ❋ अरसो भयो सातवों मास ।
इन्दल बेटा सिंहलद्वीपमें ❋ सुखसे कर रहो भोग विलास ॥
इतनी सुनिकै ऊदनि चलिभै ❋ गढ़ कनउजमें पहुंचे जाय ।
जो कुछ बीती बबुरी बनमें ❋ सो आल्हाको दई सुनाय ॥
आल्हा लश्करको सजवायो ❋ मारू डंका दियो बजाय ।
बड़ि बड़ि तोपैं अष्टधातुकी ❋ घुड़चर्खिनपर दई चढ़ाय ॥
जितने राजा सर कीने थे ❋ सोऊ रणहित लिये बुलाय ।
ताला सज गये ऊदनि सज गये ❋ लश्कर कूंच दियो करवाय ॥
इक मञ्जिल चल दुसरी मञ्जिल ❋ तिसरी मञ्जिल करो मुकाम ।
उतते आये मलिखे इन्दल ❋ लैके अमर गुरूको नाम ॥
बीचै भेंट भई आल्हाते ❋ इन्दल छाती लिये लगाय ।
जाहि पुत्रको हम ढूँढ़त थे ❋ सो ईश्वरने दियो मिलाय ॥

जैसे अन्धा नैना पावै ❀ जैसे मिले बच्छसे गाय ।
ऐसे मिल गये भूले बिछुड़े ❀ अति आनंद कहो ना जाय ॥
लौटिके आये सब कनउजमें ❀ घीके दियना धरे जलाय ।
बड़ी खुशी रिजगिरिमें छाई ❀ नौबत बजी भूप दरबार ॥
बड़े ज्ञान आल्हाने दीने ❀ मङ्गल गावैं सुन्दर नारि ।
बिछुड़ेइन्दलतिनकोमिलिगये ❀ सुखसों पूर रहो दरबार ॥
जितनी विद्या थी अमराकी ❀ सो गुरुवापै दई पठाय ।
सुनलो चरचा नर मलखेकी ❀ गढ़सिरसामें पहुंचे जाय ॥
बेगि बुलायो रनि गजनाने ❀ बालम कहो कुशल हित लाय ।
का विधि ब्याह भयो बीरनको ❀ सारो हाल कहौ समुझाय ॥
जो कुछ बीती सिंहलद्वीपमें ❀ सारी मलिखे कही सुनाय ।
मार दुहत्तर सब छातीमें ❀ धक्का गयो करेजो खाय ॥
हँसी कराई मेरे बीरनको ❀ बालम ऐसी चाहिये नाहिं ।
जनमके छलिया महुबेवारे ❀ तुम छल करो तहांपै जाय ॥
तब क्यों लै गये भैयाको ❀ फिर क्यों मौर दियो सिरवाय ।
बहुतै रोई रानि गजनदे ❀ तब मलिखेने दौ समुझाय ॥
याविधि ब्याह भयो इन्दलको ❀ तीसर नार पद्मिनी साथ ।
जैसी सुनी सिखी हम वैसी ❀ झूंठ सांच जानै करतार ॥
समय समय पर आल्हा गावो ❀ नित उठि लेउ नाम भगवान ।
भोलानाथ मनाय हियेमहँ ❀ सीताराम क्यार धरि ध्यान ॥

इति सिंहलद्वीपकी लड़ाई ( इन्दलका तीसरा ब्याह ) समाप्त

---

श्रीः

# अथ आल्हा--निकासी

★

दोहा-सदा भवानी दाहिनी, सम्मुख रहैं गणेश ।
पांच देव रक्षा करैं, ब्रह्मा विष्णु महेश ॥ १ ॥

सुमिरन करिकै नारायणको ❋ लै बजरंगबलीको नाम ।
लिखौं निकासी अब आल्हाकी ❋ मनमें सुमिरि राम घनश्याम ॥
इक दिन बिपति परत सबहीको ❋ यारो सुनियो कान लगाय ।
बिपति परी इकदिन रघुपतिको ❋ सीता हरी विपिन खल आय ॥
बिपति परी थी राजा नलको ❋ खुटिया लीलो नौलखा हार ।
बिपदा परिगइ महादेवपर ❋ खल भस्मासुर परो पिछार ॥
बिपति परी यक नुनि आल्हापर ❋ चन्देलेने दियो निकारि ।
कसम दिलाई परिमालैने ❋ सो सब हाल लिखौं बिस्तारि ॥
यक दिन सोचो अपने मनमें ❋ माहिल उरईके परिहार ।
खोज मिटै सब परिमालैको ❋ तब छातीको डाहु बुझाय ॥
लिल्ली घोड़ी पर चढ़ि बैठे ❋ औ दिल्लीकी पकरी राह ।
पांच दिना मारगमें बीते ❋ पहुँचे गढ़ दिल्लीमें जाय ॥
गये सामुहे माहिल राजा ❋ जहँ दरबार पिथौरा क्यार ।
उतरि बछेरीते भुइँ आये ❋ घोड़ी थापि लई थनवार ॥
करी बंदगी पृथीराजको ❋ माहिल रहिगये माथ नवाय ।
नजरि बदलिगइ पृथीराजकी ❋ ऊंची चौकी दई डराय ॥
आवौ बैठो उरईवाले ❋ अपनो हाल देउ बतलाय ।
बोले माहिल पृथीराजते ❋ बैठे राज करौं महराज ॥
क्षेम कुशल है मेरि उरईमें ❋ पै दिन रात अंदेशा मोहिं ।
किला बनायो नर मलिखेने ❋ सबके घूरे लिये दबाय ॥

बड़ो बीर है सिरसावालो ❋ जाको नाम कहत मलिखान ।
यह सुनि बोले पृथीराज तब ❋ अब महुबेको कहौ हवाल ॥
बोले माहिल पृथीराजते ❋ तुम सुनि लेउ बीर चौहान ।
बड़े लड़ैया हैं महुबेके ❋ जिनते लड़े पार न जाय ॥
पांच बछेरा हैं महुबेमें ❋ तासे जीत सकत ना कोय ।
घोड़ा करिलिया औ हरनागर ❋ हंसामनि प्रसिद्ध है कोय ॥
घोड़ा बेंदुला और पपीहा ❋ पांचौ घोड़ा लेउ मंगाय ।
ऐंड़ लगावत ही घोड़ा ये ❋ उड़िकै आसमान लौं जात ॥
ऐसे घोड़ा हम देखे ना ❋ सो तुम समुझि लेउ महराज ।
घोड़ी कबुतरी औ पचशावद ❋ हाथी तुरत लेउ मंगवाय ॥
पहिले इनको तुम मंगवायो ❋ पाछे महुबे लेउ लुटाय ।
वंश नशावौ इन तीनोंको ❋ आल्हा ऊदनि औ मलिखान ॥
तीनिते रिस्ता नहिं नीको है ❋ सो तुम जानि लेउ महराज ।
बात सुनी जब यह माहिलकी ❋ पृथीराज मन गई समाय ॥
लैकै कागद कल्पीवारो ❋ अपनो कलमदान मंगवाय ।
लिखि सरनामा पृथीराजने ❋ चन्देलेको लिखी जोहार ॥
लिखो हाल फिरि यह पातीमें ❋ मानौ बात रजा परिमाल ।
घोड़ा हरनागर हंसामनि ❋ पपिहा और बेंदुला घ्वोड़ ॥
घोड़ाकरिलिया घोड़ीकबुतरी ❋ हथिपचशावद देउ पठाय ।
काम हमारो कछु अटको है ❋ फिरि पाछेते दिहैं पठाय ॥
ऐसी पाती लिखि राजाने ❋ सो धावनको दइ पकराय ।
पाती लैकै धावन चलिभौ ❋ औ महुबेकी पकरी राह ॥
चारि रोजको धावा करिकै ❋ पहुंचो नगर महोबे जाय ।
जहां कचहरी परिमालैकी ❋ धावन तहां पहूंचो जाय ॥
सांकल खैंचत संडिनी बैठी ❋ धावन उतरि परो अरगाय ।
करी बन्दगी परिमालैको ❋ पाती गद्दी दई चलाय ॥

नजरि बदलि गई चंदेलेकी ❋ तुरतै पाती लई उठाय ।
पाती बांची परिमालैने ❋ औ आल्हाको लियो बुलाय ॥
राजा बोले तब आल्हाते ❋ पाती आई पिथौरा क्यार ।
उड़न बछेड़ा बड़ी राशिके ❋ सो मंगवाये पिथौरा राय ॥
काम कछू उनको अटको है ❋ सो तुम जल्दी देउ पठाय ।
सुनते आल्हा बोलन लागे ❋ हम सब मानत हुक्म तुम्हार ॥
पै इक अर्ज सुनो दादा तुम ❋ औ निज मनमें लेउ बिचारि ।
जिन घोड़न पर चढ़ैं चंदेले ❋ तिनपर चढ़ैं शूर चौहान ॥
तुमहिं हसौआको डर नाहीं ❋ सुनिकै हंसिहै सकल जहान ।
डरिगे चन्देले महुबेके ❋ अपने घोड़ा दियो पठाय ॥
इतनी सुनते कही चन्देले ❋ बेटा सुनौ हमारी बात ।
शब्दवेधि राजा दिल्लीको ❋ है नरनाह वीर चौहान ॥
नहीं पठैहौ जो घोड़नको ❋ ह्वै है यहां बखेड़ा आय ।
तुम ना जितिहौ पृथीराजते ❋ ताते घोड़ा देउ पठाय ॥
इतनी सुनते ऊदनि तड़पे ❋ नैनन गई लालरी छाय ।
करै बखेड़ा जो हमरे संग ❋ मारौं राज भंग ह्वइ जाय ॥
जो कोउ देखै यहि महुबेतन ❋ ताको लेउँ शीश कटवाय ।
ब्याह कियो जब ब्रह्मानंदको ❋ तब कहँ हते वीर चौहान ॥
मोहरा मारो चौहाननको ❋ सातौ भांवरि लईं डराय ।
सो क्या भूलि गये राजा तुम ❋ अब क्यों डरत आप महराज ॥
गर्व न राखा केहु राजाका ❋ हमको जानत सकल जहान ।
बावन गढ़ हमने सर कीन्हे ❋ सिगरे राजा गये थर्राय ॥
हाल तुम्हारो ना जानो है ❋ दादा मनमें करो विचार ।
पहले घोड़ा वे मांगत है ❋ पीछे लैहैं फौज सजाय ॥
घोड़ा ह्वइहैं जब हमपर ना ❋ तब हम करिहैं कौन उपाय ।
ताते मानो कही हमारी ❋ लिखिकै भेजि देउ इनकार ॥
इतनी सुनिकै गुस्सा ह्वइगे ❋ बोले तुरत रजा परिमाल ।

कही हमारी तुम मानी ना ❀ खाली करो हमारो गांव ॥
पानी पीहौ दश पुरवामें ❀ तौ तुम पियौ रक्तकी धार ।
भोजन करिहौ जो पुरवामें ❀ तौ तुम खाउ गऊको मांस ॥
शय्या सोइहौ जो नारी संग ❀ मानौ परे मातके साथ ।
दई तलाकैं चन्देलेने ❀ सो आल्हा हिय गई समाय ॥
दोनों चलिभये तब बंगलाते ❀ दशपुरवामें पहुँचे जाय ।
रुपना बारीको बुलवायो ❀ औ यहु हुक्म दियो फरमाय ॥
फौज हमारी दश हजार है ❀ तुरतै सो तुम लेउ सजाय ।
चलिभौ रुपना तब जल्दीते ❀ लश्कर सबै सजावन लाग ॥
बोले ऊदनि सुनि आल्हाते ❀ दादा हमहिं देउ बतलाय ।
कौन देश तुम चलिहौ अब ❀ करिहौ कहां गुजारा जाय ॥
आल्हा बोले तब ऊदनिते ❀ बैरी बसत चारिहू ओर ।
कहीं गुजारो ना हमरो है ❀ भैया परी विपति अब आय ॥
बोले ऊदनि तब आल्हाते ❀ दादा सुनौ हमारी बात ।
राजा जैचन्द हैं कनउजमें ❀ जिनको उदय अस्तलौं राज ॥
भयो बखेड़ा ना तिनते है ❀ तिन घर चलिकै करौ मुकाम ।
मोहिं भरोसा है जैचन्दको ❀ रखिहैं शरण आपनी माहिं ॥
सुनी बात जब यह ऊदनिकी ❀ आल्हाके मन गई समाय ।
इक हरकारा आल्हा भेजो ❀ औ ढेबाको लियो बुलाय ॥
आल्हा बोले तब ढेबाते ❀ भैया सगुन देउ बतलाय ।
त्यारी हमरी है कनउजकी ❀ राजा कनउजके दरबार ॥
काहे त्यारी है कनउजको ❀ सो तुम हमहिं कहौ समुझाय ।
यह सुनि आल्हा बोलन लागे ❀ हमपर रूठि गये परिमाल ॥
तीनि तलाकैं हमको दीन्ही ❀ औ भादौंमें दियो निकारि ।
हाल बताय दियो गुस्साको ❀ तब ढेबाने कही सुनाय ॥
साथ तुम्हारो हम ना छोड़िहैं ❀ दादा सोच करो कछु नाहिं ।

खोलि पत्तरा तब ढेवाने ❃ अपनो सगुन देउ बतलाय ।
कूच कराय देउ जल्दीते ❃ तुम्हरे काम सिद्ध ह्वइ जायँ ॥
यहसुनिचलिभौआल्हाऊदनि ❃ पहुँचे रंगमहलमें जाय ।
बोले इन्दल बघ ऊदनिते ❃ चाचा हाल देउ बतलाय ॥
कहांकि त्यारी तुमने कीन्ही ❃ सो तुम हमहि कहौ समुझाय ।
बोले ऊदनि तब इन्दलते ❃ बेटा कछू न पूँछो हाल ॥
तीनि तलाकैं राजा दीन्ही ❃ दशपुरवाते दियो निकारि ।
करी तयारी हम कनउजकी ❃ तुमहूँ जल्द होउ तैयार ॥
जहां दिवलदे माता बैठी ❃ आल्हा तहां पहूँचे जाय ।
हाथ जोरिकै आल्हा बोले ❃ डोला सबै लेउ सजवाय ॥
हमहिं निकारो परिमालैने ❃ हम कनउजको भये तयार ।
बोली देवै तब आल्हाते ❃ बेटा मेरे लड़ैते लाल ॥
बुरो न मानौ तुम राजाको ❃ बूढ़े भये चँदेले राय ।
रानी मलहना तुमको पालो ❃ ताते बिलग न मानो बात ॥
बोले आल्हा तब मातासे ❃ नाहीं जानो हाल तुम्हार ।
उड़न बछेरा बड़ी राशिके ❃ सो मंगवायो बीर चौहान ॥
घोड़ी कबुतरी हथिपचशावद ❃ सो मंगवायो पिथौरा राय ।
बहुत बतकही हमते ह्वइ गइ ❃ हमने साफ़ करी इनकार ॥
तापर राजा गुस्सा ह्वइ गये ❃ हमको दई तलाकैं तीनि ।
पानी पीवौ जो पुरवामें ❃ तौ तुम पिऔ रुधिरकी धार ॥
भोजन करो आजु पुरवामें ❃ तौ तुम खाउ गऊको मांस ।
सेजपै जावौ जो तिरियाकी ❃ तौ तुम चढ़ौ मातुको सेज ॥
तीनि तलाकैं यह राजाकी ❃ हमरे गईं करेजे सालि ।
हम ना रहिहैं अब पुरवामें ❃ माता वचन करो परमान ॥
इतनी सुनते रनि देवैके ❃ गुस्सा गई देहमें छाय ।
डोला सजवाये बहुअनके ❃ औ सब माया लई लदाय ॥
हाथी पचशावद सजवायो ❃ तापर आल्हा भये सवार ।

घोड़ा बेंदुला त्यार करायो ❋ तापर ऊदनि भये सवार ॥
घोड़ा करिलियापर इन्दल हैं ❋ ढेबा मनुरथा पर असवार ।
घोड़ा पपीहा औ हंसामनि ❋ लीन्हे साथ बनाफर राय ॥
कूच करायो दशपुरवाते ❋ औ चलि भये बनाफर राय ।
सिगरी रैयत रोवन लागी ❋ बेड़ा कौनु लगैहै पार ॥
जबहीं पहुँचे गढ़ महुबेमें ❋ डोला सबके धरे उतारि ।
महल निकट था जगनायकको ❋ जगनिक एक न पूछी बात ॥
सुनो हाल जब रनि मल्हनाने ❋ चले रिसाय बनाफर राय ।
मल्हना आई दरवाजे पर ❋ सो आल्हाते लगी बतान ॥
काहे रिसाय चले बेटा तुम ❋ बेटा मेरे लड़ैते लाल ।
जो तुम छांड़ि दिहौ महुबेको ❋ लेहैं पृथीराज लुटवाय ॥
बोले ऊदनि तब मल्हनाते ❋ नाही कछू हमारी लाग ।
भादौं चिरैया ना घर छांड़ै ❋ ना बनिजार बनिजको जायँ ॥
काह बिगारो हम राजाको ❋ जो भादौंमें दियो निकारि ।
तीन तलाकैं दई राजाने ❋ हमरे गई करेजे सालि ॥
आज्ञा दै देउ तुम माता म्वहिं ❋ महुबे हम रहिबेके नाहिं ।
यह सुनि बोली रानी मल्हना ❋ बेटा मानौ वचन हमार ॥
मति अठिआय गई राजाकी ❋ सो तुम समुझि लेउ मनमाहिं ।
जो तुम छांड़ि देहौ राजाको ❋ तुमको हँसिहैं सकल जहान ॥
आई चन्द्रावलि द्वारे पर ❋ सो ऊदनिते लगी बतान ।
तुम ना जावौ गढ़ महुबेते ❋ वीरन बार बार बलि जाउँ ॥
बड़ो भरोसो म्वहिं तुम्हरो है ❋ को गाढ़ेमें ऐहैं काम ।
ऊदनि बोले चन्द्रावलिते ❋ बहिनी सुनौ हमारी बात ॥
दई तलाकैं हैं राजाने ❋ औ भादौंमें दिये निकारि ।
तासे रहिहैं ना महुबेमें ❋ चाहै कोटिन करो उपाय ॥
रोय रोय मल्हना समुझायो ❋ आल्हा एक न मानी बात ।

बारह रानी चन्देलेकी ❋ सोऊ बहुत रहीं समुझाय ॥
बात न मानी आल्हा ऊदनि ❋ औ चलिबेको भये तयार ।
चरण लागिकै सब काहूके ❋ आल्हा कूच दियो करवाय ॥
सिगरी रैयत रोवन लागी ❋ विपदा कछू कही ना जाय ।
विना बीरको महुबो रहिगौ ❋ बेड़ा कौनु लगैहैं पार ॥
चले बनाफर गढ़ महुबेते ❋ धावन चलो महोबे क्यार ।
धावन पहुंचो सो सिरसामें ❋ जहँ दरबार बीर मलिखान ॥
करी बन्दगी नर मलिखेके ❋ औ आल्हाको कह्यो हवाल ।
आल्हा रूठि चले महुबेते ❋ तिनको राखि लेउ समुझाय ॥
इतनी सुनितै नर मलिखेने ❋ घोड़ी कबुतरी लई मंगाय ।
सो सजवाय लई जल्दीते ❋ औ चढ़ि चले बीर मलिखान ॥
मलिखे पहुँचे जहँ आल्हा थे ❋ औ आल्हाको करी सलाम ।
हाथ जोरि बोले नर मलिखे ❋ दादा काहे चले रिसाय ॥
बोले आल्हा तब मलिखेते ❋ भैया कछू कही ना जाय ।
पांच बछेड़ा बड़ी राशिके ❋ सो मंगवायो पिथौरा राय ॥
हथि पचशावद घोड़ी कबुतरी ❋ मांगी सोऊ बीर चौहान ।
कही देनको चन्देलेने ❋ हमने साफ करी इनकार ॥
तापर गुस्सा ह्वइ राजाने ❋ हमको दई तलाकैं तीनि ।
तासों रहिहैं ना महुबेमें ❋ भैया समुझि लेउ मनमाहिं ॥
इतनी सुनिकै मलिखे बोले ❋ दादा चलौ हमारे साथ ।
बैठे राज्य करौ सिरसामें ❋ नित उठि सेवा करौं तुम्हारि ॥
यह सुनि आल्हा बोलन लागे ❋ भैया सुनौ हमारी बात ।
सिरसा रजधानी महुबेकी ❋ नहिं हम करैं अन्न जलपान ॥
मलिखे बार बार समुझायो ❋ दादा मानौ बात हमार ।
वास करौ तुम गढ़ सिरसामें ❋ या धूरेपर करौ मुकाम ॥
किला दूसरो हम बनवावैं ❋ जहँ है भूमि कनउजी क्यार ।
बहुतक समुझायो मलिखेने ❋ आल्हा एक न मानी बात ॥

हाथ जोरिकै ऊदनि बोले ❋ दादा सुनौ बीर मलिखान ।
कहै कोउ नहिं अस बैरीते ❋ जैसी कही रजा परिमाल ॥
तासे रोकौ ना दादा तुम ❋ हम ना करिहैं यहां मुकाम ।
गुस्सा ह्वैकै तब अपने मन ❋ सिरसा चले बीर मलिखान ॥
आल्हा चलिभे तब आगेको ❋ औ कनउजकी पकरी राह ।
नदिया बितवैपर पहुँचे जब ❋ तब तहँ होन उतारा लाग ॥
उतरि काफिला गौ नदियाते ❋ औ झाबरमें पहुँचे जाय ।
कबहुँक बादल गर्जन लागै ❋ कबहुँक तपै सूर्यको घाम ॥

दोहा—कांटो बुरो करीलको, औ बदरीको घाम ।
सौति बुरी है चूनकी, औ साझेको काम ॥

लगो घाम जब तहँ बदरीको ❋ सबके बदन गये कुम्हिलाय ।
गरम बयारी चलै रेतमें ❋ सबके प्यास प्यास रट लागि ॥
भये पियासे इन्दल बेटा ❋ ना कहुँ पानी परै दिखाय ।
मुँह कुम्हिलाय गये रानिनके ❋ बिपदा एक न बरनी जाय ॥
बहुत कलेश सहो रेतीमें ❋ औ जमुनापर पहुँचे जाय ।
डेरा डारे तब रेतीमें ❋ क्षत्री करन रसोंई लाग ॥
राति बसेरा करि जमुना पर ❋ भोरहिं कूच दियो करवाय ।
घाट कालपी उतरि गये जब ❋ पहुँचे सब परहुलमें जाय ॥
तीनि रोज परहुलमें रहकै ❋ सियरमऊको कियो पयान ।
जबहीं पहुँचे सियरमऊमें ❋ अपने डेरा दिये डरवाय ॥
फेटैं छूटिगइँ रजपूतनकी ❋ बागन तम्बू दिये तनाय ।
एक महीना सियरमऊमें ❋ आल्हा ऊदनि कियो मुकाम ॥
एक दिन ऊदनि बोलन लागे ❋ औ आल्हाते लगे बतान ।
काहे दादा तुम गाफिल हौ ❋ अब कनउजको करौ पयान ॥
चलिकै भेट करो जैचँदते ❋ नाहीं देर करनको काम ।
इतनी सुनितै तुनि आल्हाने ❋ हथिपचशावद लियो मंगाय ॥

सो सजवाय लियो जल्दीते ❀ यकसौ शूर लियो सजवाय ॥
कूच कराय दियो डेराते ❀ औ कनउजमें पहुँचे जाय ।
जबहीं पहुँचे दरवाजे पर ❀ दरवानीने कही सुनाय ॥
कौन देशके तुम राजा हौ ❀ अपनो नाम देउ बतलाय ।
बोले आल्हा दरवानीते ❀ हम हैं महुबेके सरदार ॥
भेंट करन आये राजाते ❀ औ आल्हा है नाम हमार ।
इतनी सुनतै गौ दरवानी ❀ औ जयचँदको करी सलाम ॥
आल्हा आये हैं महुबेते ❀ सो ठाढ़े हैं पँवरि दुआर ।
यह सुनि जैचंद बोलन लागे ❀ फाटक जल्द देउ खुलवाय ॥
अबहीं लावौ तुम आल्हाको ❀ हमरी नजर गुजारो आय ।
लौटो दरवानी द्वारेपर ❀ फाटक तुरत दियो खुलवाय ॥
बोला दरवानी आल्हाते ❀ अबहीं चलौ हमारे साथ ।
चलिभै आल्हा तब द्वारेते ❀ औ राजापै पहुँचे जाय ॥
गये सामुहे जब जैचंदके ❀ आल्हा झुकिकै करी सलाम ।
सूरत देखी जब आल्हाकी ❀ ऊंची चौकी दई डराय ॥
पूँछन लागे राजा जैचंद ❀ कैसे बसत रजा परिमाल ।
खबरि बताय देउ महुबेकी ❀ अपनो हाल कहौ समुझाय ॥
बोले आल्हा तब जैचंदसे ❀ बैठे राज करैं परिमाल ।
कुशल क्षेम है गढ़ महुबेमें ❀ हमपर परी आपदा आय ॥
हमहिं निकालो चन्देलेने ❀ सो हम तुमहिं जुहारे आय ।
ठौर बताय देउ हमको कहुँ ❀ तहँ हम करैं गुजारा जाय ॥
इतनी सुनिकै जैचंद बोले ❀ तुम सुनि लेउ बनाफर राय ।
तुमहिं निकालो चंदेलेने ❀ तासों हम रखिबेके नाहिं ॥
इतनी सुनितै आल्हा चलिभै ❀ औ हाथीपर भये सवार ।
कूच कराय दियो कनउजते ❀ औ डेरापर पहुँचे आय ॥
बोले ऊदनि तब आल्हाते ❀ दादा हाल देउ बतलाय ।
कहां ठौर जैचंद बतलाई ❀ तब आल्हाने कही सुनाय ॥

सुखमें साथी सब कोऊ हैं ❀ दुखमें कोउ न होय सहाय ।
जाय ठौर मांगी राजाते ❀ राजा साफ करी इन्कार ॥
परी आपदा जब पाण्डुनपर ❀ तब विराट घर रहे छिपाय ।
परी विपति श्रीरामचन्द्रपर ❀ निश्चर हरी सिया बनमाहिं ॥
विपति परी यकदिन शंकरपर ❀ खल भस्मासुर परो पिछार ।
आजु आपदा हमपर परिगई ❀ कोउ न हमको होय सहाय ॥

दोहा—तुलसी पर घर जाइकै, दुख न कहियो रोय ।
आपन भरम गँवाइये, बांटि न लेहैं कोय ॥

यह सुनि ऊदनि बोलन लागे ❀ दादा धीर धरो मनमाहिं ।
परत आपदा सब काहूपर ❀ सब दिन विपति रहति है नाहिं ॥
एक महीनाके बीते पर ❀ एक दिन ऊदनि किये विचार ।
घोड़ा बेंदुलाको सजवायो ❀ औ चलि भये उदैसिहराय ॥
यकसौ शूर साथ सजवायो ❀ औ चलि भये उदैसिहराय ।
बाला पीर जहां कनउजमें ❀ ऊदनि तहां पहूँचे जाय ॥
न्याजन जरि चढ़वाय पीरको ❀ तोशा तुरत दियो बंटवाय ।
तहँते चलि भये ऊदनि बांकुड़ा ❀ पहुँचे फूलमती ढिग जाय ॥
होम करायो तहँ देवीको ❀ कन्या सातक दई जिमाय ।
करि प्रणाम श्रीफूलमतीको ❀ ऊदनि पहुँचे बीच बजार ॥
जेती दुकानैं हलवाइनकी ❀ सो ऊदनिने लई लुटाय ।
गड़बड़ ह्वइगो तब बजारमें ❀ रैयत भगी कनौजी केरि ॥
जाय पुकार करी ड्योढ़ीमें ❀ जहँ दरबार कनौजी क्यार ।
लूटि बजार लई ऊदनिने ❀ औ महराज कनौजी क्यार ॥
अजैपाल कनउजमें ह्वइगै ❀ तब ना लूटी कोउ बजार ।
सुनतै जैचंद गुस्सा ह्वइकै ❀ औ लाखनिते लगे बतान ॥
तोपैं लगवावो धूरे पर ❀ औ ऊदनिको देउ उड़ाय ।
ऐसो क्षत्री को उपज्यो है ❀ हमरो कनउज लेय लुटाय ॥

इतनी सुनतै लाखनि राना ❋ तोपैं आगे दइँ पहुँचाय।
खबरि पायके सैयद आये ❋ औ जयचंदको करी सलाम॥
बोले सैयद तब जैचंदते ❋ तोपैं कहां दईं पहुँचाय।
जैचंद बोले तब सैयदते ❋ ऊदनि लूटी आय बजार॥
यह सुनि सैयद बोलन लागे ❋ तुम सुनि लेउ कनौजीराय।
जीति न पैहो तुम ऊदनिको ❋ कलहा देवकुँवरिको लाल॥
बारह बरस केरि उम्मिरिमें ❋ ऊदनि लियो बापको दाउँ।
पृथीराज दिल्लीके राजा ❋ तहँ ब्रह्माको कियो विवाह॥
हाथी पछारो दरवाजे पर ❋ तुरतै भांवरि लईं डराय।
आल्हा ब्याहे नैपाली घर ❋ इन्दल बलखबुखारे माहिं॥
मलिखे ब्याहे पथरीगढ़में ❋ सुलिखे शहर कमायू माहिं।
ऊदनि ब्याहे हैं नरपति घर ❋ सो तुम जानि लेउ महराज॥
बड़े बली हैं आल्हा ऊदनि ❋ कलहा दस्सराजके लाल।
यह सुनि जैचंद बोलन लागे ❋ सैयद सुनो हमारी बात॥
जौंरा भौंरा जो हाथी हैं ❋ तिनको मदिरा देउ पिलाय।
दोनों हाथी मतवारे करि ❋ दरवाजे पर देउ ढिलाय॥
सुनी बात जब यह सैयदने ❋ दोनों हाथी लिये मंगाय।
फूल पिलाय दियो दोनोंको ❋ औ द्वारेपर दियो ढिलाय॥
खबरि सुनाई जब जैचंदको ❋ तब जैचंदने कही सुनाय।
अब बुलवाय लेउ ऊदनिको ❋ द्वारे हाथी देयँ पछारि॥
गौ हरकारा सियरमऊको ❋ औ आल्हाते कहो हवाल।
करी तयारी तब आल्हाने ❋ अपनो हाथी लियो मंगाय॥
मस्तक रंगिदौ पचशावदको ❋ मखमल झूल दई डरवाय।
रेशम रस्साते कसवायो ❋ हौदा धरो सोबरन क्यार॥
तामें झालरि है मोतिनकी ❋ शोभा कछू कही ना जाय।
झंपा लटकैं अम्बारीमें ❋ जिनमें जड़े जवाहिर लाल॥
सब हथियार सजे आल्हाने ❋ औ हाथी पर भये सवार।

घोड़ बेंदुलाको सजवायो ❋ तापर ऊदनि भये सवार ॥
कूच करायो सियरमऊते ❋ औ कनउजमें पहुँचे जाय ।
जबहीं पहुँचे दरवाजे पर ❋ आये तहां कनौजी राय ॥
बोले जयचंद सुनि आल्हाते ❋ सुनिये दक्षराजके लाल ।
हाथी पछारे तुम दिल्लीमें ❋ सो तुम हाथी देउ पछारि ॥
इतना सुनते बघ ऊदनिने ❋ भाला लियो आपने हाथ ।
उतरि बेंदुलाते भुइँ आये ❋ औ हाथी पर पहुँचे जाय ॥
भाला मारो यक जौंराको ❋ औ धरतीमें दियो गिराय ।
दांत पकरिकै यक भौंराको ❋ तुरते ऊदनि दियो पछारि ॥
देखि हाल यह राजा जैचंद ❋ तब सैयदते लगे बतान ।
अब हम जानि लिये अपने मन ❋ सांचे दस्सराजके लाल ॥
रिजिगिरि रजधानी छोटीसी ❋ सो आल्हाको दई इनाम ।
करी बन्दगी तब आल्हाने ❋ औ ऊदनिने करी सलाम ॥
दोनों चलि भये तब ड्योढ़ीते ❋ औ रिजिगिरिमें पहुँचे आय ।
फौज आपनी तहँ मंगवाई ❋ सब सामान लिये मंगवाय ॥
आल्हा रहन लगे रिजिगिरिमें ❋ ईश्वर बिपदा दई नशाय ।

कुं०–सुखते बिपदा है भली, जो थोरे दिन होय ।
इष्टमित्र अरु बन्धुगण, जानि परैं सब कोय ॥
जानि परैं सब कोय, बात नहिं पूंछै कोई ।
जब संकट टरि जाय, मित्र होवै रिपु सोई ॥
नारायण धरि ध्यान, आप मनको समझावै ।
कछु दिनमें सुख होय, सदा नहिं बिपति सतावै ॥

आल्हा निकासी यह पूरी भइ ❋ सो हम कहिकै दई सुनाय ।
आगे ब्याह कहौं लाखनिको ❋ यारौ सुनियो कान लगाय ॥
समय समय पर आल्हा गावौ ❋ नित उठि लेउ नाम भगवान ।
भोलानाथ मनाय हिये महँ ❋ सीताराम क्यार धरि ध्यान ॥

इति आल्हा निकासी सम्पूर्ण

श्रीः

# अथ अमर गढ़की लड़ाई

★

सुमिरन करिकै हनूमानको ❋ जोधा बड़े अंजनीलाल ।
जो जोधा रणमाहीं सुमिरै ❋ ताकी कभी न होगी हार ॥
नित उठि बंदौं हनूमानपद ❋ सागर रूप बुद्धि बलवान ।
अंजनिलाल काल असुरनके ❋ रणमें करे रामको काम ॥
राम पियारे सिया दुलारे ❋ सागर कूदि गये वा पार ।
आशा मेरी पूरण करियो ❋ तुमही सब जगके रखवार ॥
जो चाहै मैं करूं सिरोही ❋ क्यों ना रटै बीर हनुमान ।
कोट असरगढ़ इक नामी है ❋ जहँपर 'धीर' बसै सरदार ॥
वा राजाकी कहूँ हकीकत ❋ जहँपर योधा बसै अपार ।
मरद शूरकी क्या गिनती है ❋ शेरनके नित हनैं शिकार ॥
तेहि राजाने टीका भेजा ❋ कनउज जैचंदके दरबार ।
लाखन हैं महुबेके माहीं ❋ सो जैचंदने करी सलाह ॥
लाखन राजाको बुलवाऊँ ❋ सो अपने मन कियो विचार ।
शतरवानको हुक्म सुनायो ❋ तुम महुबेको होहु तयार ॥
उदयचंद औ लाखन सुतको ❋ ह्यां जल्दीसे लाव लिवाय ।
हुक्म सुनतही चला सांड़िया ❋ जाको चलन न लागी बार ॥
मंजिल मंजिलके चलनेमें ❋ गढ़ महुबेमें पहुंचो जाय ।
छोड़ि सांड़िया नीचे आया ❋ देखा राजनका दरबार ॥
सात पैगते मुजरा करिकै ❋ औ ढिग जाकर करी सलाम ।
पुरजा हाथ दियो लाखनिके ❋ लाखनि पुरजा बांचन लाग ॥
बांचत पत्री मगन हुए हैं ❋ औ चलनेको हुए तयार ।
हाथ जोरिकै चन्देलेसे ❋ ऊदनि लीन्हों हुक्म कराय ॥
एक महीनामें आवैंगे ❋ याते बिलम होयगी नाहिं ।

फौजैं संग सजाकर अपने ❀ लश्कर डंका दियो बजाय ॥
मंजिल मंजिलके चलनेमें ❀ कनउज धुरो दबायो आय ।
इत कुसुमा अंटापर बिलखे ❀ हेरै प्राणपतीकी बाट ॥
जनै पियारे कब आवैगे ❀ जाने आवैगे की नाहिं ।
चार मास बालमको हुइगे ❀ हाहा कछु सुधि पाई नाहिं ॥
वरषा बीती शरदऋतु आई ❀ जाने कौन काज रहे छाइ ।
रैन बडी है शरद निशाकी ❀ तापर पवन रही सन्नाय ॥
विरह सतावै जानि अकेली ❀ पापी मदन हनै हियबान ।
मोहि डर लागति मोर शोरसुनि ❀ काले मेघ कालसम होय ॥
सुखद रैन तिनको जाड़ेमें ❀ जो निज कंथरहीं हियलाय ।
पड़ी अकेली घरमें तड़पैं ❀ जिनके बालम गये विदेश ॥
ईश्वर ! कब ऐसे दिन ह्वैहैं ❀ डारूँ प्राणनाथ गरबाहिं ।
अजहुं न आवैं जो पिय प्यारे ❀ प्यारी मरै कटारी खाय ॥

## ठुमरी

बिन याया मोहिं कल न परत, मनमें रहत यही अँदेश ।
जुबनाझुरतजियराजरत, पातीनलिखी न भेजो सँदेश ॥बि०॥१॥
कैसे के पियाके दरश पाऊँ, बिरह सताये जरी रे जाऊँ ।
वसन रगाऊँ सेली बनाऊं, अंग विभूती बीन बजाऊं ॥
अबके ऐसे न आवैं जो द्वार, कर रहूँ जोगिनका वेश ॥बि०॥२॥
कासों कहौं मनकी ब्यथा, जबसे गये लीनी न खबर ।
जरत २ पीली रे पड़गइ, जबसे बालम गये बिदेश ॥बि०॥३॥

## दूसरी ठुमरी

सखी मोरा जिया घबराये,
सखी री ! तड़पत उन बिन निशिदिन चैन न आये ॥
हाय ! मोरी सुधि प्रीतम बिसराये,
निपट निठुराई कीन तहां जाये, जिया घबराये ॥ १ ॥

कटत रैन मोहिं तारे गिन गिन,
बरस समान बितावत हैं दिन,
ब्याकुल पिय बिन बिरह अगिन,
तन मनको हमरे जराये,
जिया घबराये, सखी मोरा ॥ २ ॥

छंद आल्हा

प्राणनाथ हमरी सुधि लीजे ❋ नाहित चलन चहत ये प्राण ।
मूर्छा आय गई रानीको ❋ अरु गिरि परी धरनि मुरझाय॥
तौलौं लाखनि दाखिल हुइगए ❋ लीन्ही धुठ लाय प्रियनारि ।
इतर छिड़क दीन्हो मुख ऊपर ❋ औफिरि छिड़को लाय गुलाब॥
नैन खोल दीन्हे रानीने ❋ लिखिपिय मगन भईगुणखान।
हिये लगाई लाखन राना ❋ मनके मेट दिये संताप ॥
कुसुमा बोली फिर कर जोरे ❋ सुनियो कंत हमारी बात ।
अब न वियोगहोय इकपलको ❋ दीजो प्राणनाथ बरदान ॥
विना तुम्हारे हे पिय प्यारे ❋ सारे दुखद भये सुखमूल ।
हमहीं जानैं जो दुख पायो ❋ जब तुम कंता गये विदेश ॥
हँसिकै लागे कहन कनौजी ❋ प्यारी धीर धरौ मनमाहिं ।
बाल तिहारो हीय हमारे ❋ रानी युग युग करौ विहार ॥
फिर लाखन तिलकापै पहुंचे ❋ माता लीन्ही हृदय लगाय ।
दई अशीश मगन मन होके ❋ युग युग जीवो पुत्र हमारे ॥
फिर पहुंचे हैं दरबारनमें ❋ औ जैचंदको करी सलाम ।
राजा देखत मगन हुए हैं ❋ औ पूंछा सब हाल हवाल ॥
फिर सब हाल कहा टीकेका ❋ औ नेगिनको लियो बुलाय ।
टीका भेजो धीरज सिंहने ❋ जो गढ़ अमराको सरदार ॥
सो टीका तुम लेव चढ़ाई ❋ यामें देर करो तुम नाहिं ।
सात खर्बका टीका आयो ❋ ऊदल खुशी भये मनमाहिं ॥

करी तयारी अब चलनेकी ❀ मंत्री करो समान तयार ।
फौज सजायो अब जलदीसे ❀ फिर क्यों राखी देर लगाय ॥
अम्मरगढ़की होइ चढ़ाई ❀ बड़ो शूरमा तहँको राव ।
इतनी सुन लइ सरदारोंने ❀ फौजोंमें डंका बज जाय ॥
धौंसा बाजा अम्मरगढ़को ❀ सजि सजि बीर भये तैयार ।
जितने हाथी हथखानेमें ❀ हौदा एक संग पड़ जायँ ॥
जितने घोड़े घुड़शालनमें ❀ काठी एक संग पड़ जायँ ।
जितनो पैदल गढ़ कनउजमें ❀ कमरैं एक संग खिंच जायँ ॥
जितनी तोपें तोपखानेमें ❀ सो चरखिनपर दईं चढ़ाय ।
जितने शस्तर थे फौजोंमें ❀ ज्वानन एक संग लिय साज ॥
मारू बाजे बाजन लागे ❀ घूमन लागे लाल निशान ।
झूल चमकतीं हेमजरिनकी ❀ ज्यों घनमें दामिनि दमकाय ॥
पहले डंकाके बजनेमें ❀ फौज सजत न लागी बार ।
दूजे डंकाके बाजत खन ❀ सब घोड़नपर भये सवार ॥
तड़ तड़ तड़ तासे बाजैं ❀ जंगी ढोल रहे झड़लाय ।
जैचँद ऊदलको बुलवायो ❀ आल्हासे कह दियो सुनाय ॥
भारी राजा अम्मरगढ़को ❀ धीरजसिंह जाहिको नाम ।
और न धोखेमें मत रहियो ❀ फौजनको रखियो हुशियार ॥
आल्हा ऊदनि तुम नामी हो ❀ औ लड़नेकी जानौ सार ।
इतनी सुनकर ऊदल बोले ❀ बेड़ा राम लगावैं पार ॥
चिंता मत करियो कुछ मनमें ❀ हम क्षत्रीपन देयँ दिखाय ।
फौज कटीली सजिकै चलिभै ❀ शोभा कछू कही ना जाय ॥
झनझनझनझन चलैं मझोला ❀ औ रथ उड़ैं पवनके साथ ।
धमक धमक कर हाथी चाले ❀ हौदैसे हौदा मिल जाय ॥
झुड़झुड़झुड़झुड़ पैदल चाले ❀ ज्यों टीड़ीदल चले अपार ।
ऊटनपर छूटत जम्बूरे ❀ लम्बी टांग सांड़नी क्यार ॥
खड़कत जाती हैं बन्दूकैं ❀ आगे चले छड़ी बरदार ।

तीन महीनाके अरसामें ❋ पहुँचे अम्मरगढ़ सरदार ॥
तंबू तान दिये धूरेपर ❋ औ दीने हैं फर्श बिछाय ।
नाच रंग होरहे फौजमें ❋ मीठे सुरमें बजैं सितार ॥
बीन और मुरचंग बजत हैं ❋ बजैं मँजीरा तोरैं ताल ।
सारंगिनकी जोड़ी बजती ❋ तबला बजैं खटाक खटाक ॥
बड़े बड़े शूर क्षत्री बैठे ❋ डिब्बा धरे अगार अफाम ।
मंगल वारीको बुलवाके ❋ ऐपनवारी दीने हाथ ॥
ले जाओ तुम ऐपनवारी ❋ औ राजापर खबर कराय ।
इतनी सुनकर सोचन लागो ❋ कठिन मवासी ह्यांकी आय ॥
सब्जा घोड़ा सजवा लीना ❋ तापर कूदि भये असवार ।
राम राम सबसे भाखी है ❋ औ जगदम्बा लई मनाय ॥
मंगल बारी चला वहांसे ❋ मनमें करता सोच विचार ।
कोड़ा मारा जब घोड़ाके ❋ घोड़ा उड़ा पवनके साथ ॥
चार घरी केरे अरसामें ❋ घोड़ा गयो शहरमें जाय ।
बीच कचहरी जाकर पहुँचा ❋ अब आगेको सुनो हवाल ॥
सात पैगसे कुन्नस कीनी ❋ औ ढिग जाके करी सलाम ।
कहँसे आये औ कहँ जाओ ❋ सो राजाने पूँछा हाल ॥
मंगल बोला सुनलो राजा ❋ कनवजियनकी आइ बरात ।
जहँ टीका भेजा था तुमने ❋ कुवर कनौजी ब्याहन आय ॥
सो तुम सावधान हो जाओ ❋ ऐपनवारी लायो द्वार ।
सवा पहरलौं चलै शिरोही ❋ मेरा नेग देव चुकवाय ॥
कीच खून इतना हुइ जइहै ❋ जब लग लौट धुरेनहिं जायँ ।
इतनी सुनकर राजा जर गयो ❋ नैना अग्निज्वाल है जायँ ॥
तबहीं हुक्म दियो शूरनको ❋ इस नेगीको करो हलाल ।
तलवारें लेकर चढ़ जाओ ❋ इसका देओ नेग चुकाय ॥
धावा कीने तब मंगलपै ❋ मंगल करै कठिन तलवार ।
बहुत ज्वान मंगल मारे ❋ कुछ घोड़ेने दिये गिराय ॥

सवा पहरलौं चली शिरोही ❋ कीच खून हो गइ दरबार ॥
घोड़ा हांकि दियो मंगलने ❋ घोड़ा कूदि गढ़ीको जाय ।
तुर्तहि फांदि किलेको आयो ❋ अपने दलमें पहुँचो जाय ॥
मंगल देखा जब ऊदनिने ❋ घोड़ा कूद गढ़ाको आय ।
फिर शरबतकी बहँगी आई ❋ सो बरातको दियो पिआय ॥
बाग बहारी आगे करकै ❋ तब सजिकरकै चली बरात ।
बड़े शूरमा महुबेवाले ❋ घोड़न कूदि भये असवार ॥
शेर समाने चेहरा जिनके ❋ शोभा वर्णन करी न जाय ।
जब दरवाजेपर पहुँचे हैं ❋ धीरसिंह बोले सुन ज्वाब ॥
नेग आगयो दरवाजेपर ❋ गजसे लड़ियो सम्मुख आय ।
पीछे लड़ो शेरसे कुस्ती ❋ इन्हैं जीतकर करो विवाह ॥
जब ये बात सुनौ लाखनिने ❋ लाखनि तुरत गये घबराय ।
लाखनि बोले तब ऊदलसे ❋ ह्यां तौ बात निभौगी नाहिं ॥
ऊदनि बोले सुनलो भइया ❋ मैं हाथीको देउँ पछाड़ ।
हाथी छूटा जब सम्मुखसे ❋ ऊदल घूसा दियो जमाय ॥
मस्तक फटि गयो है हाथीका ❋ फिर ऊदलने दियो गिराय ।
जब राजाने सुनी हकीकत ❋ भूरासिंह दियो छुटवाय ॥
ऊदल आल्हासे तब बोले ❋ शेर हमारे वशका नाहिं ।
आल्हा आइ शेरसे डटगये ❋ पंजा दियो शेरने धाय ॥
आल्हाकी छातीपर लागा ❋ आल्हाने गरदाना नाहिं ।
पकरि सिंहको देकर मारा ❋ हड्डी चूर चूर होइ जाय ॥
ये गत देखी जब राजाने ❋ मनमें गये अचंभा मानि ।
या बिधि कुश्ती भई शेरसे ❋ फिर सब नेग लिये चुकवाय ॥
आय गये अपने दलमांही ❋ चर्चा और भई तैयार ।
जो ब्रह्माने लिखी कर्ममें ❋ सो टारेसै टरती नायँ ॥
फौजोंके अप्सर बुलवाये ❋ औ धीरजने करी सलाह ।
बड़े शूरमा महुबेवाले ❋ बावन गढ़िया लई छिनाय ॥

नये शूरमा ये बाढ़े हैं ❋ ❋ इनकी देख लेहु तलवार ।
ऐसी कटा करो रणमाहीं ❋ जो जग रहै तुम्हारो नाम ॥
जो मर जावैं तलवारेनसे ❋ उनको ठांय हूर ले जायँ ।
जो मरते हैं खटिया परिकै ❋ उनके मांस चील्ह ना खायँ ॥
इतनी सुनिकै डटे शूरमा ❋ छोड़ि दई प्राणनकी आश ।
खबर कराई है लाखनिको ❋ हमरे रीति यही चलि आय ॥
पहले आके लड़ो सामने ❋ हम भी देखैं जोर तुम्हार ।
जो तुम हो क्षत्रीके जाये ❋ फौजैं संग जल्द लै आव ॥
ताके पीछे ब्याह होयगो ❋ सो तुम समुझि लेहु मनमाँह ।
इतनी सुनिलइ जब लाखनिने ❋ नैना अग्निज्वाल होइ जायँ ॥
हुक्म देदियो फौज सजनको ❋ जल्द रिसाले होयँ तयार ।
कोइ कोइ पहने लाल बनाती ❋ कोइ कोइ कालो पहनेयार ॥
कोइ कोइ कुरतीको पहने हैं ❋ जामें फिसल जाय तलवार ।
फौज चली लाखनिरानाकी ❋ शोभा कछू कही ना जाय ॥
दोउ तर्फासे तेगा बाजैं ❋ औ बहि चली रक्तकी धार ।
धीराकि फौजैं बढ़ि आईं ❋ लाखनिकी हटती हैं नायँ ॥
धीराकि फौजैं बड़ी शूरमा ❋ लाखनि सोच सोच रह जायँ ।
लश्कर हारा कन्नौजीका ❋ तब ऊदनिको लियो बुलाय ॥
सुनो बनाफर बात हमारी ❋ अब है लाज तुम्हारे हाथ ।
अपनी फौजैं लेउ बुलाई ❋ हमरी फौज गई है हार ॥
इतनी सुनकर ऊदनि बोले ❋ लाखन करौ न शोच विचार ।
पहलेहि धावेमें मारूँगा ❋ मुखमें ठांसि देउँ तलवार ॥
ऊदल ललकारो फौजनमें ❋ अस्त्र शस्त्र सब करो तयार ।
करो चढ़ाई अब धीरापै ❋ मढ़िया करदूँ पनियां ढार ॥
हल्ला बोले राजपूतोंने ❋ जैसे शेर बनोको जाय ॥
आगे आगे पैदल पल्टन ❋ पीछे चले तुरंग सवार ।

तिनके पीछे हाथी चाले * तुपखाने दीन्हे जुतवाय ।
अली अली कर सैयद कूदे * हिंदू लेत राम का नाम ॥
उतसे फौज चली धीराकी * बड़ि बड़ि तोप बड़े सरदार ।
धीरसिंहने हुक्म दियो है * अपनी सब फौजनके माहिं ॥
अबके हल्ला बढ़बढ़ मारो * सुबरन कडे देउँ करवाय ।
जो तुम ऊदनिको जीतोगे * जगमें रह तुम्हारे नाम ॥
ह्यांकी चरचा तो ह्यां रहगइँ * उदयसिंह ललकारे आय ।
ऐसे कूद पड़े फौजनमें * जैसे लंकामें हनुमान ॥
जैसे भिड़हा भेड़िन पैठे * औ गायनमें छुटै बिजार ।
छत्री कूद पड़े फौजनमें * करमें खैंचि लई तलवार ॥
खटखट खटखट तेगा बाजे * छुरियां चलै छनाक छनाक ।
झन झन झन झन खांडा बाजे * किरचैं बजे कटाक कटाक ॥
केहु ज्वानकी भुजा काटत हैं * केहुकी गर्दन डारी काट ।
धीरसिंह रणमें हारा है * जीते जंग बनाफर राय ॥
लाखन ऊदल जगनिक मामा * विजय हुई तिनकी रणमाहिं ।
फौजैं भाग गईं धीराकी * कायर छोड़ि भगे तलवार ॥

## अथ रणधीरकी लड़ाई

मसलत करिकै धीरसिंहने * तब साड़निको लियो बुलाय ।
जल्दी लाओ रणधीराको * देर करो पलकी तुम नाँय ॥
इतनी सुनकर धामन धायो * रणधीराको लायो साथ ।
सुनी हकीकत रणधीराने * और रिसाले किये तयार ॥
ऊदन ढेबा जगनिक चलि भये * औ लाखन भैये तुरत तयार ।
पांचो कपड़े पहन लिये हैं * पांचौं बांधलिये हथियार ॥
झिल मिल टोप सभीने पहिने * अपनी झिलम लई सजवाय ।
बख्तर पहिने अष्टधातुके * जिनमें सांग गड़े है नांय ॥
किरच और तलवार टूटजाँ * औ बरछिनकी टूटै नोक ।

सब राजनकी सजी सवारी ❋ कछु तारीफ करी ना जाय ॥
कोइ हाथीपर कोइ घोड़नपर ❋ सजि सजि चले सजीले ज्वान ।
पहुँच गये महलनके भीतर ❋ खबर करी धामनने जाय ॥
भौंरिनकी अब करो तयारी ❋ आये बीर कनौजी राय ।
धीरसिंहने तब रानिनपै ❋ तुर्तै खबर दई करवाय ।
गावैं नारी मंगल चारी ❋ अति सुर भरके गीत अलाप ॥
फिर सब शूर बुलाये भीतर ❋ ब्राह्मण वेद रीति करवाय ।
अब भौंरिनकी हुई तयारी ❋ बड़े बड़े शूरा बैठे ज्वान ॥
जिन राजन घर रचा स्वयम्बर ❋ सो इकलंगमें बैठे राव ।
एक ओर बैठे कनउजके ❋ बीच महोबिया रहे दिखाय ॥
चहुँ ओर खंभा केलाके ❋ शोभा कछू कही ना जाय ।
पहिले फेरेके होनेमें ❋ लाखनिके मारी तलवारि ॥
धक्का दीनो तब ऊदलने ❋ सम्मुख रोक लई है ढाल ।
औंधा गिरा मूरछा खाके ❋ सारी सफा हैफ हो जाय ॥
ये हैं क्षत्री बड़े शूरमा ❋ औ महुबेके हैं सरदार ।
इनसे दुसरी जो तुम करिहौ ❋ तौ ह्यां अभी रार होइ जाय ॥
फेरनपर क्यों परी लड़ाई ❋ सभी राव दीन्हे समुझाय ।
दूजी तीजी भौंरी पड़ गईं ❋ अब कोइ नहीं करै तकरार ॥
सबही फेरे होगये पूरे ❋ औ अब बिदाबुलावा जाय ।
डोले सज गये अब रानीके ❋ कुछ तारीफ करी ना जाय ॥
कमख्वाबनके परदा छूटे ❋ सुबरन किरन दई लटकाय ।
मोतिनके गुच्छा लटकत हैं ❋ मखमल चादर दई बिछाय ॥
नौसौबांदी दई टहलनको ❋ सो डोलेके सँगमें जाय ।
बेटी करी बिदा राजाने ❋ औ संग करे पांचसौ ज्वान ॥
कूच कराय दियो कनउजको ❋ दलकी नहीं पड़े शुम्मार ।
मंजिल मंजिलके चलनेमें ❋ औ कनउजमें पहुंचे जाय ॥

शूतरवानको हुक्म सुनायो ❋ महलन खबर करौ तुम जाय।
छमछमछमछम चली सांडिनी ❋ जिसको चलत न लागी बार॥
जाके पहुंची है महलनमें ❋ औ सब दीनी खबर सुनाय।
सुनी खबरिया जब महलनमें ❋ रानी करैं मंगलाचार॥
डोला पहुँचि गयो महलनमें ❋ दुलहिनको मुख देखो आय।
नौलखहार दियो दुलहिनको ❋ औ दीन्ही मुतियनको माल॥
काहू दीन्हो हँसला कठला ❋ काहू दियो गरेको हार।
मगन हुईं मुख देखि बहूका ❋ नीछावरि की बेशुम्मार॥
अनँदबधैया कनउज बाजी ❋ तुरतै दगन सलामी लागि।
अब जलशूर विवाह लड़ाई ❋ यारो सुनियो कान लगाय॥
समय पाय तुम आल्हा गावौ ❋ नित उठि लेउ नाम भगवान।
भोलानाथ मनाय हिये महँ ❋ सीताराम क्यार धर ध्यान॥

इति अमरगढ़की लड़ाई सम्पूर्ण

---

श्री :

# अथ जलशूरके विवाहकी लड़ाई

★

सदा भवानी मेरे दाहिने ❋ रक्षा करो शारदा माय ॥
जन अपनेको ऐसे राखौ ❋ जैसे हरि राखे प्रह्लाद ।
इक दिन सुमरी थी रावणने ❋ लक्ष्मण राम लगायो बाद ॥
इक दिन सुमरो बिभीषणने ❋ जाको मिले रामजगदीश ।
इक सुमरी हनूमानने ❋ सुबरन लंका दई जराय ॥
नौ क्षौनी दल पदम अठासी ❋ लंका कोपि चढ़े भगवान ।
इक दिन सुमरी रामचन्द्रने ❋ लंका कर दई पनियांढार ॥
स्वप्न हुआ मल्हना रानीको ❋ जो चंदेलेकी है नारि ।
गजमोतिन मलिखेकी रानी ❋ सो सपनेमें कहै सुनाय ॥
मेरो पुत्र जलशूर कुँवारो ❋ इसका ब्याह करो तुम साधु ।
मात पिता जो होते जीवित ❋ काहे पुत्र विवाह न होत ॥
हमने गोद तुम्हारो छोड़ी ❋ करी सगाई पृथीराज ।
ये सब हाल कही ऊदनिसे ❋ सो गै भूल नहीं परवाह ॥
अब उनको फिरसे समुझाओ ❋ औ सुपनेको लिख दो हाल ।
रानीने सुपनेकी बातैं ❋ चन्देलेसे कही सुनाय ॥
राजा चन्देला सुनिकै सुपना ❋ रजा लिखो अपने हाथ ।
जहँ ऊदलका गिरै पसीना ❋ मलिखे दीन्हो खून गिराय ॥
क्या तुम भूल गये मलिखेको ❋ तिसका पुत्र कुँवारा आज ।
चिट्ठी लिखिकै चन्देलेने ❋ शुत खानको लियो बुलाय ॥
यह पुरजा ऊदनिको दीजो ❋ औ आल्हाको लाव बुलाय ।
धामन है सवार सांडिनिपै ❋ पुरजा लैगा हाथोंहाथ ॥
कोइ घड़ीका अरसा गुजरो ❋ ऊदनके ढिग पहुँचो जाय ।
सात पेगसे मुजरा करिकै ❋ औ ऊदलको करी सलाम ॥

चिट्ठी दे दीनी ऊदनिको ❋ काटि लिफाफा बांचन लाग ।
मलिखेने जो वचन दिये थे ❋ सो सब चितसे गये भुलाय ॥
याद दिलाई मात मल्हनदे ❋ सो सुपना जब परो दिखाय ।
गजमोतिन मलिखेकी रानी ❋ सो सुपनेमें कहि गइ आय ॥
ऊदनि हाल कहो आल्हासे ❋ पढ़िके चिट्ठी दई सुनाय ।
और काम सब पीछे करियो ❋ पहिले कीजे कुँवर विवाह ॥
इतनी सुनिकै तब आल्हाने ❋ सबको दियो हुक्म सुनाय ।
जितनी फौजें हैं लश्करमें ❋ तिनको सजत न लागै ब्यार॥
ज्वानन ज्वाननको ललकारो ❋ हे शहजादो भाइ हमार ।
बड़े बड़े भोजन तुमको दीने ❋ औ दिन रात खिलाये माल॥
यही समैयाको पाले हौं ❋ सो दिन लगो बरोबर आय ।
बरनी होइगइ अब दिल्लीको ❋ ह्वां दिनरात चलै तलवार ॥
जल्दी साजो मेरे शहजादो ❋ अब क्यों राखौ देर लगाय ।
जिनको प्यारी घर तिरिया है ❋ अपनी लेवो तलब चुकाय ॥
जो जो हैं क्षत्रिनके जाये ❋ पंजा जड़ै ढाल तलवार ।
भर भर कौली तब कुरतिनकी ❋ मंझा चौक दई डरवाय ॥
पहिरो पहिरो मेरे शहजादो ❋ जैसी जाके अंक समाय ।
जो जो थे बांदीके जाये ❋ कायर छोड़ गये तलवार ॥
जो जो थे क्षत्रीके जाये ❋ बोले और देव हथियार ।
सांग लेलई सब ज्वाननने ❋ जो चिन्तामणि गढ़ी लुहार ॥
भाला लीन्हे नागदौनके ❋ जिनमें उड़त चिड़ी बिंध जायँ।
लई शिरोही मानाशाही ❋ कोटा बून्दीकी तलवार ॥
लई बँदूकैं सब ज्वाननने ❋ औ संगीनै लई चढ़ाय ।
कड़ाबीन कांधे पर धर लीं ❋ गोली पांच शेरकी खायँ ॥
सजे रिसाले रजपूतनके ❋ कुछ तारीफ करी ना जाय ।
असकी मुश्की जरदी सबजे ❋ तिनपर काठी दई खिंचाय ॥
ढाल तहरू पशमीनेकी ❋ जापर तारकसी काम ।

जीनसुनहरी धर दीने हैं ❋ औ चांदीकी पड़ी रकाब ॥
मोतीचूरकी जड़ी लगामैं ❋ औ सवारके तंग लगाय ।
पड़े बक्कसुवा सुबरनवाले ❋ शोभा एक न बरनी जाय ॥
गेरबन्द है रेशमवाला ❋ गलमें कण्ठा सुबरन क्यार ।
जितने हाथी थे हथखाने ❋ हौदा एक संग पड़ जाय ॥
तोप दरोगाको बुलवायो ❋ सुबरन कंठा दियो इनाम ।
जितनी तोपैं तुपखानेमें ❋ सो चरखिनपर दिये चढ़ाय ॥
पैदल और रिसाले ठाढ़े ❋ आगे तोप दईं जुतवाय ।
झूल जरी हाथीपर डारे ❋ जापर कारचोबके काम ॥
मुंडे हौदनको धरवाये ❋ चारौ ओर धरीं तलवारि ।
ऐसी बिगड़ैगी पृथीकी ❋ दिल्ली करदैं पनियांढार ॥
पहिले डंकाके बाजतमें ❋ ज्वानन दिये रकाबन पांव ।
दूजे डंकाके बाजत खन ❋ घोड़न ऊपर भये सवार ॥
तीजे डंकाके बाजत खन ❋ फौजनकेर कूच हो जाय ।
बड़े बड़े राजा संग चले हैं ❋ सब न्योतारी लिये बुलाय ॥
जब दिन आवैं पोच मनुषके ❋ इतनी बातैं उपजैं आय ।
बारह बेटा पृथीराजके ❋ सबके कन्या जनमी आयँ ॥
जा घर कन्या होयँ बहुतसी ❋ धनका अन्त वहां लो जान ।
जा घर पूत कपूते जन्मे ❋ कुलका अन्त वहां लो जान ॥
सुखका अन्त वहां तुम जानो ❋ जहँ ब्राह्मणसे वैर बँधाय ।
सारी बात हुई पृथ्वीके ❋ तब पृथ्वी कैसे बच जाय ॥
हियांकि बातैं तो हियँ छांड़ौ ❋ अब आगेको सुनौ हवाल ।
सब बढ़ि चले महोबेवाले ❋ दुलहा बनो बीर जलशूर ॥
नाना लागै जो लड़केका ❋ गजराजाको लियो बुलाय ।
हाथी हौदे हुई सगाई ❋ मलिखे जियत कियोइकरार ॥
मंजिल मंजिलके चलनेमें ❋ दिल्ली शहर दबायो जाय ।
धौंसा बाजो जब लश्करमें ❋ औ पृथ्वी को गई अजवाय ॥

पृथ्वी बोला तब मन्त्रीसे ❀ किसका धौंसा परै सुनाय ।
कहांकि फौजैं कहँको जावैं ❀ कौन राव यहँ पहुँचो आय ॥
यहँ डंकेका हुक्म नहीं है ❀ हमरी सीमा परै सुनाय ।
तबहीं भेज दियो कासिदको ❀ तुर्त सांड़िनी लई सजाय ॥
तुर्त सांड़नी पहुँची दलमें ❀ औ सब पूँछे हाल हवाल ।
कहँसे राजा ये आये हैं ❀ इनका नाम देउ बतलाय ॥
हुक्म नहीं है पृथीराजका ❀ ह्यां क्यों लश्कर घेरो आय ।
इतनी सुनिकै हरकारेने ❀ ऊदनि सम्मुख गयो लिवाय ॥
सात पैगते मुजरा करिके ❀ औ ऊदनिको करो सलाम ।
ऊदनि बोले हरकारेसे ❀ आयो कौन देशसे धाय ॥
हरकारा बोलौ ऊदनिसे ❀ मोहिं पृथ्वीने दियो पठाय ।
कहँकी फौजैं ये आई है ❀ हुक्म ठहरनेको है नाहिं ॥
इतनी बात सुनी ऊदनिने ❀ हँसि हँसि करिकै लगे बतान ।
कह दे जाकर पृथीराजसे ❀ आये महुबेके सरदार ॥
हाथी हौदे करी सगाई ❀ मलिखेसे कर लिये करार ।
सो इकरार करैं अब पूरे ❀ धूरे सजके परी बरात ॥
धामन जाके जल्दी कह दो ❀ अब भौंरिनकी करैं तयारि ।
इतनी सुनिकै धावन चलिभौ ❀ औ पथरीगढ़ पहुँचो जाय ॥
कही हकीकत सब पृथ्वीसे ❀ सुनतै होश बन्द हो जाय ।
हो तब कहा रचो ठाकुरने ❀ कौन करमगति प्रगटी आय ॥
अपने बेटनको बुलवाये ❀ औ सब हाल कहो समझाय ।
बेटे बोले तब पृथ्वीसे ❀ सुनलौ पिता पिथौराराय ॥
जो हम बेटा राजपूतके ❀ तिनहिं बीरता दिहैं दिखाय ।
जौ हमरे दिन आय गये हैं ❀ तो भी इनको छोड़ै नाहिं ॥
चिंता सोच फिक्र मत कीजो ❀ इनकी धरैं लाश पर लाश ।
बैठे रहियो तुम गद्दी पर ❀ तुमको कौन पड़ी परवाह ॥
जो कुछ हमरे लिखौ भाग्यमें ❀ सो टारेसे टरती नाहिं ।

अपनी फौजैं सजवा करके ❋ एक एक हम लड़ने जायँ ॥
नाम मेट देंगे महुबेका ❋ औ फौजनको करिहौं नाश ।
भारामलको संग लियो है ❋ सूरज चले लड़नके काज ॥
बड़ बड़ जोधा संग लिये हैं ❋ औ चलनेको भये तयार ।
तोपैं चरखिनपर चढ़वाई ❋ औ फिर दीन्हो हुक्म सुनाय ॥
ऐसी तोपैं हमरी दागो ❋ गोला सात कोसलौं जाय ।
ज्यों वर्षामें ओला बरसै ❋ तैसे गोला दो बरसाय ॥
सुबरनके तोड़ा इनाम है ❋ सुनो तोपखानेके ज्वान ।
बाजो गोला जब सूरजका ❋ तौ बढ़ि चले महुबिया ज्वान ॥
जा हाथीके गोला लागै ❋ सात कदमपर गिरै उड़ाय ।
जौन ऊंटके गोला लागै ❋ चारो पांव चित्त हो जायँ ॥
जो गोला घोड़ाके लागै ❋ तिसको लागै ठिकाना नाय ।
फौजैं भाग गईं ऊदनिकी ❋ ऊदल सोचि सोचि रहिजायँ ॥
आकर बैठो तब डेरनमें ❋ औ सब शूर लिये बुलवाय ।
ऊदन बोले तब शूरनसे ❋ छलबल करो रातही रात ॥
आल्हा ऊदन मसलत करके ❋ बड़ि बड़ि तोपैं लईं मंगाय ।
रातो रात करी तयारी ❋ ऊदनि कानोंमें बतरात ॥
दीवा आग बुझा दो बाती ❋ औ गुल कर दो बड़ी मशाल ।
दुश्मन भेद न लेने पावैं ❋ औ कोई बोलो तुम नाहिं ॥
रातो रात बोल दो धावा ❋ औ दुश्मनको मारो जाय ।
ह्यांकी चरचा तो ह्यां रह गई ❋ अब पृथ्वीकै सुनो हवाल ॥
बहुत बड़ा राजा पृथी है ❋ वो दिल्लीका है सरदार ।
दे दियो हुक्म सफर मैनाको ❋ जल्दी दो तुम सुरंग लगाय ॥
जाकर भूमीको खुदवा दो ❋ औ बरूद वहँ देउ बिछाय ।
बनाफरके आनेसे पहिले ❋ भारी सुरंग दई लगवाय ॥
इत ऊदनिने हुक्म सुनायो ❋ रातो रात घेर लो जाय ।
इतनो सुनकर फौजैं चलिभईं ❋ और किलेको घेरो जाय ॥

चारो तरफा तोप लगादी ❀ बड़े बड़े शूर डटे तहँ जाय ॥
बड़ि बड़ि तोपैं अष्ट धातुकी ❀ गोला दो दो मनका खायँ ।
ये गति देखी जब रैयतने ❀ रैयत रोवे जार बिजार ॥
गाली देवै है पृथीको ❀ राजा होय तुम्हारो नाश ।
राजीसे बेटी ना ब्याहै ❀ तिसको कन्या देवै शाप ॥
रैयत दुखी भई है सारी ❀ बेड़ा कौन लगावे पार ।
ऐसे रोवैं दिल्लीवारे ❀ अब हम भागि किधरको जायँ ॥
महुबेवाले बड़े शूरमा ❀ वढ़िके दुर्ग लियो सब घेर ।
यह गति देखी पृथीराजने ❀ मनमें अति प्रसन्न ह्वैजायँ ॥
हुकम दै दियो तब पृथीने ❀ बत्ती देव सुरँगके मायँ ।
सुरँग उड़ाया जब ज्वानननें ❀ लश्कर तिड़ी बिड़ी हो जाय ॥
बहुतक ज्वान महोबिया मर गये ❀ भाग गये कुछ गोलंदाज ।
अरररररररर सुरँग छुटी थी ❀ मानों ऊपर गिरा पहाड़ ॥
लश्कर उड़ गयो है महुबेका ❀ औ कछु भागे जान बचाय ।
पुनि पृथ्वीने कासिद भेजो ❀ यह ऊदनिसे कह दो जाय ॥
तोपोंका मत करो लड़ाई ❀ हम तो बंद देंय करवाय ।
अब पैदलकी करौ लड़ाई ❀ दोमें एक कुरी मिटि जाय ॥
नातर लौटि जाउ महुबेको ❀ जीवत ब्याह होनको नाहिं ।
दिया लिया कुछ आगे आयो ❀ जो बच गये सुरँगसे आज ॥
इतनी सुन लइ जब ऊदलने ❀ औ सब फौज करी तैयार ।
तरह तरह की वर्दी पहनी ❀ पांचो बांधि लिये हथियार ॥
अब ऊदलकी कहौं लड़ाई ❀ मरदो सुनियो कान लगाय ।
फौजें डटगइँ दोउ ओरनकी ❀ होने लगो कठिन संग्राम ॥
प्यादनसे तो प्यादे अड़िगे ❀ औ असवारनसे असवार ।
सारी पल्टन और रिसाले ❀ एकै बार डटे मैदान ॥
दुमदुम दुमदुम चलैं बदूँकें ❀ कानन शब्द सुनो नहिं जाय ।
छातीसे तौ छाती मिलिगइ ❀ छपक छपक बाजे तलवार ॥

कायरका तो सीना धड़कै ❀ औ शूरनको लागै चाव।
ज्यों सावनके छुटैं लहरुवा ❀ भादौं बरसै मेघ अपार॥
सर सर सर सर छुटैं बछेरा ❀ ज्यों गायनमें छुटैं बिजार।
ऐसे छूटे महुबेबारे ❀ रिपुको काट कियो खरिहान॥
बढ़ि गइँ फोजें फिर पृथीकी ❀ औ ऊदनि पीछे हटिजायँ।
बड़े बड़े योधा दिल्लीवाले ❀ सों पृथीने दियौ उड़ाय॥
पहिलि लड़ाई भइ सांगनकी ❀ दूजी भई ढाल तलवार।
तीर तमंचा सभी चल रहे ❀ भाले फेरत हैं असवार॥
इंदल बोला तब ऊदलसे ❀ चाचा सुनो हमारी बात।
बहुत लड़ाई तुमने जीती ❀ अब आज्ञा तुम हमको देहु॥
अब लड़नेको हुक्म दीजिये ❀ चाचा जाकर लड़ैं अगार।
बहिनी राखुं मैं पृथीराजकी ❀ मुखमें ठांसि देउँ तलवार॥
ऊदनि बोले तब इंदलते ❀ बेटा सुनो हमारी बात।
बड़े लड़ैया दिल्लीवाले ❀ ये तुमरे वशके हैं नाहिं॥
इन्दल बोला औ ललकारा ❀ चाचा लखौ हमारे हाथ।
आल्हा ऊदनिसे आज्ञा लै ❀ इंदल चले दलोंके मांहिं॥
आल्हा शोच करैं अपने मन ❀ हुरमत रखियो गंगामाय।
फौजैं अपनी सजवा करके ❀ औ इंदल हो गयो तयार॥
जब इंदलने शस्तर धारे ❀ कुछ तारीफ करी नाजाय।
जामा पहिरो मछलीवनको ❀ रेशम बंद दिये छिटकाय॥
सैला बांधो सिंहभवनको ❀ हीरा मोती रत्न जड़ाव।
पेटी बांधी जरीबाफकी ❀ जामें तारकशीको काम॥
पहिरसिंजोयल अष्टधातुकी ❀ गोली लगे चीप हो जाय।
टोप झिलमिला जब ओढ़ा है ❀ घनमें घुंडी जड़ै लुहार॥
दहिने हाथे नंगा तेगा ❀ बायेंमें गैंड़ेकी ढाल।
जूता बनाती मरकत जावै ❀ खटकत चलै ढाल तलवार॥
ऐसे सजि गयो इंदल बांकुड़ा ❀ जैसे शेर बनोको जाय।

पकड़ि बकुसुवा जब घोड़ेका ❀ इन्दल झपटि भयो असवार ॥
क्या छबि बरनूँ मैं घोड़नकी ❀ कुछ तारीफ करी ना जाय ।
घोड़ा हिरंजन औ मुखभंजन ❀ तुरकी तीन पांव थर्राय ॥
अबजा सबजा चीनी तुरकी ❀ समुद कुमैते लिये सजाय ।
नुकरा अबलक सुरंगबदामी ❀ पँच कल्याणी लिये सजाय ॥
जितने घोड़े घुड़सालनमें ❀ काठी एक संग पड़ जायँ ।
अस्की मुश्कीको सजवाये ❀ औ बहुलोचन लियो सजाय ॥
पहिले डंकाके बजनेमें ❀ ज्वानन दिये रकाबन पायँ ।
दूजे डंकाके बाजत खन ❀ सब घोड़नपर भये सवार ॥
तीजे डंकाके लगनेमें ❀ पैदल बीर चले हर्षाय ।
चौथे डंकाके लगनेमें ❀ सारी फौज कूच हो जाय ॥
इतसे दल इंदलका धायो ❀ उतसे सूरजको दल आय ।
बीर बीरको डटो मोरचो ❀ अंधाधुन्ध चली तलवारि ॥
सब दल आरत गारत हो गये ❀ अपने परायेकी सुधि नायँ ।
खट खट खट खट तेगा बाजैं ❀ कोताखानी चलै कटार ॥
कटि कटि शीश गिरैं धरनीपै ❀ उठि उठि रुण्ड करैं तलवारि ।
खूननकी पिचकारी छूटैं ❀ कपड़ा लाल बरन हो जायँ ॥
सूरज बोले तब इंदलसे ❀ इन्दल सुनौ हमारी बात ।
अपनी मेरी सब फौजनकी ❀ क्यों तुम कटा देत करवाय ॥
हम तुम जूझैं रणखेतनमें ❀ जिसको देय शारदा माय ।
इतनी सुन लइ जब इंदलने ❀ दई लड़ाई बंद कराय ॥
सूरज इन्दल दोनों जुटि गये ❀ अपनी खैंचि खैंचि तलवार ।
बदलि पैंतरा तब दहनेसे ❀ औ बायें पर पहुँचे आय ॥
सूरज बोला तब इन्दलसे ❀ प्रथम आपनी करलो वार ।
फिरि पछताओगे मनमाहीं ❀ अपने मेंटि लेउ अरमान ॥
इन्दल बोलो तब सूरजते ❀ पहिलै हम नहिं करते वार ।
भगतेके पीछे नहिं पड़ते ❀ ना अबलनपर डारैं हाथ ॥

इतनी सुनलइ जब सूरजने ❋ अपनो तेगा लियो उठाय ।
पांच सांग औ तेगा मारे ❋ सो इंदल सब गये बचाय ॥
फिरि जब वार कियो इंदलने ❋ प्रथमैं साँगैं दईं झुकाय ।
लगतै सांग गिरचो है सूरज ❋ इन्दलने दीन्हो बँधवाय ॥
हाथ हथकड़ी पायन बेड़ी ❋ गलमें तौंक दियो डरवाय ।
यह सुधि पाई जब पृथ्वीने ❋ मोती बेटा दियो पठाय ॥
जल्दी जइयो तू महलनमें ❋ मत कहिं गिरै कुही पर बाज ।
सूरज कैद कियो इन्दलने ❋ ऊदनि पास दियो भिजवाय ॥
बड़े शूरमा महुबेवाले ❋ पृथ्वी शोच करै मनमाहिं ।
फिर पृथ्वीने शीश धुना है ❋ औ चौंड़ाको लियो बुलाय ॥
बावनगढ़में नाम हमारो ❋ पगिया मिली धूरके साथ ।
चौंड़ा तुम जावो लड़नेको ❋ औ सूरजको लाउ छुड़ाय ॥

## अथ जलशूर और चौंड़ाकी लड़ाई

अब चौंड़ाने करी तयारी ❋ लेकर परब्रह्मको नाम ।
मोतीमल तो जा पहुँचे थे ❋ चौंड़ा गयो फौज लै साथ ॥
इंदल इकला है रणमाहीं ❋ दिल्ली फौज जुरी बहु आय ।
जब ये खबर सुनी ऊदनिने ❋ आयो लड़न चौंड़िया राय ।
मनमें सोच कियो अति भारी ❋ औ जलशूरै लियो बुलाय ।
हुईं सलाहें तब दोउनकी ❋ फिर जलशूर कहे समुझाय ॥
चाचा हुक्म हमैं दै दीजे ❋ मैं जाउँ इन्दलके पास ।
हुक्म दे दियो है ऊदलने ❋ औ जलशूर भये तैयार ॥
बख्तर धारि लिये जोधाने ❋ पांचौं बांधि लिये हथियार ।
अष्टधातुको बख्तर पहनो ❋ जिसमें सांग गड़ै हैं नाहिं ॥
अब जलशूर चले हैं सजिकै ❋ घोड़ा फांदि भये असवार ।
बड़ि बड़ि तोपैं अष्टधातुकी ❋ दारू गोला बेशूम्मार ॥
जाय मिले हैं इन्दलसीसे ❋ औ सब हाल कहो समुझाय ।

इन्दल बोले जलशूरासे ❀ तुम क्यों भाई आये धाय।
भगवत चाहैं इकला जीतूं ❀ इनसे करूं कठिन संग्राम॥
जलशूरा इन्दलसे बोले ❀ भ्राता तुम तबलौं सुस्ताव।
अबके धावेमें मैं जाऊँ ❀ अब तुम हमरे देखो हाथ॥
इतनी सुनकर इन्दल राजा ❀ रणसे एक ओर हटिजाय।
जलशूराकी देखि मर्दुमी ❀ मोती गयो वहांसे भाग॥
अब चौंड़ा वहँ रहा अकेला ❀ जलशूराने लीन्हो बांध।
हाथ हथकड़ी पांयन बेड़ी ❀ गलमें तौंक दियो प्रहराय॥
इन्दल बोले जलशूरासे ❀ धन्य धन्य मलिखेके लाल।
धनि है तुम्हरे मात पिताको ❀ सिंहके सिंह हुए जल शूर॥
यहांकि बाते तो ह्यां रहगईं ❀ चरचा और भई तैयार।
जब ये सुधि पृथ्वीने पाई ❀ मनमें गये सनाका खाय॥
सब बेटनको बुलवायो हैं ❀ औ सब बुला लिये हैं शूर।
सम्मति करिकै सब मित्रनसे ❀ लड़नेके कीन्हे सामान॥
आल्हाने धामन इक भेजा ❀ ये पृथ्वीसे कह दो हाल।
अब भी व्याह करो बेटीका ❀ क्यों फौजनको करो हलाल॥
इतनी सुनकर पृथ्वी बोला ❀ औ कासिदसे कही सुनाय।
यह कह दीजो तुम आल्हासे ❀ नहिं बदले हैं सिंह सुहाय॥
हंसा ज्वार नहीं चुगते हैं ❀ सिंह न सूंघै सूखी घास।
पृथ्वी बोले नाहरसिंहसे ❀ अपनी फौजैं लेउ सजाय॥
चौंड़ा बांधि लियो बनाफरने ❀ कठिन लड़ाई करियो जाय।
चढ़ गयो नाहरसिंहलड़नेको ❀ दिये तोपखाने सब दाग॥
पैदल पल्टन और रिसाले ❀ तोपैं चलैं धड़ाक धड़ाक।
ऊदल आल्हा हिकमत कीनी ❀ तहंपर सुरंग दई लगवाय॥
फौजैं आई जब पृथ्वीकी ❀ तबहीं सुरंग दई उड़वाय।
बहुतैं फौज रिसाले जरि गये ❀ बाकी फौज गयी है भाग॥
चौतरफासे किला घेर लियो ❀ फौजैं घुसी किलेके माहिं।

मुश्क बांधली सब शूरनकी ❋ बेटा पृथ्वी के लिये बांध ॥
पृथ्वी दुबक गये महलनमें ❋ औ ऊदल ढूँढ़नको जाय ।
रानी बोलै नर ऊदलसे ❋ ऊदल अब डेरनको जाव ॥
तड़के फेरे फिरवा दूँगी ❋ निश्चय राखो मनके माहिं ।
ऊदनि बात मानी रानीकी ❋ दई लड़ाई बन्द कराय ॥
पहुँचे सब अपने डेरनमें ❋ चर्चा और सुनो चितलाय ।
प्रातकाल जब सूरज निकसो ❋ अब तुम सुनियो सकल हवाल ॥
जुड़ी कचहरी अब पृथ्वीकी ❋ अजगर लागि रहो दरबार ।
पृथ्वी बोले हैं मन्त्रीसे ❋ अब कुछ दीजो जतन बताय ॥
किस विध जीतै इन बनफरको ❋ ये हैं पूर्व जन्मके पाप ।
मन्त्री बोले पृथ्वीराजसे ❋ राजा मानौ बात हमारि ॥
भाँवर डरवा दो बेटीको ❋ पहले हितसे लेउ बुलाय ।
जो दुश्मनको टेढ़ा जानो ❋ तो नरमीसे काढ़ो काम ॥
इतनी बात सुनी पृथ्वीने ❋ नेगी बुला दिये भिजवाय ।
आल्हा ऊदलसे यों कह दो ❋ जलशूराको लाव लिवाय ॥
भौंरी करलो मन्दाकिनि सँग ❋ नेगी जाय सुनायो हाल ।
इतनी सुनकर ऊदल आल्हा ❋ अपने शूर लिये सजवाय ॥
सजी नालकी और पालकी ❋ और सजे घोड़न असवार ।
ऐसे सजकर चले महुबिया ❋ कुछ तारीफ करी नाजाय ॥
पहुँचि गये पृथ्वीके मंदिर ❋ पृथ्वी कियो बहुत सत्कार ।
मढ़के चोतरफा ज्वाननको ❋ सुन्दर फर्श दियो विछवाय ॥
आल्हा ऊदल औ सब शूरन ❋ नौ नौ बांध लिये हथियार ।
पंडितने बेदी रचि राखी ❋ औ पुस्तकको धरो अगार ॥
अब फेरनकी त्यारी होगइ ❋ मुतियन चौक दियो पुरवाय ।
वेदी पंडितने बनवाई ❋ चन्दन चौकी दई बिछाय ॥
मन्दाकिनि रानी सजवाई ❋ शोभा कछू कही ना जाय ।
सब श्रृंगार बतीसों अभरण ❋ माथे बिन्दी लई लगाय ॥

इक इक लटमें सौ सौ मोती ❋ जैसी चमक रही तलवार ॥
माँगन काढ़ि सिंदूर भरो है ❋ दाँतन मिस्सी लई लगाय ।
पांच मुहरकी नाथ पहिरी है ❋ तोता होठन पर लटकाय ॥
भुजबँद छना पछेली बाजू ❋ लीन्हो पहिरि नौलखाहार ।
चूहे दंती बनी नौगरी ❋ मठिया करमें देत बहार ॥
क्या छबि बरनूं मैं नुहियोंकी ❋ औ हथिफूल दिये पहिराय ।
पहिरि आरसी सुबरनवाली ❋ शीशा जड़ो नगीनेदार ॥
अनबट बिछुवे अँगूठी छल्ले ❋ कड़े छड़े पाजेब बहार ।
चुड़ला पहिरो गजदंतीका ❋ सुबरन बन्द लगे बिचमाहँ ॥
लग्न आगई जब फेरनकी ❋ पदमिनि लई तुरत बुलाय ।
पहले पूजन करि गणेशको ❋ फिरि गठबन्धन दियो कराय ॥
पहली भाँवरिके होनेमें ❋ सूरज झोंक दई तलवार ।
इन्दल ढाल अड़ाय दियो है ❋ जलशूराको लियो बचाय ॥
दूजे फेरेके होनेमें ❋ नाहरसिंह उठे ललकार ।
त्योंरी चढ़गइ तब ऊदलकी ❋ अपना तेगा लियो उठाय ॥
तीन बेरकी माफी करदइ ❋ तुम हरबार करो हथियार ।
खबरदार जो हाथ उठायो ❋ हमरो नाम उदयसिंहराय ॥
इतनी बात सुनी पृथ्वीने ❋ औ नाहरसे कही सुनाय ।
कही हमारी मानो नाहर ❋ अब ना वृथा बढ़ाओ रार ॥
समझ मानलइ पृथीराजकी ❋ तहँ फिर चौंड़ा पहुँचो आय ।
चौंड़ा बोले पृथीराजसे ❋ अपना नेग चुकावैं जाय ॥
पृथी बोले तब चौंड़ासे ❋ चौंड़ा सुनो हमारी बात ।
तुम ना आओ इन बैरिनपै ❋ नाहक अभी रारि मचजाय ॥
चौंड़ा बोला फिर पृथ्वीसे ❋ इनके साथ करूँ छल जाय ।
ज्वान सातसो छिपे महलमें ❋ अपने बांधि बांधि हथियार ॥

जब अपना औसर पावैंगे ❃ तबै बनाफर देयँ कटाय।
ऐसो समय बहुरि नहिं पावैं ❃ सारी रारि अभी मिटिजाय॥
इतनी सुनिकै पृथ्वी बोले ❃ चौंड़ा सुनो हमारी बात।
जो तुमसे ये छल बनि आवे ❃ तो ऊदनिको डारो मार॥
जो ऊदनि छल से मरिजावे ❃ फिर कोइ डटै सामने नाहिं।
इतनी सुनिकै चौंड़ा चलि भये ❃ ज्वान सातसौं संग लिवाय॥
तिनहिं छिपायो कोठरिनभीतर ❃ बांधि बांधि पांचो हथियार।
समय पायकै कूदि पड़े हैं ❃ अब तहँ चलन लगी तलवार॥
ऊदनि बोले तब आल्हासे ❃ भैया भयो जुलुमके ठाट।
ऐसो छल कीनो पृथ्वीने ❃ दुबका दिये सातसौ ज्वान॥
अब द्वांपर क्या जतन बनावैं ❃ घेरि लिये मंदिरमें लाय।
आल्हा बोले औ ललकारे ❃ ऊदनि सुनो हमारी बात॥
अपने अपने खांड़े लेलो ❃ मनके मेटि लेहु अरमान।
ढेबा जगनिक औ इन्दलसिंह ❃ औ जलशूर हुए तैयार॥
जितने ज्वान संग थे इनके ❃ सबने खैंचि लई तलवारि।
चलै शिरोही दोउ तर्फासे ❃ औ बहि चली रक्तकी धार॥
जिनके ऊदनि तेगा मारैं ❃ तिनके टूक टूक हो जायँ।
आल्हा काटि रहे ज्वाननको ❃ जैसे काटै खेत किसान॥
मारे गये ज्वान दिल्लीके ❃ जीते हैं आल्हा सरदार।
एक घड़ीका अरसा लागो ❃ तिसमें मरे पांचसौ ज्वान॥
दोसौ ज्वान रहे थे बाकी ❃ सो भी भागे जान बचाय।
जब पृथ्वीने यह गति देखी ❃ दांतन लई अँगुरिया दाब॥
जैसे शूर महोबे वाले ❃ ऐसे बावन गढ़में नाहिं।
हाथ हथकड़ी पांयन बेड़ी ❃ चौंड़ाके राखी ठुकराय॥
फिर चौंड़ासे इन्दल बोले ❃ चौंड़ा सुनौ हमारी बात।
विप्र जानि तुमको छोड़ै हैं ❃ नाहीं जानसे देते मार॥

कैद उमरि भर तुमको रखिहैं ❋ बन्दीखाने महुबे माहिं ।
इतनी कहिकै तेहि चौंड़ाको ❋ लश्करमाहिं दियो पहुँचाय ।
जो भांवरिको काज रहा था ❋ सो भी तुर्त लियो करवाय ॥
ह्यांकी चरचा तो ह्यां रह गइ ❋ अब आगेको सुनो हवाल ।
आल्हा ऊदल मसलत करिकै ❋ बिदा होनको भये तयार ॥
डेरन महँ सब भये इकट्ठे ❋ औ पृथ्वीको लियो बुलाय ।
आल्हा बोले तब पृथ्वीसे ❋ डोला जल्द करो तैयार ॥
अब डोलेको करो न देरी ❋ हमें होत छिन छिनपे ब्यार ।
इतनी सुनिकै पृथ्वी चलिभै ❋ औ महलनमें पहुँचे जाय ॥
नर नारिनसे कही जायकै ❋ बेटी बिदा देउ करवाय ।
इतनी बात सुनी महलनमें ❋ औ रानीने दियो जवाब ॥
बिदा नहीं होने पावैगी ❋ तुम राजासे कह दो जाय ।
जब गौना होगा बेटीका ❋ तबहीं बिदा देइँ करवाय ॥
यहु हमरे दस्तूर नहीं है ❋ जो गौनेसे पहले जायँ ।
इतनी सुनिकै बांदी चलिभइ ❋ बेटी बिदा होनकी नाहिं ॥
जब यह खबरि भई ऊदनिको ❋ ऊदनि तुर्त क्रुद्ध हो जाय ।
बोले ऊदनि तेहि बांदीते ❋ डोला बिना लिये ना जायँ ॥
अपने बलसे करैं सगाई ❋ अपने बलसे करैं विवाह ।
डोला हरगिज नहिं छोड़ैंगे ❋ तुम्हरी रीति हमैं ना काम ॥
जब यह बात सुनी पृथ्वीने ❋ मनमें कीनो सोच विचार ।
नहिं मानैंगे मोहबेवाले ❋ नाहक कौन बढ़ावै रार ॥
यह मन भाइ गई पृथ्वीके ❋ औ यह हुक्म दियो फरमाय ।
डोला बिदा करी महुबेको ❋ अब क्यों राखी देर लगाय ॥
सजि गयो डोला तब बेटीका ❋ नौसौ बांदिनको सजवाय ।
हाथी घोड़े और पालकी ❋ दायज दीनो बेशुम्मार ॥

डोला लैकै चले महुबिया ❋ जलशूराको भयो विवाह ।
नौबत संगे बजती जावै ❋ होते चले मंगलाचार ॥
मंजिल मंजिलके चलनेमें ❋ अब महुबेमें पहुँचे आय ।
मल्हना रानी करी निछावर ❋ दुलहिनको ले गई लिवाय ॥
शाल दुशाले मुहर रुपैया ❋ सो नेगिनको दियो इनाम ।
घर घर अनंद बधाई बाजी ❋ मलिखेसुतको भयो विवाह ॥
अब सागरकी कहौं लड़ाई ❋ जहँ आल्हासुतको भौ ब्याहु ।
समय समयपै आल्हा गावौ ❋ नित उठि लेउ नाम भगवान ॥

इति मलिखेके पुत्र जलशूरके विवाहकी लड़ाई

---

श्रीः

# अथ सागरकी लड़ाई प्रारम्भ



सुमिरि भवानी धौलागढ़की ❀ जो घट अंदर करै प्रकाश ।
तिमिर मारके दूर हटावै ❀ हिरदै बीच करै उजियार ॥
सब देवनको सुमिरन करिकै ❀ सागरका मैं कहूँ हवाल ।
सुनलो चरचा अब सागरकी ❀ तहँका राव मदन महिपाल ॥
बड़ो शूर राजा परतापी ❀ जिसका वर्णन करो न जाय ।
आशिक परी हुई सूरतपै ❀ ताको सुनिये सकल हवाल ॥
इन्द्र अखाड़ेकी परियोंका ❀ तख्त उड़ा जाता इक रोज ।
शीतल मन्द पवन जो लागी ❀ नैनन निंदिया लई दबाय ॥
तिसी समय इक देव तहांपर ❀ उड़ा जात था करता सैर ।
पड़ी दृष्टि परियोंके ऊपर ❀ मोहित भयो देव तत्काल ॥
चन्द्रकला जिस नाम परीका ❀ तिसको लीन्हों देव उठाय ।
जब यो लेकर उड़ा परीको ❀ देखा राव मदन महिपाल ॥
जादू मारा है राजाने ❀ देव रु परी गिरे भहराय ।
घरमें राख परीको लीना ❀ देव कैद लियो करवाय ॥
सुन्दर रूप देखि राजाका ❀ परी प्रेमते रहने लागि ।
उसी परीसे पुत्री जन्मी ❀ चम्पाकली नाम धरवाय ॥
हंस सवारीमें चलती थी ❀ जादू विद्या थी अधिकाय ।
चम्पकलीने जादू सीखे ❀ कुछ दिनमें हो गइ हुशियार ॥
एक दिना खेलत फिरती थी ❀ चम्पकली सखियनके साथ ।
एक सखीने बोली मारी ❀ चम्पाकली सुनो चितलाय ॥
इतनी बड़ी उमिरिया होगइ ❀ कीन्हों ब्याह पिताने नाहिं ।
क्या राजाके धन है नाहीं ❀ क्या कुलदागी पिता तुम्हार ॥

जिन घरमें कन्या हो स्यानी ❋ तिनका धर्म कर्म कुछ नाहिं ।
इतनी बात सुनी सखियनसे ❋ चम्पकली गई मांके पास ॥
माता बोली तब बेटीसे ❋ चम्पकली क्यों भई उदास ॥
कौन उदासी तुमपर छाई ❋ पुत्री कहो मरमकी बात ।
हमरे सँगकी जितनी सखियां ❋ ब्याही गौने रौने जात ॥
बोली मारैं हैं सब सखियां ❋ तासे गई उदासी छाय ।
क्या बाबुलके धन है नाहीं ❋ क्या कहिं कुलको दाग लगाय ॥
इतनी बात सुनी माताने ❋ माता सोचि सोचि रहिजाय ।
सांची बात कही बेटीने ❋ हमको अबतक नहीं विचार ॥
जिन घर बेटी स्यानी ह्वगइ ❋ उनका पुण्य लगै है नायँ ।
इससे ज्यादे पाप नहीं हैं ❋ जिन घर कन्या स्यानी होय ॥
रानीने राजा बुलवाये ❋ औ सब हाल कहो समुझाय ।
बेटी हो गइ बारा बरसकी ❋ अबतक ब्याह करो हेनायँ ॥
जिनघर कन्या स्यानी होजा ❋ उनका धर्म कर्म सब जाय ।
इतनी बात सुनी राजाने ❋ औ रानीसे कियो जवाब ॥
सात समुन्दर बीच बसैहै ❋ कोइ राजा नेरे है नायँ ।
कौन सगाई लेय दूरकी ❋ किसके टीका दें भिजवाय ॥
सोच विचार कियो राजाने ❋ औ नेगिनको लियो बुलाय ।
सात लाखका टीका देकर ❋ नेगी बिदा दिये करवाय ॥
दो दरियाई घोड़े दैकै ❋ नेगिनको कर लिये सवार ।
पहिले जइयो गढ़ दिल्लीको ❋ जहँपर बसै पिथौराराय ॥
नेगी पहुँच गये दिल्लीमें ❋ औ पृथ्वीको करी सलाम ।
पृथ्वीने पूँछा नेगिनसे ❋ कहँका टीका लाये ज्वान ॥
नेगी बोले तब राजासे ❋ औ सब कहन लगे अहवाल ।
सातसिंधु लांघत सागर है ❋ तहँका राव मदन महिपाल ॥
तिसकी पुत्री महासुन्दरी ❋ जाके वर्णन करो ना जाय ।
सो राजाने टीका भेजो ❋ सो तुम टीका लेउ चढ़ाय ॥

पृथ्वी बोले तब नेगिनसे ❀ यह टीका हम लेते नाँय ॥
सात समुंदर कैसे लांघें ❀ औ हाँ कैसे जाय वरात ।
टीका ले जाओ महुबेको ❀ जहँपर बसैं रजापरिमाल ॥
उनके वशका है यह टीका ❀ बावनगढ़का जो सरदार ।
फिर नेगि कनउजमें पहुँचे ❀ राजा जैचँदके दरबार ॥
राजा बोले तब नेगिनसे ❀ कहँका टीका लाये ज्वान ।
हम आये हैं सागरगढ़से ❀ जो है सात सिंधुके पार ॥
टीका सात लाखका लाये ❀ भेजो हमैं मदन महिपाल ।
राजा बोले कनउजवाले ❀ यह टीका महोबे ले जाउ ॥
जो टीका हम लेयँ चढ़ाई ❀ कैसे उतरैं सागर पार ।
टीका फेरि दियो जैचँदने ❀ औ नेगिनको दियो निकाल ॥
बानगढ़में वे हो आये ❀ टीका लियो किसीने नाहिं ।
मरियो चंपकली राजकी ❀ गढ़ गढ़ होते फिरै हिरान ॥
जो महुबेवाले ना लेंगे ❀ तो निश्चय क्वांरी रहजाय ।
अब नेगी महुबेमें आये ❀ राजा चंदेले दरबार ॥
पहिले पहुँचे उदैराजपै ❀ नेगी कहौ सभी अहवाल ।
सब राजोंके हम हो आये ❀ कोई टीका थामो नाहिं ॥
तुम्हारा यश फैला पृथ्वीपर ❀ सबने लियो तुम्हारो नाम ।
जो तुम टीका ना लेवोगे ❀ तौ पृथ्वी निर्बीज कहाय ॥
निश्चय पुत्री रहै कुवाँरी ❀ ऊदनि सोचि लेहु मनमाहिं ।
बावनगढ़ने दियो बताई ❀ ऐसो राजा दूजो नाहिं ॥
इतनी बात सुनी नेगिनसे ❀ ऊदल चँदेलेपर जायँ ।
कही हकीकत सब राजासे ❀ राजा सुनियो कान लगाय ॥
आयो टीका महीपालका ❀ जो है सागरका भूपाल ।
बावनढ़में फिरकर आयो ❀ कोई टीका थामो नाहिं ॥
आल्हा को जो छोटो लड़का ❀ जाको नाम 'भयंकर' राय ।
तिसको टीका देव चढ़ाई ❀ यामें देर करौ तुम नाहिं ॥

जो तुम टीका उलटा फेरौ ❋ सब जग ह्वैहैं हँसी तुम्हारि ।
आल्हा बोले तब ऊदनिसे ❋ सागर सात समुन्दर पार ॥
बड़ा कठिन है तहँको जानो ❋ याते टीका देहु फिराय ।
इतनी सुनिकै कहै चँदेला ❋ ऊदनि तुमको है अख्त्यार ॥
टीका लैलीनो ऊदनिने ❋ सबराजों पर खबर कराय ।
बड़े बड़े राजा सजकर आये ❋ औ ऊदलने कहो हवाल ॥
हेठी होती रजपूतनकी ❋ याते टीका लियो चढ़ाय ।
सब राजोंकी इज्जत रहगइ ❋ हँसी होइ ना सागरपार ॥
अब चलनेकी करो तयारी ❋ कैसे ब्याहनको ह्वां जाँये ।
सम्मति करिकै जतन बताओ ❋ जाते काम सिद्धि हो जाय ॥
इतनी बात सुनी ऊदलकी ❋ सब राजोंने दियो जवाब ।
इक तो सात समुद्रपार है ❋ दूजे जादूकी है मार ॥
हमरे वशकी बात नहीं है ❋ ना हम संग बराती जाँय ।
तुम्हरे तौ उड़ने घोड़े हैं ❋ औ सामर्थ्य बड़े बलवान ॥
हमें जानकी नहीं समरथा ❋ ऊदल समुझि लेउ मनमाहिं ।
तुमहिंबनाफरजाओसजिकै ❋ औ सँगलेहु अमर गुरुद्याल ॥
सब राजनने ज्वाब दियो है ❋ तब बनाफर हो गये तयार ।
आल्हाऊदलइन्दलसजिगये ❋ जगनिक औ जलशूरसजाय ॥
जितने बनाफर थे महुबेमें ❋ तिनको सजत न लागी बार ।
उड़न बछेड़े सिगरे सजिगये ❋ औ सागरकी लीन्ही राह ॥
उड़ने घोड़े उड़कर जावैं ❋ दरियाई सब तैरत जायँ ।
सुम्म सिरफ भीगे घोड़नके ❋ सात समुन्दर हो गये पार ॥
डेरा डारि दिये सागर ढिग ❋ बुलवा लिये अमर गुरुद्याल ।
कहौ गुरुजी अबक्या करिये ❋ तब गुरुवाने दियो जवाब ॥
पहिले भेजो रूपनवारी ❋ अपना नेग चुकावे जाय ।
इतनी सुनिकै रूपनवारी ❋ ह्वां जानेको भयो तयार ॥
करी तयारी है बारीने ❋ लेकर परमब्रह्म को नाम ।

पांचो कपड़े पहिरि बदनमें ❀ पांचो बांधि लिये हथियार ।
कोई घड़ीका अरसा लागे ❀ सागर द्वार पहूँचो आय ॥
लगी कचहरी है राजाकी ❀ अजगर लागि रहो दरबार ।
नजर गुजारी महीपालने ❀ औ बारी पर गई निगाह ॥
कौन देशसे तुम आयो है ❀ आगे कौन देशको जाय ।
हाथ जोड़िकै रूपन बोला ❀ हे महराज महीपति राय ॥
गढ़ महुबेके रहने वाले ❀ तेरी गढ़िया पहुँचे आय ।
ऐपनवारी हम लाये हैं ❀ रूपन बारी हमारो नाम ॥
महिपति बोले तब नेगीसे ❀ अपनो नेग देउ बतलाय ।
नेग हमारो है यह राजा ❀ चार घड़ीलौं चलै कटार ॥
इतनी सुनिकै राजा जर गयो ❀ औ शूरनको दियो उटाय ।
चार घड़ी लौं चली शिरोही ❀ औ बहि चली रक्तकी धार ॥
बहुत हाथ मारे बारीने ❀ अपने एक न आई घाव ।
जादू मारो है राजाने ❀ बारी बन्दर दियो बनाय ॥
लौटके आये अपने डेरनमें ❀ रूपन बन्दर परो दिखाय ।
अमरा मारो अपना मन्तर ❀ रूपन नर तुतें ह्वइजाय ॥
इतसे फौज चढ़ी ऊदलकी ❀ उतसे चढ़े मदन महिपाल ।
दलसे दल जा मिले ओरसे ❀ बाजन लगी ढाल तरवार ॥
छातीसे तौ छाती अड़ गई ❀ घोड़ासे घोड़ा अड़ जायँ ।
खांड़ा बाज रहा रण माहीं ❀ जैसे काटें खेत किसान ॥
महुबेवाले बड़े शूरमा ❀ धरि धरि लड़ैं लोथपर पांव ।
चार घड़ीतक चली शिरोही ❀ मारे गये हजारन ज्वान ॥
फौजै भाग चलीं सागरकी ❀ कीनो सोच मदन महिपाल ।
बनफर क्षत्री बड़े शूरमा ❀ जो बावन गढ़के सरदार ॥
इनसे कबहूँ ना जीतैंगे ❀ यहु राजाने कियो विचार ।

शुतरखानको बुलवा करिकै ❋ दीनो हुक्म मदन महिपाल ॥
हो सवार अबहीं तुम जावौ ❋ उदयचन्दको लाउ बुलाय ।
औ ऊदलसे यह कह दीजो ❋ जल्दी कुंवर देहु भिजवाय ॥
लग्न आ गई है भांवरिकी ❋ अब तुम देर करो कछु नायँ ।
सांड़ीवान गयो ऊदलपै ❋ औ सब दीनो हाल सुनाय ॥
आल्हा ऊदल चले कुंवर लै ❋ औ संग लीने साठक ज्वान ।
बड़े बड़े शूर बीर संग चाले ❋ औ भांवरि करवाने जाय ॥
बीच पालकी चली कुंवरकी ❋ चौतरफा चाले उमराव ।
पहुँचि गये महलोंके अन्दर ❋ राना कियो बहुत सन्मान ॥
फरस बिछाय दियो महलनमें ❋ औ सब शूर दिये बैठाय ।
राजा बोले तब बनफरसे ❋ तुम हो बड़े बीर महराज ॥
तुम आल्हा हो बड़े शूरमा ❋ तुम्हरी जग जाहिर तलवार ।
सारी पृथ्वी तुमने जीती ❋ सब राजनके हो सरदार ॥
हम सबसे छोटे राजा हैं ❋ हमें बीरता दो दिखलाय ।
जादू मारो मदन महीपति ❋ सारे मुर्गा लिये बनाय ॥
अमरागिरि गुरु सोचन लागे ❋ कैसे जादू जाय बराय ।
फिरि अमराने सर्सों मारे ❋ औ जादूको दीनो टार ॥
फिरि अमराने ताल बजाई ❋ मुखमें छूछू मन्त्र पढ़ाय ।
बहुत मन्त्र अमराने मारे ❋ पर ह्वां पैश एक न आय ॥
दोनों मंत्र यन्त्रसे लड़ रहे ❋ अमरा हार मान हटि जाय ।
गुरुपै चलिकै हाल सुनावौं ❋ यह मन सोचि चलो गुरुद्वाल ॥
उड़ना घोड़ा लियो सजाई ❋ औ जल्दीसे भयो सवार ।
जहँ देवी थी विन्ध्यवासिनी ❋ जहां बसै हैं औढरनाथ ॥
कही हकीकत जाय गुरूसे ❋ जादू कियो मदन महिपाल ।
सब फौजैं बेहोश पड़ी हैं ❋ जतन बतावौ औढरनाथ ॥

राखकि चुटकी दई गुरूने ❁ चेला इक करि दीनो साथ ।
अब अमरा सागरको चलिभौ ❁ जादू पुड़िया लीन्ही साथ ॥
फेंक दई फौजोंके ऊपर ❁ सारे ज्वान मनुष हो जायँ ।
दूजी काटि दियो राजाने ❁ औ आगीको दियो बुझाय ।
आल्हा बोले तब राजासे ❁ सुनिये राव मदन महिपाल ॥
दगा करी तुम हमसे भारी ❁ ऐसे जादू किये अपार ।
जो हम अमराको नहिं लाते ❁ तौ तुम हमैं छोड़ते नाहिं ॥
जो हम तुमको ऐसो जनते ❁ तौ हम टीका लेते नाहिं ।
या कहलाते सारे लश्करको ❁ सागर करते पनियांढार ॥
बावनगढ़में तुम्हरो टीका ❁ याते कोइ कबूलो नाहिं ।
राजा मदन महीपति बोले ❁ सुनिये शूर उदयचँदराय ॥
विद्या हमने तुम्हें बताई ❁ जो कुछ विद्या थी हम पास ।
अपने मनमें बुरो न मानो ❁ तुम हो वीर उदयचँदराय ॥
गहनेको डिब्बा मँगवा दो ❁ अबहीं फेरे देयँ फिराय ।
ऊदल बोले प्रतिहारीसे ❁ जल्दी जाकर गहना लाव ॥
रसबेंदुलपै चढ़िकै अबहीं ❁ तुम तँबुवनमें पहुँचो जाय ।
फिरि जाना तुम सात समुन्दर ❁ पार उतरि महुबेमें जाय ॥
तब कासिद अवसार होयकै ❁ औ महुबेमें पहुँचो जाय ।
मल्हना बोली है धामनसे ❁ पूछन लगी कुशलकी बात ॥
हाल सुना दे तू सागरका ❁ औ बनाफरकी खुबी सुनाव ।
इतनी सुनिकै धामन बोलो ❁ क्षेम कुशल है सागर माहिं ॥
मैं डिब्बा लेने को आयो ❁ सो तुम रानी देहु गहाय ।
जब मैं पहुँचूँ गहना लैकै ❁ तब फेरे होवैं महरानि ॥
इतनी बात सुनी रानी ❁ डिब्बा तुरतै दियो गहाय ।
डिब्बा लेकर धामन पहुँचो ❁ औ दै दियो उदयचंदराय ॥

गहना पहुंचि गयो महलनमें ❀ चंपकलीको दौ पहराय।
न्हाय धोय दुलहिन भइ ठाढ़ी ❀ सो भौंरिनको भई तयार॥
दुलहिन दुलहा दोनों सजिगये ❀ मंडप तले दिये बैठाय।
सातौं फेरे भये खुशीसे ❀ औ सब भये मंगलाचार॥
डोलासजिगयोअबदुलहिनको ❀ औ इक दीनो उड़न विमान।
पार उतरिकै तुम समुद्रसे ❀ उल्टा भेजो यहां विमान॥
बैठि विमान उड़े सब बनफर ❀ तुरतै भये समुंदर पार।
आल्हा सुत जो बीर भयंकर ❀ ताको ब्याह कह्यो मैं गाय॥
आगे हीरासिंह समरको ❀ कहिहौं सुनिये चित्त लगाय।

इति सागरकी लड़ाई समाप्त

# समुद्र किनारे हीरासिंहकी लड़ाई

★

मैं पग वन्दौं रामचन्द्रके ❀ औ लक्ष्मणके जोड़ौं हाथ।
सिया भवानीके चरणनमें ❀ राखौं सदा आपनो माथ॥
अंगदादि वानरगण राऊ ❀ वंदौं जाम्बवंत हनुमान।
वीर पंवारेको गावत हौं ❀ मेरे हीय विराजौ आय॥
पार उतरके तब सागरके ❀ माहिल मनमें करै विचार।
आल्हा ऊदल औ इन्दलको ❀ हीरासिंहसे दो मरवाय॥
नहीं फौज बनफरके संगमें ❀ केवल ज्वान लिये हैं साठ।
जो ह्यां बनाफर मारे जावें ❀ तो सब बीज नाश हो जाय॥
माहिल पहुंचो हीरासिंह पै ❀ औ सब कहकर हाल सुनाय।
परी ब्याहके बनफर लाये ❀ ऐसी नारी जगमें नाहिं॥
मारके छीन लेहु डोलेको ❀ माल खजाना लेहु लुटाय।
साठ ज्वान कुल इनके संगमें ❀ इक धावेमें देहु उड़ाय॥
इतनी बात सुनी माहिलकी ❀ राजाके मन गई समाय।
हुक्म देदियो तब लश्करमें ❀ जल्दी फौज होय तैयार॥
चंपकली इक नारि अप्सरा ❀ तिसको जल्दी लेव छिनाय।
त्यारी होगइ हीरासिंहकी ❀ औ बनफरसे लड़ने जायं॥
जितने हाथी हथिखानेमें ❀ हौदा एक संग पड़ जायं।
जितने घोड़े घुड़शालनमें ❀ काठी एक संग पड़ जायं॥
भर भर कौली हथियारनकी ❀ होदे बीच दई धरवाय।
जितनी फौजैं पैदल पल्टन ❀ इक घंटेमें भई तैयार॥
जितनी तोपैं तुपखानेमें ❀ सो सब आगे दईं जुताय।
हुक्म दे दियो हीरासिंहने ❀ मारके डोला लाव छिनाय॥
हीरासिंहने धामन भेजो ❀ सो ऊदनिसे कही सुनाय।
या तो डोला दौ रानीको ❀ नातर लड़ौ सामने आय॥
इतनी सुनिकै आल्हा ऊदनि ❀ मनमें गये सनाका खाय।
फौज नहीं है हमरे संगमें ❀ यह हो गये जुलमके ठाट॥
जो राजीसे डोला देदें ❀ तौ क्षत्रीपन धर्म नशाय।

जो अब उनते लड़ै सामने ❋ जिन्दा एक बचैगो नाहिं ॥
ऊदनि बोले तब आल्हाते ❋ कर्म लिखा मिटता है नाहिं ।
साठ ज्वान जो संग तिन्होंके ❋ सबको दीनो हुक्म सुनाय ॥
जो मरि जावै तलवारनसे ❋ सूधी राह स्वर्गको जाय ।
जो मरि जैहौ खटिया परिकै ❋ ताके मांस चील्ह ना खाय ॥
जाकर युद्ध करो तुम ज्वानो ❋ रिपुकी कटा देउ करवाय ।
साठों ज्वान चले लड़नेको ❋ जैसे शेर चले घहराय ॥
छातीसे तौ छाती अड़गइ ❋ औ बज रही कठिन तलवार ।
सहस ज्वान जूझे हीराके ❋ इन साठोंमें बचो न एक ॥
चार बनाफर चार कहारा ❋ सो बच रहे खेतके माँहि ।
डोला घेर लियो रानीका ❋ चौतरफा रहि फौज डटाय ॥
रानी बोली डोले भीतर ❋ सुनौ बनाफर कान लगाय ।
तुम मत डरियो इन फौजनते ❋ अब्र मैं विद्या देउँ दिखाय ॥
जो मैं मदन महीपति पुत्री ❋ तौ नहिं जाऊंगी इन साथ ।
हीरासिंहसे कहा परीने ❋ तुम्हरी मति मारी भगवान ॥
यहु राजाके धर्म नहीं हैं ❋ जो मारगमें लूट मचाय ।
इतनी सुनिकै राजा बोले ❋ चम्पकली सुन मेरी बात ॥
बहुत राव मारे बनफरने ❋ अब ये जीवित जावैं नाहिं ।
अब तुम हमरे चलौ महलको ❋ पटरानी करि देउँ बिठाय ॥
इतनी बात सुनी रानीने ❋ नैना अग्निज्वाल हो जाय ।
मारी पुड़िया है जादूकी ❋ सारी फौज गिरी भहराय ॥
हीरा भागि गयो महलोंको ❋ सब मिटि गये जुलुमके ठाट ।
तीनि दिनाको जादू मारो ❋ चौथे दिवस चेत हो जाय ॥
आल्हा आय गये महुबेमें ❋ होने लगे मंगलाचार ।
ऐसे ब्याह भयो बेटेको ❋ सो हम लिखिकै दई सुनाय ॥
आगे इन्दल देवपालकी ❋ लिखौं लड़ाई सुनियो यार ।
समय पाइके आल्हा गावौ ❋ नित उठि लेउ नाम भगवान ॥

इति हीरासिंहकी लड़ाई समाप्त

श्रीः

# अथ देवपालकी लड़ाई

★

बजी बँसुरिया बृन्दावनमें ❀ औ मधुवनमें कूके मोर ॥
सबै गोपियां उठिकै धाईं ❀ तब श्रीकृष्ण बजाई बैन ।
दौड़त आईं रास करन हित ❀ उलटे भूषण बसन बनाय ॥
निरखि श्यामघनवृक्ष ओटमें ❀ सबने किये प्राण बलिहार ।
सो छबि बसै हमारे नैनन ❀ बैनन कृष्ण कन्हैया नाम ॥
कुछइकयशवरणतवीरनको ❀ जो है मनदायक विश्राम ।
सागरसों विवाह करि आये ❀ औ यहँ हुए जुलुमके ठाट ॥
इंदल बोले शहजादीसे ❀ सुनिये रानी प्रेम कुँवारि ।
हम तो गैं सागर बरातमें ❀ प्यारी रही कुशलसे आप ॥
कौन रंजमें तुम बैठी हो ❀ सो जियरेका भेद बताउ ।
प्रेमा बोली तब बालम से ❀ राजा सुनो हमारी बात ॥
आप गये थे बरात करने ❀ पीछे भये जुलुमके ठाट ।
देव पालने दूती भेजी ❀ औ यह बात कही समुझाय ॥
बनाफर जीते नहिं आवेंगे ❀ सो तुम आवो हमारे पास ।
इतनी सुनिकै इंदलजरिगयो ❀ नैना अग्निज्वाल हो जायँ ॥
मैं धरि मारूँ देव पालको ❀ मुँहमें ठांसि देउँ तलवार ।
जो इंदल है नाम हमारो ❀ तो हम ताको करौं हलाल ॥
जबलौं शीशकाटि ना लाऊँ ❀ घरमें भोजन जहर समान ।
चाचा चाचा कहि ललकारो ❀ चाचा सुनो उदयसिंहराय ॥
जुलम कियो है देवपालने ❀ औ सब हाल सुनो चितलाय ।
पीछे ह्यांपर देवपालने ❀ खोटे वचन कहे हैं आय ॥
इतनीसुनिकै ऊदनिजरिगयो ❀ औ फौजनको हुक्म सुनाय ।
देवगढ़ीकी त्यारी कर दो ❀ जहँपर बसे देव महिपाल ॥
जितनी पल्टन और रिसाले ❀ सबको करौ जल्द तैयार ।

ज्वानन ज्वाननको ललकारो ❋ अबहीं सजिकै होउ तयार ॥
चलिकै जलदी देवगढ़ीपर ❋ देवपालका कर दो नाश ।
जितने हाथी हथिखानेमें ❋ हौदा एक साथ खिचजायँ ॥
जितनी तोपैं तुपखानेमें ❋ सो चरखिनपर दई चढ़ाय ।
दोइ घड़ीको अरसा गुजरो ❋ देव गढ़ीको घेरो जाय ॥
देवपाल सोचै मनमाहीं ❋ औ लड़नेको करै समान ।
देवपालने चिट्ठी लिखिकै ❋ औ धावनको दियो पकराय ॥
ऐसो हाल लिखी चिठियामें ❋ इन्दल सुनियो वचन हमार ।
अपनी हमरी फौज कटानी ❋ ऐसा क्यों करते संग्राम ॥
जौ तुम बेटा हौ क्षत्रीके ❋ खांडा लेकर सन्मुख आव ।
फौजकटा मत अब करवावो ❋ हमरे तुमरे हों दो हाथ ॥
इतनी सुनिकै इँदल बाँकुड़ा ❋ सन्मुख आय डटो मैदान ।
डटिकै शेरनकीसी जोड़ी ❋ करमें लइ ढाल तलवार ॥
देवपालने इक इक खांड़े ❋ इन्दल ऊपर दिये झुकाय ।
बड़ो लड़ैया इंदल बाघा ❋ तुरतै लीन्हीं चोट बचाय ॥
कुस्तमकुस्ता दोनों होगये ❋ लाखोंमानुष खड़े तिहिकाल ।
तीन पहर तक लड़े शूरमा ❋ इंदल बहुत गये घबराय ॥
देवपाल बलमें था ज्यादा ❋ पर इंदल था पट्टेबाज ।
एक हाथ मारा इंदलने ❋ देवपालका शिर कटजाय ॥
ऐसे मारो देवपालको ❋ मरदो सुनियो कान लगाय ।
जियकीजरनि मिटी प्रेमाकी ❋ अपने दुस्मनको मरवाय ॥
इहौ लड़ाई पाछे परिगइ ❋ आगे सुनिये कान लगाय ।
बेला रानीके गौनेकी ❋ गाथा कहौं सुनो चितलाय ॥
समय पायके आल्हागावौ ❋ नित उठि लेउ नाम भगवान ।
भोलानाथ मनाय हियेमहँ ❋ सीताराम क्यार धरि ध्यान ॥

इति देवपालकी लड़ाई समाप्त

श्रीः

# बेलाके गौनंकी पहिली लड़ाई

★

दोहा—सदा भवानी दाहिनी, सन्मुख रहैं गणेश ।
पांच देव रक्षा करैं, ब्रह्मा विष्णु महेश ॥

सवैया

कैटभसे नरकासुरसे अरु भीषण द्रोण महायश खेवा ।
बालि बली बलि बाण दधीचि ययाति दिलीपहुसे बलसेवा ॥
रावण और युधिष्ठिर भारत भीम महा बलवान सुदेवा ।
अन्तसमय उबरे न कोऊ क्षणमाहिं भये सब कालकलेवा ॥२॥

सुमिरण करिकै रामचन्द्रको ❀ लै बजरंगबलीको नाम ।
गौना बेलाको भाषत हौं ❀ यारो सुनौ छोड़ि सब काम ॥
सुमिरण करियेसब दुष्टनको ❀ जिनको नाम प्रगट संसार ।
हिरण्याक्ष हिरणा कुश ह्वइगे ❀ सतयुग माहिं शूर सरदार ॥
त्रेतामें रावण दशकंन्धर ❀ लड़िकै वंशनाश करि दीन ।
मुख नहिं मोरचो रणसमुहेते ❀ रघुवर किये प्राणते हीन ॥
द्वापर प्रगट भयो कंसासुर ❀ मारचौ ताहि कृष्ण भगवान ।
कलियुग प्रगटे माहिलराजा ❀ जाने क्षत्री कियो निदान ॥
चुगुली करि करि युद्ध करायो ❀ लड़ि लड़ि मरे शूरशिरताज ।
वीर हीन भारत गारत भयो ❀ बिगड़े सबै राजके काज ॥
भारत युद्ध कियो दुर्योधन ❀ सोई पृथीराज भै आय ।
क्यों ना करते युद्ध बाद सो ❀ माहिल दीन्ही बुद्धि फिराय ॥
बेटी ब्याही जब ब्रह्मासँग ❀ तब क्यों कियो युद्धसामान ।
आल्हाऊदनि लाखनि सैयद ❀ होते मित्र बीर मलिखान ॥
होत यवनराज नाही यहँ ❀ मिलतो नाहिं कष्ट संसार ।
क्षत्री उपजैं ना आल्हासे ❀ ना फिरि तपै चन्द्र सरदार ॥

लगी कचरी परिमालैकी ❋ अजगर लागि रहो दरबार।
बड़े बड़े जोधा बँगला बैठे ❋ बैठे बड़े बड़े सरदार॥
लाखनि राना मीरा सैयद ❋ आल्हा और उदय सिंहराय।
ढेबा इन्दल ब्रह्मा बैठे ❋ बैठे उरईके परिहार॥
माहिल बैठे थे समुहे पर ❋ सो राजासे लगे बतान।
लरिका आये अब तुम्हरे घर ❋ आये आज कंनौजी राय॥
ऐसो समय फेरि मिलिहै ना ❋ गौनेको बीरा देउ धराय।
इतनी सुनतै परिमालैने ❋ सोने कलशा लिये मँगाय॥
बीरा लैकै पांच पानको ❋ सो कलशापर दियो धराय।
है कोउ क्षत्री या बँगलामें ❋ जो गौने पर पानचबाय॥
भरी कचहरी क्षत्री बैठे ❋ सुनिकै गये सनाका खाय।
कोऊ चलि भयो दहिने बायें ❋ कोऊ करन गयो अस्नान॥
कोऊ निहारै आसमानको ❋ काहू लिन्हों शीश लचाय।
कोउ न देखै वा बीराको ❋ नाहिं मसातलक मन्नाय॥
तड़पिकै ऊदनिगै कलशापर ❋ औ बीराको लिये उठाय।
गौनो लैहैं हम ब्रह्माको ❋ हमहीं बीरा लिहैं चबाय॥
यह सुनिउठिकैमाहिलराजा ❋ ब्रह्मानँदसे लगे बतान।
संगमें जैहैं आल्हा ऊदनि ❋ तौ सब जैहैं काम नशाय॥
जाति बनाफरकी ओछी है ❋ सो तुम समुझि लेउ मनमाहिं।
बीरा छीनि लेउ ऊदनिते ❋ औ गौनेको होउ तयार॥
साथ तुम्हारे चलि दिल्लीको ❋ तुरतै गौना दिहैं कराय।
बात मानिकै तब माहिलकी ❋ ब्रह्मा बीरा लियो छिनाय॥
कायल आल्हा बहुतैं ह्वइगै ❋ ऊदनि मनमें गये लजाय।

---

१–रतीभानके पुत्र 'लाखनिराना' आल्हा, ऊदलके संग आये थे और नदियावित-वैपर लड़ाई कर पृथीराजको परास्त करके कुछ दिन महोबेमें निवासकर कन्नौजको वापस चले गये हैं। फिर अमरगढ़में अपना विवाह करनेके बाद आल्हाके बुलाने पर महोबे आगये हैं।

दोनों भैया उठि ठाढ़ेभै ❀ दशपुरवामें पहुँचे जाय ॥
आल्हा बोले तब ऊदनिते ❀ तुम सुनि लेउ लहुरवा भाय ।
बीरा छीनि लियो मजलिसमें ❀ हमरी दीन्ही हँसी कराय ॥
घटिया राजा परिमाले है ❀ कायल कियो हमहिं बुलवाय ।
हम नहिं आवत थे कनउजते ❀ तुम ना मानी बात हमारि ॥
लगौ महीना जब अगहनको ❀ आये दिन गौनवां क्यार ।
करी तयारी ब्रह्मानन्दने ❀ तुरत नगरची लियो बुलाय ॥
डंका बाजै हमरे दलमें ❀ सिगरी फौज होय तैयार ।
बजो नगारा हमरे दलमें ❀ क्षत्री सजिकै भये तयार ॥
सोचन लागीं रानी मल्हना ❀ अकिले ब्रह्मा भये तयार ।
आल्हा ऊदनि जो जैहैं ना ❀ मारो जैहै पुत्र हमार ॥
सोचि समुझिकै रानी मल्हना ❀ इक हरकारा लियो बुलाय ।
सो पठवाय दियो लाखनिपै ❀ औ लाखनिको लियो बुलाय ॥
देखी सूरत तब लाखनिकी ❀ मल्हना रोय उठी तत्काल ।
बोले लाखनि तब मल्हनाते ❀ माता हाल देउ बतलाय ॥
कौन बातको तुम रोई हो ❀ सो सब हमते कहो सुनाय ।
बोली मल्हना तब लाखनिते ❀ बेटा सुनौ कनौजी राय ॥
आल्हा ऊदनि रूठि गये हैं ❀ सो ना मनिहैं कही हमारि ।
कौनसो जोधा है धरती पर ❀ जो पिरथीसे माड़ै रारि ॥
लाखनि बोले तब मल्हनासे ❀ धीरज धरौ मल्हनदे माय ।
मोहरा मरिहैं हम पिरथीको ❀ तुरतै बिदा लिहै करवाय ॥
यह कहि चलिभै लाखनिराना ❀ अपने दलमें पहुँचे जाय ।
हुक्म दै दियो तब लश्करमें ❀ हमरी फौज होय तैयार ॥
डङ्का बाजो तब लाखनिको ❀ क्षत्री होन लगे तैयार ।
सुनी खबरि जब बघ ऊदनिने ❀ तब लाखनिपै पहुँचे जाय ॥
करी बन्दगी उन लाखनिको ❀ पूछन लगे उदयसिंह राय ।

कहांकि त्यारी दादा कीन्ही ❋ सो तुम हमहिं देउ बतलाय ॥
बोले लाखनि तब ऊदनिते ❋ मल्हना रानी हमहिं बुलाय ।
रोवन लागी हमरे आगे ❋ औ गौनेको कहो हवाल ॥
आल्हा ऊदनि हमसे रूठे ❋ को अब गौना देय कराय ।
तब हम त्यार भये ब्रह्मासंग ❋ उनको गौना देहैं कराय ॥
यह सुनि ऊदनि बोलन लागे ❋ तुम तौ साथी अहौ हमार ।
अकिले जावौ ना ब्रह्मासंग ❋ घटिया वंश चंदेले क्यार ॥
काम तुम्हारो ना जैबेको ❋ सो तुम मानौ कही हमार ।
कही हमारी जो मनिहौ ना ❋ तौ सब जैहैं काम नशाय ॥
बोले सैयद तब लाखनिते ❋ बेटा छोरि धरो हथियार ।
दूजी करौ नहीं ऊदनि संग ❋ नहिं कछु काम बनैगो नाह ॥
इतनी सुनतै लाखनि राना ❋ सबकी कमरैं दई खुलाय ।
त्यारी कीन्ही तब ब्रह्माने ❋ अपनो लश्कर संग लिवाय ॥
बड़े बड़े योधा लिये साथमें ❋ लश्कर कूच दियो करवाय ।
संगै चलिभै माहिल राजा ❋ औ दिल्लीमें पहुँचे जाय ॥
डेरा डारि दियो धूरेपर ❋ अपने तम्बू दिये लगाय ।
फेटैं छुटिगइँ रजपूतनकी ❋ सब क्षत्रिनने कियो मुकाम ॥
जीन उतारि दिये घोड़नके ❋ हाथिन हौदा धरे उतारि ।
चलिभै माहिल तब लश्करसे ❋ पहुँचे जहां राज दरबार ॥
करी बन्दगी पृथीराजकी ❋ माहिल हाथ जोरि रहिजायँ ।
नजरि बदलगइ महाराजकी ❋ ऊंची चौकी दई डराय ॥
आवो बैठो उरईवाले ❋ अपनो हाल देउ बतलाय ।
बोले माहिल तब राजाते ❋ बैठे राज्य करौ महराज ॥
आये ब्रह्मा हैं गौनेको ❋ अपना लश्कर साथ लिवाय ।
बीरा धरो गयो गौनेको ❋ सो ऊदनिने लियो उठाय ॥
हमने कहिकै तब ब्रह्माते ❋ वा बीरा को लौ छिनवाय ।

करी तयारी थी लाखनिने ❋ सो ऊदनिने लियो रोकाय ॥
अकिले आये हैं ब्रह्मानंद ❋ डोला लेन बिलमदे क्यार ।
मनहिं तुम्हारे जैसी आवै ❋ तैसी करौ बीर चौहान ॥
यह सुनि बोले पृथीराज तब ❋ माहिल सुनौ हमारी बात ।
गौना देहैं हम पाछेको ❋ पहिले करिहैं युद्ध अघाय ॥
अपनो क्षत्रीपन दिखलावौ ❋ यह ब्रह्माको देउ सुनाय ।
इतनी सुनिकै माहिल चलिभे ❋ औ ब्रह्मापै पहुँचे आय ॥
बोले माहिल ब्रह्मानंदते ❋ यह कह दई पिथौरा राय ।
गौना देहैं हम पीछेको ❋ पहिले करिहैं युद्ध अघाय ॥
करैं तयारी वे लड़िबेकी ❋ औ क्षत्रीपन देयँ दिखाय ।
बिना लड़े गौना मिलिहैं ना ❋ सो तुम जान लेउ मनमाहिं ॥
होय न इच्छा जो लड़िबेकी ❋ तौ तुम कूच जाउ करवाय ।
पै इक मानौं सीख हमारी ❋ सो हम तुमहिं देयँ बतलाय ॥
लौटि जो जैहौ तुम गौने बिन ❋ तुमको हँसिहै सकल जहान ।
आल्हा ऊदनि हँसि हँसि कहिहैं ❋ क्यों नहिं लाये गौन कराय ॥
ताते त्यार होउ लड़िबेको ❋ रक्षा करैं शारदा माय ।
इतनी सुनतै ब्रह्मानंदने ❋ अपनो कलमदान लै हाथ ॥
लैकै कागद कलपीवालो ❋ चिट्ठी लिखी आपने हाथ ।
सिद्धि श्रीनारायण लिखिकै ❋ ता पाछेते लिखी जोहार ॥
लिखी हकीकत फिरि गौनेको ❋ पढ़ियो याहि पिथौरा राय ।
लेन गौनवां हम आये हैं ❋ सो तुम बिदा देउ करवाय ॥
कही हमारी जौ मनिहौ ना ❋ तौ हम कटा दिहैं करवाय ।
बिदा करैहैं रनि बेलाकी ❋ ताते बिदा देउ करवाय ॥
बिदा कराये बिन जैहैं ना ❋ चाहे प्राण रहैं की जायँ ।
यहि विधि चिट्ठी लिखि ब्रह्माने ❋ हरकाराको दइ पकराय ॥
चलो सांड़िया तब लश्करते ❋ औ दिल्लीमें पहुँचो जाय ।
धावन उतरि परो जल्दीते ❋ जहँ दरबार पिथौरा क्यार ॥

मार मार कहि मारत बहुबिधि, तनकी सुधि बिसरे ॥
धुवांधार अंधियार दशौंदिशि, गरदाबाद भरे ।
मच्यो घोर घमसान कौन कित, काहु न जान परे ॥९७॥

नाराच छन्द

अनेक पागको तजैं भजैं दशा निहारिकै ॥
अनेक वस्त्रहीन शस्त्र भूमिमाहिं डारिकै ॥
अनेक अंग भंग संग साथको विसारिकै ॥
अनेक भागि जायँलोकलाजकोनिवारिकै ।
अनेक पादुका विहाय धाय गात मारिकै ॥
अनेक जी बचाय जायँ घास शीशधारिकै ॥
अनेक साधु वेष साजि जातवस्त्र फारिकै ॥
अनेक हाय मार मार प्राण देत हारिकै ॥ ९८ ॥

कवित्त

धावहु चतुरंगिन लै वेगि बलशाली जन, पृथ्वीते नाम पृथ्वी-राजको मिटाय दो । गावहुसिंदुराअरुशंकरादि ऊंचे स्वर, तोपनको मारि मारि भूमि उलटाय दो ॥ लावो मम शस्त्र मैं हूँ चलौंगो तुम्हारे संग, शत्रुको सुयश आज धूरिमें मिलाय दो । दाबहुस्वसैनसे रिपुनको भले प्रकार, दिल्लीहि उजारि बीच धारमें बहाय दो ॥ ९९ ॥ फूटि गये हीरकी बिकानी कनीहाट हाट, काहू घटि मोल काहू बाढ़ि मोलको लियो। टूटि गई लंका फूटि मिलिगो विभीषण आय, रावण समेत वंश नाशवान ह्वै गयो । कहै कवि गंगा दुर्योधनसे छत्रधारी, तनिकके फूटते गुमान वाको नैगयो । फूटेते नारद उठि जात बाजी चौसरकी; आपसके फूटे कहो कौनको भलो भयो ॥ ६० ॥

बीररस सवैया

रामशरासनते चले तीर, रहै न शरीर हाड़ाबड़ फूटी ॥
रावण धीर न पीर गली लखि, लैकर खप्पर योगिनि जूटी ॥

शोणित छीट छटानपरी, तुलसी प्रभु सोहै महाछबि छूटी।
मानहु मर्कतशैल विशामें, फैलिरही जनु बीरबहूटी ॥ ६१ ॥
गहि मन्दर बन्दर भालु चले, सो मनो उमड़े घन सावनके।
तुलसी उत झुंड प्रचंड झुके, झपटे भट जे सुरदावनके ॥
विरुझे विरुदैत जो खेत अड़े, न टरे हठि बैरबढ़ावनके।
रण मारु मची उपरी उपरा, भलेवीर रघूपति रावनके ॥ ६२ ॥
कीजै न कोप कृपानिधि राम जो, तौ गढ़लंक उठाय मैं लाऊँ।
काऊको भय अरु शंक न मानिकै, रावणरानिते पानी भराऊँ॥
लच्छ कहैं रघुराज समच्छ, विपच्छज सो नित सिद्धि चलाऊँ।
माथे मरोरि धरौं दशकन्धके, नाथके हाथका पान जो पाऊँ ॥ ६३ ॥
कुम्भकरनको हन्यो रण राम, दल्यो दशकन्दर कंधर तोरे।
भूषण वंश विभूषण भूषण, तेज प्रताप गरे अरि ओरे ॥
देव निशान बजावत गावत, धावत गे मन भावत मोरे।
नाचत वानर भालु सबै, तुलसी कहि हारे हहाभय हारे ॥ ६४ ॥
हनुमान हठीलो रँगीलो बली, जेहि मान मथ्यो गढलंकपतीको।
लैकै मुन्दर कूदि समुन्दर, शोक हरो जाय सीय सतीको ॥
लाय पहार दई है सजीवन, तेज गयो क्षणमें शकती को।
तुलसी जन संकट क्यों न कटै, जब ध्यान धरै हनुमान यतीको ॥ ६५ ॥
बालि बँध्यो बलि राव बँध्यो, करशूलीको शूलकपालथली है।
काम रच्यो जर काल परचो, बँधसेतु धरचो विष हालहलो है ॥
सिंधू मथ्यो खलकाली नथ्यो, कहि केशवचन्द कुचालि चली है।
रामहुँकि हरी रावण वाम, चहूँदिशि एक अदृष्टबली है ॥ ६६ ॥
कोशल राजके काज हौं आज, त्रिकूट उपारिकै वारिधि बोरौं।
द्वौ भुज दंड दै अंड कटाह, चपेटके चोट चटाक से फोरौं ॥
आयसु भंगको जो न डरौं तौ, मींजि सभासद शोणित बोरौं।
बालिको बालक तौ तुलसी, दशमुखहूँके रणमें रदतोरौं ॥ ६७ ॥
तीर कमान गही दलमंडक, मारमची घमसान मचायो।

योगिनि रज्जकै भारी भई, शिवशंकर मुंडकै माल लै आयो ॥
भीम समान को युद्ध कियो, कवि जैत कहै जगमें यश पायो ।
शाहके काजपै शूरलड़चो, शिरटूटिपरचोधड़धारुकेधायो ॥६८॥
अंजनिजात दई जब लात, गिरचो हहरात न गात सँभारो ।
फेरि सचेत उठचो रणधीर, भई अति पीर शरीर न टारो ॥
रावण ताहि प्रशंसि कह्यो अति, है बल पौरुष कीश तिहारो ।
देखि हृदय सकुचे हनुमान, न प्रान गयो धिक मान हमारो ॥६९॥
मंडित जे रविरूप किरीटन, माणिक मोतिनसों झलकारे ।
पूजित फूल सुगन्धनसों नभ, बालनके तनमें महकारे ॥
काहू लचे न लचावत और, न चन्दन ऐसे महा महकारे ।
ते शिर रावणके रणमें हनुमान, बली चढ़ि लागत मारे ॥७०॥
इन्द्रके वज्रसे जे न टरे न टरे, हैं जलेशके फांस प्रहारे ।
शंभुत्रिशूल गह्यो नहिं नेक न, विष्णुके चक्रसो वक्र न हारे ॥
ब्रह्मकी शक्ति न शाले हिये, रण आयते रावणके ललकारे ।
काल दपेटन जे न टरे, हनुमान बली ते चपेटन मारे ॥७१॥
अति कोपसो रोप्यो है पांवसभा, सबलंक सशंकित शोर मचा ।
तमके घननादसे बीर प्रचारिकै, हारि निशाचर सैन पचा ॥
न टरै पग मेरुहसों गुरुओ, सो मनो महि संग विरंचि रचा ।
तुलसी सब शूर सराहत हैं, जगमें बलशालि है बालिबचा ॥७२॥
तोसों कहौं दशकंधर रे, रघुबीर विरोध न कीजिये बौरे ।
बालि बली खर दूषण और, अनेक गिरे जेते भीतिमें दौरे ॥
ऐसोइ हाल भयो कहि कौन तो, लै मिलु सीय चहै सुखजौरे ।
रामके रोष न राखिसकै, तुलसी विधि श्रीपति शंकर सौरे ॥७३॥

कवित्त

हनूमाननन्दन प्रभञ्जनको लंकाबीच, कूदो देखि साहससरा-
सरके सरके । तालदेत जाके काल कालको कराल भयो, छुटिगे

हथ्यार जे कराकरके करके ॥ खल भललकहीयखलनके हाल हल, दहल कमलके बराबरके करके डरि डरि ढुरि गये अडर डराय ठह ढरढरढरके धराधरके धरके ॥ ७४ ॥ वारिटारि डारों कुंभकर्णहीं बिदारिडारों, मारौं मेघनादै आजुयों बल अनन्त हौं । कहैं पदमाकर त्रिकूटहीको ढाहि डारौं, डारतकरेईयातुधा-नन को अन्त हौं ॥ अच्छहि निरच्छ कपि रिच्छहि उचारौं इमि, तोत्र तिच्छ तुच्छनको कछुवै न गन्त हौं । डारि जारौं लंकहि उजारि डारौं उपवन, फारि डारौं रावणको तो मैं हनुमंत हौं ॥ ७५ ॥ सोहैं अंत्र ओढ़ जे न छोड़ शीश संगरके लंगर लँगूर उच्च ओजके अतंकामें । कहै पदमाकर त्यो करके फुन्करत, फलत फुलत फाल बाँधत फलंकामें ॥ आगे रघुबीर-के समीरकै तनैयके संग, तारी दै तड़ातड़के तड़के तमंकामें । शंका दै दशाननको इंका दै सबका, बीर डंका दै विजैको कपि कूदि परचो लंकामें ॥ ७६ ॥ देखि चंडमुंडको प्रचंड उग्र बोली शिवा; अबल अरक्षणकी पक्ष पक्ष पाली हौं । कहै पद्माकर देव कौतुक विलोको नभ, चारौं दिग दन्तिबेको आजु दुराताली हौं ॥ फोरि डारौं वसुधा मरोरि डारौं मेरु गिरि, कालचक्र तोरि डारौं आजु मैं बहाली हौं । काली करौं अरिदल सबै बिकराली करौं, जगभूमि लाली करौं तौ मैं महाकाली हौं ॥ ७७ ॥ लगीसों लगाई लंक खेहनि खराब करौं, मारि करौं मारनि आहार मार जारेको । सो कवि निधान कान अंगुरीन मूंदि दहौं सुनि हौ न घोर शोर झिल्ली झनकारेको ॥ भेकनकी भीड़ सहसानन मिटाय डारों, मेटि डारौं गरब गरूर धनकारेको । पाउँ जो पकरि कहूं जलसों जकरि तन, फीहा फीहा करौं या पपीहा दई मारेको ॥ ७८ ॥ गरदके झुंड ढक्यो मारतण्ड मण्डल लै बाने फहराने जब ढिग आनि अरिके । तमकि तमकि तब राजे

करजीले वीर, बिरुझाने खरुझाने जैसे बाघ थरिके ॥ मण्डन विरचि लीनी घोड़नकी बाग दीनी, दौरि के दरेरे जैसे भादवकी लरिके। जित तित बिचली सलौह लगे लहकन, बरसन बाण लगे जैसे बूंद झरिके ॥७९॥ अभय कठोर बाणि सुनिके लखन जूकी, मारिबेको चाही जो सुधारी खल तलवारि। वीर हनुमन्त तेहि गरजि है हास करि झपटि पकरि ग्रीव भूमि लै परे पछारि ॥ पुच्छन लपेटि अरु दंतनसों दरदराय, नखन बकोटि चोंथि देत सहि डारि डारि उदार बिदारि मारि लुत्थन लुटारि बीर; जैसे मृगराज गजराज डारै फारि फारि ॥८०॥ नाचि नाचि कूदि कूदि किलकि किलकि कपि उछरि उछरि राहि लेत आसमानकी। बलकि बलकि बलु करि छरिदरि छरत छरेत भेद कृत गति भानकी ॥ रुंडनसों रुंड अरु मुण्डनसों मुण्ड करी, भारीभट झण्डनघुमड़ मारु घानकी। स्याबसि कहत राम हिये हरषात जात, देखो बीर लषण लड़नि हनुमानकी ॥ ८१ ॥ आयो आयो सोई वानर बहोरि भयो, शोर चहुँ ओर लंका आयो युव–राजके। एक काढ़े सौंज एक धौंज करे कहा ह्वैहै, पोच भई महाशोच सुभट समाजके ॥ गाज्यो कपिराज रघुराजकी शपथ करि मूँदे कान यातुधान मानो गाजे गाजके। सहमि सुखाति वातजातकी सुरति करि, लवा ज्यों लुकात तुलसी झपेट बाजके ॥ ८२ ॥ लोथिनसे लोहूके प्रवाह चले जहां तहां मानहु गिरन मेरु झरना झरत है। शोणित घोर कुंजर करारैं भारे कूलते समूह वाजि विटप परत हैं ॥ सुभट शरीर नीर चारी भारी भारी तहां, शूरन उछाह कूर कादर डरत हैं फेकरि फेकरि फेरु फारि फारि पेट खात, काक कंक बालक कोलाहल करत हैं ॥ ८३ ॥ दिग्गज

दबक जात शेष शीश अलसात, हलहलात वारिधि घटत द्युति भानुकी। मेरु धसकत कसकत उर रावणको चलत अवनि छबि छपत कृशानुकी॥ सुभट सकात दैत्य देखिकै परात मन, राम मुसुकात अति आय निज जानकी। गर्भ गिरिजात शोक सुर वितात वन, नाक अररात सुनि हाँक हनुमानकी॥ ८४॥ जाकी बांकी वीरता सुनत सहमत शूर, जाकी आंच अबहूँ लसत लंका साहसी। सोई हनुमान बलवान बांको बनाइत, जो है यातुधान सेना चले लेत थाहसी। कम्पत अकम्पन मुखाय अतिकाँप काँप, कुंभऊ करण आय रह्यो लेत आहसी। देखे गजराज मृगराज ज्यों गरज धायो, वीर रघुवीरको समीर सुनु साहसी॥ ८५॥

इति श्री आल्हखण्ड कवितावली समाप्त

---

श्री:

# कवि चन्दभाटकृत आल्हखंडकी भूमिका

★

कवि चन्दवरदायी कृत आल्हखण्ड लिखनेसे पहले कवि चन्दभाटकृत आल्हखंडमें सत्यासत्यका निर्णय कर लेना परमावश्यक है। परंतु इस बातका निर्णय करना कठिन ही नहीं वरन् असंभव है, क्योंकि यदि चन्दकृत "पृथीराजरासो" को सत्य मान लिया जाय तो आल्हा गानेवालों का कुछ गाना असत्य हो जायगा। यदि आल्हा गानेवालों का आल्हा सत्य माना जाय तो कविचन्दकृत पृथ्वीराजरासो में का आल्हखंड पक्षपातयुक्त प्रमाणित होता है। यह बात तो सत्य ही है कि "जिस राजाके यहां जो कवि परिपालित होता है वह कवि उस राजाके पराजयकी बात तो लिख ही नहीं सकता, जयकी बातको शतगुणा बढ़ाकर लिखता है, इस वाक्यके अनुसार चन्दकृत आल्हखंड को पक्षपातयुक्त मान लेने में आश्चर्य की बात नहीं है। परंतु इतिहासकार चन्दकृत पृथीराजरासो को इस कारण निरंतर सत्य मानते हैं कि वह पुस्तकाकार होकर प्रचलित हुआ, साथ ही इतिहासोंमें भी पाया जाता है और आल्ह अल्हैतों की जबान पर ही रहा। जबसे विक्रमीय संवत् १९२९ में फर्रुखाबाद कम्प फतेहगढ़में बन्दोबस्त के कलक्टर मिस्टर सी. ई. इलियट साहब बहादुरने अल्हैतोंसे आल्हखड लिखवाकर उसका तर्जुमा अंगरेजीमें कराके लंदन भेजा और हिन्दीमें कम्प फतेहगढ़में "दिलकुशा" प्रेसमें पहिली बार छपा तबसे आल्हखंड पुस्तकाकार प्रचलित हुआ इसमें ५२ गढ़के राजाओंकी बातें हैं यह आल्हखंड सच्चा है। इसमें तेईस लड़ाइयां हैं, तेईस लड़ाइयों से पृथक् २६। ५६। ६४ लड़ाइयोंवाले आल्हखंड में जो जो लड़ाइयां सच्ची नहीं हैं, उन झूठी लड़ाइयों को पढ़ने और विचारनेसे बुद्धि मान जनोंके हृदयमें उनकी झुठाई भासित हो जाती है, परंतु जिन लोगों के हृदय में विचार शक्तिका अंकुर ही नहीं जमा, उनके लिये तो सब धान बाइस ही पंसेरी है। अस्तु, इस विषय में सुज्ञ पाठकगण स्वयं विचार कर लेंगे।

वशंवद:-

नारायणप्रसाद-सीताराम, खीरी.

श्रीः

# अथ कवि चन्दभाटकृत आल्हखंड प्रारंभ

★

दोहा—कहत चन्द गुन छन्द पढ़ि, क्रोध उदंगल सोइ ॥
चहूँआन चंदेल कुल, कंदल उपज न होइ ॥१॥
चहूँआन पूँछत बगदि, कौन बरस किन मास ॥
कौन बारको तिथि सुकवि, करौ विचार निवास ॥२॥
ग्यारहसै चालीस इक, युद्ध अतुल भर होइ ॥
कातिक शुदि बुध त्रयोदशी, समर सामिला लोइ ॥३॥
आठ सहस असवार सजि, परस्थान नृप कौन ॥
पूरब दिशिपर गमन किय, सुआ वचन सुनि लीन ॥४॥

छप्पै

समर सिखरि गढ़ परनि राज दिल्लिय दिशि चल्लिब ।
पातसाहि सुनि खबरि धाय बिच ही रण मिल्लिब ॥
सकल सिमिटि सामन्त चन्द कयमास बुद्धिवर ।
लहिब युद्ध चहुँआन गहिब पृथीराज अप्पुकर ॥
राजपूत पंचास रंण लुट्टिय वर सेना घनिय ।
सहस षष्टि पट्ठान पर जीति चल्यो सभरि धनिय ॥५॥

चौपाई

राजा दिल्ली दिशि चढ़ि आइब । चूकी राह बहीर सुभाइब ।
घायल आइ महोबे पानह । हो परिमाल सुनी इह कानह ॥६॥

छंद पद्धरी

बरनी विवाह चहुँआन रान । जब सुने वचन निज करि प्रमान ॥
जाइब गँभीर भानियो वीर । कमोद भनी जोती गहीर ॥
रण कटिब पंच हैं यह हजार । जादों कमोदमनि कटि दुतार ॥
सुलतान पकरि लिये नृपति आइ। रुसमत्त ताप मिट गये ताइ ॥

जुग्गिनि पुरेशदिशि रतिय पाइ । भूली बहोरि महुबे सुआइ ॥
घांयल पचास रजपूत संग । दासी सुमंजरी अति अनंग ॥
पहुँचे सु महोबे निकट आइ । बरसै सुमेघ बूँदन अघाइ ॥
भये बिकल लोग घायल उताप । नृप बागवान चलि गये आप ॥
जहँ महल बने अन्नेकनेक । कलमलत जोध चढ़िचढ़ि अनेक ॥
बरजियो आय मालीन सोइ । बोलियो बोल आनि क्रोध होइ ॥
गारी सुदीन उभहारि हत्थ । फको सु एक पत्थर समत्थ ॥
लाग्यो सु आइ रजपूत शीश । धायो सुतेग कटि कटि बरीस ॥
दीन्ही सुँघाय दुहुँ हत्थ सोइ । उड़ि पऱ्यो मत्थ धरणी सुसोइ ॥
भइ कुक सुनी परिमाल राज । पट्टाय जोध करि हुकुम साज ॥
चँदेले बैस जाधरा सूर । चौदा सहस्र कलमले शूर ॥
सोइ लखी जादवे चढ़ि नरेश । सजि गहरवार गोइल अशेश ॥
बरजियो बनाफर युद्धताइ । क्यों करत बैर चँदेले राइ ॥
पृथीराज लोग घायल गहीर । आई जु थान भाजी बहीर ॥
बैरजो आइ निज शरण लेहि । बोलिये नहीं जो दुःख देहि ॥
चहुँआन नाहिं आपुको शत्रु । तिनपै न राज बांधिये अस्त्र ॥
परिमाल उच्चरिव सुनौ आल्ह । बिन चूक मारि माली कराल ॥
काल्हिको आइ पृथीराज शूर । मारि हैं और काहू हजूर ॥
बरजियो बनाफर युद्धताइ । हरिदास बघेलो विरचि भाइ ॥

१ यहां इस बातपर विचार करना चाहिये कि क्या पचासों राजपूत घायल थे उनमें कोई बिना घावके न था ? फिर मालियोंने आकर उनको मना किया और गालियां दी तथा पत्थर भी फेंके ये बातें झूठ मालूम पड़ती हैं कि राजपूतोंने कुछ नहीं कहा और मालियोंने इतने काम कर डाले, यह पक्षपात नहीं है तो क्या है ? सच्ची बात तो यह है कि वह जनाना बाग होगा उसमें ये लोग जा ठहरे और अपने उद्धत स्वभावके अनुसार गुलगपाड़ा करने लगे होंगे; तब मालीने मना किया होगा इस पर इन्होंने मालीका सिर काट डाला एवं सर्वत्र समझना चाहिये ।

आये सुसाजि दरबार शूर । रानी मल्हना बोली हजूर ॥
तुम हनौ जाय इनकी समाज । क्षत्रिन धर्म इन नाहिं राज ॥
कुञ्चे अवास छञ्जे समुद्ध । परिमाल तहां बैठे विरुद्ध ॥
मालिनि पुकार कीन्हीं नवीन । परिमाल फौजपर हुक्म कीन ॥

दोहा-पकरि बाग रजपूत सब, क्रोध जानि परिमाल ।
शिर लाग्यो आकाशसों, पायँ लगे पाताल ॥८॥

छन्द मोतीदास

कियो परिमाल हुकमसुगाजि । चले सब रावत जंगपै साजि ॥
चँदेले बनाफर मुख्य सुशूर । बघेल बगोइ रहैं झकझूर ॥
चले भर जां घरमल्हन सोइ । चले भर जद्दव मद्दव होइ ॥
चल्यो हरिदास बघेलबिलिट्ठ । सुचारियसेन उचारिय इष्ट ॥
निवाजित्र बैस चँदेल हुकम्म । सम्मुख शस्त्र सुअस्त्रभिरम्म ॥
सुनी रजपूतन बात कुढंग । वधे वपु धाय उताय उतंग ॥
कसै रजपूत सुन्यो जब घेरु । कही परिमाल करौजिन बेरु ॥
सुनै चहुँआन नछांड़ि हैं दाउ । करो मति युद्ध चँदेलन राउ ॥
करौ पृथिराज सुकाज विरुद्ध । भजौ तजि खेत जुरै जब युद्ध ॥
इती सुनि बैन किये रतसैन । कहीं नृप मारहु मारहु ऐन ॥
सबै सब साजि चँदेलन फौज । मिले रजपूत सनम्मुख चौज ॥
भई जब दृष्टि सुदृष्टिकरूकरि । मिले रजपूत सनम्मुख पूरि ॥
मिले मुख आइ सुछल्लजु आन । उल्हन अक्षियक्रोध अमान ॥
लगे शर शायक क्षत्रिन आइ । किधौंविषआसिय पासिय पाइ ॥
लगे उर सांगि शकत्तिय सेल । करै दुहुँ बीरदुही मुख खेल ॥
कटक्कत्त घाइल खग्गन खाइ । खटक्कत सेलन खेलन राइ ॥

१ यहां शंका यह है कि आल्हाकी इच्छा न थी राजाने आज्ञा नहीं दी थी तो मल्हनाने सहसा कैसे आज्ञा दे दी कि जाकर इनके समाज को मारो । ठीक खबर तक मिली नहीं मालिनिने पीछेसे आकर खबर की इस प्रकार सर्वत्र शंकाएं हैं सो नहीं लिखेंगे, क्योंकि यहां इस पुस्तकके खंडनकी आवश्यकता नहीं है ।

गटक्कत गोटन गिद्धन दौरि। घटक्कत घायलवाहिमरोरि॥
नटक्कत नाचतधाई मुछाल। चटक्कत चौंप गही करमाल॥
छटक्कत मूर धारापर धाय। जटक्कत जूथन जुग्गिन चाय॥
झटक्कत एकनको गहि एक। टटक्कत लुट्टक कुट्टक मेक॥
ठठक्कत काइर दीसत युद्ध। डुडक्कत डौरुववाद्य विरुद्ध॥
ढुढक्कत ढुढक्कत रुक्कतसाइ। णणक्कत रूख खणंकत काउ॥
ताता थेई नाचत विक्रम मंकि। थरत्थर कंपत कायर अंकि॥
दरद्दर दौरत बीर दुरन्त। धरद्धर चाल परं न करन्त॥
नरन्नर रूर सरूर रखाय। परंपर फुट्टत जुट्टत काय॥
फरफ्फर फौज तरफ्फर मार। बरब्बर लाजत घायल लार॥
भरभ्भर भाजिय फौज चंदेल। मरम्मरसुद्धिय सिद्धिलखेल॥
बरब्बर छेदिय घायल धाई। लरे पृथीराजकि सैन सुधाई॥
तबै उमराबन पाइल चाल। भजीसबफौज लखी परिमाल॥
हजार सुतोनि परे धर मध्य। भजीपरिमालकिफौजप्रसध्य॥
कटे रण तीसक घायल सोइ। रुपै रण बीस कपंड बहोइ॥
गह्यो गुणमंजरि पाणिय धाय। उठावति प्यादति कीनहुचाय॥
लगे शर सेर सुसत्रह गात। करे गुणमंजरि जुग्गिनिबात॥
निवाजिय वैस चँदेलन तान। बली दरिदासनिपाइ बितान॥
तबै नृप ऊदनि लीय बुलाय। सुनी जब कान पयादेइ धाय॥
पठाइय मल्हन दै तलवारि। अहौ इन घायललेहु ज़ुमारि॥
कहै जब ऊदनि वैन प्रसिद्ध। सुनौ नृप ए रजपूत अवद्ध॥
नहीं इह राजनको भ्रम ताप। करौ इनकी अबचूक सुमाफ॥
कही परिमाल दिवन नवीन। हना इन फौज हजार सुतीन॥
हिनो इनको रनि ऊदनि लोइ। तबै हगचैनल है सब कोइ॥९॥

छप्पय

जब ऊदनि मुख उचरि सुनहुपरिमाल अरजइक। घायल महा
अबद्धकही परमान व्यासतक। होय चौप चहुँआन रोषभित्तन

नहिं मारिय। अतुल तेज पृथीराज सुनौ बिनती हितकारिय।
चन्देल चाहि मानो अरज अरथ लगै सोइ कीजिये। नहिं करौ
बैर पृथीराजसे जग ऊपर जसु लीजिये ॥ १० ॥

चौपाई

सुनि ऊदनिकी बानी लोइ। महिला भोपति बोले दोइ॥
हम दरबार भाइ दोउ मंडहिं। रजपूतनपरमाव्रतखंडहि॥११॥

दोहा—महिला भोपतिकी सुनी, रिस पाई परिमाल।
दौरो ऊदनि मारिये, घायल घाइन हाल॥१२॥

छंद भुजंगी

सुनीबात चन्देले भोपत्ति भाषी। भयो यार ऊदन्निकेबेगसाषी॥
गहैं तेग हत्थं समत्थं सुधायो। लड़ौवेगखर्गंतमासोदिखायो॥
कियोराज फुरमानडेरा सिधारे। किये कूच अग्गंनिहंगनिहारे॥
दिये पंच हज्जार सत्थं चंदेले। चले बागकाज समाजै सुझेले
निकट्टं च बाग वच न पुकारे। कढ़ौबेगिरजपूत चहुँ आनरे॥
सुनो कनकबानीगुमानीचलाये। अभंगं बलीबाहुजंगं मिलाये॥
कहै कुदलं फेरिमनमें बिचारी। इनैंक्योंभजैजोभयंखाहमारी॥
करैं खंड खंडभुसंडं भकरैं। हथ्यारंधरौजोधऊदनि हकारैं॥
भजौ जाउह्यांते बचै जितिहारो। कहो मांनिये आपु सुन्दर हँमारो॥
तबैकनक बोल्यो महारोष ह्वैकै। गिरैशीश तोऊ लड़ै रुंडह्वैकै॥
सुनो नन्ददस्सराजके बारबारं। पृथीराजको लोन खर्ग उजारं॥
इही बोल बानीदलंबीच रूरे। दिये आय सेलं किये बोलपूरे॥
चलावंत बीरं दुहूँ ओर बांके। परे फूटिधरणी दुहूँसैनधांके॥
चलावंत बीरं शकत्ती कटारी। उरं फोरिही कंपरैंकूटिन्यारी॥
चलावंत गुरज शिरंचूर होई। लगै जासु अंग गिरै भूमि सोई॥
चलावंत मुद्गर हकारंत शूरं। मकारंत भै खातकायरसुकूरं॥
चलावंत बीरं बरच्छी सभारी। परे फूटिन्यारी उरंलागिभारी॥
लगे सांग छाती भयंरंद भारे। मनो जावकंभाटकीने पनारे॥

लगै हीकचमड़ाढहै जाति पारं । अटारीमनोकामिनीखोलिद्वारं ॥
बहै तेग कंधं परै सांस न्यारे । गिरै टूट तरबूजतेसे मुण्डभारे॥
पटेबाज केते लड़ैं धोखे दैकै । लगामस्सुमत्थं फिरैं मुण्ड लैकै ॥
कितेज्वानमुदगरलिये हाथसीलं । फिरावैं चलावें करैं खीलखीलं॥
परे रुंड मुण्डं कहूँ हाथ डुण्डं । कहूँ पाइँ प्यादे कहूँ पीलमुंडं ॥
कहूँ कंध बंधं कहूँ रंद हीकं । कहू हैबर टूट धरना धरीकं ॥
भयाजुद्धभारी बही स्रोतधारा । गये टूट घायल लड़ेसो अपारा॥
रह्या एक शूरंकन हैं अमानौ । लियोसेलहत्थंढ़ियोसोरिसानो॥
कहै उद्दसों बैन किलकार रोमं । बलं आपुमेंतौलड़ौआयमोसं॥
सुनैबैन रनमें पिल्यो उद्द भारो । गहै तेग दत्थं समत्थ प्रचारो ॥
इतै कनक चहुँ आनरजपूत धायो । बरंबीर ऊदनिपै कोपि आयो॥
गयो कोपि बीरंजहांउद्दघाती । दियोजायसेलंकियोसालछाती॥
दई तेग उद्दं गई पारमुंडं । गिरचाशीशजोरंभयोबीरडुपडं॥
हियो सौ उरं उद्दखे एकने जाय । भयो पार पेटं अलेटं कलेजा ॥
इतै शूर आयोधरनिचाहु गानं । उतै मूरछा उद्द खाईस्सु ज्वानं॥
अचासों परे घायलं खेत जाने । बरछी लगी तेगजमधरकमाने ॥

छप्पै

कटे खेत चंदेल शूर इक सहस समानह । गिरेबनाफरसाठि देखि ऊदनि परमानह ॥ परि परिहार पचास परे चेरा क्षत दोइक गहरवार शत दोइ लोइ अंतर शिर होइक ॥ राजपूत धरे घायल कनक परे बीस संज्ञा गइय । कविचन्द कहैं परि-मालसों पृथीराजसों लग्गइय ॥ १४ ॥

चौपाई

परे बीस घायल रजपूतह । सहस एक चन्देले सुदूतह ॥
गहरवार शत दोइ समानैं । परे बनाफर साठि अमानैं ॥१५॥

दोहा–परे बीस घायल सर, और कनक चहुँ आन ॥
परि ऊदनि रण मूरछा, कटि दासी बपुरान ॥ १६ ॥

छप्पय

कटि दासी बपुरान लाखै परिमाल अवासह । सहस एक चंदेले खेल रणही करि बासह ॥ लग्गि नई परिमाल चाइ पृथीराज तनंवरि । कहत चंदबरदाय बीस घायल परिसंभरि ॥ सनमध्य देश जातह परिन घायल सो महुबे गवन हुव बनि विरुद्ध जहुँ आनसों भविष्य वचन मेटे कवन ॥ १७ ॥

चौपाई

ऊदनि जगी मूरछा शूरह । उठे चले चंदेल हजूरह ॥
जाइ कही हम घायल मारे । वे सामी परि सबै सँहारे ॥१८॥

दोहा--कही उद्द जो तुम हुकम, कीनो हमको राह ॥
सोई हस पूरा कियो, मारे घायल धाय ॥ १९ ॥
बहुत भये चन्देल खुश, सुनि ऊदनिके बैन ॥
बहला पास बुलायके, लगे इनाम सुदैन ॥ २० ॥
हाथी दोइ तुरंग शत, मोतिन माल सुदेश ॥
ऊदनिको शिरपांव दै, उठि करि आपु नरेश ॥ २१ ॥
कियो हुकम चन्देल नृप, मानौ मेनि बहु सोइ ॥
देखन गढ़ सुकलिंजर, चलौ आजु सब कोइ ॥ २२ ॥
करो त्यार रनिवासको, नवल नगरको साजि ॥
आल्हा पास बुलायकै, कियो हुकम नृप गाजि ॥ २३ ॥

छन्द पद्धरी

बुल्लाइ राज अल्हन्न लीन । सब शूर बीर सज्जत प्रवीन ॥
हाथीन रत्न साजहु सुवेग । बलवान शूर बाँधत सुतेग ॥
डोला सुडोल चहुँडोल सज्जि । रनिवास काज डंबर सुगज्जि ॥
एदल प्रवीन अन्नेकभार । रहकला तोद बंदूकसार ॥
नौबत्ति नाद नीसान बज्जि । घनगरजि मेघसुरपत्तिलज्जि ॥
कालिंजकाजचढ़ि चलि नरेश । आनंद होय तहँ करि प्रवेश ॥
बुल्लाय पुत्र नृपसंग लीन । ऊदनि बुलाय करिहुकुमकीन ॥

तुम चलौ नगर कालिंजपत्थ । लै शूर बीर सामन्त सत्थ ॥
चलि चलिय राज एकंत होय । वहिपर समूह करबल सँजोय ॥
सब चले साजि परिमालसंग । पहुँचे सुजाय जहँ बन उतंग ॥
परिमाल हुकुम कीन्हो सुतब्ब । खेलौ शिकार सब शूर अब्ब ॥
खेलन शिकार सब शूर बीर । एकै हुलाश सज्जत गहीर ॥
देख्यौ कुरंग वन एक राज । हयवरसु आल्हा कीन्हो दराज ॥
ललकारि शूर हय दपटि धाय । लिय पकरि मिरग जीवत सुभाय ॥
खेलैं शिकार सब शूर ज्वान । फिरि चले नगरको करि उठान ॥
पहुँचे सुनगर कालिंज जाय । सब देशमांझ पटिगये पाय ॥
लीन्हे सँजोय शुभतिलक नारि । गावंत गीत ठाढ़ी दुवारि ॥
सबहीको राज सन्मान कीन्ह । द्वै द्वै सुहेम सबहीको दीन ॥
जब गये महल भीतरहिं राज । सब शूर वीर डेरन समाज ॥
रनिवास साथ महिला समेत । भोपत्तिसंग दाखिल निकेत ॥ २४ ॥

दोहा—करी केलि परिमाल नृप, सब रनिवास समेत ॥
महिला भोपति भूपको, मतो कुमतिको देत ॥ २५ ॥
आल्हा हय दौरायकै, पकरि लियो मृग जाय ॥
उनके ऐसे पांच हैं, नृपके एक न भाय ॥ २६ ॥
घोड़ा पांच मँगाइये, देहु आल्हको और ॥
नाहिं करैं तौ घर तजैं, जाहिं औरही ठौर ॥ २७ ॥
होनहार होइकै रहै, मिटै न क्योंहूँ जानि ॥
आय गई मनराजके, बात कुमतिकी खानि ॥ २८ ॥

चौपाई

भोपति आल्हा उद्द बुलाइब ❋ नृप कह ऐसे वचन सुनाइब ॥
पांच बछेरा घरके दीजे ❋ उनके पलटे हयवर लीजे ॥ २९ ॥

दोहा—घोड़े देहु तौ घर रहो, देहु न तजौ सुठाम ।
द्वैमें नीको जो लगै, कीजे ताहि सकाम ॥ ३० ॥

छप्पै

आल्हा सुनि इमि वचन बोलि उत्तर नहिं दीन्हों। उठि आयो घर सुभट मंत्र मातासों कीन्हों॥ कहिय आज उन चुंगुल बात मोसो इक भारी। घोड़े घरके देहु राज मांगत मनुहारी॥ छांड़ि देश नातर अबै आन देश कीजै गवन। तुम कहौ मतो सो कीजिये माता मंत्र सुनिये श्रवन॥ ३१॥ माता सुनि यह बात कही आल्हासों बानी। पूत बछेरे न देहु लेहु यह बात सुगानी॥ देहु छांड़ि यह देश लेउ कनउजका गैलह। मिलौ चलिय जयचंद और छांड़हु सब रैलह॥ सुनि मात बात सोई करिय उही बार कीन्हो गवन। सब साजि अपने कटकको चले आल्हा दुर्जन दवन॥ ३२॥

दोहा—आल्हा महोबो छांड़िकै, कनउज कियो पयान॥
मिले जाय जयचन्दसों, बाजे नगर निशान॥ ३३॥
भोपतिकी मारत गई, जागीरी दलपत्ति॥
गिर्दंत लूटत भगे, गाम सबै सब जत्ति॥ ३४॥
पृथीराज कानन सुनी, घायल हतन सुजान॥
महुबेते परिमाल नृप, कालिंज कियो पयान॥ ३५॥

छप्पै

सुनि खबरि चहुँआन बोलि सामन्त शूर लिये। सोच जालमहँ परचो भयो बहु प्रबल दुःख हिये॥ कौन चूक चन्देल हने घायल रण पानह। कौन चूक चन्देल हनो गुण मंजरि जानह॥ कीन्ही न खूब चन्देल नृप नाहक मारि विरुद्ध किय। कवि चन्दवाक्य सांची भई मिट नहीं बिनु जुद्ध किय॥ ३६॥

दोहा—यह विचारि राजा कहत, सब सरदार बुलाइ।
सुनहु सर्व सामन्त हो, करौ मंत्र अब आइ॥ ३७॥

छप्पै

सुनौ सर्व सामन्त करिब चँदेल विरुद्ध। हनि घायल

बेचूक और दासी वपु सुद्धह ॥ सुनौ मन्त्र कयमास सुनौ गुज्जर राय रामह सुनौ चन्दपुण्डीर सुनौ जादौगुनधामह ॥ चामुण्डराय सुनिये श्रवण सेनि पज्जून बिचारिय । संजम राय लक्खन सुनौ तत्त सुमन्त्र उचारिय ॥ ३८ ॥

छन्द पद्धरी

उच्चीर बघेल लक्खन समत्थ । भंजिय सुदेशमें हुबो सुमत्थ ॥
उच्चरै बात चहुँआन कान्ह । भंजिये देश महुबो सुथान ॥
बोले सु चंडपुंडीर बीर । पक्करि नरेश परिमाल धीर ॥
साझिमाराय बोल्यो बिरंत । चढ़िये सुभूप कहिये तुरन्त ॥
सारंग बोलि बानी विराट । कट्टिये मास परिमाल जात ॥
बोलियो जैन मत सुनौं सुद्ध । कीजिये मेग चहुँआन युद्ध ॥
अचलेश बोलि भाटीसुधीर । मारो सुजाय महुबे गहीर ॥
चामुंड बोलि विरदैत बंक । धारहु सुतेग मारहु निशंक ॥
सुनि मन्त्र मुरुय निड्डर नरेश । मारिये देश महुबो सुवेश ॥
भाहां चँदेल बोल्यो सुलोय । पृथीराज कीजिये हुकम मोय ॥
गोइन्द बोलि रावत्त राज । मारो चँदेलकी मैं समाज ॥
बिझराराज करि दाव पाज । काटो सुजाय परिमालराज ॥
चलिये सुराज अतिक्रोध होय । सामंतशूर उच्चरत सोय ॥
कयमास बोलि आगे नरेश । चितयो सुमंत्र इद्द जुद्धनेश ॥
जयचन्द करै ऊपर चँदेल । कीजिये मंत्र विद्या अमेल ॥
कनवज्ज और महुबो सुवेश । भंजिये शूर दिनबिन उदेश ॥
थापियो मंत्र चहुँआन सुद्ध । धारियो धर्म चन्देल जुद्ध ॥
बुलवाय चंदवरदाय सोय । यह भविषबाततोहि अगम होय ॥
तब कहैं चंदबरदाय बात । होगी सुजंग भारी सुजात ॥
फिरि थमै एक द्वै मास जुद्ध । पुनि मचै खेतभारी विरुद्ध ॥
भारत्थ होइ महुबे सुखेत । कोइ न बचै इह जानि लेत ॥
पाछे सुजिति होगी निदान । झारै सुखेत तूही सुजान ॥

यह सुनी चंदकी चहूँआन । पृथीराज आपु कीन्ही प्रमान ॥
बुलवाय राम गुरू रामराज । काढ़िये महूरत बोलि साज ॥
रचिकुंडमुंड सचिहोम सार । संकल्पकीन मारन विचार ॥
वनजरिनशिष्य शिवदासवट्टि । रविका विलासकइहोमकट्टि ॥
करि हस्त चाल जपि रुद्रमंत्र । त्रैलोक विजय भुगवै सुतंत ॥
केतिकिय पुहुप हरपर चढ़ाय । केसूके फूल हितकारि बनाय ॥
चक्कोर आइ नृप दरश दीन । खंजनशिखंडिविविपरशकीन ॥
हुबदान चहुँआन रान । किय युद्धचाव मनउमँगिदान ॥
अष्टमी वार शुक्कर अनूप । भादौं सुकृष्ण पक्षं सुरूप ॥
सामंत सत्त ग्यारह बरीस । चालीस जानि पृथीराज ईश ॥
शुभ दीन महूरत विप्र सोइ । चहुँआन राज उच्चरिब लोइ ॥
ग्रह देख कौने कौन लगाय । द्विज कहत खोलि पत्रासुनाय ॥
रवियोग पुष्प नक्षत्र चन्द । पंचमो सूर आनन्दकंद ॥
सप्तमी शुक्र गुरु दशम जान । नवमो सुबुद्धवर अधिकपान ॥
तीसरो शनीचर छठो केत । पंचमो भूमिजा आगि दरेत ॥
ग्यारहो राहु चढ़ि चलि नरेंद । पारत्य जेमि बल बढ़े दंद ॥
शुभ शकुनदेखिग्रहशुभलखाय । कीन्हो सकूच पृथीराजराय ॥
कीन्हो मुकाम नृपबाग आय । बत्तीसहंसहयवर मँगाय ॥३९॥

चौपाई

बाग आय नृप किये विनोदह । अंछनि राजनि बैठी गोदह ॥
चन्द बुलाय कह्यो नृपहीको । कवि यह बाग बरनिये नीको ॥

छन्द भुजंगी

कहै चन्द ऐसे सुनो सर्वभूपं । कहौं वागकी राजशोभा अनूपं ॥
चहूँ ओर डंडा सरस रंगरागे । बुरजचारिसुन्दरबहुतदाम लागे ॥
बन्यो कोश फेरं उभै बाग सोइ । अनेकं तिवारे जहां हेम लोई ॥
बने गौखछज्जे अनूपं अबासं । लिखेचित्रतिनमें चतुरने विलासं
जहां फूल नाना प्रकारं खिले हैं । चमेलीसरसमोतियासों मिले हैं

जहां सेवती औ गुलाबाससेहैं । निवाड़ावबूना जूहीसों गसे हैं
जहांकेतकी औमदनबान जानौ । जहां चूतफूले कदम्में बखानौ
गुलादाउदी औहजरा विराजैं । जहां माधवीस्वच्छसुंदर समाजैं
गुलाबास तुर्कजहां इश्कपेंचा । जहां मोगराऔकलीकुंदसेचा
बसंती कुजाकेवड़ामुलसरोशन । जहां रायबरेलीजुहीसोमसोशन
सदासो गुलाबं असर्फी सुहाई । तहां गोलगेंदारगजाकी अवाई
अनेकं सुफूल कहालौं बखानौं । अनेकं तहरदार मेवा सुमानौ
अँजीरं खरे सेव आंडू जहांहीं । अँगूरे नारंगी खुरट आमपाहीं
जहां कोकिला मोरबानी उचारे । तहां कूक कोयल अनेकहँकारैं
जहां भौंर चहुँओर भन्नात डोलैं । तहां चिक्करचक्का औचकोरैं
जहांआयचहुँआन कीनौमुकामं । सबै शूर सामंत संगंसकामं ।४०।

छप्पय

गेर महल पृथीराज सीख सब कारण दीनी। कुसुमपाट शिवपाग शूर लोहा कर लीनी ॥ पहर निशा रहे जागि कीन्ह करि विक्रम अंगह । सीख दीन्ह सुदरिय बीर कीन्हैं वपु जंगह ॥ कयमास बोली आगे कियब केदिल नाद बजाईयब। सामंतसूर गुरू रामसों हैं सब सांमत आइयब ॥ ४१ ॥

दोहा-कियो नगांड़ो कूचको, सामंत लिये बुलाय ।
हुकुम कियो कयमाससों, घोड़े देहु बढ़ाय ॥ ४२ ॥

छन्द हनूफाल

नृप जागि बंब कराय । कयमास अग्रबुलाय ॥ चहुँआन कान्हरचन्द गुरू राम आनँद कन्द ॥ सो हने कुठेहरु बाज । विलहना वट्ठन काज ॥ हय मोर कन्हर दीन । ऐराख वंश नवीन ॥ शिरताज आख शुद्ध ।कय मास दीन विबुद्ध ॥ हयराज चामुण्ड काज । खधारि उपजि समाज ॥ हयरतन चंडपुंडीर । भुजलक्हैं वर हीय ॥ हय मुकुट गोइंद काज । मानिक्क बाज समाज ॥ नृप सुरंग संग सुदीन । ठट्टी सुवेश नवीन ॥ मन

प्यार निडरराय। इत वरुद्धर उपजाय॥ हयतेज रूप सुराज हिय रामदेवना काज॥ मग सीम लेसी काज। संमर्पि केहरि बाज॥ असु कुसुम अरु दल ठेलि। बिलहान भौंह चँदेलि॥ सरसीह हैवर लीन। अचलेश कारन दीन॥ सुरखा सुदल सुख शूर। दिये आल्ह कारन तूर॥ नवलेशको हय दीन। नृप हैम सरभर लीन॥ हाहुलो कारन हीर। ताजी सुतेज गहीर॥ हंबीर काज सहंस। उपजियो तुरकी वंश॥ गंभीरकाज तुरंग। रेशमी रंग सुरंग॥ सामंत और कुलान। अन्नेक हयवरदीन॥ घोड़ हजार कलारि। दीन्हे सुबांटि बिचारि॥ मंगाय पील नाद। बकशीश कीन्हों चँद गुरु राम कारन कीन। यह सहस हेम सुदीन॥ मंगाय करिव सिंगार। मद गलित जनु मद भार॥ उत्तङ्गगिरीवररंगा। जनु सिखरि कजरीरंगा॥ शिर चरचि लाल सिंदूर। जनुतडित घनमें पूर॥ अवसर भये पृथीराज। कयमास सङ्ग समाज॥ तासमय धुग्घूपंछि। चौकीर देखन अंछि॥ समुक्ख स्यार शबद्द। आइजा फनौफन मद्द॥ जाशीश बैठी देवि। जलजात खंजन सेवि॥बग देखि ऊंचे पाय। मुखमें मिल्यो भख आय॥ जलमांझ चकइन बेलि। सजि करति पियसों केलि॥ भै सगुन आनंदकन्द। हंसि गांठि बांध्यो चंद॥ ४३॥

दोहा-चल्यो साजि संभरि धनी, सामंत शूर समाज।
बोरन दल चन्देलनको, जोरन युद्धहि राज॥ ४४॥

छप्पय

चलिब राज चहुंआन लीन्ह सामन्त शीशभर।
अतुल तेज भर अतुल सुभट भ्रम शीश महाधर॥
बीस सहस सब संग जंग कन्दलि कसि बारी।
चहूँआन राठौर बैस कूरम बड़भारी॥

गहलौत बघेल बगोइरिय मोड़िय बड़ गुज्जर मिलिय
तोमर पँवारिखिची पुँडीर दाहिमा हाड़ा चलिय ॥ ४५ ॥

दोहा--चल्यो साजि संभरि धनी, सामँत शूर अभंग।
लियब अंग पुनिहास कर, करन सरिसमा जंग ॥ ४६ ॥

छन्द मोतीदास

चल्यो पृथीराजसुसाजिकेसैन। सजे सब सामँत शूर सतैन ॥
सजे चहुँआन सुकन्हर सत्थ। सजे कछवाह पजून समत्थ ॥
सजे सँग दाहिमा चामुँड शूर। सजे कयमास लिये मुखनूर ॥
सजे कमधुज्ज सुनिडरराय। सजे परसंग सुखी बियभाय ॥
सजे सँग भौंह चँदेल सुबीर। सजे अचलेश सुभट्टी भीर ॥
सजे परिहार सुकूरम भार। सजे सँग सामँत साखुलल र ॥
सजे सुबघेलव लख्खन आय। सजे चहुँआन सु संयमराय ॥
सजे अतताइय बीर बनाय। सजे सँग सामँत हाहुलीराय ॥
सजे सँग भार सुहाड़हठील। सजे सँग जद्दव मद्द सचील ॥
सजे सँग चंदपुँडार सरद्द। सजे सँग गौर सुगाह नरद्द ॥
सजे हरियंत मलेसिय दंद। सजे सँग मारू अठाय अरंद ॥
सजे सँग माल बिशालसुएव। सजे सँग जद्दव जाम उदेव ॥
सजे सँग टोक चटासुरिसाय। सजे गहलौत सुगोइंद राय ॥
सजे बिझराज सुखेन खगार। सजे सँग उद्दय राय पगार ॥
सजे सँग बागरासाखुल सोय। सजे सगँ मल्ल चँदेल सुसोय ॥
सजे सँग भट्टिय भीम गहीर। सजे सँग शूर पमार सुबीर ॥
सजे निरवान सुबीर बहान। सजे सँग वीरप्रसंग प्रथान ॥
सजे परिहार सुपीप मरद्द। सजे सँग गौर सगाहन रद्द ॥
सजे सँग मोरिय सेंगर शूर। सजे सँग तेज लड़ो गरूर ॥
सजे सँग तारन मल्लसमाज। सजे सुबली सँग सोम समाज ॥
सजे सँग धामर धीरपरम्म। सजे सँग रावत राम गरम्म ॥
सजी सँग फौजसबै पृथीराज। सजी सँग सामँतशूर समाज ॥

कियेदर कूच चल्यो चहुँआन । चँदेलन ऊपर कूच निशान ॥
भजे भुमियां सोई छांड़िहैं देश । बसे बन मंदिर कीन्ह नरेश ॥
चले मग शुद्ध सु ऊवट वाट । पिलेदल सामँत दारुण ठाट ॥
मिले मगमाहिं मरद्द बुलाय । सुनौ परिमालको थान बताय ॥
कही यक एक रहै मलिखान । लड़ै तुमते सुनिके उह ज्वान ॥
इती सुनि बागलई चहुँआन । करौचलियुद्ध जहां मलिखान ॥
चली सबफौज निशान बजाय।जहांमलिखानरहैअकुलाय॥४७॥
दोहा--कासिद सुनि मलिखानको, ले सब खबरि सुजान ॥
जलद पंथ पायँन चल्यो, शुद्ध सिरसवां थान ॥ ४८ ॥
गयो उद्धुत मलिखान पर, नैकरि करी सलाम ॥
आयो दल चहुँआनको, ज्यों रावणपर राम ॥ ४९ ॥
मल्लिखान सुनि बात मतो बजरंग उपायव । पृथीराज पद्धरै सज्जि चौरै चढ़ि आइव ॥ नहिय आल्ह उद्दनि सुकरैं ॥ ऊपर भर संगह महिला विपति चुंगुल चारु परिहारस अंगहै ॥ अरसिंह बोलि बिरसिंहको नरसिंह मंत्र यह लीजिये । जे सिंह शूर शब्दन सुनौ मिली अनी कह कीजिये ॥ ५० ॥
सुनिव कहत जयसिंह सुनो भाई मलिखानह । आपु हुकुम मुख करौ वही रोक चौहानह ॥ लड़ैं धरैं यह टेक करैं स्वर्गनको स्यालह । भरै जुग्गिनी आइ धाइ खप्पररणहालह ॥ जयराज नन्द इमि उच्चरत तुरत कहौ सोई करन । चंदेल नोन सांचो करैं रजपूतन मंगल करन ॥ ५१ ॥
दोहा--हिम्मत है क्षत्रीनको, आश कौनकी पाय ।
कहा आल्ह ऊदनि करैं, महिला भोपति आय ॥ ५२ ॥
आय बनी अब तो इहां, तुमसो जंग जरूर ।
ताते करौ न ढील अब, लड़ौ मन्त्र करि पूर ॥ ५३ ॥
सुनी बात जयसिंहकी, मल्लिखान महराज ॥
सबै सेनको हुकुम किय, करौं लरनको साज ॥ ५४ ॥

छप्पै

किय़ो लरनको साज सेन बुल्लाव संग लिय। किय केसरिया ज्वान हाल केसरि घुराय दिय॥ करी त्यार सब फौज जुरी हज्जार आठबर। बान तोप तलवारि तुपक बांधे कमान सर॥ हाथी पचास सज्जे प्रबल कोतल हय आगर अगर। थँमिय जाय पृथीराज दल कोश एक बाहर नगर॥ ९५॥

चौपाई

मल्लिखान कसिद्द बुलाइब। कहौ पिथौरासों तुम जाइब॥
इही ठौर डेरा करवावो। युद्ध हो सो त्यारी पावो॥
एही ठौर युद्ध करिबेको। आगे नाहिं ठौर लरिबेको॥
मलिखानहू आवै ह्यांई। जुरै जंग होइ बड़ी लड़ाई॥९६॥

छप्पै

कासिद सुनि यह बात चल्यो पृथीराज पास तब। जो बातै सुनि गयो जलद ह्वां कही जाय सब॥ महाराज पृथिराज करौ डेरा या ठौरह जंग खेत है इही ठौर आगे नहिं औरह॥ कर जोरि सरल बातैं कहन लगे अच्छर रावर बरन तुम सजौ युद्ध त्यारी करौ मल्लिखान आवै लरन॥ ९७॥

दोहा-सुनि बानी कासिद्दकी, किये नगारे तेन।
उहीं उतरि डेरा किये, सजी सजाई सेन॥ ९८॥

छन्द भुजंगी

बजै बंब हाथीनपै भूमि लरजैं। मनो मेघ भादौं प्रबल झूमि गरजैं॥ सुनी मल्लिखानं नगारो करायो। सजी फौज चौंजें रणं रोष पायो॥ चले बीर केते लिये हाथ तेगं। किते लै गरजैं पिले बेगि बेगं॥ किते मुद्गरं लै धरैं कन्ध भारी। किते सेल सांगै बरच्छी कटारी॥ किते हाथ कुत्तीकबजपेसलीये। किते खंजरं पंजरं वार कीये॥ किते तीरबीरं लिये सो कमानं। किते हाथ फरसा लिये बीर बानं॥ किते हाथ नेजेतबलतोपसज्जैं। किते

बीर जोधा करैं शोरगज्जैं ॥ किते लालबानेनते शूरन्यारे । किते मूँगियां रंग पहिरे पचारे ॥ किते शर्बतीश्वेत तूसी हरेई । किते सो सिंदूरी अमौं आलरेई ॥ किते बीरआबी सजे वस्त्र अंगं । किते शूर सुन्दर सजैं श्यामरंगं ॥ बसंती सजैं वस्त्र जे चाय चौजं । किते अंगराइ चंपई बीर फौजं ॥ किते सोसिनी सोर पहरे अमानैं । किते कासनी रंग सज्जैं सुवाने ॥ किते आसमानी सुनहरी समाजैं । किते बीर केसरिय हरिवल विराजैं ॥ किते सो गुलाबी सजैं फाकताई । नारंगी किते रंग पहिरे सुहाई ॥ किते शूर सूहे सजैं वस्त्र नीके । किते प्याजू सजैं सन्दलीके ॥ किते शूर सफतालु साजे बसन हैं । किते बीर लीले बने सोर सनहैं ॥ किते बीर चीर चरचि चारु पहरैं । किते कोचकी रोचकी रङ्ग गहरैं ॥ सजैं पिस्तई किसमिसी शूर केते । जँगाली रंग धूमरं वास केते ॥ बने रंग रंगं लड़ल चाउ कीन्हो । सबै हाथ हाथ हथ्यारं सुलीन्हो ॥ सजे अंग जैसिंह भाई सुपांचौ । करौ नोन परिमालको आजु सांचौं ॥ हजारे सजैं संग भाई भतीजे । सहंसं सजे शूर सामंत लीजे ॥ बँधे गोल टट्टं गरद्दं चलाये ॥ सजे कंगलं अंग नेजा दिखाये । मिली दृष्टि चहुँआनकेरी ॥ कियो नंद नीसान फौजं सुफेरी । मुखं अग्रकन्हं कयमास भारी । नरंनाह चामुंड कनकेस धारी ॥ बरंबीर धीरं चल्यो इन्दराजं । इते अग्र सामंतशूरं समाजं ॥ वरंबीर शारंग मोरी नहानं । परीहार लख्खन सुअल्हन सुजानं ॥ बरंबीर सामंत संयम्यम रयं । पँजूनं वरं कच्छवायं सुपायं ॥ जुरे जाम जादौ दिशा दक्षिणीयं । साजि शूरं दलन रक्खिनीयं ॥ धरैं धीर पम्मार पुण्डीरचंदं । अचलसिंह पाठी पहारं सुदंदं ॥ सजंडोड खींची बघेला बलिष्टं । सजे बीर हाड़ा शिरं धारि इष्टं ॥ भरं हाहुली और हंबीर पानं । इते कीन सामंत वाई भुजानं ॥

विजयराज पृथीराज सज्जैं संयदं बजैनंदनीशानगज्जैगयंदं ॥ लख्यो मालिखानंदिख्योचाहुंआनं । उठिबागबीरं प्रसंगंप्रथानं॥ लखी फौज परिमालके बीर पिछ्छे । धरा धीर धरती बरावीर मिछ्छे ॥ करै खंड खंड भुशुंडं सवारी । छकैं छाक लग्गैं बजैं स्वर्ग तारी ॥ अनोमान खग्गं करैं फांक दोई । गिरैं शूर धरनी रकत भूमि होई॥ चलैं खूब फरसा उड़ैं मुंड लैलै । दलंहांक मारैं लड़ैं रुंड ह्वैकै ॥ सटं सांगि लग्गैं उरं बीर छाती । धरं फूटिशूरं निकसि पार जाती । घटं कंतधावैनदंबीर नाचैं । बरंबीच कैऔ सटं वार सांचैं ॥ जटंज्वालकेसी सजट्टाल लोई । उरं झार झारं उमारैं सतोई ॥ लगे तीर बीरं हिये लागिझूमैं । परैं पार ह्वैकै गड़ैं जाय भूमैं ॥ लगै सेल हीकं गिरैं शूरआई । करैंनाहिंसंख्या परैं मूरछाई ॥ लगैं बीरछातीवरंसोकटारी । मनो दूलहीद्वारवालैं अटारी ॥ लिये हाथ खप्परसो जोगिन्निडोलैं । बड़े गिद्ध आये गगनमांहि बोलैं॥ बरैं अप्छरा शूर सो काम आवैं । सुरगलोक बिम्मानधरिकै सुधावैं ॥ भयो बीर खेत बढ़ो युद्ध भारी । बही सो नदी श्रोण भै लालभारी ॥ तबै मलिखानं सु धायो रिसानं । लिये हाथ तेगं अवेगंअमानं ॥ पिले जाय दलमें भयो वारपारं । गयो फेरिकै कन्हपै तेग झारं ॥ परी तेग खाली लगी पीलमानं । तते कन्हने खैंचि दीन्ही कमानं ॥ लगीशीशझारं सु टोपं कटायो । तबै फेरि मलखान तेगा चलायो ॥ दियो कान्ह कंधं भ्रम्यो सातवारं । दई तेग वेगं भई वारपारं ॥ दईचंडपुंडीर किरवान औरे । गिरो शीश धरनी लियो जाय गौरे ॥ भयो रुण्डमुडं चल्योकन्हपैकं । दयोकन्हने फेरिमुदगरउठेकं ॥ गिरघो टूटि मलिखान धरनी गहाई । बरचो तासमय अप्छरा फेरी आई । राइ अप्छरा ले तहां सूरलोकं । भयो शब्द जयजय दुहू फौज शोकं ॥ मरचो देखि मलिखान जयसिंह धायो । लिये हाथ

बरछी सन्मुख आयो ॥ दई जोरते चण्डपुण्डीर छाती । गई फूटि हीकं भई भूमिराती ॥ भयो मूरछा चंडपुंडीर बीरं । भज्यो देखि चामुण्ड सूधे गहीरं ॥ दई जाय जयसिंहके तेगसीसं । गिरचो रुण्ड धरनी परचो टूटि शीशं ॥ पलटि एक नरसिंहके जाय दीन्ही । सम्हरि शूरने ढालपै रोकि लीन्ही ॥ कमरते लई हत्थ जमघर नृसिंहं । दई रायचामुण्डके रोष आयो ॥ लियो दौरिसमुगपर दियो जाई रीसं । गिरे वीर नरसिंह ह्वै टंक बीसं ॥ गिरे देखि जयसिंह नरसिंह दोऊ । भेजी फौज अरिसिंह बिरसिंह सोऊ ॥ गये भागि परिमालपै चालुखाई । लियो सरिसमा गढ्ढ चहुँआन धाई ॥ ५९ ॥

दोहा--तोरि सिरसवां नगर नृप, हने सेन रण भाइ
अरसिंह विरसिंह युद्धतजि, भये महोबे आइ ॥ ६० ॥

मल्लिखान रण परे पानि क्षत्रिय ध्रम रक्खिब । करिब लोनको सोचु ख्याल सबही रण लक्खिब ॥ परे बीर नरसिंह परै जयसिंह अमानै । भजि अरसिंहगयेचन्देल सुथानै । परि डेढ़ सहस ठाकुर अवनि चारि सहस संगी कहिब ॥ हज्जर गिरे पृथीराजके लाख शूर अन्तर रहिब ॥ ६१ ॥

चौपाई

बेशुमार घायल भे चन्दह । और कन्ह चामुण्ड सुदंदह ॥
सो परिमाल सुनी इन कानह । उपज्यो डर अंतर चहुँ आनह ॥ ६२ ॥

छप्पै

सुनिब बात परिमाल काल आयो पृथीराजह । मल्लिखान लिय पारि मारि जयसिंह सुसाजह ॥ मारि सिरसवा नगर भागि अरसिंह बिरसिंह डर । हनि जयसिंह नरसिंह युद्ध कीन्हे वर । चहुँआन शूर सांमत पतिसाहि पकरि जिन छांड़ि दिय । सबशूर और महिलासुवन भोपति पास बुलाय लिय ॥ ६३ ॥

चौपाई

सुत चन्देल बुलाये सोई। महिला भोपति परिगइ दोई ॥
कायथ सो श्रीवासकल्यानह। उचरि वचन राजा परिमानह॥६४॥

छप्पय

बोलि सुतन परिमाल बोलि कायथ कल्यानह। बोलि बैसु सुनरेश गौड़सेंगर सब ज्वानह॥ गहरवार गोहित्त भार जगनिक ढिग बुल्लिव। प्रोहित केशवदास राजधानी ढिग खुल्लिव॥ आइयो सेत चहुँआनपति सजो युद्ध जालिम सबै। तुम कहौ मतौं सो कीजिये लाज रहै हम तुम सबै॥ ६५॥

चौपाई

तब रानी मल्हना देहु भाखी। राजा युद्ध मास द्वै राखी॥
जगनिक पठवौ आल्ह बुलाओ। जंगकास अरदास लिखाओ॥
रानी मत सबके मन भायो। राजाने जगनिक बुलवायो॥

दोहा-रानी की परिमाल सुनि, जगनिक निकट बुलाय।
आल्हा ऊदनिको अबै लावौ तुम जु मनाय॥ ६६॥
ह्योजो तुम आंखिन लख्यो, सो सब कहियो जाय।
सिरसागढ़ सार्‍यो सबै, दील्हो देश ढहाय॥ ६७॥
इतनी सुनि जगनिक चल्यो, आल्ह मनावन काज।
गयो बेगि कनउज नगर, जहां बनाफरराय॥ ६८॥

चौपाई

रानी बात कही सब मानी। पृथीराजसो अधगति ठानी॥
जाल्हन पठयो नजरि सु दीजै। मासदो इह्यां छावनि कीजै॥
यों कहिकै कागद लिखवायो। येही लिखिकै आल्ह बुलवायो॥
पान पचास हजार पठाये। जे मगही छन्दनिमें गाये॥
अतर गुलाब बन्दूक परच्छिय। हयवर दोइ चढ़नको कच्छिय॥
लै सहुगाति जाल्ह जव चल्लिव। पृथीराजसो नद पर मिल्लिव॥
दै कागद सब नजरि सु दीनी। सब पर सोधि मिलनको चीनी॥

कागद बांच ले चहुँ आनह । सिद्धिश्री पृथीराज सुथानह ॥
जगनिक हम कनोज पठाइब । जहां बनाफर रूठि बढ़ाइब ॥
आवैं आल्ह युद्ध तब होइब । इह पृथीराजबांचिखतसोइब ॥
पृथीराज सब नजरि सुराखी । बिदा किये जाल्हन शुभभाखी॥
दोहा-कागद लै जाल्हन्न तब, चल्यो महोबे थाम ॥
डेरा करि सरिता निकट, पिथ्थल कियो मुकाम ॥७०॥
फिरि राजा वरदायसो, बानी उचरी एमि ॥
आल्ह उद्द परिमालते, रूठि गयो सो केमि ॥ ७१ ॥

छप्पै

कानन सुनि चहुँआन कहे बरदाय मन्त्र गति । प्रथम देश परिमाल रह्योजसराज सैनपति ॥ गढ़ाजायनृप लागिपरी गोड़नसो जगह । पर्‌यो चाल चन्देल उली धरनीधर अंगह ॥ रोकियो सेन अरि सेन सब काम मरनधीर न धरिय । खेलियो ख्याल बिन शीश धर काम जाय फत्ते करिय ॥ ७२ ॥

चौपाई

गढ़ानगर चन्देल सुलियो । गौड़सु मिले युद्ध तजि दियो ॥
भगी सेन देखी जसराजह । दीन्हो शीश स्वामिके काजह ॥७३॥
दोहा-चाल परी रोक्यो जने, काम आइ जसराज ॥
मारि गौड़ लीन्हो गढ़ा, शिर दै स्वामीकाज ॥७४॥
ताके सुत दोउ सुभट, आल्हा ऊदनि शूर ॥
फौजन मारन अरिहनन, बल बिशेष भुज भूर ॥७५॥

चौपाई

राजा जीति महोबे आइब । आल्हा ऊदनि पार लगाइब ॥
दै जस राज भार तब सारो । सेनापति धरनी रखवारो ॥
करै प्यार मल्हनदे रानी । ब्रह्मानँद समय सुत मानी ॥
ऐराकिन घर घोड़ा जाये । पांच बेछैरा लगे सुहाये ॥
महिला भोपति चुग़ुली कीन्ही । सो परिमाल मानि सब लीनी ॥

नृपति कलिंजर देखत कीनो । राजा आल्ह बुलाय सुलीनो ॥
पांच बछेरा मांगे दीजै । उनके पलटे हयवर लीजी ॥
नातर वास छोड़ि या ठौरह । जाउ जहां चाहो नहँ औरह ॥
आल्हासुनि माताढिग आयो । कही राजसों आय सुनायो ॥
घर बैठी देवलदे खीजी । पूत बछेरा देन न कीजी ॥
वास छांड़ि कनउजको चलिये । जाय बदल पंगुलते मिलिये ॥
साहन वाहन सबही लीने । कनउज देश पयाने कीने ॥
जागीरी भोपतिकी मारी । बस्ती सबै उजारि पजारी ॥
परिपाटी हरिहार सुचुक्किय ।ऊदनिमुखकाहूरहिरुक्किय॥७६॥

छप्पै

आल्ह कियो कनवज्ज चाव पृथिराज देश दल । भोपतिकी जागीर धीर उज्जारि जारि बल ॥ करि आदर जयचन्द दीन्ह बड़देश सुभारी घोड़ पांच मंगाय दोह हाथी दिनकारी ॥ मोती रूमाल उत्तंग अति हीरापहुँची सुद्धरिय । परिमाल सुनत सौंप्यो अधिक मिलियमानमंगल भरिय ॥ ७७ ॥

दोहा–चन्द कहै पृथिराजसों, बिसर्यो आल्ह गँवाय ।
मनहुँ बनाफर आइहैं, मुण्डन रुण्डनचाय ॥७८॥

छप्पै

गयउ जगन कनउज्ज दइय आल्हनको पत्रो । उद्दल इन्दल जोगि दई देवदे मन्त्रो ॥ पृथीराज पद्धरे सज्जिय मद्दुबे चढ़ि आइब । मल्लिखान जैसिंहवती नरसिंह जुझाइब ॥ भरि भज्जि सिरसवाँ नगर नृप देश चँदेल दहाइब । पृथीराज थम्भि द्वै मासलौं मैं तुम पास पठाइब ॥ ७९ ॥

चौपाई

जबतुम आल्हनिकसिकरिचल्लिब। मल्हनदैंअति दुःख उगिल्लिब ॥
मल्हन बैठी बाट सजोवै । कनउज दिशा देखिके रोवै ॥
अतिदलजोरि पिथौरा आयो । सिगरो देश उजारि दहायो ॥

जैचँदको अरदास लिखाइय । सो गुरु आल्ह कहो तुम जाइय ॥
कुमक मांगिये गहि सँग लीजै । खड्गन खेल बनाफर कीजै ॥
इतनी बात जगनसी कही । सुनि आल्हाकी देही दही ॥८०॥

छप्पै

सुनि जगनिककी बात आल्हा बोल्यो इमि बानी। लुटो महोबो नगर कुटो परिमाल गुमानी ॥ विना चूक परिमाल किये परदेशनि न्यारे । काम आय जसराज सबै नृपकाज सुधारे । परिहारसेन आगे धरो लरौ चारि करिबानसों । सामंत शूर सन्मुक्ख ह्वइ युद्ध करहु चहुँआनसों ॥ ८१ ॥

चौपाई

जगनिक भाट बचन इमि बुल्लिव । अब तुम आल्हमहोबे चल्लिब ।
भगिहै भरम चँदेलनुकौ सब । आल्हा सुनि पछिताओगे तब ॥
सुनि जगनिक यह बात सुमानी । हम यह राजकछू नहिं जानी ।
हमसिरबांधिमहोबेरक्खिब । नृपचँदेलचुगुलमुखदक्खिब ॥८२॥

छप्पै

हम मारे बड़ गौड़ देवगर चन्दावारे । हम जादव करि युद्ध धरि चँदेल उधारे ॥ हम कटिहरिया काटि दट्टि परिमाल देश दल । हम कौतुक किरबान लूटि लीन्हें सु सबै तल । लीन्हें सुपील जयचँदके असिय लाख गिनियो सुतुच्छ । सुनि भाट बात रजपूत की राजन जानी नहिं कछु ॥ ८३ ॥ हम आगे पतिसाह फौज भागी दश बारह हम नसतरिया काटि कियो दल कूटि पुवारह ॥ हम जीती घर गया और दल प्रबल पठानह । हम बांध्यों शिरनेत खेत दल बिरचि अमानह । मेवाति मारि पद्धर करिय अन्तर वेद दहाइयो । बघेर मरि बसुधा हरी गढ़ चँदेल लगाइयो ॥ ८४ ॥

चौपाई

राजा दश जीते जसराजह । लीनी धर कंचनकी साजह ॥
ताको फल राजा यह कीनो । हमको देश निकारा दीनो ॥
ता पाछे हम ख्याल सुकीनो । राजा जीति इकतिकरलीनो ॥
सात बार ऊदनि युध कीनो । जेत पत्रचन्देलहि दीन्हो ॥८५॥

छप्पै

सात बार पर धवल लगे चौरासी गातह । जीति राव इकतीस रीस करि सेनि सुसातह ॥ स्वामिधर्म उज्वल करीय दुर्जन दल जोरह । गौंड मारि उज्जारि वारि नसतर कर तोरह ॥ बज्जाइ लोह तेरस बरस पंचास लगि छांह किय । चंदेल चुगल मानी कही तीजे पन परदेश दिय ॥ ८६ ॥

छन्द पद्धरी

सुनिभाट बोलि उच्चरि बतान । आल्हननरेश सो सुनियकान ॥
परिमाल छांरि बालकन बप्प्य । जयमाल धरा जसरायअप्प्य॥
चंदा सपर्व लिये उभै दण्ड । वारीश देशवल कियो खंड ॥
रैवास पासकी लूटि सर्व । मानियो बीर जीता सुगर्व ॥
जद्दवा राइ खर्गन खिलाइ । मेवाति मारि घर लई धाइ ॥
पंजाब देश पंजा बजान । वैराट देशको गर्व भान ॥
मालवा देश लिय पेशमारि । उद्दीय पमारको घर उजारि ॥
चंदेले राज बट्टाइ दीन । फिरि गढ़ा मारि पेश कीन ॥
यह धुनिब बात परिमालराज । आये सुकाम जस रायकाज ॥
शिर धुनिब आल्ह लीन्हे बुलाय। आपनो देश सब दलबताय ॥
तलवारि बांधि शिरदार कीन । हयवर मँगाय तेहि बेर दीन ॥
कय सेव अग्र ठाकुर सुशुद्ध । वाजियो व ठाकुर नामयुद्ध ॥
बैठंत राज आल्हन नरेश । मरियो जाय पूरब्ब देश ॥
पट्ठान गयाके जेर कीन । तहँ गर्वकोट इक लूटि लीन ॥
जीतियो युद्ध निभरत्थ जाय । समसहाबाद खर्गन खिलाय ॥

केहरि कढ़ेरके मन्न मारि । लीन्हे सुपील जयचंद धारि ॥
हिंडोन देश जादौ दहाय । लूटियो सिद्धि नव निद्धिपाय ॥
पतिसाह फौज कइ बेर मारि । चालुक्क सिक्खको गर्व गारि ॥
शत बीर खेत परियो सुदंद । धरिस्वामिधर्म जसराजनंद ॥
सांकरे स्वामि छंडै सुजाय । अघोरन इक गहरे पराय ॥
तुम सहो आज कनउज्ज चाव । सांकरे परेकि चंदेल राव ॥
जुहि होत बधाई नृपति कीन । धरि चामर मल्हनदे प्रवीन ॥
करि रुदनमल्हनदे कह्यो मोहिं।सो मात दिवलदे कह्योतोहिं॥८७॥

दोहा--देवलदे कारन सुनो, कह्यौ मल्हनदे मोहिं ॥
भीर परी चन्देलपै, है मिलिबेकी तोहिं ॥ ८८ ॥

चौपाई

देवलदे तुम बांची बंदीय । अरि परिमाल धार ना संधिय ॥
गढ़सों आनि लग्यो पृथीराजे । आल्हा सीख देहु तुम आजे ॥
बांचि व्यास छाइह मुख गाई । बाच आजमें मुक्ति कहाई ॥
जो कुछ बांचि दिवलदे बुल्लिब । आल्हा सुनन महोबे चल्लिब ॥
पृथीराजसों युद्ध सो कीजे । स्वामिधर्मको फल अब लीजे ॥
तब ऊदनि यह बोलिब बानी । होय महोबेकि चूरा घानी ॥
बुरे हाल काढ़े परिमालह । सो सब भूलि गई अब ख्यालह ॥
जगनिक उद्दलको समुझावहि । कीजे जो जगमें जसु पावहि ॥
माता दीन बचन कहि रोई । तैं सब बनाफरकी खोई ॥
स्वामि काज इन देन न कट्टिय।हे करतार कूखिकिनफट्टिय॥८९॥

छप्पै

आल्हा उद्दलिय सुनत उट्ठि मुरडाय बीर दुहुँ । मातु सुक्ख मानियो जाय हम मरैं कुटुमसुहु ॥ लरैं धरैं शिरधर्म कटै किसान पान धरि ॥ करै युद्ध भरिपूर चहिं शोणित समुद्र तारे ॥ जोगिनिय गिद्ध भायो करिहिं हूर बरैं सूरत घनिय । तो कोखि यात उज्जल करिहिं चलि भेटै सँभारि धनिय॥९०॥

दोहा—चलन महोबेकी सुनी, देवलदे सुख पाइ।
अरज करन जयचँदसों, चले बनाफर राइ ॥ ९१ ॥

छप्पै

देखि नयन जयचंद बोलि आल्हासों बानी। क्यों आये दरबार उट्टिठ इहि बेर गुमानी ॥ कस कवचं इक अंग जंग कंदल कसि भारिय। विदा किये कहुँ नाहिं नाहिं हंकारि पुकारिय ॥ इमि कहत बनाफर जोरी कर लेन सुजगनिक आइयो। पृथीराज महोबे युद्धको सुहम परिमाल बुलाइयो ॥ ९२ ॥

चौपाई

नैन रतन करि बोले बानी। मरिबे काज महोबे ठानी ॥
अब लौं नोन हमारो खायो। चंदेलन ढिग मरन बुलायो ॥
सिगरी जाय नाव बँद कीजे। आल्हा ऊदनि जान न दीजे ॥
छावनि करहु हमारे पासहि। छाड़हु अबै महोबे आसहि ॥
तब आल्हन्न रतन किये नैन। सुनि जयचंद नृपतिके बैन ॥
कनउज लूटि ऋद्धि सब करिहौं। पाछे युद्ध महोबे करिहौं ॥
आल्हा पंग क्रोध जब भये। ऊदनि शस्त्र हाथमें लये ॥
तबजगनिककहिबिरदविशालह।दीनीअरजलिखीपरिमालह९३॥

छप्पै

गढ़ दुर्गम खल भलत अरट्टय परत गिरग्गिरि। तृण बन घन टूटंत धरनि धँस समति हयन भरि ॥ सर संभन खलभलत डिडिड्डिडाय करक्खय। कमठ पीठि कलमलति पुहुमिपर भय रुवरक्खय ॥ जयचंद पायन प्रसंभरति पुनि ब्रह्ममंड बिछुट्टि है। नन चलहु न चलि नन चलि नलि सुभमा चल प्रलय पलट्टि है ॥ ९४ ॥

चौपाई

अरजी बाँचि बिरह सुनि भारी। कछु आल्हाको क्रोध निहारी ॥
करैं चाकरी सेवा ठाई। पृथीराजपर कुमक पठाई ॥९५॥

छप्पै

बांचि अरज जयचंद कहे मुख वचन भाट वर। करे चाकरी प्रगट करहु उप्पर आतुर ॥ पृथीराज पद्धरै सेनि बड़ आय सो किन्निय। कुट्टी सिरसा नगर लुट्टि धरनीधर लिन्निय ॥ बुल्लाइ कुमर संग आल्हाके युद्ध समर भर लिज्जिये। संभारि सेन विजयपाल सुव तुम जुरि पिग्गुरि किज्जिये ॥ ९६ ॥

दोहा—बांचि अरज जयचंद नृप, बोलि दिवान हजूर।
बिदा करो सेना सजो, आल्हा संग जरूर ॥ ९७ ॥

छन्द मोतीदाम

बिदा किये आल्हसु पंगुल राय। दिये दश हयवर साज बनाय ॥
दिये दुइ पील सुउज्ज्वल दंत। छहू ऋतु छाय रहे मयमंत ॥
दइ दशा बीगिके मोतिय माल। दई करे पहुँचि रुद्र विशाल ॥
दिये शिरो पाट कब्बिय सात। निरक्खनचन्द मुसिक्कत जात ॥
कटारी जरावकी दीन है दोइ। रखो तुम आल्ह क्षत्रीधर्म सोइ ॥
बोल्योइमि लक्खनसी कमधुज्ज। धरे धर्म शीश सक्षत्रियलज्ज ॥
दई संग फौज पचास हजार। दिये दश डील बताय जुझाय ॥
दिये संग मोरिया रूप सुशुद्ध। दिये संग चालुकके सब युद्ध ॥
दिये सिकवार सुकूरमपाल। दिये संग वैससुवै ततकाल ॥
दिये चहुँआन सुमंगल राय। दिये संग बाबुल सेंगर माय ॥
दिये संग संगर राय अमान। दिये संग ताल्हन वेग पठान ॥
हजार पचास दिये असवार। धरै सिरसामत धर्म दतार ॥
दिये नृप आल्हको पान मंगाइ। लई नृप सीख चंदेल सहाइ ॥
जगन्निक कारन पील मंगाय। समर्पिय पिंगुल साज बनाय ॥
दिये सिरोपाय तुरी दुइ शुद्ध। दई द्रवि बीस हजार विबुद्ध ॥
दिये दुइ ग्राम सुपत्र लिखाय। समर्पिय भाट सुपिंगुल राय ॥
उठे जयचन्द बिदा किये आल्ह। समर्पिय फौज तबै तत्काल ॥
पधारिय आल्ह हवेलिय सुद्ध। धरे हियमांझ पिथौरह युद्ध ॥

हवेलिसु आल्हचलावसु कीन । मँगायके पालकि पांच नवीन ॥
चढ़ायके देश चले सुख शूर । दुहुं ठकुराइनि देश जरूर ॥
चले चलि ऊदनि जोधसुवाह । गही सु महोबेकी फेरि कराह ॥
करायके पारथि पूजन आल्ह । अगन्नित आय तितै ततकाल ॥
बँधे कस्वान चढ़े हय सोइ । चले बढ़ि ऊदनि सुकृत होइ ॥
चले जगनिक्क किये जुधचाव । अबै सुख मानिचँदेलेनिराव ॥
निकसि कनव्वज बाहरसोइ । तहां भयो सोन छत्रीधमहोइ ॥
सुसम्मुख काक करालियकूक । भयोदिशि जैमनी और उलूक ॥
ठठक्किय भाट निरक्खिसुगुन्न । लिखी लरु आल्हसुक्किवदन्न ॥

चौपाई

मुसकि आल्हफिरबोलिवबानी । तैं कछु होनहारकी जानी ॥
सामंत शूर अटल भररक्खिय । औ कविचंद भवानी भक्खिय ॥
उनसों युद्ध न जीतै कोइय । हिंदू तुरक मिलैं दल दोइय ॥
पातसाह लरि उनसों हारयो । कनवपतिकोगर्वप्रहारयो ॥९९॥

दोहा--होनहार ऐसी लिखी, कही आल्ह अकुलाय ॥
हम सामन्तनि जूझि है, राजा चँदेल सुजाय ॥ १०० ॥

छप्पै

दुरजोधन परिमाल जबै बरज्यो नहिं मान्यो । तब घायल मरवाइ बात हम तबहीं जान्यो ॥ फिरि ऊदनि बरजिकरि बिनती हितकारी । चुगुलनि चुगली करीं बात बिगरी अति भारी ॥ देखतपरिमालको जानदुःख देख्यो नहीं । सुनि भाट बात रजपूतकी बिहँसि आल्ह ऐसे कही ॥ १०१ ॥

चौपाई

जगनिक कही सुहम सब जानी । होनहार अबिगतिनहिं मानी ॥ गंगातट डेरा करवाये । कुमक दई सो आनि मिलाये ॥ लक्खनसी जाल्हनसी दोई । इन मिलि आल्ह मित्रता होई ॥ १०२ ॥

दोहा--मिहमानी देवल करी संग एकही साज ॥

अन्न घृत पकवान शत, बहुतै स्वाद समाज ॥ १०३ ॥
राति रहें उतरे नदी, चले महोबे बार ॥
कुमक लिये जयचन्दकी, बिक्रम बीर जुझार ॥ १०४ ॥

छन्द पद्धरी

चढ़िचलिब आल्ह ऊदल्लि सोइ । डर स्वामी धल रातिबिलोइ ॥
गंजिये गंभि बज्जिय निसान । सज्जिय जुवन अतिजोरवान ॥
धरि पील अग्गि पंचास पंच । चलिये सुढोल करिये न रंच ॥
जैमने शब्द स्यारस्स कीन । भखनीलकंठमुख मक्खिलीन ॥
चमचमिय मेघपश्चिमदिशान । यह चित्तजानि लखिविद्यवान ॥
फिक्करिय दौरि आड़ी सुआय । जम्बूक शब्द बोले कुभाय ॥
सूरजै मांझ इकूकबँधिदिक्ख । यह चित्तजोरकर्य्यासलिक्ख ॥
हँसिकहिय बेरअबकहलखाइ । रजपूत मरन मंगल बताइ ॥
इहि बात सोच कीजै न कोइ । रजपूत बात बिकट होइ ॥
दुर कूच कूच कीने पयान । किय युद्धचावमन उमंग मान ॥
कहु एकहिव सुमर है न चाय । परिमाल हेत करि बांधि भाय ॥
ताडंत तुरी मारत सिंह । भुवि भव्य बात भुगवै सुसिंह ॥
चहुँ आन प्रतिज्ञा किये युद्ध । परिमालपालखिबी बिबुद्ध ॥
पट्ठाइ दीन कासिह एक । आये सुजोध इह बान मेक ॥
केसरि मंगाय केसरियकीन । सेवा मँगाय सुखसों अधीन ॥
उतसाह हर्ष किये मग्गलोय । सांकरे स्वामीजाने सुलोय ॥
कासिद पठै परिमाल पास । बैठियो भूप ऊचे-अवास ॥
गुद्दरिय खबरि दरबार जाय । आये सुबनाफर दोय भाय ॥
दरबार जाय बोल्यो जरूर । आये सुआल्ह सेना हजूर ॥
सुनि राज हर्ष मन बहुत कीन । उच्चरि वचन चन्देले दीन ॥
केतीक सेन आल्हन्न लाय । बोल्यो सुदीन कासिद चाय ॥
द्वै शत सुपील सेन सुभाय । पंचास सहस्र इह पंगुराय ॥
लक्खन भतीज नृप संगदीन । सरदार आठ द्वैदश प्रवीन ॥

तालहन पठान लाखनकुलीन । आल्हन्न काज ऊपर सुकीन१०५॥
दोहा-सुनि बानि कासिद्दकी, किये नगारे बेन ॥
साजबाज सब सजिकै, सजि आये सब सेन ॥१०६॥
देवलदे जगनिक्क सँग, चली महोबे धाय ।
मल्हनदे सुनि खबरिको, आगे भई सुगाय ॥१०७॥
मिली बागमें आयकै, अँगसों अंग मिलाय ।
एक पालकी बैठिकै, भूप सुवन घर जाय ॥१०८॥
देवलदे रानी निकट, कहि कनउजकी बात ।
वचन कहे जैचँदने, ते सब करे बिख्यात ॥१०९॥
जगनिकको हाथी दियो, दोय गाम अजघट्ट ।
भाट निवाज चँदेलने, करी बड़ाई भट्ट ॥११०॥
असवारी राजा सजी, संग ब्रह्मजित लीन ।
तुरी बैठि परमालजू, आल्ह मिलापो कीन ॥१११॥
आय आल्ह सम्मुहे चले, लाखन तालहन संग ।
मिले आय सब बीचमें, भेंटे राजनि अंग ॥११२॥

छन्द हनूफाल

चढ़ि चले आल्ह अमान । परिमाल आइय जान ॥ सिर पाय कीन सुअंग । चढ़ि चले आल्ह निषंग ॥ मिलि सबै निकट सुआय । परिमाल अंग लगाय ॥ मिलिटाक रूप जवीन । चंदेल आदर कीन । चालुक्क केशव दास । परिमाल मिलिब हुलाश ॥ तोमर सुबोहित आय । मिलि नृपतिके लगिपाय ॥ चलि जद्दवंद सुवाल । मिलिहेत करि परिमाल ॥ चहुँआन मंगल आय । मिलियो नरेश सुधाय । बड़गुज्जरं सोनिंग । मिलियो सुराजनि अंग ॥ मिलि सिक्क करमपाल । उठि अग्र राज निहाल ॥ सेंगरबराय अमान ॥ मिलि भूपनूं पुरवान ॥ मिलि वैस अग्र सुकाल । मिलियो सु उठि परिमाल ॥ ढिग

आय ताल्हन वेग । पट्ठान मिलिय सुतेग ॥ जयचन्द कुशल पुछाइ । फरमान शीश चढ़ाय ॥ दिय आल्ह कारन राय । परगने चारि बताय ॥ मंगाइ हाथी दोइ । संमर्पि आल्हन लोइ मँगाइ मोतीलाल । पहुँची जवाहरलाल । शिरपेंच पन्नापान । मिलि जोति छाइ भान ॥ नृपजाल कंधे दीन । सन-मान बहुविधि कीन ॥ उद्दल सुलागिब पाँय । नृप बोलि कंठ लगाय ॥ दिय तुरी तेरह साजि । सुबरन्नसाज समाजि ॥ रानी सुनिकट बुलाय । न्यौछावरैं करवाय ॥ करि अरज मल्हन एह । ये बात मोको देह ॥ फिरि आल्ह बोले ताम । मौसी तिहारे काम ॥ मोतीन आरति कीन । या भाँति आदर लीन ॥ सुख मानि सब मिलिभूप । गये सभा सुंभग सरूप ॥ ११३ ॥

दोहा-आल्हाकी जुबिदा करी, नृपति हवेली काज ॥
फौज उतारी पंगुकी, बागनमाँझ समाज ॥११४॥
आल्हा आये सात दिन, भई खबरि पृथिराज ॥
बोलि कन्हकैमास भर, कियो लड़नको साज ॥११५॥

छप्पै

बोलि कन्ह कैमास बोलि सामन्त महाभर । बोलि चंड पुंडीर वोलि चामुंड मुण्डवर ॥ बोलि लखन परिहार बोलि पंजून महामति । बोलि जंगरा राय बोलि कनकेश बिरदपति ॥ कमधुज्ज राय निण्डुर बुलिव वरदाक अरू बुल्लिय । सब मिलि ससूर सामंत हौ तंत्र मंत्र सब खुल्लिय ॥ ११६ ॥

दोहा-कहै[1] चन्दपृथिराज सुन, ढील न कीजै नेत ॥
आयो आल्ह कनौजते, सहस पचास समेत ॥११७॥

१ चन्दने पृथ्वीराजसे कहा कि अब ढील न करिये शीघ्र युद्ध कीजिये, यहां चंदको शांति स्थापन करना था न कि आपसमें बीरोंको लड़वाकर भारत भूमिको गारद करानेमें सहायता । ऐसा ही कन्नौजकी लड़ाई को भी समझना चाहिये ।

चौपाई

आल्हा सहस पचासक लायो । पंगुपती जो संग पठायो ॥
आये आल्ह सात दिन बीते । कीजै युद्ध चँदेलन हीते ॥११८॥

दोहा--सुनि बानी कविचन्दकी, पृथीराज महाराज ।
हुकुम कियो कागद लिखो, तुरत चँदेले काज ॥११९॥

चौपाई

दो मास हम छावनि कीनी । क्षत्री धर्म कारने चीनी ॥
अब चन्देल युद्ध वर मण्डहु । नातर नगर महोबो छण्डहु ॥
गुणमंजरि मोहिं सालती दासी । घायल हने अनाहक नासी ॥
पहिले जोम लरनको कीनो । अब चँदेल कहां बलहीनो ॥१२०॥

दोहा--पहिले तुमने यों लिखी, जगनि कनौज पठाय ॥
आल्हा ऊदनि रूठि गये, लावैं ताहि मनाय ॥१२१॥
मास दोय हमथँभि गये, मानि तिहारी बात ॥
अब आये आल्हा भये, मढ़ै माँझ दिन सात ॥१२२॥
कै तो युध बेगी करौ, कै भाजौ तजि ठाम ॥
कै जु हमारे ह्वै रहो, बसो आपने गाम ॥१२३॥
या प्रकार कागद लिख्यौ, कायथ चतुर सुजान ॥
युद्ध करो छाड़ो नगर, दोऊ बात सयान ॥१२४॥
पत्री लिखि कासिद जबै, बोल्यो रामस्वरूप ॥
जाउ चँदेले पै जहां, पत्री देहु अनूप ॥१२५॥
या पत्रीको आज ही, आवै जल्द जवाब ॥
युद्ध करो छांड़ो नगर, रहौ हमारे ताब ॥१२६॥
पत्री लै कासिद चल्यो, गही महोवे बाट ॥
गयो बेगि परिमालपै, जहां चँदेले ठाट ॥१२७॥
दिय काज नृपनाथ कर, तेहि जवाब लिखाय ॥
ढील करो मति तनक अब, बांचि लेहु रुखपाय ॥१२८॥

सुनी दूतकी बानी राजा । बाँच्यो खती लिख्यो पृथीराजा ॥
जे ब्यौरे लिखि भेजे रातें । ते परिमाल बांचि सब बातें ॥
तब सिरदारी सबै बुलाई । राजा उर चिन्ता बहु छाई ॥१२९॥
दोहा--बांचत ही राजा महा, पऱ्यो सोचके कूप ॥
महिला भूपति आदि दै, सबै बुलाये भूप ॥१३०॥

छन्द रघुराज

बुलाय राज आल्हयं । करंत मंत्र ख्यालयं ॥ बुलाय उद्द-लीनयं कुमार द्वै प्रवीनयं ॥ बुलाय प्रोहितं लियं । करंत मंत्र जेकियं ॥ बुलाय कायथं कला । सुचारु बुद्धिमें भला ॥ बुलाय राज हि त्रयं । अनेक युद्धजित्तयं ॥ बुलाय भाट लीनयं । नरेश थाप कीनयं ॥ बुलाय साह सुन्दरं । करंति बात इंदरं ॥ चँदेल भीर धीरयं । गहारवार हीरयं ॥ बुलाय राज इंदिरं । मल्हन्नरानि मंदिरं ॥ तहां सुमंत्र कीनयं । अनेक मर्म चीनयं ॥ पिथौरदूत आइयो । तुरंत युद्ध ठाइयो ॥ सिताब युद्ध मंडिये । नहीं तो ठाम छंड़िये ॥ कहै चँदेल आल्हते करौ सुयुद्ध काल्हते ॥ बुल्यो सुआल्ह नृपुरं । सुनो चँदेल भूपरं ॥ करो सुयुद्ध दीनमें दिवस्स दोय तीनमें ॥ विचारि लोग आपनो । लरिहलं हना-पनो ॥ कही चँदेल आल्हयं । कितेक सेन भालयं ॥ इहै बनाफरं कही । हजार साठिहै सही ॥ पचास पंगकी भली । करी सुदोइसे चली । गयंद तीनसौ इहां । दलं दलं परै जहां ॥ कियो हुकम्म युद्धयं । करौ हथ्यार शुद्धयं ॥ चन्देल चेत कीनयं । निकस्सि डेर दीनयं ॥ करैं सुजोध मंत्रयं । गुरू विशेष जंत्रयं ॥१३१॥

दोहा--एक लाख हज्जार दश, सेना सबै चँदेल ॥
करी पांचसै सो सजीं, कियो बनाफर पेल ॥१३२॥

चौपाई

शहर बाहिरे डेरा किये । मनमें करि करि कर हिये ॥

पाछे मसलति करौ कराओ । पृथीराजको खत लिखवाओ १३३॥
दोहा—लिखी पिथौराकारने, सुनो सँभारिके राय ॥
एतवार दिन द्वादशी, करै युद्ध हम आय ॥ १३४ ॥

चौपाई

लिखी पत्री कासिदं पठायो । युद्ध चाव चन्देल करायो ॥
सब दल डेरा बाहर कीन्हो। यह परिमाल लिख्यो कर दीन्हो १३५॥
दोहा—लिख्यो बांचि संभरि धनी, कियो लरनको साज ॥
मानो रावणपर बहुरि, कोप्यो रघुकुलराज ॥ १३६ ॥
शुक्रवार नौमी निकट, संभरि वीर नरिंद ॥
बोरन दल चन्देलको, कियो नगारो नंद ॥ १३७ ॥

छन्द चामर

किने निसाननद पान बहसिसामंत सूरयं । मरदन कराये अंग न्हाये पाय स्वायं पूरयं ॥ उत सुनी अप्छरी खरो उच्छरी अंग मंज कीनयं । बहु फिरै हरषी बाल सुरखी नैन अंजन दीनयं । हर्षें कपाली खुली तालीं रुंडमाली पूरयं । चौसट्ठि योगन वधि उछंगनि हरै अंगनि तूरयं ॥ परि चरि धावै चित्र आवैं गीत गावै मंगलं । चहुँ आन चन्देले खुले बहु खेल मेले उच्छलं ॥ १३८ ॥

चौपाई

सामँत शूर चढ़े युध चावहु । सार संभारि सँभारिय रावहु ॥
इतै सुभट्ट कवच करे लीने । उत अप्छरा सिंगारसुकीने॥१३९॥
दोहा—शूर कवच बाने बने, मंगल भरन सुभाव ॥
उतै अप्सरा तन सजैं, बरन बरनको चाव ॥ १४० ॥

छन्द भुजंगी

इतै शूर न्हाये करै ज्ञान ध्यानं । उतै अप्छरा अंग मंडैं सुभानं॥ इतै टोप टंकारि शशी शूर मंडं । उतै अप्छरा कंचुकी धारि अंगं॥ इतै शूर मोजा बनावंत भायं । उतै अप्छरा नूपुरं

पन्हि पायं ॥ इतै शूर सांगे बँधे ताउतंपं । उतै अप्छरा जांघिया पन्हि जंघं ॥ इतै पाग पेचं संभारंत शूरं । उतै शीश फूले गुहावंति नूरं ॥ इतै शूरमा पागपै झिलम डारैं । उतै रूट्ठ रंभा सुमांगै सँभारै ॥ इतै शूर सर्वं खरे खंग तंजै । उतै अप्छरा कंकनं नैन अंजै ॥ इतै शूर जम डाढ़के बाढ़ दीने । उतै अप्छरा कंकनं पान कीने ॥ इतै शूर सांगै लिये हाथ न्यारी । उतै अप्छरा हाथ पर माल धारी ॥ इतै शूर किरवान कम्पान नाई । उतै अप्सरा चौंकि कांछेन चाई ॥ इतै शूरवीर लिये हाथ नेजा । उतै अप्सरा आननं चंद तेजा ॥ इतै नंग सामन्त घोरे न लीने । उतै अप्सरा साजि बिम्मान कीने ॥ कहैं चन्द ऐसो निरक्खो न सोई । बरन्यो समानं परी वीर दोई ॥ १४१ ॥

चौपाई

परी शूर बरने कवि दोऊ । उत परिमाल सजे दल सोऊ ॥
दोऊ कोशको बीच सुकीनो । दुहुँ दल आय पयानो लीनो १४२॥

दोहा—नौमी तिथि शुक्रहि दिवस. चढ़े सकल सजि शूर ॥
दोय कोश अंतर रहिब, गहिब मुकाम जरूर ॥१४३॥

छप्पै

करि मसिलति परिमाल आल्ह ऊदनि ढिग बुल्लिव । अरु कायथ कल्यान धर्म धरि प्रोहित तुल्लिव ॥ बोलिव जगनिक भाटि बोलि लख्खन कमधुज्जह । बोलिव ताल्हन तुरक बोलि भोपति जम युद्धह ॥ रानी सुबोलि परदा राखि देवल ढिग बैठारियव । परिमाल कहैं सामन्तसों तत्त सुमंत उचारियव ॥१४४॥

चौपाई

बोलिव सामा सहज सुजानहु । राजा आल्हाको मत मानहु ॥
देवल रानी ढिग बैठारौ । पाछे लरनको मंत्र बिचारौ ॥
राजा उठि भीतरको आयो । वाही ढिग आल्हा बैठायो ॥

रानी मल्हनदे अति बुल्लिव । पाछे बात मतेकी खुल्लिव ॥
तेज पिथौराको अति कहिये । तासों युद्ध कौन विधि लहिये ॥
हारैं नगर महोबो छूटै । दंड देहितौ अपयश फूटै ॥
फिरि देवलदे बोलिव बानी । सुनौ श्रवण राजा अरु रानी ॥
नीको होय करौ सुबिचारौ । परिगइ बोलि मतो सुउचारौ ॥
देवल कही सबै यह भाखों । रामायन भारथकी राखों ॥
स्वामि सांकरे छांड़न कहै । कहै चंद सूरलौं नरकहि रहै ॥
अपनो स्वामी सँकरे छांड़ै । आपुन जाय फेरि घरुमांड़ै ॥
पौन नीर तौलौं भ्रक परई । ताकी साखि ब्यासमुनिभरई ॥
खाबिंद हेत आपसों मरैं । क्षत्रीधर्म शीश पर धरैं ॥
वे जीवत सत कहिये नारी । पार्वती को अंश निहारी ॥
बोले आल्ह सुनो हो माता । कलियुगमें राखो इहि बाता ॥
संभरेशकी फौजहि मारौं । सामंत खंड खंड करि डारौं ॥
तो कुलताज चढ़ाऊँ पानी । भुवि मंडलमें चले कहानी ॥
मल्हनदे बोली तब बानी । आल्हा सीख हमारी मानी ॥
सामँतशूरविषम अति सुनिये । राखौ देश दंड दै दुनिये ॥
उदल बैन तमकि करि बुल्लिव । अब इन बातन कहें खुल्लिव ॥
घायल मारत मैं वर जाने । अब क्यों माता भये सयाने ॥१४५॥

दोहा--चारि बार बिनती करी, मानी नहीं लगार ॥
अब क्यों राजासमुझियो, लखि सामंतन भार ॥ १४६ ॥
हम होते निरखे नहीं, बुरी तिहारि नरेश ॥
काम आय जब बिगरिहै, महुबे नगर सुवेश ॥ १४७ ॥
तुम आगे परिमालजू, परिहैं दोऊ भाय ॥
वरैं अप्सरा हम जबहिं, राज चँदेल सुजाय ॥ १४८ ॥
होनहार को मेटिहै, कही दिवलदे शुद्ध ॥
नोन सींचि चन्देलको, पूत सुधारहु युद्ध ॥ १४९ ॥
मसलति करि जाहिर कढ़, आल्हा उद नरेश ॥

डते मारि पज्जारिकै, चामुंड धारचो देश ॥ १५० ॥
जारि गांव उज्जारिकै, लूटी ऋद्धि अचेत ॥
दौरि लरौ चंदेलजू, थोरौ जोरौ देत ॥ १५१ ॥
इतनी सुनि आल्हा सुभट, उठचो लाल करिनैन ॥
चलो लरौ ढील न करो, कहे तेज हो बैन ॥ १५२ ॥
तब बरजे परिमाल नृप, आजु शनीचर बार ॥
कालिह करो चहुँ आनसों, युद्ध सुबुद्ध बिचार ॥ १५३ ॥
जा धरतीको खायके, धूआं देखै कोइ ॥
कहे आल्ह परिमालसों, क्षत्रीधर्म न होइ ॥ १५४ ॥
राजनि आगे पैज करि, कही बनाफर सोइ ॥
प्रात करौं पृथीराजसों, युद्ध विरुद्धह होइ ॥ १५५ ॥
सबहीको नृप सीख दै, गेर महल फिरि आय ॥
रानीसों मसलत करैं, मन धरि चिंता लाय ॥ १५६ ॥

चौपाई

कह चंदेल सुनो हो रानी । अब तो दोष पाछिला मानी ॥
आइ चढ़चो चहुँआन हँकारो । करता बिनाको रखवारो ॥
रानी कहै सुनो हो राजा । करो सबेरे सेन समाजा ॥
प्रात युद्ध कीजै आभूता । मिलिहै राज दुहूँ दल दूता ॥
आल्हा गयो हवेली आपुन । उदलइन्दल मिलन समातुन ॥
भोजन कीना एकहि होइ । इंदल सहित मिले सब कोइ ॥
गेर महल ह्वां कंद्रप खुल्ले । अर्धरात अमृत सम तुल्ले॥ १५७॥

छप्पै

पहरनिशा पिछलीय जागि उठि नीर मँगाइब । करिवन्हान दै दान ध्यान गोरखका लाइब ॥ कियो बनाफर होम नवग्रह पूजा कीनो । हनू पताका जंत्र धरि शोभित भुज दीनो ॥ आइयो तुरी पाछिल पहर तापर असवारी कियब । सजि चले लरन चहुँआनसों हत्थ बीर लोहालियब ॥ १५८ ॥ तबहिं

उदल लिय बोलि कही बातें समुझाइब । पृथीराज चहुँआन पैजि करि करि चढ़ि आइब ॥ लेहु बार करतेग देहु दुर्जनके धाइब । लरौ करो रन आजु अमनिपै सुजन चलाइब ॥ धरियो न पाउँ पाछे अहुटि शूरनसो संग्राम रुचौ ॥ रखहु नाम जसराजाको शीश छांड़ि रुंडहि नचौ ॥ १५९ ॥

पाचौई

इहसुनि उद्दल वचन उचारिब । भाई तुम नीकी सुबिचारिब ॥
सामंतनसों खर्गन खेलहु । पृथीराजमों ठट्टन ठेलहु ॥
देवल कहै सुनौ सुत दोई । नैनहलाहल करुतम सोई ॥
खाँइदके आगे शिर दीजे । निर्भयराज स्वर्गको लीजे ॥
नव ठाकुरानि उदलकी बुल्लिव । सुनि होसासुवचनइमिभुल्लिव ॥
निहचै वद नरकहित भाख्यो । पीव मरत तिरिया तनसख्यो ॥ १६० ॥

दोहा—पीव मरत तिरिया रहैं, करै पूतकी आस ॥
सो रानी निहचै लहै, महानरककोवास ॥ १६१ ॥
भयो प्रान परिमाल उठि, न्हान दान दै भूर ॥
कियो नगारो फौजसे, भये त्यार सब शूर ॥ १६२ ॥

चौपाई

राजा जागि नगारो गीतो । आल्हा काजै आयसु दीतो ॥
सही नाद बाजी सहनाई । बजी पाखरैं हैवर ठाई ॥ १६३ ॥

छन्द पद्धरी

बुल्लाय आल्ह ऊदलहु राज । कीनो सुनगारो बंब साज ॥
बुल्लाय पुत्र नृप संग लीन । बिल हना शूर वाठे नकीय ॥
चन्देल कही सुनि आल्ह शूर । घोड़े सु बाँटि दीजे जरूर ॥
असमुनि आल्ह विद्यानिधान । घोड़े मँगाय बोले जुवान ॥
दल ठेल तुरी ऊदलहि दीन । कुम्भेद रंग सुन्दर नवीन ॥
वोदला दियो नवलेसकाज । तुरकी तरेर साहर समाज ॥
हरिपाल केहरी बाजि हाल । चंचल सुचित्त सुन्दर सुचाल ॥

भोपत्ति काज दिय जगजीत । सुरखा सुरंग पुट्ठे अदीत ॥
नारेन काज दिय तेजरूप । ऐराकि जाति लियनृप अनूप ॥
जगनिक्क भाट बोल्यो हजूर । दीनो अनूप हय राजशूर ॥
तालहन्न बोलि आगे नरेश । दीनो कुरंग बाजि सुवेश ॥
सामंत और अनेक नाम । अनेक वाजि दीने सकाम ॥
पाइगा तुरी इक शत हजार । दीनी सुबांबि करि करि बिचार ॥
परिमाल सेन हज्जार साठि । सजियो शूर चंदेल घाटि ॥
पंचास सहस जयचंद रौल । ते किये शूर आगे हरौल ॥
हाथी सुदोय शतपंत फौज । तीनसै पील जयचंद चौज ॥
हयपीठि आल्ह असवार होय । परिमाल राज उच्चरिय सोय ॥
सब फौज आप सरदार ईश । सब युद्ध लाज तोरे जु शीश ॥
उच्चरचो बनाफर सुन चँदेल । हैवर मँगाय दल करिब पेल ॥
परिहार उच्चरिव सुनहु राज । आसरे आल्ह चढ़िये समाज ॥
पांचसै पील जासंग पूर । परिहै सुभारत शीश चूर ॥
इत सुनी बात पृथीराजपेल । कीनी सुयुद्ध त्यारी चँदेल ॥
सुनि शूर वीर चौहान रान । बाजंत बंब सुसमुहे उठान ॥
मुख अग्र कण्ठ पुंडिल चंद । बिहँसे सुशूर सुनि कन्ह दंद ॥
दक्खियो फौज चंदेल राव । कापंत देह डगमगत पांव ॥
हग मून्दि बैन किलकार कीन । आल्हन्नपास बुलवाय लीन ॥
मोपर न युद्ध है है सुजान । पृथिराज फौज भारी प्रमान ॥
कीजिये आल्ह अब कछु उपाय । संकट निवास मेरो हटाय ॥
दीजिये दंड पृथिराज काज । छाड़िये आल्ह संभरी लमाज ॥
दीजिये सुता अधराज छांड़ि । चहुँआन संगनाहिं युद्ध मांड़ि ॥

चौपाई

कांपी कही परिमाल नरेशह । आल्हा आधो दीजै देशह ॥
लाख पचास दरबि औ कन्या । लै चहुँआन मिलाय सुधन्या ॥

छप्पै

सुनिव आल्ह इमि वचन नयन राते करि बुल्लिव। दीन वचन रण चढ़े राज ऐसे मति खुल्लिव॥ एक लाख दश सहस सैन मंडित चहुँ ओरह। आपु राज देखिये मारि सामन्त न तोरह॥ लड़े एकते एक है देहिदंड पृथीराज तब रन चढ़े पाउँ पाछे धरत क्षत्रियधर्म घटि जाय सब॥ १६६॥ क्यों जगनिक सुपठाय मोहि कनवजते बुल्लव। क्यों राखो पृथीराज मास द्वै तव क्यों भुल्लव॥ काहेको सजि सेन किये डेरा सनमुक्खह। काहे खत भिजवाय लरनकी त्यारी रुक्खह॥ पहले न दंड दीन्हो समुझि अब क्यों कातरता करत। तुम सिद्धि करो गढ़को अबै पृथीराजसों हम लरत॥ १६७॥

दोहा–महिला भोपति संग लै, दलते कढ़े चँदेल।
पिली फौज पृथीराजकी, झिली बनाफर सेल॥
ब्रह्माजित सँग बापके, गयो करन गढ़माहिं।
उतै बनाफरने करी, चारि फौज रन माहिं॥१६८॥

छन्दमोतीदास

लखिय राजन फौज चँदेल चले। तिही ऊमर कन्ह आमान पिले॥ तब आल्हन रोकि लिये सबहीं। करिबे हम युद्ध खड़े अबहीं॥ नृपकी खुशी देखनेको गढ़से। हम युद्ध करैं तुमसों अड़से॥ तब कान्ह कही नृपभागि गयो। तुम चाकरते कह युद्ध रह्यो॥ जियमें प्रभु हारि गयो जिनको। दल जीति सकै कहु क्यों तिनको॥ तब आल्ह कही चहुँआन सुनो तुम। औरनमें हमको न गिनो॥ जिन चाबिचना भ्रमसो निरचै। करिहैं सबकी किरचैं किरचैं॥ न करौ अब ढील घरीपलको। लखियो तुम युद्ध बनाफरको॥ इतिलक्खि विलोकिय सेन घनी। चहुँआन बनाइय चाहि अनी॥ मुख अग्रसुकन्ह अमान कियो। भरचंदपुंडीर सुअंग दियो॥ तिनिमें परिहार सुलल्खनयं।

सँग संजमराय सुभक्खनयं ॥ अचलेश हरीसिंह सो गुरयं ।
जहँ जद्दवराय ऋषीश्वरयं ॥ इतने सिरधार अगे धरियं ।
फिरि दहिनी बज्जुकसो करियं ॥ कछवाहपजून सुपाल्हनयं
सिकवार जुझार सुजाल्हनयं ॥ नरसिंह पहार सुतोरनयं
संग धामर धीर अमोरनयं ॥ बिझराज समाज सयंरधयं ।
संग दाहिमा सामँत दावरियं ॥ जह खिच्चियंदेवसुजैत पिल्यो ।
संग हाहुली राय अमार चल्यो ॥ दिशि दाहिनि सामँत
एकरियं । हनुमन्त समान बली वरियं दिशि बाइयँ भौंह
चँदेल किये । अचलेस भले सिय संग दिये ॥ दोइ दीन
समीर गँभीर नरं । अत ताइय संभर ईश वरं ॥ जहँ मल्ह
चँदेल सुपूर नयं । दिय बाइँ दिशामुख नूरनयं ॥ जहँ सीनग
मल्ह कमच्छ मिले । परिहार सुनाहर संग चले ॥ सह सामल
सामँत संग दिये । जहँ खेतसगार निशंक लिये ॥ कयमास
कमध्वज विक्रमयं । जहँ गौर सुक्षत्रिय सौभ्र मियं ॥ हलका-
रिय सेन बनाइ लियं । दिशि पश्चिम संमतये करियं ॥ चतु-
रंगित सेन बनाइ लियं । मनसी मनसे अब युद्धकियं ॥ उत
लक्खन फौज सुदोय कियं । हलकारि कमध्वज लोहलियं ॥
कमधुज्ज सुलक्खनताल्हकियं । चहुँआन सुमंगल संगदियं ॥
सिक्रवार सुतोमर पाल्हनयं । जहँ मारिय रूदसुजाल्हनयं ॥
जहँ जादव राव सुरूप धरं । तहँ चालुक सारंग बीर वरं ॥
तहँ ताल्हन बेगहरोल कियं । दल बीस हजार सुसंग दियं ॥
बिच तीस हजार सुगोल रची । सिरदार सुलक्खन संगसची ॥
हय पीठि सुआल्ह बनाफरयं । तिहि अग्र सुउद्दल ह्वै सुगयं ॥
दिशि बाइँय मोहनदास कियं । सुरकासिय युद्धको बर्तलियं ॥
अरसिंह सुसिंह समाजवरं । गजराज सुसाजि चल्यो रभरं ॥
तहँ सेंगर राय अमान भयं । जिन बाइँ दिशा भरने भरयं ॥
दिशि दाहिनी ओर सबै सुरयं । दुतियं दलरोकि अनेकहयं ॥

बरने अति तोमर मोहनयं। परिमास सबै दल सोहनयं॥
महि कर्म सिवाझर आगरयं। इतने भट दाहिनि ओर भयं॥
दलवानियाके सब संग चलं। मकरंद सुकायथ भूरि बलं॥
लखि देव करन्न सुरंजनयं। क्रमचंद सुहाथ गुरुज्जनयं॥ बड़
गुज्जर बागरी पच्छिमयं। सब फोजबनी शुभ कृच्छनयं॥१७०॥

चौपाई

पंग पचास हजार चलेपिलि। औरपचास चंदेलनको मिलि॥
चारि फौज आल्हालखि सारह। पृथीराजसों बीस हजारह१७१॥

दोहा–देखि फौज परिमाल नृप, कांपि चल्यो तनपान॥
दश हजार भर संग लै, गये महोबे थान॥ १७२॥
मल्हनदे आवतलखे; ब्रह्मजीत परिमाल॥
महा दुःखदारुण भयो, बाढ़्यो कोप कराल॥ १७३॥

छन्द भुजंगी

कही बात रानी महाराज ऐसे अनी छोड़ि आये यहां आप कैसे॥ सुनी बात राजा कहि राज रानी। पृथीराजको देखिकै भीति मानी॥ सुता राज आधो बिचारोसु मैंने। मिलौ लाख पंचास लै द्रव्य बैने॥ नहीं आल्ह मानी अही आजु मेरी। कही जाउ मोसों कलिंजर कनेरी करैं पृथीराजसों जंग भारी। कहौ जौ कछू सो करौं आजु प्यारी॥ कही ना गई रोसु चंदेलकानी। ब्रह्मा जीतकी ओर रानी रिसानी॥ अरे पूत धिक्कार मोको महा है। किहू कर्म क्षत्री न जाने कहा है॥ नहीं जानती बीज चंदेलकाको। कहायो सुमू बोरिया पूत जाको॥ भयो कूखि मेरी बड़ो दुःख मोको। पर्‍यो कूप क्यों न वहीं ठौर तोको॥ सुनी मातकी यो ब्रह्मा जीत बानी। भयो दुःख मनमें सुधिक्कार मानी॥ अरे मात मोसों कहै बैन कैसे। हनौ चाहुँआनै करी सिंह जैसे॥ कह्यो क्यों न मानिये शासन पिताकी। लगै दोष भारी कहौं मैं हिताकी॥ भयो वृद्ध राजा

गई बुद्धि जाकी। भयो का जो माई दसा दीनताकी॥ लये जीतिकै देश अन्नेक जाने। पखाऱ्यो सही सिंधुमें खर्ग जाने॥ दिन फेरकी बात माता न जानी। बली स्यारसे होत कातर गुमानी॥ इन्हैं देखि व्याकुल सुआयो करन मैं। अबै जाउँगो माँ तहांई लरन मैं॥ करौंगो धरामें कछू नाम ऐसो। लरौंगो सुनौगी श्रवण माहिं तैसो॥ करौं ऊजरी कोखि तेरी महाही। सुजसको लहौं आज रनमें लहाही॥ पिताकी करौं सेव चिन्ता न कीजै। पतिव्रत्तहीको महा धर्म लीजै॥ १७४॥

छप्पै

सुभट शूर ब्रह्माजीत वचन जिमिइमिउच्चारिब संभरेशको मारि फौंज सब शूर बितारिब। हरहुँ गर्व चहुँआन लरहुँ बिन शीश धरापर करहुँ सुजस जगमाहिं भरहुँ जुग्गिनकर॥ गिद्धनि अकाय पूरन करहुँ शिवमाल हूरन भरहुँ। शोणित समुद्र तरि जाहु मा मलहनदे ऊज्ज्वलकरहुँ॥ १७५॥

दोहा—ब्रह्माजित आयहु बगदि, क्षत्रि धर्म बिचारि॥
लरन परन मनमें करन, पृथीराजसों रारि॥ १७६॥
जुरी अनी शूरन दपटि लरत हँकारि हँकारि॥
दुहूँ दलनके बीचमें, होत मारही मारि॥

छन्द भुजंगी

दुहूँ सेन मिल्ली बाग लीनी। दुहूँ धारि धर्म वरन अष्ट कीनी॥ दुहूँ सांग कट्टी दुहूँ कोर वट्टी। दुहूँ वाक बानीसबद्दं उचट्टूटी॥ बजैं भेरि नीसान जग तबल्लं। बजैंशंख तुरही हथल्लं सुसल्लं॥ दुहूँ नाद कीन्हैं सुरंशख भारी। दुहूँ नाम हंकै सुहै है हँकारी॥ यहै चन्द ऐसे सुनौ चाहुँआनं। चलाऔ सुनेजा सुवाई भुजानं॥ मुखं मंत्रजंपै सुइष्टं भवानी। मिलाओ बलं बांधि धावै जनानी॥ आगे कीन सेना सुचंडोल हाथी। रहै पुट्ठि असवार बिलहंत साथी॥ नचायं तुरी कान्ह पट्टी

उठाई। किधौं रामपै राम भौंहैं रुठाई॥ आगे आपं हाथिनपै हाथवाहैं। वरं दन्त खेंचेउपारैं उमाहैं॥ उपारं उदंत बली बाहु जोरैं। गहैं पुच्छ सुण्डाव गामैं अमोरैं॥ कहूं डील सुण्डनपै तेल लावैं। गहैं कोपि दक्षं धरत्री कि लावैं॥ कहूं अंग धायं कहूं कीन रोरैं। कहूं मार मारैं कहू शूर दौरैं॥ कहूं पील सुंड पकरि खैंचि मारैं। कहूं शूरशीशं सिरं तेग झारैं॥ कहुं कायरं खाय भै धाय भाजैं॥ लड़ै शूर केते रनं लाज लाजैं॥ कहूँ वीर बाने तराने तराजैं। कहूँ युद्धके आयुधै हाथ साजैं॥ कहूँ कींकि ही कं कटारी चलावैं। कहूँ घाव मल्हनाराच मुंडी बहावैं॥ कहूँ कन्धबन्धं कहूँ रद्द हीकं। कहूँ घाव कुत्ती कहूँ पीक लीकं। कहूँ हक्क धक्कं दुहूँ सैनि सोई। वजामें हरं लोह निर्मोह होई॥ करैं खंड खंड अखंड अखारे। किते एकजोधानके शीशफारे वरं सांगि लागै उरं फार होई गिरैं नट्टवासे कलाचूकि सोई॥ लगै तीर हीकं हियं होस भाजैं। गड़ै पार ह्वैके धरत्रीसमाजैं॥ किते मारु मारं किते हाय हायं। किते पायँ प्यादे लरैं चाय चायं॥ गिरैं शीश तेगं गुहैं गोरमालं। मानो भाय फांली उतारं कलालं॥ चलै बीर बैताल हालं प्रचंडं। लरैं पंडवासे करैं खण्डखण्डं॥ भुसुंडै उडैं सो भुजा जंग अंगं। अखण्डं बली धीर वारं अभंगं॥ बहैं कंधरीवान वेधं खुलामें। परैं मुंड धरनी सुरंडं नचामें॥ गुरज्जं बहैं शीश मानी भवानी। बरच्छी तिरच्छी लगामें अयानी॥ बहैं खज्जरं मारु मारुं ततारं। परैं बीर धरनी समानं वितीरं॥ करैं बारहंका कटारी करूरं। परी मारु मित्रं परे चक्कचूरं॥ इसी भांति कन्हं कियो युद्ध भारी। मिटचो ध्यान अंबा खुली रुद्रतारी॥ १७८॥

दोहा--कन्ह कटक कीन्हों कहर, हटक परी मनमाहि॥
भटकि भीर भाजे बली, कोऊ बगदतु नाहिं॥१७९॥

छन्द रसावली

कान्ह कोप्यो जबै। कीन युद्धं तबै ॥ धाम सूधे बली। सर्व फौजैं दली ॥ धाय सूरं गहैं। ठाक धरनी रहैं। मारबाणं कियं। खाय सैलं लियं ॥ राज राजं दुखं। खाय रारैं मुखं ॥ बीर नादं रचैं। चाक केते मचैं ॥ बीर बानं धरे। खाय सूरं भरे ॥ फौज कंपी जबै। कान्ह देख्यो तबै ॥ १८० ॥

छप्पै

देखि कन्हको युद्ध आल्ह लक्खनसी बुल्लिव। ताल्हन बेग पठान रूप मोरी रव खुल्लिव ॥ सोलंखी कल्याण केसरी धीर बीर बर। तोमर वोहिन बीर धीर बोल सुपीर पर ॥ चहुँआन कन्ह भारी प्रबल युद्ध करौ सब एक ह्वै। दलयंत्र आपु हय छंडिकै संभारौ सेना सबै ॥ १८१ ॥

दोहा-ताल्हा हय दौराइकै, संभारी सब सैन ॥
लेहु लोहु सब हाथमें, लसै करौ दियमैन ॥ १८२ ॥

छन्द पद्धरी

धामंत ताल संभारि सेनि। सिरदार आठ बर महे तेनि ॥ गोइंद राय हरि पंद सोइ। इक्कल बलाइ दलसलख लोइ ॥ मोरी सरूर सँगर अमानि। जादो सुइंदवरगह्यो पानि ॥ गल चौहान तोमर जुवान। चालुक्य केसरी सुबलमान ॥ बड़-गुज्जर राना महाबाहु। सुज्जान बैस संभारि सुचाहु ॥ नरहरिय बैंस कायथ कल्यान। सँगर बराय जल्हनजुवान ॥ बंघेल शूर पूरन अमोर। लोधी सुशील रामं सुजो ॥ गोकुलसुबघेलो रूपराज गौतन जुझार इन्दलि समाज ॥ पाल्हन पमार भगवान शूर। निडुरहाय डोंगर जरूर ॥ जगनिक्क भाट जाल्हन जुहान। बिनयांसु ईसुरा सुबलवान ॥ कायत्थ कर्मचन्दं बलिष्ट। मक-रन्दजानु श्रीबास इष्ट ॥ हरिपदं वेव क्रन दुरिन जोर किरपा सुगौर युद्धं अमोर ॥ मंदरं भूप निजराज शूर। कछवाह

राम लीने सुनूर ॥ गंभीर तेग अज्जानबाहु । अनिरुद्धसिंह सैंगर सुनाहु ॥ बिरसिंह बीर सुरखी सुमूर । जट्ठवा राय कमनैत धूर ॥ परिमाल सेन इतने हजूर । नवरंग राय रघुवंश शूर ॥ पृथिराज सेन सामंत दंद । कयमास कन्हपुंडीर चंद ॥ निंडुरह राय पज्जून मोइ । वीरं बलिष्ठ नरसिंह लोइ ॥ हाहुली राय हंबीर पीर । लक्खन पमार संयोग हीर ॥ रावत्त राम तोबर पहारं । संझिमा राय बिरसिंह सारं ॥ वरं अत्तवाय चहुँ आन बंक । नरनाह कन्ह आगे निशंक ॥ चामुंडराय धामर सुधीर । खेता पगार पाल्हन सुबीर ॥ परिमाल सेन लक्खन सुधाय । पृथिराज सेन निंडुरह राय ॥ धाये सुदोय मुख मेल कीन । धरि धर्म हाथ किरबान लीन ॥ १८३ ॥

दोहा-लक्खनसी परिमान दल, निंडुर दल चहुँआन ॥
आहुरियो सामन्त ए, सरसे बीर अमान ॥ १८४ ॥

चौपाई

लक्खन पंग भतीजो इतमें । पृथीराज निंडुर दल जितमें ॥
ऐक द्वे बीर आहुरे जंगह । लालचँदेल संभारचो अंगह॥१८५॥

छन्द त्रोटक

लखि लक्खन निंडुरसी धरनं । चहुँआन चँदेले निरखि भवनं ॥
कमधुज्ज सो दोउअ ओर अरे । बहु लाज जँजीरनिलो जकरे ॥
ललकार दुहूँ जन लोह लियं । निरखे चहुँआन चँदेल हियं ॥
लड़ि तीर सनाहनि पार कियं । मछरी मनोजालमें सुक्ख लियं ॥
लगि सेल बखत्तर पार भये । मुख पन्नग कारिमें काढ़ि लिये ॥
किरबान बहै भुजदंड मथं । तरबूज मनो हरकंत मथं ॥
तलवारि चलैं दुहुँ ओर लरं । बिन शीश करैं शिर टूटि परं ॥
गहि लेत गयंद नरिंद करं । पकरैं कर मुंड फिराय तरं ॥
उचकायके पुच्छब नीर हरं । हनुमंत दौना गिरिलौं गहियं ॥
हयके गहि पायँ पटक्कि धरं । तरवारि दई असवार मरं ॥

इक सत्थ लरैं भरवत्थ बली । तहँ शोणितकी सरिता जु चली ॥
इहि भांति दुहूँजन युद्ध कियं । तजि शंक निशंक समानहियं ॥
जुरि लक्खन निंडुर वीर महा । इन दोइनने बड़ युद्ध गहा ॥ १८६ ॥

छन्द पद्धरी

बिरचियो लोहलक्खनसुधाय । ता समै कोपि निंडुरह राय ॥
बाजंति बंब पीलन सुपीठि । मैना सुजानकी तेज डीठि ॥
ललकारि सेन किलकारि आय । अप अप्प जीति चाहत सुभाय ॥
लक्खन जुटं बजरंग बीर । निंडुर हराय सज्जत गहीर ॥
हंकारि शब्द बल करत हंक । दल दपटि शूर दौरैं निशंक ॥
विफरंज बीर बरनेत शूर । मुदगल उतंग मारत जरूर ॥
लगि खील खील ह्वै जात शीश । दश पांच आठ द्वै बार बीस ॥
मारंत बीर तोरंत मुंड । बाहंत तेग डोलंत रुंड ॥
गहि लेत एकको एक धाय । गहि कमरि ज्वान मारन फिराय ॥
कायर कितेक कोपत डरात । केतेक शूर बीर लरात ॥
केतेक तेग लगि होत रुंड । केतेक हाथ बीन शीश झुंड ॥
घायल कितेक धरपर अचेत । चहुँओर जोर भयो बीर खेत ॥
लक्खनहि संग ताल्हन पठान । निंडुरह संग सेना सुजान ॥
हज्जार संग पच्चीस भीर । लक्खनहि संग सज्जति गहीर ॥
सिरदा आठ कमधुज्ज संग । दौरे सगोल भरिकै अभंग ॥
निंडुरह रायपर हल्ल कीन्ह । ताल्हन पठान आगे नवीन ॥
इकलो जु देखि निंडुरह राय । आये जु शूर परिमाल धाय ॥
खोलियो आंग पट्टी सकान्ह । लैकरि गुरज्ज धायो अमान्ह ॥
सामुहे आय ताल्हन्न वेगि । दीनी सुकान्हके आय तेग ॥
दीन्हीं गुरज्ज ताल्हन्न शीश । ह्वै गये मुंडके टूक बीस ॥
रुंडं हकारि फिरि हल्ल कीन । कयमास शीशमें गुरज दीन ॥
फिरि दयो कान्ह मुदगर फिराय । टूट्यो पठान धरनी पराय ॥
दाब दई तेग कयमास दौरि । ह्वै गये टूक धरके बितौरि ॥

सौंनिग देखि तालहन्न काम। चलियो सुसाजिसेंगर सुठाम॥
इनमें पजून कूरंम धाय। सौंनिग उतै सेंगर बराय॥
लइ हाथसांगि सेंगर सु शूर। दीनी पजूनकै ही जरूर॥
हीकं अपार चोटं लगाय। पुनि लई तेग पज्जून धाय॥
दीनी दुहत्थ शीशं उड़ाय। गिरे धरे धरणी सेंगर बराय॥
इत लगी सांगि हीकं अपार। भये अति अचेत पज्जूनसार॥
फिरि पिल्यो रूपमोरी मरद्द। केतेक शूर वरधै जरद्द॥
चँदेले फौजके शूर धाय। मंगल चौहान नारे नराय॥
केशव सुदास मल्हन अमान। सिरदार आठ सुन्दर सुजान॥
मचकंत धरनिलचकंत शीश। कसकन्त कूर चँदेले देश॥
वांजंत वज्रकरि सभरि सार। मानो करंत बरवत्त पार॥
इत पृथीराजके शूर धाय। सिरदार आठ भाजे सुभाय॥१८७॥

छप्पै

हनि तालहन पट्ठान कान्हने काटे प्राणह। सेंगर सोनिगउपर बीर कीन्हे बहु ज्वानह॥ लड़े एक लँग मुंड रुंड खेले बिन शीशह। कन्द गुरज्जह मारि ताल्ह शिर कीन्हे बीसह॥ और हजार रजपूत कटि हाथी पंचपचास गिरि। चहुँआन हाँक सामंत करि चली पंगकी फौज अरि॥ १८८॥

दोहा--पृथीराज दलमें परे, हाथी मस्त पचास॥
अरु हजार रजपूत कटि, घायल शूर प्रकाश॥ १८९॥
कछवाहे पज्जूनके, लगी साँगि बहुसोइ॥
परी मूर्छा धरणिपै, द्वै सामन्तन खोइ॥ १९०॥
भजी फौज लाखनि लखि, तालहन आये काम॥
हाँक मारि कमधुज्जने, बल करिकै दल थाम॥ १९१॥

चौपाई

जुरी सेन भाजी सब सोइय। फिरि रजपूत एकतग होइय॥
जूरी सेन छतीस हजारह। भये अगारी फिर सरदारह॥

निडुरराय फतेसिर बुझिब। बीर बीरतन रस भुझिब ॥
जुरि जंग फिर सामँत धाये। आयुध लये क्रोध उर छाये ॥

छन्द मोतीदाम

हजार छतीस जुरे रन युद्ध। सजे कमधुज्ज सुलक्खन शुद्ध ॥
इतै भर लक्खन नाभिय युद्ध। उतै रुप्यो निंडुररायसों युद्ध ॥
बहैं किरवान सुज्वानन हत्थ। करैं दश हंक सबैं समरत्थ ॥
भभक्कति सेन चटक्कति तोप। करक्खत ज्वानदुहूँकर कोप ॥
भनक्कय बान सुपज्जर बेधि। करक्खैं कमान दुहूंकर छेदि ॥
लगै उर सांगि सुपील गिरंत। सनम्मुख सुर उपारत दंत ॥
धरैं कर खप्पर जुग्गिन जोर। हकारति डोलति बोलति सोर ॥
लगैं शिर तेगन शूर परं। तबही सुधरंगना आय बरं ॥
लगे उर खजर पंजर पार। करैं किलकारसुजुग्गिनलार ॥
झटक्कत एकनको गहि एक। पटक्कत जाय धरा पर टेक ॥
लटक्कत शीश हटक्कत शूर। चटक्कत तोप भटक्कत भूर ॥
सटक्कत तेग नटक्कत निद्ध। फटक्कत बीर गटक्कत गिद्ध ॥
ठठक्कत कायर घायन देखि। छटक्कत शूर धरा पर पेखि ॥
बहै किरवान परै शिर शूर। करै वपु रोष दुहूं दल पूर ॥
मिले दन लक्कननिंडुरराय। भये हग चारि किये हिये चाय ॥
लईकर लक्खन तेग सहाय। दई शिर निन्डुरेके मुख पाय ॥
कटचोलगिटोपलगाशिर आय। पऱ्योधर मुर्छित निन्डुरराय ॥
लख्योजबलक्खनकान्हसुधाय। लियेसुकमनान दियेसर आय ॥
उठयौ जब निंडुर लीयगुरज्ज। दई बर लक्खन शीच सुरज्ज ॥
हजारक टूक भये शिर सोइ। परै धर लक्खन लक्खन होइ ॥
भयो फिरि मूर्छित निन्डुरराय। गह्यो धर लक्खन अंतसुपाय ॥
लई किरवासो कान्हर कोपि। चले कयमासलये मुख ओपि ॥
हतै सतमुक्ख सुबाबुल सज्जि। भये भगवान हरौल सुगज्जि ॥
चले दलपत्ति लिये किरवान। चले नर बन्न नारायण ज्वान ॥
मुकुन्द सु कायथ अग्र सुहोइ। इतै जुर पंगकी फौजमें रोपि ॥

इतै भय चन्दपुँडीर जुवान। उतै भय बाबुल औ भगवान ॥
लियो खर्ग चन्दपुँडीर सुकोपि। दयो भगवानके शीशमें रोपि ॥
लयो शिर पार धस्यो धर धीर। तबै उत आइ सुबाबुल बीर ॥
नारायणदास नरव्वद कोपि। मिले इतकन्हर आयसु पोपि ॥
मुगद्दर कन्हपै तीन सुडारि। लगे नहिं नेक सनंमुख चारि ॥
गहे जब कन्हर तीनों चरन्न। पयक्किय लेकर पीन धरन्न ॥
भये धर चून गये यमलोक। भगी जयचंदकि फौज सशोक ॥

दोहा-भजीं सेन सरदार हैं, थाँभी दल पति दौरि ॥
जात कहां भाजे करौ, पृथीराजसों रौरि ॥१९४॥

छन्द भुजंगी

पिल्यो वैस दलपत्ति सनमुक्ख सूरो। गहै तेगहत्थं समत्थं गहूरो ॥ पिल्यो चंपियो जोध मकरंद बीरं। अखाड़े परे तै पचारं अधीरं ॥ धरैं नोन शीशं मरैं खेत हेतं। फते स्वामि रट्टैं भये जो अचेतं ॥ बजैं नाल गोला हयं सोसरक्कैं। किते कायरं अंग जंग करक्कैं ॥ मिले इत्थ हत्थं समत्थं सुबानी। मनौथानखेलंत हेरी रमानी। झुलेंझूल झूल झंझीले झटक्कैं। किते कायरं भाजि न्यारे फटक्कैं॥ इतै चंदपुंडीर मकरन्दधायो। दुहूं इत्थं तेगं हयं सो नचायो ॥ तबै चन्द बोल्यो सुनौ कायथ इहो। करौ जाय लिखनी कहा युद्ध कइहो ॥ सुनीचन्द मकरंद सुकमेलकोनो। लये हाथतेगंअवेगं नवीनो ॥ दई चन्दपुण्डीरकै शीश जानी। मनों बीज आकाशते झिलमिलानी ॥ लटक्कैं सुचन्दं धरामूरछायो। तिही ऊपरं दौरि कयमास आयो ॥ दई आय कयमास मकरंद ईशं। दई अंग संगी भई पारशीशं ॥ भई लागि न्यारी शिरं फार दोई। मनों बाँटिये तरबूज सोई ॥ बरचो कायथं सो धरन्नी धरामैं। बरचो अप्परा लैगई लै बरामैं ॥ गिरचो देखि मकरंद दलपत्ति धायो। लये हाथ कुत्ती हयं सो दबायो ॥ दई आप हीकं कयमास पीकं। भ्रमो

सात बारं गिरयो सूरसीकं ॥ लख्यो कन्ह कयमास सो मूरछायो । दलंपत्तिपै आय मुगदर चलायो ॥ भयो चूरचूरं दलंपत्ति खेत । भयो चन्दपुण्डीर दलमें अचेतं ॥ १९५ ॥

चौपाई

कहै आल्ह उदल सुनु भाई । कनउज कुमक काम सबै आई ॥
लाखन ताल्हन वचननिवाहे । पृथीराजदल खर्ग न माहे ॥१९६॥

दोहा-कही बात कनवज्जमें, मो साँचो कर दीन ॥
लरे मरे मारे बहुत, छत्री धर्म सुकीन ॥१९७॥
ब्रह्माजीत बुलायके, कहैं आल्ह इमि बैन ॥
जाउ आप परिमालपै, करो महोबे चैन ॥१९८॥

छप्पै

उचरि आल्ह इमि वचन सुनो ब्रह्माजितकान्हह । आपु युद्ध रण छाँड़ि जाहु जीवत घर मानह हम मारिहैं सुभट्ट काम आवैं घर काजह । तुम कलिंजर जाउ मिलौ चंदेल समाजह । कीजियों बैन अज्यो न तजि दंड दवैं मुख भक्खियो । मिलियो सुराज चहुँआनसों नगर महोबो रक्खियो ॥ १९९ ॥

छन्द पद्धरी

उच्चरे ब्रह्मानँद सुनौ आल्ह । चलिये शूरसामन्त चाल ॥
लीजिये बाग निर्मोह होय । करिये न दूसरी बात कोय ॥
कीज्जये युद्ध अब मोह छंडि । चहुँआन रानकै गर्व खंडि ॥
सुनि आल्ह बैन ऊदनि बुलाय । दीन्हो सुबोझ भारत्थमाय ॥
सामन्त पास बुल्लाय लीन । सबसों सुनाय करि बैन कीन ॥
सेना सुसाठि हज्जार तोलि । उच्चरे आल्ह निःशंक बोलि ॥
कनवज्ज नाथ दिय कुमक सुद्ध । आये सुकाम सामन्त युद्ध ॥
कम धुज्ज लखन ताल्हन पठान। पहिले जुटंत परिहै जिठान ॥
परिमाल शूर सबही सलाल । चन्देल नोन कीजै हलाल ॥
लीजिये लोह निर्मोह होइ । चाहौ सुजीव घर जाहु सोइ ॥२००॥

चौपाई

या विधि आल्हे बनाफर कही। सब रजपूत एकतन सही॥
छत्री धर्म काज शिर दीजै। जी चाहै सो रस्ता लीजै॥ २०१॥
दोहा-आल्हन मंत्र सुनाय यो, सबनि चित्त दिय खेल।
अबहिं बरौं सुर अप्सरा, नोनु इजारि चँदेल॥ २०२॥

छन्द भुजंगी

कही बात आल्हा सुनौ ब्रह्माजीतं। करौ मित्त चिन्ता लहौ बात मीतं॥ अतुल युद्ध सामन्त देखे न भारी। करौ युद्ध परिमालनंद विचारी॥ तजौ युद्ध सामन्त नृप मास जातू करौ जाय निरशंक सेवा पिता तू॥ लरैंगे मरैंगे करैंगे न लाचौं। करैंगे परीमालको नोन सांचो॥ कहो जाय चन्देलसो बात एही। मरैंके विजय पाय बगदै सुवैही॥ विजय पायकै आय तोते मिलैंगे। मरैं तौ सुयश आ अवनिपै चलैंगे॥ तबै दीजिये दँड चहुँआन राजै। मिलौ आय आगे रहो राज लाजै॥ सुनी शूर बानी ब्रह्माजीत सारी। तबै आल्हसो बैन बोल्यौ हँकारी॥ २०३॥

दोहा-राजा घर जीतैं भरे, करैं स्वर्गका भोग॥
चहूँ वक्त जस बिस्तरै, हँसैं न दुर्जन लोग॥ २०४॥

छप्पै

फिरि सुकहत ब्रह्मजीत आल्हा बानी सुनि लीजे। करो पैज परिमाल मारु सामन्तन कीजे॥ बरहु स्वर्ग अप्छरा हरहु चहुँ-आन गर्व सब। भरहु जुग्गिनी पत्र रुधिरसों सुनकर मुंड भव॥ परिमालनन्द इमि उच्चरत टूक टूक ह्वैके लरहुँ। काटौं सदंतरह-तीनके मलहनदे उज्जल करहुँ॥ २०५॥

छन्द मोतीदाम

कहैं ब्रह्माजीत सुबैन हुलास। सुनौ सब फौज चँदेल निवास॥ सुनौ उच वानिय ऊदल आल्ह। सबै चलौ शूर छत्री ध्रम चाल॥ बुलाइय केशवदास चँदेल। करौ अरिसों

अब फौंज अमेंल ॥ लियो रायसिंह सुगौर बुलाय । सज्यो संग लोधिय ईश्वर राय॥ बुलायव भूपति मल्हन पूर। बुलायव बैस नरबद सुर ॥ मिल्यो अहुँआन सुरूव गहीर । दिये दिसवाइय भरिय भीर ॥ बुलाय बखान पठान चँदेल । मिल्यो शत्रुसाल सुमल्हन मेल ॥ सकत्तिय सिंह सुमोह मरद्द । लिये जगते ससुस्याम सरद्द ॥ सज्यो परमानँद पूरण राय । दई दिश दक्खिन और बताय ॥ भये हरिबल्ल सु ऊदल आप । लियो सँग जाल्हन भाट प्रताप ॥ लिहो चक्रपान बघेल सुशूर । पलं गहलोत भुजा भरि पूर ॥ जगन्निक दाहिमा डाहर दीन । इतै सरदार हरौल सुकीन ॥ बिचैं ब्रह्माजीत कुमार सुशूर । दल शिरमौर सु आल्हनपूर ॥ अमान सुराय पमार परम । चलै शिर धरि सो छत्रि धरम्म ॥ सबै दल जोरि हजार पचास । धरेशिर धर्म करै हिय हास ॥ २०६ ॥

चौपाई

दश हजार बाईं दिशि दीनी । आठ हजार रौलसों कीनी ॥
द्वादश सहस दाहिनी तोलह ।बीसहजारबीचमें गोलह॥२०७॥

दोहा—सहस बीसके गोलमें, ब्रह्माजित अरु आह ॥
आठ सहस सेना तबै, हंकारी तत्काल ॥ २०८ ॥

छन्द पद्धरी

ललकारि आल्ह सेना सुपूर । सब भये शूर आगे हजूर ॥ ललकार शब्द किलकार कीन । अब अप्पुयुद्धरण भारलीन ॥ कंगल सुअंग शिर टोप लोइ । सामन्त उद्द आगे सुहोइ ॥ हज्जार आठ असवार संग । दौरे सुगोल करिकै उतंग ॥ बारह हजार दक्षिण दिशान । दौरे सुहाथ लै बीर बान ॥ ह्वै गई एक सेना मिलाय । हज्जार बीर हरि बल सुभाय ॥ उत पांच सहससेना हरौल । सिरदार आठ सुन्दर सुडौल ॥ नरनाह कन्ह पुंडीरचंद । गोइंदराय गहलौत दंद ॥ पज्जूनजैतभौंहाँ चंदेल । कनकेशबीर

पम्मार पेल ॥ तोबर पमार हाड़ा हमीर। संझिभराय हाहुली हीर ॥ इतने हरौल सिरदार कीन। लै तेग सुभट हय छांड़ि दीन ॥ ऊदनि सुसंग सरदार इत्त। सकतेस सोमवंशी सुमित्त॥ दाहिमा शूर भोपति पास। जाल्हन्न राय जंगं हुलाश ॥ अम्मान राय परिहार सोइ। बीरं बलिष्ठं नरसिंह लोइ ॥ प्रोहित्त परमानंद सुचाल। भूनग भदौरिया छत्रसाल ॥ तोंबर पहार भुज धरा रुद्ध। अचलेश अजय उमँगे सुयुद्ध ॥ नव लेश आल्हा रन मन उमंग। कूदे सु एक ही पार जंग ॥ इतने सु कूदि धरि युद्ध लाज। हज्जार बीर ठाकुर समाज ॥ उतरे सु शूर दसहूँ निशान। अपअप्पइष्टवरकरतपान ॥ २०९ ॥

दोहा—चाहुँआन कन्हर प्रबल, उद्दल सुभट प्रताप।
युद्ध करनको सामुहे, भये बीर वर लाप ॥ २१० ॥

छन्द त्रोटक

तजिकै हय उद्दल कन्ह लरं। गहिके किरबान सुढाल करं ॥
उमँगे चहुँआन चँदेलदलं। अप अप्प सुसेन कराय हलं ॥
गज उद्दल सौक हरोल कियं। गज सौकइतै उत पेलि दियं ॥
अतिसुन्दर पीलनपंक्ति लगी। भर भादवजानि घटा उमंगी ॥
उत उज्जल दंत लसंत सधैं। बगुला घनमें जनु पंक्ति बंधैं ॥
अति लाल बिशाल ध्वजारमकी। तड़ितामनौ बद्दलमें चमकी ॥
हसती शत दोइ हरौल दियं। तिन ऊपर कन्ह सकोप कियं ॥
गहि दंत उपारत मन्तवली। मनु मालिनि तोरति फूलकली ॥
हसती शंत हो जमाति भली। तहं शोणितकी सरिता जो चलीं ॥
पटके गहि शुंड गयंद करं। हनुमंत गिरावत पानि गिरं ॥
बिरच्यो वर कान्ह अमान बली। हगदेखिचँदेलकि फौज हली ॥
पिलियो उत उद्दल तेज कियं। सब सेन समाज सु एकजियं ॥
पुनि बाग लई दल ऊपरयं। चहुंआन बनाफर भूपरयं ॥ २११ ॥

दोहा—लरत सूरसन्मुख जहां, धरत धर्म शिर भार ॥
परत टूटि धरनी तऊ, करत मारुई मार ॥ १२२ ॥

छन्द मोतीदाम

गहैं किरवान सुज्वानन हत्थ । परे धर ऊपर शीश समत्थ ॥
करक्खि कमान करक्कर छुट्टि । खरक्कत बान सनाहनि फुट्टि ॥
गनंगन जुत्थ पलप्पल धाय । घनग्घन घायल होत पराय ॥
नरंनर लोह सुलोहुन पूर । नरंचर टुट्टय सीसय चूर ॥
छलब्बल खेलत मेलत मार । जरंत जुवान झिलैं दल मार ॥
झलक्कत तेज झलाझल झेल । करैं दल शूर दुहुं दिशि पेल ॥
डरड्डर कायर कोपत देखि । रुणंकय रुण्ड खनंकय पेखि ॥
ढरक्कत मुण्ड निरंखत नैन । करक्खत तीर परक्खत बैन ॥
थिरक्कतिसेन मुरक्कति नाहिं । दरब्बर दौरि परे दलपाहिं ॥
परंपर फुट्टत पापर पूर । फरप्फर फैलत फंफठ तूर ॥
खरक्खर खात रुपै दलदोइ । हरीहर नाम उचारत सोइ ॥
दिले इत संजमराय सहाय । उतै गहलौन दलप्पति राय ॥
पिल्यो मुख आममरद्दनमेल । तजीकिरबान लिये करसेल ॥
लगायव संजमकं हिरसार । रह्यो सधि सूर भयो लगिपार ॥
दइ दलपत्तिकै शीशमें तेग । सदाशिव गोह लियो शिरवेग ॥
लख्यो तब भोपतिकीनिहरीस । दई उन दौरिकै संजम शीश ॥
भ्रम्यौ शतबार सुमूरछमानि । चल्यो नरसिंह सहाइक तानि ॥
दई नरसिंह गुरज्ज सु शीश । पर्योगिरि भोपति सो धरनीश ॥
चले चक्रपानि इते नरसिंह । मिले दोउ बीच परीं मनबिंह ॥
बलब्बल होइ लरे मल सार । गिरे दोउ संग भई भरमार ॥
निकसि जमद्धर चक्रयपानि । दई नरसिंहके हीकमें आनि ॥
पियो नरसिंह सुखंजर आंत । मरे चक्रपानि उबेरेहिदांत ।२१३॥

दोहा—चक्रपानि मारियुद्ध तजि, अहुटि फौज परिमाल ॥
तबै आल्ह बानी कही, ब्रह्मजीतसों हाल ॥ २१४ ॥

छप्पै

मरन धार मंगालिय विर ब्रह्माजित सुआइब । भजे नृपति परिमाल देखि दल धर्म लजाइब ॥ कुट्टि कुटम पंगको कबंध लक्खन जुरि जंगह । तिल तिल तन कटि गयो मरन छांड़ो नहिं अंगह ॥ तालहन पठान बिन शीश रुपि अतुल पराक्रम कबँध किय । भाजत सैन जीवत महि उह माहिं दुख सालंत हिय ॥ २१९ ॥

छंद पद्धरी

परिमाल नंद ललकारि आय । विरचियो कुँवर मंगलमनाय ॥
ललकारि सेन सब एक कीन । आल्हन्न शीशपर भार दीन ॥
ऊदल्ल सारु दिय संग शूर । फिरि चले युद्धको ह्वै हजूर ॥
सकतेस सोमबंशी जुवान । बकसी सुदेवक्रन सजि समान ॥
बर गहरवार सत्रसाल शूर । डोंगर सुदलन देवा हजूर ॥
तोमर अमान रान्योरराय । सिकवार शूरके सब सुधार ॥
बडबंत गोड जद्दव सुझील । सुरखी वसंत सुन्दर सुशील ॥
जाल्हन्न भाट अति तेज तानि । कायस्थ कर्मचन्दहि बखानि ॥
बनियाँ सुभार मलहन सरद्द । ऊदल्ल संग एते मरद्द ॥
हज्जार षोडश असवार दीन । गजराज दोयसै मद मलीन ॥
पंचास तोप धरि हेम अंच । गोला सुखाति मन पंच पंच ॥
हज्जार पंच दिय वान भूर । ऊदनि संग सजि चले शूर ॥
हत कन्ह चंदपुण्डीर जेत । कनकेश शूर उत्तम सुचेत ॥
भौंहा चँदेल पपिहार पीप । अतिताइ गोपि सो अरि समीप ॥
संझि माराय धरि धीर युद्ध । गूजर अनेक मन किये शुद्ध ॥
लक्खन पमार हाड़ा हमीर । सजि चले शूर सामंत धीर ॥
जहुँ आन टोंकचाटा सुसज्जि । लक्खन पमारनौब बज्जि ॥
तोमर पमार भुज धरा रुद्ध । अचलेश अजय उमँगे सुयुद्ध ॥

पज्जून मलय सीपिना पूत। कोपंत जानु रघुनाथ दूत॥
लै हाथ अस्त्र शस्त्र कराल। फेकंत ज्वानराना विशाल॥२१६॥

दोहा--पांच सहस पृथीराजके, हरिबल कन्ह सुमार॥
उतै बनाफर सैन जुरि, ऊदल बीस हजार॥२१७॥
दोऊ वीर रिसायकै, अस्त्र लिये करमाहिं॥
बाग उठाइ सँगा गहे, चले महातन त्राहि॥२१८॥

छन्द हनूफाल

बजरंग बीर उमंग। चल साजिकै बहु जंग॥ उत कन्ह हैवर डारि। आये सुबीर हँकारि॥ दश सहस हैवर लोइ। उतरैं सु हैवर सोइ॥ दस सहस हैवर पुट्ठि। जिन तोषवानन छुट्टि॥ हय छांड़ि तीनि हजार॥ चहुँआन कान्हर लार। असवार दोय सहंस। रहे पुट्ठिठ राखय हंस॥ दिशि पिले पेले ताय। झेले सुकुन्ह सुभाय॥ कढ़ि दंतमतनि पानि। थलिवली केदल तान॥ गहि शुंड फेरत गाहि। हनुवन्त गिरवर वाहि॥ भुज तुण्ड पटकत तानि। हनुवन्त दुति जिहि जानि॥ हय पकरि बाहत फेरि। अस वार यूथन हेरि॥ अगहन्त पीलन कोपि। भानियो कन्हर जोपि॥ परदल सुजल मुख मूथ। जिमि लंक बन्धत यूथ॥ मुरकी सुफौज चंदेल। बल देखि कन्हर मेल॥ मारै सुपील मतंग। धर परे परवत अंग॥ २१९॥

छप्पै

कन्ह कोपि चहुँआन हने हाथी मतवारे। काढ़ि दंत बढ़ि बाहु डोरि डंकूरसे डारे॥ हैं बरहत्य समूह डाहि दल दयो सुसेनह। भजी फौज चंदेल देखि सामंत सुनैनह॥ मुरकियो फौज ऊदल लखी भयो बनाफर कोटि रन। सयलोट करि दुर्जन चमू में भेंटत सामंत घन॥ २२०॥

छन्द मोतीदाम

मिलि लाखन फौज बनाफर बीर। चल्यो सनमुक्ख मरन्न सुधीर ॥ करी परदक्षिण आल्हन काज। लिये सब सामंत संग समाज ॥ चल्यो सोमवंश सुसत्तिय धीर। पिल्यो नरदेव करन्न गहीर ॥ पिल्यो दल डोंगर देव दुआर। पिल्यो सु अमान ह्वै तोमर तार ॥ पिल्यो राय रह्ळ रट्यो रमरद्द। पिल्यो छत्रसाल सुबांधि जरद्द ॥ पिल्यो सिक्रवार सुरज्जन सिंह। पिल्यो दल केशव गोड सुघिंह ॥ पिल्यो दल दुर्जन जद्दव जोर। सुरक्खिय वीर वसन्त अमोर ॥ पिल्यो दल जाल्हन भाट हुलाश। पिल्यो क्रमचन्द सुकायथ पास ॥ पिल्यो भर मल्हन बैश बरिष्ठ। इते पिलि ऊदनि सँग सरिष्ठ ॥ इते हय छंडित ऊदनि सत्थ। उतै हय छंडिय कन्ह समत्थ ॥ भुजब्बस आयुध सायुध नाहिं। डगंमग कायर त्रासहि पाहि ॥ करक्खि कमान लई कर सेनि। मरक्किय कुंडलि कीजिये मेनि ॥ चलावन सेल ढिठात पगेत। मनो अहि बांबिय होत मगेत चलावत हैं बढ़ि दंत दुबाह। करै बर प्राण सुउब्बट राह ॥ बहैं गड़कर्ण सुलागत हीक। मानौ अहि मत्तिय जीय सुलीक ॥ बहैं बहुतैं सरनावक नेह। बरक्खय बूँद सुअंतर मेह ॥ दई कर डारि कमान जुतैन। गहैं कर सेल लड़ैं दोउ सेन ॥ करैं दुहुँ ओर अन्यो अनमार। दुहूँ घट होत हैं पंजर पार ॥ लगावत तोवर जौभर जोर। बहैं रुधिर छीछि दुहूँ दल ओर ॥ लगे उर आय सकत्तिय शूर। मनौ विषयासिय लागि करूर ॥ अन्यो अनि सेलन घग्गर मार। तबै दुहूँ ओर गही तलवार ॥ लगे वरकंध सबंध बुलाय। मनो जमराज जनेउ बताय ॥ लगै शिर ऊपर कट्टय टोप। मनो किय गंग सरस्वति लोप ॥ बहै किरवान सुकंधनि झांक।

रुपै रण रुंड करैं शिर हाक ॥ शिव शूरनको शिर नेत ।
हँकारत राहु बधब्बिय केत ॥ तजी किरवान लई जम डाढ़ ।
लगावत हक्क करी बल गाढ़ ॥ बखत्तर पार करै भुज जोर ।
मनो घन बेधि उठी रजकोर ॥ लगावन खंजर पंजर पार ।
किधौं किथ कालिका दंत निवार ॥ चलावत संकर फेरि जु
मानं । छुवावत अंग निहंग कृपानं ॥ चलाय गुरज्ज सु पीलनि
शीश । मनो गिरि फोरि पुरंदर रीस ॥ लगाय भुशुंडनि
सासनि ताम । मनो दधि फोरिय ग्वालिनि स्याम ॥ लगाइब
केहरिके नख पेट । बखत्तर पार भयैं चरपेट ॥ लगाइब रंजक
बंदनि दाम । किधौं कढ़ि पुच्छ सुनागिनि नाम ॥ इही विधि
उद्दल कन्ह लरंत । महा उर क्षत्रिय धर्म धरंत ॥ बड़ौ करि
युद्ध बनाफरराय । गये धुकि शूर अनेक लराय ॥ ठठक्किय
सैन उतै चहुँआन । मिले दोउ बीर परग्घट आन ॥ २२१ ॥
दोहा-दौर्‍यौ संझिमराय रण, ऊदल ऊपर आय ॥
सकति सोमवंशी मरद, झेल्यो बीच रिसाय ॥ २२२ ॥

छन्द भुजंगी

पिल्यो संझिमाराय उद्दल्लि कानी । धरैं खंग हत्थं सुमत्थं
गुमानी ॥ लख्यो सक्कते राय संझिमुराजं । लियौ बीचही
आय युद्धं समाजं ॥ दुहूँ बीर गरजे बजामन्त बाहं । दुहूँशूर
मरणं सुमंड्यो उमाहं ॥ कटं धाटिखंगा उमंगा चलावैं । कस्यो
धर्म शीशं निकट्टं मिलावैं ॥ गटंगट्ट जुग्गिन्न लोहू गटक्कैं ।
घटक्कैं बिहूसो धरामें पटक्कैं ॥ नटं जैमिनाचंत वारं दुधारं ।
चटक्कैं तुरी छांड़ि ह्वै जाति पारं ॥ छलब्बल्ल शूरं समारं
सजोरं । जरीजं जरैं ज्वान अम्मान तोरं ॥ झटक्कं कितेकं
कितै एक ज्वानं । नटक्कैं किते बीर खैचैं कमानं ॥ टटं
शूआय केतेके रं हकारैं । ठठक्के जहां जंग कायरं लारैं ॥

डडंकत्त बाजत डौंरू दमामें । ढढंकंत डाढं धरैं लेग मामें ॥
नरं आय केते लड़ैं चूरचूरं । तताथेइ नाचन्त साचङ्ग हूरं ॥
थहर थहर कापन्त कायर केते । हलमें लरैं धायके शूर जेते ॥
धरैं सेल हत्थं करैं युद्ध भारे । नरं नेह छांड़े भये नेह न्यारे ॥
परैं शूर बीरं धरा देह कट्टैं । फिरैं नाहिं दोऊ फतेस्वामि रट्टैं ॥
बली बीर केते गहैं सुण्डि पीलं । फिरावैं पकरि खैंचि मारंत डीलं ॥
भभक्कत्त खप्पर करं माँह लीये । मरैं शूर जुग्गिनि मुखं श्रोण पीये॥
जुरे आय दोऊ दलं दौरि बीचं । रटैं राम रामं करैं रुधिर कीचं ॥
लरैं राउ राजं धरैं शीश धर्मं । बरैं अप्छराजं गछाँडे अधर्मं ॥
इतै शूर चहुँआन संझिम्य रायं । उतै उद्दबीरं बनाफर सुभायं ॥
बरं सोमवंशी अगारी अमानो । लख्यो संझिमानेह कैसो रिसानो॥
लियो सेल हत्थं दियो जाय ज्वानं । इतै बीर सकतेसदीनी कृपानं॥
लग्यो संझिमा सेलहीकं सतापं। रूप्यो जाय धरनी परचो देह कापं॥
लगी तेग संझिम्मके अंग भारी । गई अंगसंगा परचो भूमिधारी ॥
परचो अंत सैजं सकत्ती लखायो । तहां गहरवारं छताको पिआयो॥
इतै चन्द्रमुंडीर नैनं लखायो । तबै कोपिकरि बीर चन्दं सुधायो॥
इतै चन्दमुंडीर देवी पुजाई । तजै शंकरं अङ्ग किलकारि आई ॥
लखी सत्रुसालं विशालं वरिष्ठं । चल्यो पीर परिहार मीरं गरिष्ठं ॥
पिल्यो देवकरणं करैं जोर छत्ता । जपै मन्त्र सुःखं भयो क्रोधमत्ता॥
इतै देवकरणं छमा गहरवारं । उतै चन्द्रपुंडीर पीपो पहारं ॥ इतै दोय परिमालके सूर ठाये । तिनी ऊपरं चन्द्रपुंडीर आये॥ हयंपीठि परिहार पाछे सहायं । लिये आय दोऊ किये चाय चायं ॥ लई कोपिकरि सत्रुसालं कमानं । धरचो बान शूरं दई खैचितानं ॥
लग्यो पीय परिहारके तीर आई । भयो वारपारं परे मूरछाई ॥
परचो पीप परिहार खेतं अचेतं । उठचो संझिमाराय पायो सुचेतं ॥ उठचो संझिमाराय कैकरण धायो । सुसंझिम्ममें आय

खरगं चलायो ॥ लगी शीश तेगं शिरं पार होई । दुहूं हाथ फार्कं कहै बीर सोई ॥ कमानं छता खैंचि शीशं विधायो । दुहूँ फार भेदी सनम्मुख धायो ॥ २२३ ॥

दोहा—देवकरन दई दौरिके, संझिम शीश कृपान ।
लटकि फाँक द्वै ह्वै गई, धायो चन्द अमान ॥२२४॥
दुहू हाथ फाँक गही, दियो तीर करि कूत ॥
जुरचो शीश धायो लरन, भयो फेरि साबूत ॥२२५॥

छन्द पद्धरी

संझिमाराय हनि सोमवंश । रोकिये धाइ इत्तङ्ग तंग ॥
सकतेस दई किरवान घाय । परियौ सुधरनि संझिमाराय ॥
धायो सु चन्द पुण्डीर पीप । आयो सुसाजि चन्देल दीप ॥
जहँ सत्तुसाल आये सुसंग । सब शूर कोपि करि करि उमंग ॥
कंमान पकरि सत्तुसाल शूर । दीनो सुपीप कही करूर ॥
लाग्यो सुतीर धर फूटि लोइ । परियो सुधरनि परिहार सोइ ॥
तासमय उठचो संझिम नरेश । मिटि गई मूर्छा सर्ब तेस ॥
दौरचो सुदेव ऊनगहैं रीश । दीन्हीं सुतेग संझिमा शीश ॥
कटि गयो शीश दै फार होय । गहि लीन्ह चन्द दुहुँ हत्थ सोय॥
लै तीर वेधि फारं जुवान । भयो शीश फेरि साबूत ज्वान ॥
फिरि परचो दलमें रिसाय । लै तेग हाथ दइ करन धाय ॥
कटि टोप मुंडधर कमर सार । पाकर सुजीन हैवर उतार ॥
गिरि परे धरा द्वै भाग होइ । लखि सत्तुसाल आड़ौ जु सोइ ॥
कम्मान खैंचि सत्तुसाल सीर । दीन्हो सुकन्हके जाय तीर ॥
उत चन्द आय मुखमेल कीन । सत्तुसाल शीशमें गुरज दीन ॥
परियो सु टूटि रन गहरवार । फिरि भयो आय आंड़ौ अवार॥
रान्यो ररायले सांगि संग । दीनी सुचन्द पुंडीर अंग ॥
हीक अपार नीकं लगाय । गिरि परे चन्द धरनी धराय ॥

तब लख्यो कन्हने चन्दहाल। दीन्हों सुजायमुदगलविशाल॥
लगि शीश खीलखील कराय। इतपरे खेत रान्यो रराय॥२२६॥

चौपाई

परि संकतेश सोमवंशी रन। गहरवार राठौर परेतन॥
डोंगरसोंदे वारन कट्टिव। सामँत शूर सामुहे दट्टिव॥
चन्दपुँडीर गिरे मुरछाइय। अरुपरिहार पीपगिरि ठाइय॥
संझिमराय फते सिर बुट्टिव। वीरवीरतनसेरसफुट्टिव॥२२७॥

दोहा--इतै कन्ह लजिआइयो, उत ऊदनि सजि आय॥
आपु आपु नृप जे छई, मंगल मरन सुभाय॥२२८॥

छन्द त्रोटक

इत कन्हर निंडुर जैन दले। कनकं बड़गुज्जर सँग चले॥
लखि भौंह चँदेल पजूनबली। इतने सँग सामँत रङ्ग रली॥
लखि ऊदनि जोध सलंसुखयं। सँग तोमर वान वली रूखयं॥
कमधुज्ज सुराय सला पिलियं। सिक्रवार सुसज्जनसोमिलियं॥
बड़बंड सु केशव गौड़पिले। जहँ जद्दव राव उमंग चले॥
मुरके बर बीर वसन्त बने। सँग जाल्हन भाट समातरने॥
बकसी जहँ कायथं कर्मचदं। उमँग्यों बनिया भर मल्हददं॥
पिलियो तहँ ऊदनिपायनिसों। भरझेलि बनाफर चायनसों॥
मुख अंगपचासक तोपकरी। ठहराय जँजीरन शोर भरी॥
अरु पाँच हजार सुज्वान सजे। अपने अपने कर लेत गजे॥
लाल करिय गोल सुसेनिदलं। जिकरे सु जँजीरन सोरमलं॥
अब बान सुज्वान दई चिनगी। दल सामँत ऊदर दौं सिलगी॥
तब तोपन जामिगि दै जुदई। चहुँआन दलं बहु भै जु भई॥
अरराहट भौ अति सोरसह्यो। उलका दिस अंबरछाय रह्यो॥
लगिबान अनेकन ज्वान मरे। तहँ तोपनिगोल अनेक मरे॥
धुकिकै धर संझिमराय गिरे। रन पांचहजार तहां जिकरे॥

हसती परे तीस सबै रनमें । कितने डर कायर ही मनमें ॥
फिरिके सोइ उद्दल बाग लई । सँग बीस हजार सुभार तई ॥
बसवंड़ करक्खिया खंड तनं । खँडखँड प्रचंड गयंद करं ॥
बिचरे दल पित्थलितेज तरा । सब भारसुऊदल केलिलरा ॥
चहुँआन हलौर अनीसुरकी । लखि संझिमराय गिरे धरकी ॥
जहँ चन्दपुँडीर रु पीप मरे । मुरझाय सुलक्खन धरंनिधरे ॥
तब कन्हर कोप कियो रनमें । मुरकाय सुसेन दई गनमें ॥
करमान लई हय छाँडि दियो । सतमुक्ख सुकन्हरकोप कियो ॥
इत बीर वसन्त सुकर्म चदं । उमँग्यों बनिया भरमल्ह ददं ॥
मिलि डोंगर देव नरेशबली । सँग जाल्हन भाट प्रतापझली ॥
परिमाल सुने नृप गासिबलं । चहुंआन सबै दलतासि हलं ॥
सुर भोग लहो इह उद्द कही । मृतलोकके भोग तजौ सबही ॥

छप्पै

डिगी फौज पृथीराज तोप बाननकी मारी । परयो सो संझिम राय चन्द पुण्डीर सुधारी ॥ मर्‍योपीप परिहार परेंगुज्जरन सोई । परि तीस गयन्द सहस हैबर कटि लोई ॥ रजपूत सहस डेढ़हु परे फौज विचरि पाछे हुइय । चहुँआन हत्थ हार्‍यो हुमकि संकि बीर दारुण दइय ॥ २३० ॥

चौपाई

बिछुरी फौज लखी चहूँआनह । पेलिव हाथी आगे कान्हह ॥
कन्हरजै तहँ हुलियो वीरह । नरसिंह राम मलयसी धीरह ॥

छन्द त्रोटक

नृपहाथिय पिय्य लिये लिवरं । सब सेनि सकेलिय एक करं ॥
कयमास स कन्ह पजून मिले । जूरिकै सब राय हमीर चले ॥
जहँ खिच्चिय देव प्रसङ्गनरं । बिझराय सुधाराम धीर वरं ॥
जह खेत सुपूरन सल्ल चले । भर मलहन ऊपर भार मिले ॥

नृप ऊदनि ऊपर कोप कियं । इतने उमरायन संग दियं ॥
इत देखि बनाफर शूर सथं । संग डोंगर देव प्रसंग माथं ॥
क्रमबीर बसन्त रु जाल्हनयं । सिक्रवार सुरज्जन माल नयं ॥
जहँ भोज बनाफर भारभलं । बखता अजवावर कोपिदलं ॥
मद्दुकंभ मिले भर माल तये । इतने मिलि ढ्ढक संग भये ॥
उत कह्न्ह चलाइय कोपिकियं । इत ऊदलि बीर अपार दियं ॥
बिफरे चहुँआन बनाफरयं । धरि हत्थनि लोह बलो बलयं ॥
चहुँआन दबाय हरौल लियं । उत ऊदनि बीर समाज कियं ॥
पिलियो कछवाह पजून बली । डरुमानि चँदेलकी फौज चली ॥
पटकैं गहि हैनर भूपरयं । मसकंत गयंदनके बलयं ॥
कहुँ हक्कैं धक्कहिं शूर मुखं । कहुँ मारत सायक लाय रुखं ॥
कहु सेल चलावत बाहु बरं । धर टूटि बखत्तर फूटि उरं ॥
सिक्रवार सुरज्जन आय हतै । बिफरे कछवाह पजून जिते ॥
सिक्रवार चलाइय तेगवरं । उर लागि पजूनके पट्टि धरं ॥
सँधिराय पजूनने कोप कियं । करवान सुरज्जन कंध दियं ॥
गिरियं सिर टूटि धरन्नि परे । ततकाल वरंगणि आय बरे ॥
भ्रम दाय पजून गिरे धरनी । फिरि आइय गैंडरसी मरनी ॥
तिहिऊपर आयके जाम अरचो । कटिमें तरकस्सनि लायसरचो ॥
लइ खैंचि कमान सुज्वाननरं । दिय बानसुकान्हरलागि धरं ॥
फिरि तेग लई कर कोप कियं । रपटाय सुजैतके शीश दियं ॥
लगिटोपकटचोशिर आय लगी । सँभरचोफिरिजैत अमानतगी ॥
किय ऊपर डोंगरने जबहीं । सजिजामपै कोपकियो तबहीं ॥
धुकिके दइ डोंगरसी पगमें । धर घूमिके जाम गिरे मगमें ॥
फिरि चेतिकै तेग दई सिरमें । पुनि डोंगर देव बलं बिरमें ॥
शिरडोंगर टूटि कबंध नच्यो । शिवमालमें शीशसुहालसच्यो ॥
बकसी क्रमचंद सु आय गयो । खग धारण बीच दुधार लयो ॥

नरसिंह इतै मकमेल कियो । क्रमचंद दुधार सुजाय दियो ॥
लखि कन्ह भ्रम्यो नरसिंहहयं । रिसकै क्रमचंद सुखैंचिलयं ॥
गहि पाय सुधीर पटक्किबलं । धर चून भयो शिर टूटि परं ॥
लखिसाहिसुधीर पटक्किबलं । पिलियो सुतहाँ पृथिराजदलं ॥
नरसिंह सुसाहको देखि चखं । हय दाबि सु आय प्रहारलखं ॥
नरसिंह लई गुरजे करमें । इत साहसु माँगि लई बरमें ॥
कर सांगिलै साह चलाय दई । नरसिंह लगी उर आय सई ॥
धुकिमूरछ खाय नृसिंह परयो । तिहि ऊपर पूरन मल्ल अरयो ॥
लई तंग दई शिरमांह तबै । घरजाय परयो शिर टूटि जबै ॥
तब देखि सुरज्जन आय अरयो । तब पूरन मल्लतेजाय लरयो ॥
दइ तेग सुरज्जन शीश हथं । भइ पार धरा शिर टूटिमथं ॥
लजि कन्हर आय गुरज्ज दई । लगि शीश सुरज्जनमाहिं सही ॥
भये टूक अनेक पर्यो धरनी । तबही लखि फौज सबै करनी ॥
फिरि ऊदलकान्हकोयुद्ध भयो । सु सुनौ कविचंद बनाय कह्यो ॥

दोहा-जाल्हन भाट निराट लखि, मरन सु नियरो आय ॥
सुनियो संत जसराजके, स्वर्ग भोग मन लाय ॥२३३॥
उतै कन्ह सजि आइयो, इत ऊदनि सजि आय ॥
चहुँआन चँदेलके, लड़े शूर सब धाय ॥२३४॥

छन्द भुजंगी

मिले ऊदलो कन्ह दोऊ अभग । विरच्चे सु जोधादुहूँ स्वामि संग ॥ जपैं इष्ट मुक्खं उचारंत सोई । भवानी धरैं ध्यान धामंत दोई ॥ उचारंत मंत्रं उचारंत धाये । विचारंत दोऊ सनंमुक्ख धाये ॥ मिलि दृष्टिसों दृष्टि बागी उचारी । अहो कन्ह धीरमँडयो युद्ध भारी ॥ दलं पात माहीं सबै आपु जीते । अबै युद्ध कीजै सरस उद्दहीते ॥ घने ध्रोस पट्टी सु आँखैं बँधाई । अबै ऊदलैसों

पऱ्यो काम आई ॥ लरे शूर केते नते आपजंगं। हने वापुर जाय लै शूर संगं ॥ पऱ्यो युद्ध मोसों अबै त्यार हूजै । भरोस न औरै लरौ जंग जूझै ॥ तबै कन्ह बोल्यो महारोष होई। सुनौ नंद जसराजके बात सोई ॥ इहां गौड़ नाहीं गढ़ा मारि जानौ । अबै कन्ह चहुँ आनसो युद्ध ठानौ ॥ हने लोग घायल बिचारे सदाही । पऱ्यो शूर क्षत्रीनते काम नाहीं ॥ सुनी शूर बानी तबै उद्द धायो इतै कन्ह बीनं रनरोष पायो ॥ दुहूँ ओरते बीर विरचे अमानैं । किये अंग राग लस प्रीतिवानैं ॥ चलावंत बीरं सकत्ती कटारी । लगै वीर छाती परै फूटि न्यारी चलंत बीर दुहूँ ओर बांके । परैं फूटि धरनी दुहूँ सेन धांके ॥ चलावंत सेलं दुहूँ हाथ जोरैं सनाहं सुफूटत फूटंत घोरैं । चलं तेग वैगं सुशूरं हकारैं मानौ पात्र चक्रं कुलालं उतारैं ॥ चलावंत फरसा शिरं फार होई । मानो बाटिये फारि तरबूज साईं लगे शीश गुरजं परै खील ह्वैकै मनों कृष्ण मटुकी दही डारि कैकै ॥ लये मुगदरं भीरु भारी सुशीशं । लटक्कैं अनेकं खटक्कैं सुदीशं लगैं जामदाढं सनाहं सफूटैं ॥ वयं अंत लै काल जैपाल खूटैं लगा मैं तहाँ केहरी लक्ख सारैं वरं कंगलं अङ्गजंगं सफारैं ॥ इसी भांति कन्हं लड़ैं उद्द दोऊ । कबक्कैं अटक्कैं दुहू कोप होऊ ॥ इतै कान्हकी भारि कयमास आयो । वरं टोक चाटा शिरं शूर ठायो ॥ लख्यो जाल्हनं चाट कयमास दोई । भयो आय आड़ौ महाराज सोई ॥ इतै टोक चाटा मुकं मेल कीनो । बली जल्हनं तानिके बीच लीनो दई तेग दोऊ दुहूं वार कीनो लगी सङ्ग दोऊनके अंग कीनो ॥ लगी जल्हनं हाथकी तेग चाही पऱ्यो शीश धरनी सुचाटा नहाही वरटोक चाटा शिररुंड वाही । लगी जाल्हनके गिऱ्यो भूमिमाहीं ॥ तहीं जाय कयमास सेलं चलायो । बली

जाल्हनं खेत धरनी मिलायो ॥ पऱ्यो जाल्हनं खेत उदल्लि धायो तुरंगं करैं त्यार ललकारि आयो उभं शुंभ हयने धरे मुंड पीलं । कमरते लई तेग उद्दं असीलं ॥ दई कन्हके कंध बंध खुलायो । अछेतं गयेते भयो मूरछायो ॥ करो म्यान तंगं लई वीर बांकैं । तबै कन्ह चेत्यो लख्यो उद्दधाके ॥ नहीं तेग लीनी गुरज्जं न हत्थं । पकरि उद्दको हाथही लच्छयत्थं ॥ लड़े मल्ल जैसे दुहूँ पीठ पीलं । हटै नाहिं दोऊ दुहूँ ओरडीलं लखे फौज दोऊ सकै जाय को है । चन्द ऐसे महायुद्ध होहै ॥ भये लत्यपत्थं गिरे पील पेते । भये लोटपोटं दुहूं बीर होते ॥ तरे उद्द ऊपर सकन्हं बलिष्ट । तबै युद्ध भारी भयो खेत रिष्टं ॥ तहाँ चन्द बोल्यो चहूँ आन डीलं । लगायो सुतेगं करौ काह ढीलं ॥ तबे कन्ह चैत्यौ सुनी भाट बानी । गयोपक्ष कयमास आस प्रमानी ॥ बली दूसरो बीर कयमास आयो । उरं उद्दके आय सैलं लगायो ॥ गदी तेग कन्हं शिरं बार कीनो । पऱ्यो उद्दलं टूटि धरनी नवीनी ॥ रुप्यो रुण्ड धरनी शिरं हांक मारे । भयो सेर उद्दल्लि बैठ्यो हँकारे ॥ तबै उद्दलं रुण्ड धायो हँकारे। बली तेग कयमासके कध झारे ॥ पऱ्यो मूरछा दाहिमा भूमि आयो । कट्यो टोप मुंडं धारा मूरछायो ॥ पऱ्यो कन्ह दलमें बनाफर हँकारी । किते शूर मारे परे सो अगारी ॥ किते रुण्डकीये लियेकाटि मुण्डं । हने पील केते किये शुण्ड डण्डं ॥ किते डारि दीने धरनिये तरंगं । बड़ी मारु मारी करी उद्द जंगं ॥

१ यहां ऐसा जान पड़ता है कि ऊदनिने कान्ह देवको पछाड़ दिया और छाती पर चढ़ बैठा। कान्हको मारना ही चाहता था कि चंदभाटने कयमाससे कहा कि धोखा देकर ऊदनिको मारो और कान्हको बचाओ तब कयमासने धोखा देकर ऊदनिके ऊपर सेलका आघात किया जब ऊदनि कयमासकी ओर चला तब कान्ह ने उठकर तेग लेकर ऊदनिका शिर धोखा देकर काट डाला । इस प्रकार धोखेसे ऊदनि वीर मारा गया परंतु चंद भाटको तो कान्ह की तारीफ करनी थी इस कारण ऊदनिको नीचे कान्हको ऊपर लिखा है ।

भयो कन्हदलमें हाहाकार भारी। परे शूर जितमें भजै फौज सारी॥ नचै रुंड तेगं लिये हाथ न्यारी। इस भांति उद्दं करी जंग रारी॥ करी म्यान तेगं अवेगं सभाई। गिरचो शूर धरनी भयो मूर्च्छाई॥ गईं अप्छरा ले तहां सूरलोकं। भयो शब्द जैजै दुहूँ फौज सोकं॥ २३५॥

दोहा--उद्दलिको नाच्यो कबँध, पर्‌यो शीश धर शूर॥
हनी फौज पृथीराजकी, एक हजार हुजूर॥ २३६॥

चौपाई

पहले ऊदल कन्ह धुकायो। पाछे कन्ह उठचोरिसलायो॥
लरो शूर दोऊ मलसारह। भये मूरछा दोऊ भारह॥
फिरचहुँआन चेतकिय चंदह। तब कयमास आयढिग बंदह॥
सेल साधि ऊदलके मारिव। ऊदल खैंचि दई तलवारिव॥
भयो रुण्ड खेल्यौ धरनी सह। दई तेग कन्हरके शीशह॥
फेरि दई कयमास सुकंदह। भये मूरछा दोऊ दंदह॥
फिरिऊदनिदलमाहिं हकारिव। आगे परे सबै सो मारिव॥
पहर द्वेक कीन्हो बहुयुद्धह। पाछे भयो मूरछा उद्दह॥२३७॥

दोहा-तीनिउं मिलिकै मारियो, नृप जसराजकुमार॥
मारे भट पृथीराजके, शिर विन एक हजार॥ २३८॥

छयप्य

सुनि ब्रह्मजीत सु बात काम उद्दलि रन आइब। द्वै बली सब टूटिसार सामंतन पाइब॥ सत्रसाल सकतेसपरेदरकरन अमानह। सुरजन डोंगर परे परे जाल्हन रन पानह॥ धर परे

---

१ ऊदनिको तीनों ने मिलकर मारा, जैसे महाभारतके युद्धमें अभिमन्यु कुमारको अनेक वीरोंने अधर्म युद्ध करके मारा था इसी प्रकार यहां ऊदनि भी अधर्मयुद्ध करके मारा गया। जैसे युद्ध करनेसे कौरव पराजित ये, इ सी प्रकार अधर्म युद्धसे अन्त में पृथीराजकी भी दुर्गति हुई ऊदनि आदि शूरोंने ही वीरगति पाई।

पिलंसे दोय सन दश हजार हैवर वहर । मुखवाहवाह अल्हन कही कन्ह कटक कीनो कहर ॥ २३९ ॥

चौपाई

ऊदल कटे बीर रन माहीं । क्षत्रीधर्म धन्यो शिरमाही ॥ ब्रह्मजीत बोले इह बानी । स्वर्गभोग भोगैसुखदानी ॥ २४० ॥

छन्द नाराच

किये कुमार हल्लयं । सबै यशूर मलयं ॥ हरौल पील कीनियं । अरिब्ब पुट्टि दीनियं ॥ स्वामीत्तिधर्मचीनियं । तमंकि बाग लीनियं ॥ बनाय बेस फौजयं । बिचारि आल्ह चोजयं ॥ मिले मरद्द मारिकै । अनेक दावँ धारिकै ॥ बंध्यो गरद्द गोलयं बिचौ कुमारि सोमयं ॥ चढ़यो सुआल्ह हाथियं । लिये सुभाट साथियं ॥ इतै चौहान चल्लियं । मरद्द मेल मिल्लयं ॥ सामंतशूर साथियं । हत्यार हाथ हाथयं ॥ कैमास कन्ह जैतयं । हमीरयुक्त नैतयं ॥ उतै सु आल्ह साजियं । लखै सुकामलाजियं ॥ चल्यो परिमालनंदयं ॥ मनौ द्वितीय चन्दयं ॥ सुरग्ग भोग आइयं । खिलंत खंग ताइयं ॥ बुल्यो सुआल्ह बांचयं । सुनौ चहुंआन सांचयं ॥ धरंम युद्ध कीजिये । वचन्न ब्यास लीजिये बुलाय जोध जोधयं । करै हथ्यार शोधयं ॥ सुधर्म युद्धमंडिये । अधर्म युद्ध छंडिये ॥ सुजंत्र मंत्र कीजिये । प्रलोक जीति लीजिये ॥

दोहा--ऊदनि काम सु आइयो, दई खबरि प्रतिहार ।
अब सुधीर परिमालके, सब तेरे शिर भार ॥ २४२ ॥

छन्द भुजंगी

पऱ्यो ऊदलं खेत सो आल्ह जान्यो । कऱ्योक्रोध अंगारनं मरन ठान्यो ॥ लिये बान हत्थं बुल्यो बीरबानी । करैं पैज मनमें महासुक्ख मानी ॥ धरैं ईश मुंडं गरैं आज मेरो । उधारौं

अबै नोन चन्देल तेरो ॥ ऐसे बोलि आल्हन सबको सुनायो । धरैं स्वामि धर्म जो रन बीच आयो ॥ चलाये दुहू बीर बांधे गरिष्टं । चले साथ शूरं जपै सुक्ख इष्टं ॥ करैं खंड खण्डं भुसंडं पछारैं । परैं वीर जोधा करी कुम्भ फारैं ॥ भबकैं भुसंडं निसुंडे बरच्छों । किधौं नागिनी सिंह नागैं तिरच्छों ॥ सुदंडं घटा जानि गाजंत बाजं । बली बह्नु जोरं ततोरं समाजं ॥ गटा सेनि बंधी दुहूँ वीर धाये । मानौं मेघ दोऊ दिशाते घुमाये ॥ झमंके धावा आगि लग्गैं घमोरैं । मानौं फूटि संनाह फूटंत धोरैं ॥ मिले शूर शूरं अपूरं अखारे । किते एक जोधानके शीश फारे ॥ गहैं सुंडि दंती सुमंती चिकारैं । कढ़े तेग बेगं मनोरे बिकारैं ॥ इते कन्ह चहुँआन कयमास धाये । अखारे लरे ते पचारे मिलाये ॥ कहूँकै भुजा जोरि तोरंत पाटैं । किते एक जोधानके शीश काटैं ॥ किते डील गहि पीलको लै फिरामें । किते फूटि रुण्डं परैं सो सभामें ॥ कहूँ हैवरं पुच्छ गहि तानिबाहैं । कहूँ पाय प्यादे गहैं धरनिमाहैं ॥ कहूँ सांगि वाहैं कहूँ कीन रोरैं । कहूँ बाण छांडै कहूँ शर दौरैं ॥ कहूँ बीर गुरजं सिरं खैंचि मारै । कहूँ शूरबीरं शिरं तेग झारैं ॥ कहूँ परगला बीर बाहंत जोरैं । कहूँ काटते शीश शूरं सजोरैं ॥ कहूँ शंकरं लार बाहैं अमानैं । कहूँ पेल खेलं नव लै कमानैं ॥ कहूँ कंधबंधं सुबंधं खुलावैं । कहूँ किंगरा बिंदरी लै बजावैं ॥ कहूँ तेग संभारिकै खैंचि लेते । कहूँ खंजरं लै हियेमाहिं देते ॥ हूँ बीर बाहैं भुसुंडं निहारी । कहूँ डंकिनी संकिनी कूक भारी ॥ कहूँ भेष भीलन्नि भ्यानक्क गाजैं । कहूँ जोगिनी हाथ खप्पर बिराजैं ॥ कटारी किय अंग उर जात मानी । खुले द्वार मानौं अटारी सुवामी ॥ कहूँ खंजरं पिंजरं मारि फारै । कहूँ रंजकं मारि हीकै सुधारै ॥ कहूँ बीर कम्मान बानं चलावैं । परैं रुण्ड धरनी सुरुण्डं नचावैं ॥ कहूँ

शूर धरनी पर काम आवैं । वरं अप्छरा सूरलोक सिधावै ॥ भयं काम भारी भयो फोज फौजं । किते शूर धरनी परे टूट चौजं ॥ इसी भाँति कयमास कन्हं चलाई । घनी सेन चन्देल धरनी मिलाई ॥ भगी सेन देखी चखी अल्ह सोई । भये आय आंगे महारान सोई ॥ तवै कन्हसों बैन बोल्यो पतीजै । सबै सेनको दुःख क्यों बादि दीजै ॥ २४३ ॥

चौपाई

आल्हा भये सेन अँग ह्वरे । वचन कन्हसों बोलि गह्वरे ॥
सुन चहुँआन आपु रण कीजै । सबै सेनको क्यों दुःख दीजै ॥
आल्ह सकतिको मंत्र उपायव । सोई अर्जुनको ईश बतायव ॥
निद्राअस्त्र प्रयोग सुकीनो । ओघत सामँत शूर नबीनो ॥२४४॥

छन्द पद्धरी

उच्चरे मल्ह बानी निराट । सुनिये सुकन्ह कयमास पाट ॥
सबसे न काज दुख देहु काय । कीजिये युद्ध मोसंग आय ॥
जंवियौ मंत्र ताराधुभाय । कीन्हो सुध्यान उर मध्य आय ॥
हंकार कियो देवी बलिष्ट । किलकारि कीन हलकारि इष्ट ॥
निद्राप्रयोग कीनो सुबीर । आघन्त सर्व सामन्त धीर ॥
कयमास कन्ह पुण्डीरचन्द । ओघन्त सर्व सामन्त दन्त ॥
तौबर पहारसुसलंखसोई । भोंहा चँदेल नरसिंह लोई ॥ परिहार पीप हाड़ा हमीर । खींची सुडौंड धामर सुधीर ॥ खेताखगार अन्नेक फौज । छांडी सुजंग सामंत चौज ॥ औघं इते सामन्त सोइ । छांड़ि सुजग उन्मत होइ ॥ दौरै सुजोध चन्देल सेन । बलवन्त बीर निर्मोह तेन ॥ केतेक शीश टूटंत मार । केतेक अंगलगि होत फार ॥ केतेक चरण टूटंत जंग । केतेक शीश बिन लरत अंग ॥ केतेक शूर रण कटि हुलास । केतेक गये चहुँआन पास ॥ नरनाह कन्ह पुण्डीर सोइ । बली बीर

सुनरसिंह लोइ ॥ मारन्त अल्ह सजि सेन शूर । चलिये नरेश ऊपर जहूर ॥ अचरज्ज पाय पृथीराज देखि । वरदाय चन्द बोयो विसेखि ॥ सुनि चन्द बेन आयो सुतीर । उच्चरचो तबै पृथीराज वीर ॥ कीनो सुमन्त्र आल्हन अभंग । औघन्तशूर सब छांड़ि जंग ॥ उच्चरसो चंदसुनिये नरेश । कीन्हो प्रयोग आल्हन सुबेश ॥ तारा सुहस्त झोलौ सुपाय । दीनो सुमंत्र शंकर सहाय ॥ पांडव सुकीन कौरव न निद्ध । सो किया आल्ह तुम परम सिद्ध ॥ अवतार उही अब भयो आय । दीनो सुमंत्र गोरख बताय ॥ यह सुनी बात पृथीराज भूप । बोले सुचन्दसों दन्द गूप ॥ २४५ ॥

दोहा--पृथीराज पूछत बगदि, कब सु मिले ऋषिराय ॥
किहि प्रकार विद्या दई, किहि विधिमंत्र बताय ॥२४६॥

छप्पय

कहत चन्द वरदाय आल्ह अवतारसलम्भय । गयो शिकार इकबार रानि उद्यान भूलि गय ॥ गिरि ऊपर जहं गयो तहां गोरख ऋषि बैठव । कियो दरश तब आल्ह आल्ह गोरखचख देठव ॥ लगयो पाय जसराय सुहाथ जोरि बिनती करिय । मोहिं संग लेहु उपदेश करि तजी भवन सम्पति भरिय ॥२४७॥ तब गोरख मुख उचरि बरष सेवाकरिसारह । तबतारीसम खुली देहु जो मांगे बारह ॥ करैं बनाफर सेव रैन दिन एक चित्तकरि । हाथ पांयध्यायवन्त प्रात उठि धीर नीर भरि ॥ या विधि सुसेव कीनी प्रगट एक चित्त करि आल्हये । बीतो सु बरस तारी खुली बहुत गोरख भये ॥ २४८ ॥

चौपाई

तब गोरखमुख बोलिव बानी । अल्ह मांगि कछू मनमानी ॥
बरस एक लगि धायव मोको । जो मांगैसो देगो तोको ॥२४९॥

दोहा--अस्त्र शस्त्र सिखये सबै, कीन्ह अमर सुदेह ॥
डहल लगि गृहमें रहौ, पाछे जोग सुलेहु ॥२५०॥
सो ऊदनि जूझो अबै, गोरख आवतु होय ॥
आल्हा संग सिधारिहैं, वचन कह गये सोय ॥२५१॥
अब याते यह मंत्र है, और न करौ उपाय ॥
गोरख आवत होयगो, भलो बन्यो है दांय ॥२५२॥
चामुंडको कीजै बिदा, कदन करन चंदेल ॥
आततायको अग्र करि, करौ लरनको खेल ॥२५३॥
चंदवचन पृथीराज सुनि, लोचन भये विशाल ॥
बिदा करी चामुंडकी, पकरनको परिमाल ॥२५४॥
चलौ सहस रजपूत लै, चामुँडराय सहाय ॥
आततायको अग्र करि, कियो युद्ध मनभाय ॥२५५॥

छन्द त्रोटक

करिकोप तबै पृथीराज मने । अतताय भुअग्र किसे सजने ॥
मुख मन्त्र उचारत आपु नृपं । करिके उपयूथ निदेह द्रपं ॥
गिरजा हरशंकर ध्यान हियं । अतताय नरेश सुलोह लियं ॥
महाकालिय ध्यानधरचो जबही । अतताइ सिद्धिकरी तबही ॥
वरबीर अराधन चंद इयं । रबिको करि ध्यान समानहियं ॥
विफरे वर बीर पिलं बलमें । हथ लै तिरशूल चले गलमें ॥
मुख मन्त्र उचारत सौ हलमें । मन्त्र सिधि किये कलसों पलमें ॥
किलकारियकालिकाआगनकी । सुधिभूलिगई उठि जागनकी ॥
बिन शुंड बिहंड गयंद करैं । खड खंड प्रचंड नरेश हरैं ॥
लगि लोह शूपूरन हूरवरं । उमंगे सबशूर चन्देल धरं ॥
अगवानिय केशव आय गयो । रण मध्य कैमास उठाय लयो ॥
तबही अतताइ मेल कियं । वर केशवके तिरशूल दियं ॥
लटक्यो तन केशवभूमि पर्यो । ततकाल बरंगनि आय वर्यो ॥

तबहीं जगनिक्क प्रताप बली । कर तेग लई अमरेज तली ॥
जगनिक्कपै लायर कन्हरखं । किरमान सुदीयर कन्ह मुखं ॥
भरम्यो नरनाह धरन्नि पर्‍यो । तेहिऊपर दाहिमा आनिअर्‍यो॥
कयमास लगाइय तेग तनं । लगि शीश सही कबिराजभनं॥
जगनिक्क लयोकर सेलगन्यो । कयमास प्रकासही जायहन्यो॥
कयमास दई फिर तेगशिरं । भइ यार धरा शिर टूटिनिरं॥
धरनी धर दौरत शीश बिना । किरयान लये कर धार गना ॥
बिन शीशजगन्नियपीलहन्यो । भटशूरमहाचहुँआन गन्यो ॥
दोहा--जगनिक पर्‍यो सुशीशबिन, उठ्यो रुंड करि रोस ॥
पील हन्यो देख्यो नृपति, करी कीर जनुजोस ॥ २५७॥

छप्पै

रुपि जगनिक रनमाहिं हत्थ वाहे कर हत्थिय। हनी सेन हज्जार रुंड धायो समरत्थिय ॥ हलीफौजचहूँआनरुण्डखेल्यो बिन शीशह । मानिजोर पृथीराज पील मार्‍यो करि रोसह ॥ कीनो कहाव रनमाहिं बढ़ि लोहा लहरि बढ़ाव सुहर ! जंपियो चंदबानी बरनि भट्ट ठट्ट कीन्हो कहर ॥ २५८ ॥

दोहा—आततताय आल्हा ऊपर, हांकि चल्यो बलवान ॥
उतै बनाफर आयकै, बोल्यो बीच बिहान ॥ २५९ ॥

छन्द पद्धरी

विरच्यो सु आततायं बलिष्ट । उत आल्ह बीर मन धारि इष्ट ॥ ठारेजु शूर चंदेल फौज । इनमें सुदौर चहुंआन चौज ॥ छूटंत बान सननं सनात । तोपं बलिष्टं भननं भनात ॥ बिफरंत बीर धीरं हंकारि । उचरन्त दुहूँ दल मारि मारि ॥ बाहंतसेल हेलं समारि । लागंत अङ्गहीक सुफारि ॥ खैंचत कमान मारन्त तीर । लागं पार फूटन्त पीर ॥ बाजन्त तेज वेगं अनेग । टूटंत

मुण्ड रुण्ड बनेग ॥ मारंत ज्वान मुदगर फिराय। लागतं शीश चूरं कराय ॥ बाहंत गुग्ज गहि सँभरि शूर। कापंत देखि कातर सुकूर ॥ खञ्जर सुखैंचि हीकं लगाय। वरं प्रवेश सारं समाय ॥ फेकंति चक्रं अक्कं फिराय। ले जात शूर शीशं उड़ाय ॥ मारंत वीर बानैत बांक। लागंति अंगफिरंतिकांक ॥ बाहंत अंग जमघर जुवान। फाटंति हीकं लीकं प्रमान ॥ केते न हाथ नहिं सार भाय। फेकंत एकको एकधाय ॥ या भांति आततायं लरात। आल्हन बीर मारंसरात ॥ लै आत-ताय बीरत्रिशूल। दीन्हो सुआल्ह होके प्रसूल ॥ आल्हन्न खैंचि तेग लगाय। धुकि पऱ्यो धरनि शूरं समाय ॥ आल्हा अचेत उत भयो युद्ध। भयो विषम खेत भारी विरुद्ध ॥२६०॥

दोहा–भयो मूरछा आल्ह नृप, आततायके दन्द ॥
ताहि समय पृथीराजसों, बानी बोल्यो चंद ॥ २६१ ॥

चौपाई

आल्हा गिरौ मूरछा खाइय। दोऊ वीर गिरे मुरझाइय ॥
ब्रह्मजीतको वेगहि मारौ। नातर उठे आल्ह रन हारौ ॥२६२॥

दोहा--ब्रह्मजीतसों युद्ध करि, सँभरि राय संभार ॥
जो जगहे आल्हा नृपति, तौ हारौगे रारि ॥ २६३ ॥

छप्पय

पेल पील पृथीराज चल्यो चँदेल सनंमुँख। ईश मंत्र उच्चारि बीर वर धारि मंत्र रुख ॥ नृपति आपु हँकारिबान कंमान पान कीय। खैंचि राज करी रोस तीर चँदेल हीक दिय ॥ भेदंत तीर खेदंत हय फूटि अंग सननात गय। पाखर सुफूटि दय वर सहित औ तुरंग असवार भय ॥२६४॥ लग्यो तीर चँदेल धऱ्यो पृथीराज सनंमुख। लये बीर कर

सांगि आगि चख भरे बान दुख ॥ आन आन पृथीराज चाय खर्गन सों खेलह । करैं युद्ध पर युद्ध वीर सामन्तन ठेलह ॥ सुनि चाहुँआन पालं उतरि हय मँगाय असवार भय । आये सुबीर दुहुँ ओरते रास जोरि जोरि घमसाय हय ॥२६९॥

छन्द भुजंगी

चलेसो चँदेलंमुखं चाहुँआनं । प्रियामान जंगंउमंगं उठानं ॥
लई सांगि हत्थं हनाराजहीकं । भईपार अंगं भ्रम्यौशूरजीकं ॥
भ्रम्यौं कंगलं अंग जंगं धुकायो । अचेतं हयंते धरामूरछायो ॥
लख्यौ चन्दवरदायराजाधिराजं । गुरूमन्त्रकीन्हो विरुद्धं समाजं॥
जगी मूरछा चहुँआन जहाँहीं । गये रोसहै ब्रह्मजीतं तहांहीं ॥
लये बान कंमान हत्थं समत्थं । दयो खैंचितीर चँदेल सुमत्थं॥
लई खैंचि तेग शिवंवारिकीनी । परं उद्दलं खेतधरनी नवीनी ॥
भजीफौज चँदेलकीसर्वसत्थं । उठचोतासमयआल्हबीरंसमत्थं
भयो चेत आल्हाइतै आतताई । लियं खर्गहत्थं मिले बीच आई हनी आल्ह तेगं इतै अत्ततायं । गिर्‌यो वीर धुकिके सुधरनी धरायं । करी पेज आल्हा चल्यो राजमुखं । धरौ स्वामिधर्म हियं शूर सुक्खं ॥ पृथीराज धरनी अचेतं षरायं । अगारी कयंमास ठाढ़चो रिसायं ॥ इतै आल्ह धाये किये रोष सक्खं उतै दाहिमा तेग दीनी सुमुक्खं ॥ दई आल्हके घाय कन्धं खुलायो । दई आल्ह तेगं सुधरनी परायो ॥ कियो ध्यान गोरख सुविद्या पसारी । प्रयोगं रहे शूर सामन्त भारी ॥ गुरू चन्दवरदाय आल्हं धरायो । तुलायं सरा और हस्ती फिरायो ॥ बली आल्ह विद्या अनेकं उपायं । गुरूचन्द आगे सुजानं न पाई ॥ भई स्वर्गवानी अनन्दं उपाई ।

अंहो भट्ट गुरुराय जीतै न जाई ॥ इतेमें गुरू गोरखं आप आये अगारी करारं किये जानि पाये ॥ तबै गोरखं आल्हसों बैन भाखे । रही धर्म पै कर्म विद्या मिलाखे ॥ २६६ ॥

चौपाई

भये मूरछा सब बरदाई । गोरखकी वसुधा फैलाई ॥
गोरख कह्यो योगपथ लीजे । काया काजै अमर सुकीजै ॥
देह अमर कर वनको धाये । छोड़ा भोग योग मन लाये ॥
जगसो छोड़ि योग रँगमाहीं । सकलकामना मनते ठाहीं२६७॥

दोहा—आल्ह चले तजि समरको, छांड़ि भोगको वास ॥
गोरख संगी ह्वइ चले, किये निरञ्जन आस ॥२६८॥

छप्पै

लोह लागि चहुँ आन मरे धरनी मुरछाइय । गिद्धिनि बैठी आइ चोंच चाहत दृग लाइय ॥ देख्यो संझिमराय नृपति पंखनि दृग गच्छन । अपने तनको माँस काटि दीयो भषपच्छन ॥ उड़ि गई मांस लैगगनको चाहुँआन दृगछण्डि तब । धनिधन्य संझिमा रायको अन्त समय भ्रम लिज्जियब ॥ २६९ ॥

दोहा—गिद्धिनिको निजपल दियो, नृपके नैन बताय ॥
देह सहित वैकुण्ठको, पहुँचे सँझिम राय ॥२७०॥

छन्द पद्धरी

चामुण्ड जीति परिमाल लाय । सब लूट माल कागद बताय ।
चँदेल रायको लै मिलाय । उन पकरि बांह उरसों लगाय ॥

१—यहां चंदजीने अपनी प्रशंसा की है । राजा परिमालकी ओरके भट्ट गुरु मार डाले गये, उनके लिये आकाशवाणी नहीं हुई चन्दजीके लिये आकाशवाणी हुई कि 'अहो भट्ट गुरुराय ! जीते न जाई ।' सच्ची बात तो जान पड़ती है कि आल्हाने सबको परास्त किया तब वहां गोरखनाथजीने आकर पृथ्वीराजको सचेत कर समझाया और दिल्ली लौट जानेकी आज्ञा दी, अब पृथ्वीराज कूच कर गये तब आल्हाको साथ लेके वनको चले गये । चामुण्डराय तो आल्हाके हाथसे मारा गया था परिमालको पकड़नेके लिये भेजना कैसा ? इसी प्रकार आगेकी बातें भी चन्दकी सशंकित हैं ।

पंचास क्रोड रोकंत दाम । पंच क्रोड पांषान याम ॥ मुक्ता सुवास भूषन सजोर । पंचास क्रोडको और जोर ॥ अन्नेक वाजि अन्नेक माल । अन्नेक पील डीलं विशाल ॥ भूषण अनेक नग खचित लोल । अन्नेक वसन लीन्हे अमोल ॥ शत कोट दर्वी कहुँ नहिं सँभार । चाण्ड जाति दाहिमा सार ॥ अन्नेक लूटको माल सांटि । सब दियो राज सबको सुबांटि ॥ परिमाल राजको छांड़ि दीन । तुम रहो जाय कनवज कुलीन ॥ २७१ ॥

दोहा–कछवाहे पज्जूनको, राखि महोबे थान ॥
दंड छांड़ि परिमालको, कीन्हो नृपति पयान ॥२७२॥
चहुँआन दिल्ली नगर, कीन्हो नृपति प्रवेश ॥
घर घर मंगल गावहीं, आयो जीति नरेश ॥२७३॥
संझिमराय कुमारको, बोलि हुजूर नरेश ॥
हयगयमणिमाणिक बकसि, अधआसनअधदेश॥२७४॥
और शूरा सामन्त सब, घर इनाम पहुँचाय ॥
ह्वइ प्रसन्न बैठे तखत, सो वह सम्भरि राय ॥२७५॥
याकोसुनिकछु कीजिये, यथाशक्ति शुभदान ॥
कबहुँ हार न आवही, पांच पचास प्रमान ॥२७६॥
आल्हखण्ड पूरण भयो, कन्यो चंद कवि राय ॥
पढ़ै सुनै सीखै कहै, ताकों सुभट सहाय ॥२७७॥

इति श्रीकविचंदभाट विरचित आल्हखंड संपूर्ण

---

श्री :

# अथ परिशिष्ट भाग

★

## वीरवंशोत्पत्तिवर्णन

दोहा–वेङ्कटेश पग वन्दन, करहुँ प्रथम शिर नाय।
वीरवंश वर्णन करों, वीर छन्द में गाय ॥ १ ॥

सुमिरणकरिकै श्रीसारदको ❋ औ गणपतिके चरणमनाय।
निशिदिन ध्यावोगिरिजापतिको ❋ जिनके कंठ गरल लहराय ॥
बन्दौं चरणकमल श्रीपतिके ❋ जिनकी माया अपरंपार।
ब्रह्मा विष्णु रुद्र है करते ❋ उद्भव पालन औ संहार ॥
पवनपूत मैं तुमको गाओं ❋ तुम हौ बड़े बीर बलवान।
लाय सँजीवनमूरि वेगसों ❋ लछमनबकसदीन जिन प्रान ॥
गंगा माता तुमको गाओं ❋ तुम हौ कलियुगमाहिं अधार।
भागीरथके पुरिखन तार्‍यो ❋ औ सब तारिदियो संसार ॥
शहर बम्बईकी बंबाजू ❋ मनियादेव महोबे क्यार।
विंध्यवासिनी विंध्याचलकी ❋ निशिदिनकरहुदासपर प्यार ॥
गाओं काली कलकत्तेकी ❋ औ बकसरकी चण्डी माय।
वीर पँवाराके गैबेमा ❋ सो तुम कंठ बिराजौ आय ॥
कंठमें बैठो मेरे कंठेश्वर ❋ जिह्वामाहिं सरस्वति माय।
जो अक्षर मैं भूलौं माता ❋ सो करि कृपा देहु बतलाय ॥
छोड़ि माजरा अबसुमिरणको ❋ उतपति सुनौ शूरमन केरि।
जैसे जन्म बीर सब लीने ❋ क्रमसे कहौं निबेरि निबेरि ॥
कछुक दिवस कलियुगकेबीते ❋ शोभित नगर चँदेलीमाहिं।
चन्द्रवंशमें चन्द्रब्रह्म भे ❋ जिनकी धर्मध्वजा फहराहि ॥
ऐसा राजा तेजस्वी भा ❋ जिनकी कथा कही ना जाय।

जापै ह्वै प्रसन्न श्रीउडुपति ❋ पारसमणिको दियो थमाय ॥
राजा चन्द्रब्रह्मके यक सुत ❋ जाको वीरब्रह्म अस नाम ।
प्रगटत भयो वीररस पागे ❋ जाकी क्षत्री करत कलाम ॥
वीरब्रह्मसुत रूपचन्द्र भो ❋ रूपचन्द्र सुत भो ब्रजब्रह्म ।
ब्रजब्रह्माके एक पुत्र भो ❋ बन्दन बंदनके जगब्रह्म ॥
जग ब्रह्माके सत्यब्रह्म सुत ❋ सूरजब्रह्म सत्यसुत एक ।
सूर्यब्रह्मके मदन प्रगट भे ❋ मदन पुत्र भे कीरतिराव ॥
कीरतिसागर जिन खुदवायो ❋ जाको बल जानै संसार ।
तिनके बेटा परिमालक भे ❋ क्षत्री बीरबाँकुरा ज्वान ॥
चम्पावती सदृश चम्पाके ❋ कन्या परिमालिक कुल केरि ।
कनउज राजाके संग वाको ❋ विधिना ब्याह दियो बर हेरि ॥
तेहि कन्यासे दुइ सुत प्रगटे ❋ जयचँद रतीभानु सरदार ।
राजा रतीभानुसुत नाहर ❋ लाखनि बीर नकुल अवतार ॥
उत्पति गायो परिमालिककी ❋ चर्चा सुनौ और मन लाय ।
दस्सराज औ बच्छराजको ❋ सुनिथे चरित ज्वान हर्षाय ॥
थोरी चर्चा परिमालिकका ❋ ज्वानो बीचमाहि सुनि लेउ ।
नगर महोबेका राजा था ❋ जेहिका वासुदेव अस नावँ ॥
कोऊ मालवन्त अस भाषत ❋ जेहिके भये पुत्र दुइ बीर ।
यक भे माहिल दूसर भूपति ❋ जगनिक नाम बड़ो रणधीर ॥
मालवन्त राजाकी कन्या ❋ उपजीं पांच रूपगुणखान ।
मल्हना कमला अगमा दिवला ❋ तिलका ब्रह्मा नाम बखान ॥
तिन पांचौमें मल्हना रानी ❋ सुन्दरि भई चन्द्र अनुहार ।
जेहिकी शोभा निरखि देवपति ❋ मनमें सोचि मूरछा खायँ ॥
तेहि सुन्दरिकी पाय खबरिया ❋ नाहर परिमालिक सरदार ।
करी चढ़ाई नगर महोबे ❋ कीन्ह्यो युद्ध महाभयकार ॥
हार मानि नृप मालवन्त तब ❋ मल्हने ब्याह दियो करवाय ।
चारो बहिनिनका अब ज्वानो ❋ सुनिये ब्याह श्रवण मन लाय ॥

कमला ब्याही बौरी गढ़के ❋ राजा वीर शाहके संग ।
अगमाको रानी निज कीन्ही ❋ राज पृथीराज चौहान ॥
दिवला ब्याही दस्सराजसंग ❋ तिलका बच्छराजकी नारि ।
याविधिसब कन्या ब्याही गईं ❋ ज्यादा कौन करै विस्तार ॥
यहौ माजरा पाछे परिगा ❋ उतपति सुनौ बनफरन केरि ।
बड़े लड़ैया रण बाघा हैं ❋ जिनका यश छायो संसार ॥
नगर चँदेलीके राजाको ❋ मंत्री चिन्तामणि अस नाम ।
राजा चन्द्रब्रह्मको निशिदिन ❋ दै दै मंत्र सँवारत काम ॥
यहि जगमाहिं काल करियाते ❋ बिन काटे कोउ बचै न वीर ।
बड़े बड़े योद्धा धर्मधुरंधर ❋ सब हैं कालनागके कौर ॥
राजा चन्द्रब्रह्म बहुविधिसों ❋ कीन्ह्यो राज्य प्रजन सुख दीन ।
यक दिन कालकौर भे राजा ❋ मन्त्री ताते भयो मलीन ॥
त्यागि कुटुँब संपत्ति निजहूकी ❋ घरते निकरि गयो बनमाहिं ।
द्वादशवर्ष शम्भुको पूज्यो ❋ मन्त्री खान पान बिसराय ॥
भये प्रसन्न भूतभावन हर ❋ मांगु मांगु वर रहे सुनाय ।
ऐसी बाणी सुनि मन्त्रीवर ❋ मांग्यो पुत्र शूर रणधीर ॥
एवमस्तु कहि उत शिव चलिभे ❋ इत मंत्री चित भयो निहाल ।
कुछ दिन बीते चिंतामणिके ❋ यक सुत भयो वीर शशिपाल ॥
कृपाचन्द शशिपाल पुत्र यक ❋ औ मकरंद कृपासुत जान ।
बड़ो वीर अक्रूर शूररण ❋ मकरंदाको सुत बलवान ॥
टोडर भे अक्रूर शूर सुत ❋ टोडरके रहिमल एक पूत ।
रहिमलके सोरठ जायो है ❋ ताके सल्ह बल्ह दुइ वीर ॥
ते दोउ भाई योगी ह्वैकै ❋ श्रीगोरख ढिग पहुँचे जाय ।
कीन्ही सेवा श्रीगोरखकी ❋ योगाभ्यास सिखनेके हेतु ॥
योग सिखायो दोउ भैयनको ❋ योगीराज भये परसन्न ।
आज्ञा दीन्ही उन वीरनको ❋ वनमें करहु तपस्या जाय ॥
आयसु सुनिकै गुरु गोरखकी ❋ यक नदिया तट बैठे जाय ।

वही समैयाके औसरमें ❋ अचरज देखी नदिया तीर ।
सिंहके बच्चा औ गौवनके ❋ खेलैं यक सँग पीवैं नीर ॥
या विधि देखि सिंह बछराको ❋ मनमें सह्य बिचारन लाग ।
जो हम होते गऊ बालका ❋ क्रीडा करते याही संग ॥
यहै ध्यान बछौके आया ❋ बछरा भये न गौवन केर ।
जो हम होते गऊ बालका ❋ यासँग रहते हिलमिल नित्त ॥
ऐसे सोचि दोउ भैया तब ❋ प्राणायाम साधि भे मौन ।
बहुत उपाय किये तेहि औसर ❋ पै न तरे श्वास किये गौन ॥
जो कुछ विधिनाने लिखदीन्हा ❋ तेहिको कौन टरैया भाय ।
होनहार हिरदै बसि जावै ❋ जाते बुद्धि सकल नशिजाय ॥
अन्तकाल दोऊ का ह्वैगा ❋ या विधि वनमें साधत योग ।
सिंहबालका दोऊ बछेरा ❋ ते दोउ भये वही मनमाहिं ॥
तिनकी प्रीति कहां लौं वर्णौं ❋ निज भैयनको छांड़ै नाहिं ।
एकै संग खाँय औ पीवैं ❋ एकै संग करैं विश्राम ॥
बहुत काल बीतो जब या विधि ❋ क्रीडा करत सघन वनमाहिं ।
गऊबालकाको इक दिन कोउ ❋ बधिक पकरि लीन्हो है जाय ॥
फाँसि जँजीरनसे बछवाको ❋ मारचो बधिक ताहि तत्काल ।
प्राण निकरिगे तब बछराके ❋ जो रोबत था जार बिजार ॥
आरत नाद सुनी केहरिने ❋ पहुँचा तुरत कह्यो ललकार ।
अरे बधिक तोको अब मरिहौं ❋ काहे मारे भाय हमार ॥
इतना कहिकै चिता लगायो ❋ औ बधिकासे कह्यो सुनाय ।
यही चितामें मेरे भैयाको ❋ जल्दीसे अब देहु जलाय ॥
काटि जँजीरे दी बधिकाने ❋ औ धरि दियो अग्निके माहिं ।
या गति भैयाकी जब हो गई ❋ तब बधिकाको डारचो मार ॥
आपहु जाय चितामें कूदेउ ❋ भाई संग भयौ जरि छार ।
गिरजासहित शंभु तेहि वनमें ❋ निकसे जाय दयाके खान ॥
जरत चिता देखी गिरजाने ❋ पूछन लगी शंभुसे हाल ।

सिगरी कथा सुनाई शिवने ❋ गिरिजा विनय करन तब लागि।
दीनदयालु जिआओ इनको ❋ मोपै कृपा करहु अधिकाय॥
अमृतबूँद छिरको शिवजीने ❋ तिन दोउनको दियो जिआय।
दस्सराज औ बच्छराज अस ❋ शंकर नाम सुनाये गाय॥
बड़े वीर तुम ह्वैहौ जगमें ❋ तुम्हरो यश गावै संसार।
राजा परिमालिक ऐहैं जब ❋ तुमको लैजैहैं निज धाम॥
नैन पुतरिया करिकै रखिहैं ❋ बर सुनि लेहु हमारो सांच।
जबलगि तुमते भेंट न होवै ❋ तबलगि रहो यही वनमाहिं॥
इतनी कहिकै शंकर चलिभे ❋ दोउ वीरनको दै वरदान।
निर्भय विचरैं तेहि वनमाहीं ❋ बाघा दोऊ सिंह समान॥
वीर बनाफरकी यह उत्पति ❋ याविधि भई सुनौ सब ज्वान।
जैसे भेंट परिमालिकसे ❋ तैसे चर्चा करिहौं गान॥
एक समैयाके औसरमें ❋ राजा परिमालिक सरदार।
कुछ सेना निज सँगमें लैकै ❋ निकसे हवाखानके हेत॥
घूमत घूमत वनमें आये ❋ जहँ थे दोउ बीर बलवान।
गैलमाहिं दुउ भैंसा लड़ते ❋ देखे वहि वनमें परिमाल॥
हुक्म दे दियो सब सेनाको ❋ इन भैंसनको देउ हटाय।
इतना सुनतै सेना दौरी ❋ औ भैंसन ढिग पहुँची जाय॥
बहुत उपाय किये सब बीरन ❋ भैंसा हटैं न तिलभरि भूमि।
सब राजनको जीति बांकुरा ❋ परिमालिक त्यागे हथियार॥
अमर गुरूकी आज्ञा मानै ❋ सो ना गहै ढाल तलवार।
यहिते सेनाको ललकारो ❋ सबके निष्फल भये उपाय॥
वही समैयाके औसरमें ❋ रणबाघा तहँ पहुँचे धाय।
दस्सराज औ बच्छराज मिलि ❋ यक यक भैंसा दियो हटाय॥
वीर जानि दोऊसे तबहीं ❋ पूछन लगे रजापरिमाल।
कहां तुम्हारी रहना होवै ❋ केहिके सुत हौ दोऊ लाल॥
इतनी सुनिकै परिमालकको ❋ तिन सब दियो हाल बतलाय।

ना हम जानैं पिता मातुको ❋ औ ना जानैं अपन निवास ॥
साधू एक सुन्दरी तियसँग ❋ हम देखा यही बनमाहिं ।
दस्सराज औ बच्छराजतिन ❋ हमरो नाम धरो महराज ॥
एक बात औरौं कहिगे थे ❋ मिलिहैं तुम्है रजापरिमाल ।
सो तुमको लैजैहैं निजसँग ❋ हमरे वचन करो परमान ॥
तेहि दिनसे हम यह वनमाहीं ❋ बिचरैं सदा फूल फल खाय ।
इतनी बातैं सुनि परिमालिक ❋ मनमें बहुत भये परसन्न ॥
संग लिवाय दोउ बीरनको ❋ नगर महोबे पहुँचे आय ।
मलहना रानी तब पूछति भै ❋ केहिके हैं बालक महराज ॥
बोले परिमालिक मलहनासे ❋ सुनि लो रानी बात हमारि ।
ये दोउ बालक हमको दीन्हो ❋ साधू एक कृपाके सिंधु ॥
इनको रखिहौं निजभाई सम ❋ ये हैं बड़े बीर बलवान ।
इतना सुनिकै मलहना रानी ❋ मनमें बहुत भई परसन्न ॥
हिरदयमहिं लगाय दुहुँनको ❋ नितप्रति सेवा करै महान ।
जब दोउ वीर वीर रस पावे ❋ राजा तिनको कियो विवाह ॥
मलहनाकी छोटीबहिनिनसँग ❋ जिनका दिवला तिलका नाम ।
दस्सराजको दशहरपुरवा ❋ दैकैकोट झिझावटक्यार ॥
बच्छराजको सिरसागढ़ दै ❋ अपनो नेत्रपुतरिया कीन ।
परिमालिक दोउनको समुझत ❋ अपने पुत्रहुसे अधिकाय ॥
या विधि नगर महोबे बसिगे ❋ बनफर वीर बांकुरे ज्वान ।
ह्यांकी बातैं रही हियापै ❋ चरचा सुनो और मनलाय ॥
बहुत पांवरा है आल्हाको ❋ ज्यादा कौन करे बकवाद ।
गाओ गाथा पृथीराजकी ❋ क्षत्री वीरवंश चौहान ॥
पृथिराज जन्म सुनिलीजै ❋ ज्वानो तुमसन कहौं बखान ।
नगर हस्तिनापुर जाहिर है ❋ जाको यश छायो संसार ॥
राजा वीर अनगपाल इक ❋ पहले करत रहा रजधान ।
बड़े बड़े दान किये राजाने ❋ जाको यश छायो संसार ॥

तिहि राजाकी एक सुता थी ❀ जिनका इन्द्रकुँवरि असनाम ।
कोकिलबैनी औ मृगनैनी ❀ अंगअंग कोटिकाम छबिधाम॥
जिसका सुन्दर रूपनिरखिकै ❀ चँदा सकुचि रहे मनमाँहि ।
क्या गति वर्णौं तेहिकन्याकी ❀ शोभा कहत शेष सकुचाहि ॥
दिन दिन कला बढ़ै कन्याकी ❀ जैसे बढ़ै चन्दमाकेरि ।
एक दिना रनिवासके माहीं ❀ राजा गयो रानिके पास ॥
तहँ खेलत निज कन्या देखी ❀ राजा मनमें कियो विचार ।
सोरह वर्षकेरि कन्या है ❀ इसका करन चही अब ब्याह॥
निज रानीसे संमति लैके ❀ चिठिया एक लिखी तत्काल।
बेगि बुलाय कह्यो धामनसे ❀ लैजा पत्र शहर अजमेर ॥
तहँका राजा सोमदत्त है ❀ दीजो चिट्ठी ताहि थमाय ।
औ कहिदीजौ इंद्रकुँवरिके ❀ ब्याहनयो आवैं तत्काल ॥
इतना सुनिकै धामन चलिभौ ❀ पहुँचो जाय शहर अजमेर ।
सूधे राजमहलमें घुसिगो ❀ जहँ दरबार चुहाननक्यार ॥
करी बंदगी सोमदत्तकी ❀ औ मन्त्रीको दई सुनाय॥
कह्यो संदेश अनंगपालको ❀ कासिदहाथ बांधिरहि जाय ॥
राजा सोमदत्त पढ़ि चिठिया ❀ औ मन्त्रीको दई सुनाय ।
लिखिकै उत्तर दै कासिदको ❀ राजा बहुत दई बकसीस ॥
बिदा कियो कासिदको तबहीं ❀ कासिद चलत न लागीबार ।
लौटिकै कासिद दिल्ली आयो ❀ औ दै दियो पत्र तत्काल ॥
होन लगी सामग्री तबहीं ❀ शोभित चौहट हाट बजार ।
ध्वजा पताका सुबरन कलशा ❀ दीपक बरै सबनके द्वार ॥
लगे फुहारा है हौजनमें ❀ औ सड़कनमें उड़ै गुलाब ।
लगी दुकानै सब चीजनकी ❀ दिल्ली इंद्रलोक अनुहार ॥
भई तयारी या विधि हियना ❀ जेहिको शोभा कही न जाय ।
राजा सोमदत्तपढ़ि चिठिया ❀ औ मन्त्रीसे कही बुझाय ॥
सब फौजनको जल्दी साजो ❀ दिल्ली शहर जानके हेत ।

हुक्म दे दियो जब राजाने ❋ फौजैं तुरत भईं तैयार ।
हर्षके बाजे बाजन लागे ❋ मानो मेघ रहे घहराय ॥
सजें सूँड़िया है बहु विधिसे ❋ जिनके पड़ी सुनहरी झूल ।
घोड़ा रथ म्याना सजिगे सब ❋ इतके एक बड़े छबिखान ॥
बहुविधिसे सिगरो नहिं गाओं ❋ ज्वानो बड़ो पँवारो होय ।
याविधि साजि बरात बेगिसों ❋ दिल्ली शहर पहूँचे आय ॥
वीर अनंगपाल राजा तब ❋ कीन्ह्यो बहु प्रकार सन्मान ।
शोभित जनवासोंमें राजा ❋ सबके डेरा दिये उतारि ॥
भई समैया जब विवाहकी ❋ पंडितको झट लियो बुलाय ।
होन लगी भांवरी दुहुँनकी ❋ सखियां गावैं मङ्गलाचार ॥
याविधि इंद्रकुँवरि ब्याहीगे ❋ राजा सोमदत्तके साथ ।
इक लख हाथी दुइ लख घोड़ा ❋ दश हजार रथ सुंदर साजि ॥
द्रव्य असंख्य भरायो छकड़न ❋ जेहिके भार धरणि अकुलाय ।
दास रु दासी दश हजार दियो ❋ सुन्दर अलंकार पहिराय ॥
या विधि दायज दीन्ह्यो राजा ❋ वीर अनंगपाल सरदार ।
डोला सजिगो इंद्रकुँवरिको ❋ रानी तामें भई सवार ॥
कूच नगारा बाजन लागे ❋ सब सजि गयो फौजके ज्वान ।
कूदि बछेरामें बैठो झट ❋ राजा सोमदत्त चौहान ॥
रामहि राम सबनिको करिके ❋ औ डोला आगे करवाय ।
कूच बरात कियो दिल्लीसे ❋ पहुँची आय शहर अजमेर ॥
घर-घर मंगल गावैं सखियां ❋ तोता लेत रामके नाम ।
राजा सोमदत्त निशिवासर ❋ रानी इन्द्रकुँवरिके सँग ॥
भोगविलाश करै महलनमें ❋ ज्वानी नई दुहुँनके अंग ।
बड़ो पँवारो को अब गावै ❋ ज्यादा कौन करै बकवाद ॥
जैसे जन्म लीन पृथ्वीपति ❋ सो सब हाल सुनो मन लाय ।
कुछ दिन बीते सोमदत्तकी ❋ रानी इंद्रकुँवरि छबिधाम ॥
भई गर्भिणी महलनमाहीं ❋ जिसका तेज रहो है छाय ।

लगो महीना जब सावनका ❋ सखियां गावैं राग मलार ॥
माता इंद्रकुँवरिकी तबहीं ❋ बोली निज पीतम ढिग जाय ।
सब सखियां मिलि झूला झूलैं ❋ कन्या मेरी परी ससुराल ॥
बेगि बुलावो मेरि कन्याको ❋ पीतम नेक न लाओ बार ।
वीर अनंगपाल रानीके ❋ सुनिकै ऐसे कोमल बैन ॥
पर्व श्रावणीकी लखि राजा ❋ निज कन्याको लियो बुलाय ।
तीन मासका गर्भ रहा था ❋ रानी इंद्रकुँवरि के पेट ॥
देखि गर्भिणी तब कन्याको ❋ राजा मनमें भयो प्रसन्न ।
चंदन पंडितको बुलवायो ❋ सिगरो हाल दियो बतलाय ॥
कहौ गर्भके लक्षण पंडित ❋ शुभ औ अशुभ समस्त विचार ।
इतनी सुनिकै चंदन पंडित ❋ बोले करिकै गर्भविचार ॥
ह्वैहै राजा याके इक सुत ❋ बाघा बड़ो लड़ैया बीर ।
सब राजनको जीति एक यहु ❋ ह्वैहै पृथ्वीको सरदार ॥
लंबी भुजा चंद्रमुख सुन्दर ❋ शूरनको ह्वैहै शिरताज ।
नरदेही अस नाम होयगो ❋ ताके बलको नहीं प्रमाण ॥
एक बात औरौ सुनि लीजै ❋ राजा तुमसे कहौं विचारि ।
शहर हस्तिनापुरते तुम्हरे ❋ सकल वंशको देइ निकारि ॥
दिल्लीपति अपने बनि जाई ❋ निर्भय करै राज्य बलवान ।
जितनी बातैं हैं ये राजा ❋ सांची जानि करौ परमान ॥
चंदन पंडितते यह सुनिकै ❋ राजा परो मूरछा खाय ।
बड़ो कुऔसर अब आयो है ❋ एकौ इसका नहीं उपाय ॥
बेगि बुलायो कुटुँबजननको ❋ औ सब हाल दियो बतलाय ।
भैया कहौ यत्न क्या करिये ❋ जाते बनै आपनो काज ॥
इतना सुनिकै बोले कुटुँबी ❋ अय महाराज गरीब निवाज ।
एक यत्न तुमको बतलावैं ❋ सो अब करौ बेगि मन लाय ॥
कन्याको हनि डारैं हम सब ❋ जो तुम्हरे मन आवै बात ।
जायकै कन्यासे यों कहिये ❋ कन्या तेरे गर्भके हेत ॥

सब बिदुषोंसे पूछा हमने ❋ सो वे कहैं बड़ो इक भेद ।
इंद्रवतीके अस सुत होगा ❋ बाघा तेजस्वी बलवान ॥
कारण इक जो घरमें रहिहै ❋ यहिका गर्भपतन हो जाय ।
तीरथ दर्शनको जो भेजो ❋ तौ कल्याण सकल हो जाय ॥
ऐसी बात महलमें जाकै ❋ राजा कन्यै देउ सुनाय ।
तो सब कारज अपने बनिहैं ❋ और उपाय कछू है नायँ ॥
इतनी बात सुनिकुटुँबिनकी ❋ राजा गये महलके बाच ।
इंद्रवतीको बेगि बुलायो ❋ औ सब कही गर्भकी बात ॥
हे पुत्री जो तै घर रहि है ❋ तौ तव गर्भ नष्ट हो जाय ।
याते तीरथ दर्शन करियो ❋ सारी सेना संग लिवाय ॥
पिता वचन सुनि इंद्रवती तब ❋ डोलामाहिं भई असवार ।
सेना चतुरंगिणि सँग लैकै ❋ तीरथ दर्शनके हित जात ॥
घरते निकरि चली दूरक कछु ❋ सबने गही सघनवन राह ।
जायकै पहुँचे वहि जंगलमें ❋ जहँ नित सिंहबाघ डकरायँ ॥
खैंचि पालकीसे कन्याको ❋ सबने दियो कुआंमें डार ।
लौटिकै आये सब दिल्लीमें ❋ औ राजासे कहे हवाल ॥
अंधकूपमें डारि इन्द्रवति ❋ हम सब लौटे हैं नरनाह ।
माता पिता नहीं काहूके ❋ सब हैं स्वारथ केरे मित्त ॥
द्रव्य पियारि सबनको लागै ❋ ज्वानो गुनियो अपने चित्त ।

कुंडलिया

पैसेके हैं मातु पितु, पैसेके हैं भ्रात ।
बिन पैसे या जगतमें, कोउ न पूंछत बात ॥
कोउ न पूँछत बात द्रव्य बिन क्रूर बखाने ।
होवे पैसा पास ताहि बड़ शूरहु मानें ॥
कह कवि पन्नालाल चिताको मुर्दा जैसे ।
त्यागत हैं सब लोग जाहि ढिग होत न पैसे ॥ १ ॥
स्वारथके साथी सबै, हैं याही जगमाहिं ।

तातै भजिये रामको, कलिमल सकल नशाहिं ॥
कलिमल सकल नशाहिं, समुझिये मनके माहीं ।
गृह अरु धन परिवार कोउ सँग जैहैं नाहीं ॥
कह कवि पन्नालाल एक सँगी परमारथ ।
भजिये राम कृपालु साधिये अपनो स्वारथ ॥२॥

अंधकूपके भीतर परिकै ❋ रानी रोवै जार बिजार ।
या गति ह्वैगै इन्द्रकुँवारिकी ❋ बिपदा कछू कही ना जाय ॥
दैव योगसे वहि वनमाहीं ❋ अश्वत्थामा निकसे जाय ।
आरतनाद ऋषीश्वर सुनिकै ❋ पहुँचे कुँवनापर तत्काल ॥
वेगि निकारि लियो रानीको ❋ पूंछन लगे मातु पितु नाम ।
हे पुत्री अब मोहिं बताओ ❋ कहँपर अहै तिहारो धाम ॥
इतना सुनिकै ऋषीराजसों ❋ रानी कहन लगी करजोर ।
हौं महाराज अनंगपालकी ❋ कन्या इन्द्रवती मम नाम ॥
सोमदत्त मेरे स्वामी हैं ❋ जिनका राज सहर अजमेर ।
इतनी सुनिकै अश्वत्थामा ❋ फिर कन्यासे कह्यो बुझाय ॥
तोको कहो पिता घर भेजौं ❋ कहुँ पहुंचाय देउं अजमेर ।
इंद्रकुंवरिफिरि बोलन लागी ❋ सुनिये दीनबंधु भगवान ॥
मेरे माता पिता आपै हो ❋ मोको राखौ कन्या जान ।
तब अश्वत्थामा संग लैकै ❋ राखे जाय कुटी निजमाहि ॥
इन्द्रवती तहं रहने लागी ❋ जहं ऋषिराज करी है छाँह ।
सम्वत ग्यारासै बत्तिस औ ❋ माघमास उजियारा पाख ॥
जीव नखत तेरस भृगुदिन औ ❋ दुपहर अभिजियत प्रबलमुहूर्त ।
त्रिविध बयारिबहन लागी हैं ❋ शुभग्रह उदै भये भरपूर ॥
वही समैयाके औसरमें ❋ इन्द्रकुंवरि जन्म्यो यक पूत ।
दुर्योधन अवतार कहै सब ❋ जो भो बड़ौ लड़ैया शूर ॥
अश्वत्थामा जात कर्म करि ❋ औ पृथीराज नाम धरिदीन ।
बड़े प्यारसे पालन लागे ❋ अपनी दुहितासुत समकीन ॥

जबै दुलरुवा सोमदत्तका ❋ भा है पांच वर्षका वीर ।
शरविद्यामें निपुन कियो तब ❋ श्री अश्वत्थामा रणधीर ॥
जैसे मिले पिता अपनेसे ❋ राजा पृथीराज चौहान ।
कहौं माजरा सोइ अब ज्वानो ❋ सुनिये हर्षसहित दे कान ॥
यक दिन राजा सोमदत्तजी ❋ वनमें खेलन गये शिकार ।
दैवयोगसे ऋषि आश्रममें ❋ पहुँचे जाय सेनके साथ ॥
आवत देखे सोमदत्तको ❋ तब ऋषि लेन चले अगवान ।
कुशल पूँछिकै सब राजासे ❋ पूँछन लगे रहनको थान ॥
सोमदत्त तब बोलन लागे ❋ सुनिये ऋषीराज महराज ।
नाम हमारो सोमदत्त है ❋ औ मेरी राज शहर अजमेर ॥
शहर हस्तिनापुरका राजा ❋ ताको सुता इन्द्रवतिनाम ।
मृगनयनीसोइतिरिया हमरी ❋ तेहि विन ब्याकुल फिरौं उदास ॥
पर्व श्रावणीमें बुलवायो ❋ वाको पिता सुनो महाराज ।
निजसेनाको संग पठैके ❋ वनमें दुष्ट दिया मरवाय ॥
तेहितेबिनतिरियामैंनिशदिन ❋ वनमें फिरौं छोड़ि सब काम ।
जैसे जलबिन मीन मरति है ❋ तैसे दसा भई महराज ॥
इतनी सुनिकै अश्वत्थामा ❋ राजासे सब कह्यो बुझाय ।
तुम्हरी नारि तुम्है मिलि जैहै ❋ सोच न करो नेकमन माहिं ॥
पृथीराज औ इन्द्रकुवरिको ❋ तब ऋषि अपने निकट बुलाय ।
कही हकीकत सब राजासे ❋ औ दौनोंको दियो गहाय ॥
ह्वै प्ररसन्न ऋषीवर बोले ❋ राजा लेहु पुत्र औ नारि ।
तुम्हारा पुत्र शूर बड़ होई ❋ यहिका यश गावै संसार ॥
तिरिया पुत्र सङ्ग लै राजा ❋ निज पुरको गवन्यो तत्काल ।
रहन लगे अजमेर शहरमें ❋ या विधि पृथीराज चौहान ॥
बादशाह पश्चिमका कोऊ ❋ दिल्ली शहर लेनके हेत ।
बीर अनङ्गपालपै चढ़िकै ❋ डंका दियो युद्धके हेत ॥
तब तौ राजा ब्याकुल ह्वैगा ❋ औ मंत्रिनसे करै विचार ।

लड़ने जैहै हम शत्रुनसे ❋ को दिल्ली की करी सँभार ॥
इतनी सुनिकै मंत्री बोले ❋ सुनिये दीन बँधु भगवान ।
नाती अपनेको बुलवावो ❋ जो हैं इन्द्रकुँवरिका लाल ॥
बड़ो लड़ैया रणबाघा है ❋ सो सब करी नगर रखवार ।
सुनिकै बातैं सब मंत्रिनकी ❋ लिखि परवाना दियौ पठाय ॥
बेगि बुलायो पृथीराजको ❋ बीर अनंगपाल सरदार ।
सौंपि हस्तिनापुर नातीको ❋ औ गद्दी पर दियो बिठाय ॥
ताँबा तवा मँगाय बेगिसो ❋ औ शर्तैं लिख दिये बनाय ।
विन आज्ञा लै पृथीराजके ❋ दिल्ली कोउ न जाय मझाय ॥
इतनी शर्तैं लिख नातीको ❋ राजा चलो चढ़न मैदान ।
संवत् ग्यारह सै अड़तालिस ❋ भौ यह हाल कह्योकरिगान ॥
वही दिनासे दिल्ली लीन्हो ❋ राजा पृथ्विराज चौहान ।
अपने भाई औ मित्रनको ❋ दिल्लीमाहिं बसायो आय ॥
यहि विधि पृथ्वी दिल्ली पाई ❋ ज्वानो तुमसे कह्यो सुनाय ।
और माजरा अब गावत हौं ❋ ज्यादा कौन करै बकबाद ॥
इन्द्रदत्त सुत चौंड़ा ब्राह्मण ❋ बकसर क्यार बसैया वीर ।
पूजि चंडिकाको बहुविधिसे ❋ बाघा भावों बड़ो रणधीर ॥
पहुँच्यो दिल्लीमें तब नाहर ❋ जहँ थे पृथीराज चौहान ।
करी खबरिया निजआवनकी ❋ यह हरकारा दियो पठाय ॥
जाय सिपाही पृथ्वीपतिसे ❋ चामुण्डाका कह्यो हवाल ।
हुक्म दैदियो राजा तबहीं ❋ लाओ बेगि हमारे पास ॥
इतना सुनि हरकारा आयो ❋ औ चौंड़ाको गयो लिवाय ।
जायकै चौंड़ा देखन लागो ❋ भस्माभूत लगा दर्बार ॥
आशीर्वाद दियो राजाको ❋ औ मसदनपर बैठा जाय ।
कुशल पूछिकै चामुण्डासे ❋ राजा पृथ्वीपाल सरदार ॥
सुन्दर खान पान दै पाछे ❋ पूछा आवनका शब हाल ।
कही हकीकति सब चौंड़ाने ❋ अपने आवनका सब हाल ॥

सुनिकै बातैं यह चौंड़ाकी ❀ राजा हुक्म दियो फर्माय ॥
साजौ मंदिर एक अनोखा ❀ जामें बसै चौंड़िया ज्वान ।
हुक्मके कहते मंदिर बनिगा ❀ मानो इन्द्रभवन छबिखान ॥
कह्यो पिथौरा तब चौंड़ासे ❀ चौंड़ा सुनो हमारी बात ।
सुन्दर भवनमाहिं अब रहिये ❀ अपनी तलब लेव करवाय ॥
हुक्म पायकै तब चौंड़ाने ❀ मंदिर माहिं बसा बलवान ।
नित दर्बार करै पृथ्वीका ❀ अपने बलका करै बखान ॥
कुछ दिन बीते सब सेनाका ❀ मालिक किया पिथौराराय ।
याविधि चौंड़ा बसि दिल्लीमें ❀ कीन्हे काज पिथौरा केर ॥
बड़ा माजरा अब को गावै ❀ ज्वानो सब जानत हौ हाल ।
वीर चौंड़िया समनहिं कोइभा ❀ जाहिर रही जासु तलवार ॥
यहौ माजरा पाछे पड़िगा ❀ अब आगेको सुनो हवाल ।
उत्पति गावों अब आल्हाकी ❀ जेहिका यश छाया संसार ॥
दशहरपुरवाका महाराजा ❀ बागा दस्सराज अस नाम ।
देश देश जिसका यश छाया ❀ ऐसा देशराज बलवान ॥
तेहि राजाकी दिवलारानी ❀ जेहिकी शोभा कही न जाय ।
ज्येष्ठसुदीदशमी दिन दुपहर ❀ औ संवत् ग्यारहसौ साठ ॥
एक पुत्र भा तेहिके सुन्दर ❀ नाहर लग्न रही बलवान ।
वही समैयाके औसरमें ❀ राजा परिमालिक सरदार ॥
पंडित चिन्तामणिहिबुलाया ❀ औ ज्योतिषिन लिया बुलवाय।
हाथजोरि परिमालिक राजा ❀ बोले मीठे वचन सुनाय ॥
सब भूदेवनसे बोलत हौं ❀ सो सुनिलेहु सबै महाराज ।
यहि बालकके लक्षण कहिये ❀ शुभऔ अशुभ समस्त विचार॥
इतनी सुनिकै बोले ब्राह्मण ❀ सुनिये दीनबंधु सरदार ।
सिंहलग्नमें जन्म्यो यह सुत ❀ तेहिते होवे सिंह समान ॥
सब राजनका जीतनहारा ❀ यहिका यश गावै संसार ।
आल्हा नाम प्रसिद्ध होयगो ❀ युग युग यश गैहैं सब ज्वान॥

इतनी सुनिकै भूदेवनको ❋ राजा दीन बहुतसो दान ।
कीन्हों बिदा याचकन दै दै ❋ निजनिजके मनमाने दाम ॥
जबै दुलरुआ देशराजका ❋ है गा वर्ष सत्तरह क्यार ।
कियो विवाह सुनमदे रानीसे ❋ नैनागढ़में है बलवान ॥
पंद्रह वर्ष आयु लग बाघा ❋ पूजन कियो चण्डिका क्यार ।
निजशिरकाटि चंडिकाजीको ❋ अर्पण कियो बहुतसी बार ॥
तब परसन्न भई चंडीजू ❋ औ वर दैकै कियो निहाल ।
श्रीभगवतिके वर पायेसे ❋ जो भा अमर यही संसार ॥
सब जग जानै जेहि बाघाको ❋ जो भा धर्मराज औतार ।
यहू हकीकति पाछे पढ़िगै ❋ सुनिये मलिखानेका जन्म ॥
ऐसा वीर लड़ैया नाहर ❋ वीरनसिंह भयो उत्पन्न ।
सिरसागढ़ सब गढ़में नामी ❋ राजा बच्छराज तहँकेर ॥
जेहिका भाई देशराज है ❋ ज्वानो सब जानौ है भेद ।
बच्छराजकी रानी तिलका ❋ जेहिका ब्रह्मा दूसर नाम ॥
भादों वदी अष्टमी तिथिऔ ❋ ग्यारहसै इकसठिका साल ।
केहरिलग्न उदय सूरजके ❋ तेहिके पुत्र भयो रणधीर ॥
जेहिकायश यहि जगके माहीं ❋ गावें बड़े बड़े सब वीर ।
बच्छराजके पुत्र भया है ❋ ऐसी सुनी रजा परिमाल ॥
बेगि बुलायो पंडितनको ❋ औ कीन्हो है नाम तत्काल ।
कीन विचार ब्राह्मणन तबहीं ❋ औ मलिखान कीन असनाम ॥
बड़ा लड़ैया है मलिखाना ❋ जेहिकी जगजाहिर तलवार ।
सो ब्याहा था पथरी गढ़में ❋ रानी गजमोतिनिके साथ ॥
करिकै पूजा श्रीशारदकी ❋ औ बरदान पाय रणधीर ।
मारिसिरोहिन निजशत्रुनको ❋ अपनो काम जगतमें कीन ॥
बहुत पँवारा नहिं गावतहौं ❋ भारी ग्रंथ होय तैयार ।
थोरे माहिं जानि सब लीजै ❋ ज्वानो मनसे करौ विचार ॥
यहौ माजरा पाछे पढ़िगा ❋ उत्पति गाओं लाखनि केरि ।

मेरे ज्वान अब सुनिलीजै ❀ चर्चा कहौं निवेरि निवेरि ॥
नगर कनौज माहिं यकराजा ❀ क्षत्रीं वंश रठूरन क्यार ।
जयचन्दनाम शिरोमणिहैगा ❀ सब राजनका जो सरदार ॥
जेहिके द्वारे बड़े बड़े बाघा ❀ दिन औ रात करैं रखवार ।
काढ़ि शिरोही निजम्यानन्नसे ❀ पहरा देइं हजारन ज्वान ॥
बड़ा प्रतापी जैचँद राजा ❀ तेहिका रतीभानु लघुभाय ।
सब बीरनमें अग्रगण्य भा ❀ रणमें जाहिर है तलवार ॥
संवत् ग्यॉरहसै इकसठ औ ❀ अगहन मास उजारा पाख ।
तिथि पंचमी निशा आधीमें ❀ जब थी सिंहलग्न बलवान ॥
सुन्दर नेत्र पूर्णचन्द्रासम ❀ यक सुत प्रगटथो तेहिकी नारि ।
बड़ो लड़ैया सो क्षत्री भा ❀ जेहिकी जगजाहिरतलवार ॥
लाखनिनामभयोतेहि सुतका ❀ जो भानुकुल क्यार अवतार ।
मारि सिरोहिन पृथीराजको ❀ रणसे बाघा दिया हटाय ॥
रतीभानुसुत लाखनिराना ❀ कुसुमा नाम रानिके साथ ।
देश बंगालेमें ब्याहा था ❀ बूंदीशहर बखाना नांव ॥
वा विधि लाखनिरानाजन्म्यो ❀ लाखन बीर प्रचारन हार ।

कवित्त--लाखन नृपनमें है लाखन स्वरूपवान, जाको मुख लखि लाख कामहू लजावते । पन्नालाल लाखनदलनमाहिं लाखन हैं, लाखन बलिन दलि लाखन ढहावते ॥ लाखन संग वीर लाखन रहत नित्य, लाखन मिलन नृपलाखन जुआवते । ऐसे बलवानबीर रणधीर लाखन हैं, लाखनमें तलवार लाखन चलावते ॥ १ ॥

जेहि तन चितै देतहै बाघा ❀ मानो यकमा भयो अहार ॥
यहौ हकीकति पीछे परिगै ❀ अब आगेके सुनो हवाल ।
ढेबा औ धांधूकी उत्पति ❀ सुनियो ज्वानो चित्त लगाय ॥
नगर महोबेका यक ब्राह्मण ❀ पंडित चिंतामणि असनाम ।
तेहिकीतिरियाइकसुतजन्म्यो ❀ ग्यारहसै बासठके साल ॥
कीनविचार तबै चिंतामणि ❀ औ ढेबा धरिदीना नाम ।

पालन लागे ते बालकका ❀ सुन्दररूप शाल बलधाम ॥
पांचवर्षका जब ढेबा भा ❀ तब पंडितने दियो पढ़ाय ।
निपुण भयो ज्योतिषविद्यामें ❀ तेहिकी बुद्धि सराहैं लाग ॥
परिमालिक औ मल्हनारानी ❀ तेहिका करैं बहुतसा प्यार ।
अश्वमनुरथा दीन्हेनि राजा ❀ तेहिपर होत नित्य असवार ॥
धांधूको उत्पति अब सुनिये ❀ ज्वानो मैं गावौं सब भेद ।
याविधि ढेबा नगर महोबे ❀ जायो चिंतामणिके गेह ॥
संवत् ग्यारहसै तिरसठ औ ❀ चैतवदी चौदसतिथि मांहिं ।
दस्सराजकी पटरानीने ❀ जन्म्यो एक पुत्र बलवान ॥
सुनी हकीकत परिमालिकने ❀ औ पंडितको लियो बुलाय ।
पूँछन लाग्यो सुतके लक्षण ❀ जैसे होयँ देउ फर्मांय ॥
इतनी सुनि पंडित सब बोले ❀ सुनिये परिमालिक सरदार ।
यह बालक अपने कुलमाहीं ❀ करिहैं बड़ा घोर संग्राम ॥
पिता जो यहिकी दृष्टि पड़ैगा ❀ तो होवैगी मृत्यु निदान ।
तेहिते दशराज यहिका मुख ❀ नहिं देखैं सुनिये महराज ॥
बड़ा लड़ैया होई राजा ❀ यहिका नाम चँडपुंडीर ।
मारि सिरोहिन निजशत्रुनको ❀ रणखेतनमें करी अधीर ॥
इतनी सुनिकै परिमालिकने ❀ यक दासीको लियो बुलाय ।
दैके धांधूको राजाने ❀ औ दासीसे काम बनाय ॥
यह बालककी रक्षा करियो ❀ दासी सुनौ हमारी बात ।
नये मकानमाहिं लैजाओ ❀ अबही सुन्दर भयो तयार ॥
तब तौ दासी लै बालकको ❀ सेवा बहु प्रकारसे कीन ।
आठ महीनाके धांधूको ❀ दासी खोइ हाथसे दीन ॥
तौन माजरा अब गावत हौं ❀ जैसे धांधू गया बिलाय ।
मेरे ज्वानों अब सुनि लीजै ❀ बारंबार समै नहिं आय ॥
आठ महीनाके धांधू थे ❀ परिगे पर्व कातिकी केरि ।
जायकै बांदी परिमालिकसे ❀ विनती करै लागि तब टेरि ॥
हुक्म जो पाऊँ परिमालिकका ❀ गंगान्हान करौं मैं जायँ ।

पर्व कातिकीका भारी है ❋ बुड़का गंगाघाट बिठूर ॥
इतनी सुनिकै परिमालिकने ❋ कुछ सेना सँग दैकै शूर ।
पठै दियो गंगा न्हानेको ❋ मेला बड़ा कातिकी क्यार ॥
जायकै पहुँची तट बिठूरमें ❋ औ गंगामें करि अस्नान ।
यक पंडितसे पूछन लागी ❋ रेखा धांधूकी दिखलाय ॥
वहां समैयाके औसरमें ❋ राजा पृथीराज चौहान ।
गंगान्हान करन हित ठाढ़े ❋ बांदाके देखैं सब हाल ॥
पंडित तब बांदाके सुतके ❋ लक्षण कहैं बनाय बनाय ।
देखि सुघरता औ सुनि लक्षण ❋ राजाका मन गया लुभाय ॥
यक जादूगरको बुलवायो ❋ औ बहुविधि दीन्हो समुझाय ।
लाइ बालकको हमैं जो देहो ❋ करिकै जादूका विस्तार ॥
तौ तोहि धनसे अटल करौंगा ❋ सुनिये जादूके उस्ताद ।
इतनी सुनिकै पृथीराजकी ❋ जादूगर बहुतै हर्षान ॥
अथये सूर्य भई संध्या औ ❋ कुछ बीती जब थोरी रैन ।
बेसुधि ह्वैगे सब पहरुआ ❋ बांदी सोय गई बेहोश ॥
चोरी करिकै बालक लायो ❋ जादूगर भारी उस्ताद ।
लायकै सौंपा पृथीराजको ❋ औ बकसीस लई गिनवाय ॥
इत राजा ढिग धांधू खेलै ❋ उत जागे सेनाके ज्वान ।
बांदी जागि चहूंदिशि ढूंढ़े ❋ धांधू धांधू रही पुकार ॥
बेगि पहरुवा घुसि मेलामें ❋ ढूँढ़े बहुतै खोज लगाय ।
जब नहिं पाये हैं धांधूको ❋ मनमें बहुतै भये उदास ॥
पायो बालक जब पृथ्वीपति ❋ जल्दी सेनाको सजवाय ।
दिल्लीको चलि दियो बांकुरा ❋ डंका कूचक्यार बजवाय ॥
पालन कारण धांधू कैहां ❋ अपने चाचाको दै दीन ।
कान्हकुमार चाचा राजाके ❋ बालकको निज गोदी लीन ॥
जब दश वर्षक्यार धांधू भा ❋ भारी भयो लड़ैया बीर ।
असी हजार सेनाका मालिक ❋ राजा पृथीराज करि दीन ॥
या विधि धांधू दिल्लीमें बसिगे ❋ राजा पृथीराजके देश ।

लौटिक बांदी परिमालिकसे ❀ धांधूहरन कह्यो समुझाय ॥
दस्सराज सुनिकै यह बातैं ❀ मनमें बहुतै भयो उदास ।
कुछ दिन बाते परिमालिकने ❀ पाई खबरि हर्षकी वीर ॥
पृथीराजके घरमें धांधू ❀ राजे दिल्लीमें रणधीर ।
बहुत खुशी ह्वै दस्सराजको ❀ तब समुझायो बात बनाय ॥
राज्य करैगा दिल्ली केरी ❀ जेहिका मालिक है चौहान ।
ऐसी बातैं बहुती कहिके ❀ सबके मन कीन्हे सन्तोष ॥
यहि विधि धांधू दिल्ली बसिके ❀ सबके मेटे भारी शोक ।
यहो माजरा पाछे पड़िगा ❀ चर्चा सुनौ और मन लाय ॥
उत्पति गाओ ब्रह्मानँदकी ❀ ज्वानौ सुनो खुशीके साथ ।
नगर महोबा जाहिर जामें ❀ तेहिका मालिक नृपपरिमाल ॥
मल्हना रानी तेहि राजाकी ❀ जेहिकी शोभा कही न जाय ।
संवत् ग्यारहसै चौंसठिमें ❀ औ वैशाख महीना माहिं ॥
शुक्ल पक्ष औ तीज तिथीको ❀ सूरज उदे होनके काल ।
मल्हना रानी यक सुत जन्म्यो ❀ जो भा बड़ा प्रतापी वीर ॥
बालकजन्मसुना परिमालिक ❀ ह्वैगा बहुत खुशी रणधीर ।
अपने पंडितको बुलवायो ❀ औ सब लक्षण पूँछन लाग ॥
गुण अवगुण सब कहौ पुत्रके ❀ पंडित करिये बेगि विचार ।
इतनी सुनिकै पंडित बोले ❀ सुनिये परिमालक सरदार ॥
रोहिणी नखत उच्च ग्रहमाहीं ❀ जन्म्यो यह बालकमहराज ।
चंद्रवंशमें भूषण ह्वै है ❀ बाघा बड़ा बीर बलवान ॥
ब्रह्मानंद नाम यहिका है ❀ नाहर अर्जुनका औतार ।
यक अरिष्ट ग्रह है बालकका ❀ सो सुनि लेहु रजापरिमाल ॥
स्त्रीभाव नीक नाहीं है ❀ औ सब ग्रह अच्छे बलवान ।
तिरियाके कारण होवैगी ❀ यहिकी मृत्यु सुनौ सरदार ॥
यह लक्षण हैं यहि बालकके ❀ सो तुमसे सब कहौं बिचार ।
इतनी सुनिकै परिमालिकने ❀ तिनपंडितको दियो इनाम ॥
पालन लाग्यो ब्रह्मानंदको ❀ नितप्रति करै बहुतसा प्यार ।

वर्ष पचीसका ब्रह्मानंद ❋ जब भो वीर ज्वानि रसपाग ॥
पृथीराजकी कन्या बेला ❋ तेहिसँग अपना कियो विवाह ।
रानी बेलाके कारणसे ❋ दीन्हो बाघा प्राण गँवाय ॥
मारि सिरोहिन बड़े बड़े योधन ❋ अपनो यश कीन्हो विस्तार ।
वीर दुलरुआ परिमालिकका ❋ जेहिकै जगजाहिर तलवार ॥
यहिविधि जन्म्यो नगर महोबे ❋ अब आगेको सुनौ हवाल ।
उत्पति गाओं अब ऊदनिकी ❋ जेहिका चरित बड़ा गंभीर ॥
जेहिके सम यहि जगके माहीं ❋ दुसरा भया नहीं कोउ बीर ।
संवत् ग्यारहसै पैंसठ औ ❋ जेठसुदी दशमी तिथि माहिं ॥
ठीक दुपहरी सिंह लग्नमें ❋ दिवलासे प्रगट्यो बलवान ।
दस्सराजकी सो रानी थी ❋ दिवला रही छबिनकी खान ॥
पायकै सुन्दर बालक रानी ❋ मनमें बड़ा शोच तब कीन ।
पतिके आगे पुत्र न दीन्हो ❋ विधिना माहिं बड़ो दुख दीन ॥
ऐसे कहिके दिवला रानी ❋ यक बांदीको बेगि बुलाय ।
ऊदनिको देकै बांदीसे ❋ बोलन लागी वचन सुनाय ॥
लै जा वेगी मेरे आगेसे ❋ जहँ चाहैं तहँ फेंकें जाय ।
विधवा भये मेरे यह जन्म्यों ❋ यहिकै मोहिं नाहीं है चाह ॥
यह सुनि बांदी ऊदनिको लै ❋ पहुँची नगर महोबे जाय ।
मल्हना रानी लै ऊदनिको ❋ पालन लागी दूध पिलाय ॥
नाम सिंहनी इक भैंसी थी ❋ तेहिका दूध पियै नित वीर ।
सिंह समान भया बलमाहीं ❋ बाघा दिवला सुत रणधीर ॥
यहि विधि ऊदनि प्रगट भयो है ❋ चर्चा और कहौं कुछ गाय ।
देशराजके प्राण छुटेके ❋ पाछे जेहि विधि जन्म्यो आय ॥
राजकुमार शहर मांड़ौका ❋ करिया नाम बड़ा बलवान ।
संवत् ग्यारहसै चौंसठमें ❋ पवनी परी कार्तिकी केरि ॥
सजा दुलरुवा मांड़ौवाला ❋ गंगान्हान करनके हेत ।
जायके पहुँच्यो गंगातटमें ❋ औ कीन्हो गंगा स्नान ॥
कपटी माहिल तहँ करियासे ❋ करिकै भेंट कहो समुझाय ।

हार नौलखा दिवला पहिरे ❋ मेरी बहिन सुनौ सरदार ॥
ऐसा हाल सुना जब करिया ❋ सारी फौज लई सजवाय ।
जाय महोबेमें बाघाने ❋ भारी युद्ध कियो बलवान ॥
कुछ वश चला नाहिं करियाका ❋ तब तौ लौटि गयो खिसियाय ।
चौथे मास चढ़ा महुबेमें ❋ औ चोरीका रचा समान ॥
राति अंधेरियाकी महलोंमें ❋ करिया घुसा जाय तत्काल ।
दस्सराज औ बच्छराजको ❋ सोवत पायो महलन माहँ ॥
बांध लिया दूनौंको तबहीं ❋ औ लै लियो नौलखाहार ।
कूच नगाड़ाको बजवाके ❋ माड़ौ शहर पहूँचा आय ॥
दस्सराज औ बच्छराजको ❋ कोल्हू माहिं दिये पिरवाय ।
दोनोंका शिर काट टँगाया ❋ करिया करियाके अनुहार ॥
यह कौतुक जेहि बेरिया भा था ❋ ऊदन रहे गर्भके माहिं ।
या विधि पिता मरेके पाछे ❋ जन्म्यो दशहरपूरवा माहिं ॥
बड़ा पँवारा को अब गावै ❋ ज्यादा कौन करै बकवाद ।
ग्रंथ बड़ा होइ याही भयते ❋ कुछ संक्षेप कह्यों मैं गाय ॥
यहिविधि जन्म लिये सब बीरन ❋ जिनका यश छाया संसार ।
बहुत पँवारा है आल्हाका ❋ ज्वानो मनसे करौ विचार ॥
वीर प्रगटकै यहि पृथ्वीमें ❋ अपनी शाखा दई चलाय ।
जिनके चरित सुने गायेते ❋ ज्वानन वीरभाव ह्वै जाय ॥
जो कुछ भूल चूक हो यामें ❋ सो सब सज्जन लेहु बनाय ।
इतनी अर्ज सुनो यदु मेरी ❋ पन्नालाल कहै कर जोरि ॥
रायबरेली जिला मध्यमें ❋ नामी हवै सकतपुर ग्राम ।
तहां बसैं पण्डित शिवशंकर ❋ पन्नालाल हवै उपनाम ॥
विरच्यो वीरनकी उत्पति तिन ❋ सुन्दर वीरछन्दमें गाय ।
"श्रीविङ्कटेश्वर" के स्वामी ❋ खेमराजकी आयसु पाय ॥

इति वीरवंशवर्णन समाप्त

